देना चाहिए जो मिथ्याज्ञान से आरम्भ होकर दुःख मे समाप्त होती है। जब मिथ्याज्ञान दूर हो जाता है तो उक्त दोष भी दूर हो जाते है। इन सबके विलुप्त हो जाने पर फिर प्रवृत्ति का कोई आधार नहीं रहता, और इसलिए जन्म की भी संभावना नहीं रहती। जन्म के अभाव का तात्पर्य ही दुःख की समाप्ति है और इसीका नाम परम आनन्द, अर्थात् मोक्ष, है।[1]

जब तक हम कर्म करते रहते है तब तक हमारे ऊपर राग और द्वेष दोनो का शासन रहता है और हम परम श्रेय को नही प्राप्त कर सकते। दुःख के प्रति घृणा भी घृणा ही है और सुख के प्रति राग भी राग ही है। इसलिए जब तक ये क्रियाशील रहेगे तब तक परम श्रेय हमारी पहुच से परे ही रहेगा।

नैय्यायिक हमे कहता है कि हमे पृथक्त्व के भाव को दबाए रखना चाहिए, क्योंकि उसके मत मे ऐसे व्यक्ति की प्रवृत्ति, जो उन दोषो पर विजय पा लेता है, पुनर्जन्म का कारण नही होती।[2] वे व्यक्ति जिन्होंने उक्त दोषो पर विजय पा ली है, शरीर के रहते कर्म करते रह सकते है और ये कर्म उनके बन्धन का कारण नही बनते। जब तक हमारा लगाव एक विलग सत्ता के रूप मे बना रहता है और हम इन्द्रपद अथवा ब्रह्म-पद की प्राप्ति के लिए पुण्यसंचय करते है तब तक हम इस संसारचक्र के साथ बधे रहते है, क्योंकि इन्द्र अथवा ब्रह्म की पदवी भी सान्त अर्थात् एक न एक दिन समाप्त होने वाली है। परम श्रेय तो विलग सत्ता (पृथक्त्व) के भाव से सर्वथा मुक्ति ही है।

यथार्थ ज्ञान से तात्पर्य संसार मे तुरन्त मुक्ति प्राप्त कर लेने से नही है। गुणाव-गुण का, जो देह और आत्मा के सम्बन्ध का कारण है, सर्वथा निःशेष हो जाना आवश्यक है, जिससे कि उक्त दोनो के सम्बन्ध की पुनरावृत्ति की संभावना ही न हो सके।[3]

क्योंकि इस प्रकार पृथक्त्व से मुक्ति ही एकमात्र श्रेय है, अत चरित्र सम्बन्धी वे सब मार्ग जो इस ओर प्रवृत्त कराते है, अच्छे कहे गए है, और जो विपरीत दिशा मे ले जाते है वे बुरे कहे गए है। कर्म वाणी, मन तथा देह से सम्बन्ध रखते है और वे अच्छे व बुरे दो प्रकार के कहे गए है।[4] चरित्र-सम्बन्धी पापकर्म का सार पुण्यकर्म की अपेक्षा पापकर्म का जान-बूझकर चुनाव करने मे है। उत्कट राग के प्रभाव मे आकर हम पाप के दुःखदायी परिणामो को भूलकर सुख के आकर्षणो का शिकार बनते है।

सुकर्मों के अङ्गीकार करने से व्यक्ति इस योग्य हो जाता है कि वह शरीर

१. न्यायभाष्य, ३ : २, ६७ ; ४ : १, ६ : ४ : २, १।
२. न्यायसूत्र, ४ : १, ६४। ३. न्यायसूत्र, ४ : १, १९–२१।
४. १ : १, १७। दान, रक्षा और सेवा शरीर से सम्बन्ध रखनेवाले सुकर्म है, जबकि हत्या, चोरी और व्यभिचार दुष्कर्म है। सत्य भाषण, जो उपयोगी तथा सत्कारक भी हो, और धार्मिक पुस्तकों का अध्ययन वाणी से सम्बन्ध रखनेवाले सुकर्म है, जबकि झूठ बोलना, कठोर भाषा का प्रयोग, निन्दा, चुगली तथा निरर्थक वार्तालाप दुष्कर्म है। दया, उदारता और भक्ति मन से संबंध रखनेवाले सुकर्म है, जबकि द्वेष, लोलुपता तथा संशयात्मकता ये दुष्कर्म है।

तथा इन्द्रियों से आत्मा के पृथक्त्व को जान सके। सत्य ज्ञान, जिसपर इतना बल दिया गया है, केवल बौद्धिक सम्मति का ही विषय नहीं है अपितु एक प्रकार की सामान्य मनोवृत्ति है। मिथ्याज्ञान तथा स्वार्थपरक मनोवृत्ति का परस्पर साहचर्य है।[1] इसी प्रकार सत्य (यथार्थ) ज्ञान तथा निस्स्वार्थ-भाव परस्पर एक-दूसरे के अंग हैं। यह सत्यज्ञान पुस्तकों द्वारा प्राप्त नहीं किया जा सकता, बल्कि केवल ध्यान तथा धर्मभावना की वृद्धि से ही प्राप्त हो सकता है।[2] स्वाध्याय और चिन्तन[3] के साथ-साथ यौगिक क्रियाओं का भी आदेश दिया गया है।[4] उद्योतकर धार्मिक ग्रन्थों के अध्ययन, दार्शनिक विवेचन तथा ध्यान का आदेश देता है।[5] हमें कभी-कभी सांसारिक सुखों से बचे रहने, प्रत्येक लालसा को त्याग देने तथा वन में जाकर अपने आत्मरूपी यज्ञ की अग्नि में सब प्रकार के भौतिक कर्मों की आहुति दे डालने का आदेश दिया जाता है। शान्ति तथा सुख की प्राप्ति के लिए भक्तिरूप साधन की हमें अनुज्ञा दी गई है। यद्यपि परमेश्वर हस्तक्षेप नहीं करता, तो भी भक्ति का अपना ही पुरस्कार मनुष्य को प्राप्त होना अवश्य है।[6]

हिन्दू विचार-धारा के अन्य दर्शनों के समान, न्यायदर्शन भी कर्म के सिद्धान्त को स्वीकार करता है और ऐसा विश्वास प्रकट करता है कि हमें अपने कर्मों का फल अवश्य मिलता है। कुछ कर्म तो हमारे ऐसे होते हैं कि जिनका फल तत्काल मिलता है, जैसे खाना पकाने का कर्म है, किन्तु अन्य प्रकार के ऐसे भी कर्म हैं जिनका फल मिलने में विलम्ब होता है जैसे कि खेत में हल चलाना। पवित्र जीवन बिताना और कर्मकाण्ड-सम्बन्धी कर्म दूसरी कोटि में आते हैं क्योंकि स्वर्गप्राप्ति मृत्यु से पूर्व हो ही नहीं सकती।[7] मध्यवर्ती काल में कारण नष्ट नहीं होते बल्कि धर्म और अधर्म के रूप में विद्यमान रहते हैं। फल मिलने से पूर्व भी किसी वस्तु का अस्तित्व (माध्यम के रूप में) अवश्य रहता है जैसे कि वृक्षों पर फल आने में पूर्व की अवस्था में।[8] अदृष्ट अर्थात् न दिखाई देनेवाले गुण तथा अवगुण कर्म से भिन्न नहीं हैं, क्योंकि यदि ऐसा होता तो

१ न्यायवार्तिक, १ : १, २। २ न्यायभाष्य, ४ : २, ३८ और ४१।

३ न्यायभाष्य, ४ : २, ४७।

४ न्यायभाष्य, ४ : २, ४६। न्यायदर्शन को योग नाम से भी जाना जाता है। "नैय्यायिकानां योगपराभिधानानाम्" (गुणरत्नकृत षड्दर्शनसमुच्चयवृत्ति)। और उसकी तर्करहस्यदीपिका भी देखिए। वात्स्यायन ने १ : १, २९ में न्याय के मत को योग प्रकरण में उल्लेख किया है।

५ न्यायवार्तिक, १ : १, २।

६ न्यायसार, पृष्ठ ३८, ४० ४१, तथा सर्वसिद्धान्तसारसंग्रह, ६ : १०–२१ और ४०–४६।

७ उद्योतकर लिखता है : "उन अवस्थाओं में (कर्मों) का परिणाम तत्काल प्राप्त नहीं होता उसका कारण उन विशेष परिस्थितियों से उत्पन्न हुई बाधा होती है जो फलीभूत होते अवशिष्ट कर्मों के कारण उपस्थित हो जाती है, अथवा ऐसी बाधा होती है जो उन अन्य प्राणियों के फलीभूत होते अवशिष्ट कर्मों के कारण उपस्थित हो जाती है जिनके अनुभव प्रस्तुत मनुष्य के समान हैं, अथवा इन कर्मों में उन प्राणियों के कर्मों द्वारा उपस्थित की गई बाधा होती है जो प्रस्तुत मनुष्य के कर्म में साझीदार हैं, अथवा यह होता है कि धर्म तथा अधर्म जैसे सहायक कारण उस समय उपस्थित नहीं होते" (न्यायवार्तिक, ३ : २, ६०)।

८. न्यायभाष्य, ४ : १, ४७। देखिए, ४ : १, ४४–५४।

"अन्तिम मोक्ष के पश्चात् भी देह की उत्पत्ति की सम्भावना रहती।"[1] जिन देहों को आत्माएं धारण करती हैं उनका निर्धारण उनके पूर्वकर्मों के अनुसार होता है। देह से आत्मा को नाम मिलता है, यद्यपि आत्मा न तो मनुष्य है और न घोड़ा है, तो भी उसे जैसी देह प्राप्त हुई है उस नाम से पुकारी जाती है।[2] न्याय और वैशेषिक दर्शन 'सूक्ष्मशरीर' में विश्वास नहीं रखते। आत्मा एक शरीर से दूसरे शरीर में मन की सहायता से प्रविष्ट होती है। मन परमाणु से बना है और इसीलिए अतीन्द्रिय है और इसी कारण मृत्यु के समय देह को छोड़ता हुआ दिखाई नहीं देता। क्योंकि आत्माएं सर्वव्यापक हैं, इसलिए पुनर्जन्मकाल में फल भोगने के लिए प्राप्त नये घर (देह) में मन का ही जाना सम्भव हो सकता है।

न्याय-वैशेषिक के अनुसार, यथार्थसत्ता आत्माओं तथा प्रकृति का सम्मिश्रण है। प्राकृतिक विधान आत्माओं के द्वारा की गई सृष्टि नहीं है, बल्कि परमेश्वर द्वारा रची गई व्यवस्था है। परमेश्वर परमाणुओं से इस प्रकार की रचना करता है कि जिससे यह भौतिक सृष्टि जीवात्माओं के अनुभवों का माध्यम बन सके। जीवात्माओं तथा प्रकृति के बीच जो सामञ्जस्य हम देखते हैं, वह दैवीय योजना के कारण है।

## २५

### ब्रह्मविद्या

'न्यायसूत्र' में हम देखते हैं कि परमेश्वर का उल्लेख केवल आनुषंगिक रूप में ही पाया जाता है, जिससे यह सन्देह युक्तियुक्त ही ठहरता है कि न्याय का प्राचीन सिद्धान्त ब्रह्मवादी नहीं था।[3] दैवीय कारणवाद की प्रकल्पना का उल्लेख न्यायसूत्र में मिलता है।[4] वात्स्यायन, उद्योतकर तथा विश्वनाथ इसे न्याय का अपना मत स्वीकार करते हैं, किन्तु वाचस्पति, उदयन और वर्धमान की सम्मति में यह वेदान्त के इस मत की आलोचना मात्र है कि ब्रह्म विश्व का उपादान कारण है। इस आक्षेप के उत्तर में कि मनुष्य को प्रायः अपने कर्मों का पूरा फल नहीं मिलता और इसलिए सब कुछ ईश्वर की इच्छा पर निर्भर करता है—मानवीय पुरुषार्थ पर नहीं, न्याय का कहना है कि मनुष्य के कर्म ब्रह्म के नियन्त्रण में तथा उसके सहयोग से फल उत्पन्न करते हैं। वात्स्यायन इस प्रकार की घोषणा करते हुए कि आत्मा सबको देखती है, अनुभव करती है तथा जानती है, ब्रह्मविद्या का समर्थन करता है। उक्त विवरण को यदि अपूर्ण जीवात्मा पर लागू किया जाए तो इसका सब आशय नष्ट हो जाता है।[5] परवर्ती नैय्यायिक और वैशेषिक भी

१. न्यायभाष्य, ३ : २, ६८। २. न्यायभाष्य, ३ : १, २६।

३. "दोनों संप्रदायों के मूल ग्रन्थों, वैशेषिक तथा न्यायसूत्रों में ईश्वर की सत्ता को प्रारम्भ में स्वीकार नहीं किया गया था। पीछे कुछ समय बीतने पर दोनों दर्शन परिवर्तित होकर ईश्वरवादी बन गए, यद्यपि दोनों में से कोई भी यहां तक नहीं पहुंचा कि वह ईश्वर को प्रकृति का स्रष्टा मानने लगे।" (गार्बे : फिलासफी आफ एंशियण्ट इण्डिया, पृष्ठ २३)। और "यह नहीं कह सकता कि न्याय का प्राचीन सिद्धान्त ईश्वरवादी था या नहीं" (ओरिजिनल संस्कृत टैक्स्ट्स, खण्ड ३ : पृष्ठ १३३)।

४. ४ : १, १९–२१। ५. न्यायभाष्य, १ : १, ६ ; ४ : १, २१।

सामान्य कारण, ईश्वर या प्रकृति, नही हो सकता।[1] हमारे कर्म विलुप्त हो जाते हैं किन्तु अपने पीछे संस्कार छोड जाते है, जो फल उत्पन्न करने की योग्यता रखते है। "ऐसी वस्तु जिसे गुजरे हुए एक दीर्घ समय बीत गया हो, कोई परिणाम नही उत्पन्न कर सकती, जब तक कि उसका निरन्तर रहनेवाला कोई प्रभाव (कर्मातिशय) न हो।"[2] एक श्रेष्ठ कर्म के सस्कार को पुण्य तथा निकृष्ट कर्म के सस्कार को पाप कहते है। ये दोनों मिलकर अदृष्ट या गुणावगुण की सृष्टि करते है जो कर्म करनेवाले मनुष्य की आत्मा के अन्दर अवस्थित होता है उस वस्तु के अन्दर अवस्थित नही होता जिससे उसे सुख या दुःख मिलता है। यही अदृष्ट जब उपयुक्त समय, स्थान तथा पदार्थ मिल जाते है तो सुख और दुःख को जन्म देता है। अदृष्ट की यह अतीन्द्रिय कार्यशक्ति यह प्रदर्शित करती है कि पुण्य और पाप बराबर स्थिर रहते है। इन्द्रिययुक्त शरीरों का आत्माओं के साथ सम्पर्क प्राकृतिक कारणो से नही है। नैतिक कार्य-कारणभाव प्राकृतिक विधान से ऊपर है। भिन्न-भिन्न आत्माए जो भिन्न-भिन्न परिमाण मे सुखानुभव करती है, यह सब उनके अपने-अपने अदृष्ट की भिन्नता के कारण होता है।

उदयन यहा तक प्राचीन नैय्यायिको के मत मे भक्ति रखता है। उनके समान, विश्व की रचना की व्याख्या के लिए वह भी अणुओ मे एक आदिम क्रिया की तथा आत्माओं मे अदृष्ट की कल्पना करता है। किन्तु जब वह यह युक्ति देता है कि अदृष्ट, के समान एक बुद्धिविहीन कारण किसी बुद्धियुक्त आत्मा के पथप्रदर्शन के बिना कोई कार्य नही उत्पन्न कर सकता, तो वह उनसे आगे बढ जाता है। ईश्वर को अदृष्ट के कार्य का निरीक्षण करनेवाला कहा गया है।[3] परमाणुओ अथवा कर्म की शक्ति से जगत् की व्याख्या नही हो सकती। यदि परमाणुओ के अन्दर क्रियाशीलता प्राकृतिक है तो वह कभी रुकनी नही चाहिए। यदि काल की शक्ति से उनकी क्रियाओ का सचालन होता है तो कालरूपी इस अचेतन तत्त्व को या तो सर्वदा क्रियाशील या सर्वदा निष्क्रिय होना चाहिए। बछड़े के पोषण के लिए गाय मे दूध का जो प्रवाह है उसकी उपमा से प्रयोजन सिद्ध नही होता, क्योकि यदि दूध अपने-आपमे क्रियाशील होता तो मरी हुई गाय से भी प्रवाहित होना चाहिए था। परिणाम यह निकलता है कि यदि किसी अचेतन वस्तु मे क्रिया दिखाई दे तो उसका कर्ता अवश्य कोई चेतन होना चाहिए। जीवात्मा अदृष्ट की नियत्रक नही हो सकती, क्योकि यदि ऐसा होता तो वह अवाञ्छनीय दुःखों को दूर कर सकती, किन्तु ऐसा होता नही है। इस प्रकार बुद्धिविहीन तत्त्व अदृष्ट, जो प्राणियो के भाग्य का निर्णायक है, ईश्वर के निर्देशन मे कार्य करता है। ईश्वर न तो अदृष्ट को बनाता है और न इसकी अनिवार्य कार्यपद्धति मे कोई परिवर्तन करता है, बल्कि इसके कार्य करने को सम्भव कर देता है। इस प्रकार ईश्वर हमारे कर्मों का फलप्रदाता है।

उदयन ने अन्य युक्तियों का सार निम्नलिखित कारिका मे दिया है।

१. १ : ७। २. १ : ६। ३. १ : १३।

"कार्यों से, आयोजन से, धारण आदि से, परम्परागत कलाओं से, प्रामाणिकता से, श्रुतियों तथा श्रुतिगत वाक्यों से और विशिष्ट सख्याओं से, एक नित्य-स्थायी, तथा सर्वज्ञ सत्ता का अस्तित्व सिद्ध होता है।"[1] कार्य-कारणभाव-सम्बन्धी विवेचना को सबसे प्रथम स्थान दिया गया है। जगत् को एक उत्पन्न वस्तु माना गया है, क्योंकि यह सघटक भागों से मिलकर बना है इसलिए इसका बनानेवाला अवश्य होना चाहिए। अर्थात् 'समवर्ती कारणों की किसी शृखला के बिना जो स्वतन्त्र रूप से अपना यथोचित स्वरूप प्राप्त कर लेता है, वह कार्य नहीं है।' जगत् का रचयिता एक ऐसा बुद्धिमान है जो "सकल्प, धर्म करने की इच्छा एवं उचित साधनों के ज्ञान का ऐसा समुच्चय रखता है जो अन्य सब कारणों को गति देता है परन्तु वह स्वय किसीके भी द्वारा गति में नहीं आता।" आयोजन से तात्पर्य उस कर्म से है जो सृष्टिरचना के आरम्भ में दो अणुओं को मिलाकर सम्मिश्र बनाता है। इस कर्म से एक बुद्धिसम्पन्न कर्ता का अस्तित्व उपलक्षित होता है। धारण से तात्पर्य है कि यह अद्भुत विश्व उसीकी इच्छा से थमा हुआ है। उक्त कारिका में जो आदि शब्द है वह उस विषय का द्योतक है कि जगत् का सहार करनेवाला भी वही है। ईश्वर जगत् का निर्माणकर्ता है, सहारकर्ता तथा पुनर्निर्माणकर्ता भी है। परम्परागत कलाएं इसका उपलक्षण हैं कि इनका कोई बुद्धिसम्पन्न आविष्कारक अवश्य होगा। वेदों की प्रामाणिकता सूचित करती है कि जिसने उन्हें प्रामाणिकता दी है वह स्वय प्रामाणिक है। उदयन का मत है कि वेद, जगत् की अन्य सब वस्तुओं की भांति जो उत्पत्ति और विनाश के अधीन हैं, अनित्य हैं। इसपर भी यदि वे सत्यज्ञान के उद्भव स्थान हैं तो इसीलिए है कि उनका रचयिता ईश्वर है।[2] इसके अतिरिक्त, श्रुतियां (धर्मशास्त्र) ईश्वर को जगत् का कर्ता बताती हैं। फिर, वेदों के अन्दर वाक्य हैं और वाक्यों की रचना करनेवाला भी कोई होना चाहिए जो केवल परमेश्वर ही हो सकता है। सख्या-परक युक्ति का आधार यह विचार है कि युग्म की मात्रा परमाणुओं की अनन्त सूक्ष्मता (पारिमाण्डल्य) से नहीं, बल्कि परमाणुओं की विशेष सख्या (अर्थात् दो) से उत्पन्न होती है। जैसाकि हम देखेंगे, यह द्वित्व का विचार बुद्धि की अपेक्षा रखता है, अर्थात् बिना बुद्धिसम्पन्न कर्ता के नहीं हो सकता। इसलिए इस द्वित्व की धारणा के लिए जो सृष्टि के प्रारम्भ में युग्मों को उत्पन्न करता है, एक बुद्धिसम्पन्न कर्ता की कल्पना करनी ही होती है। प्रत्यक्ष दिखाई न देने के कारण ईश्वर के अस्तित्व के सम्बन्ध में जो आपत्ति की जाती है, उसका प्रत्याख्यान उदयन इस प्रकार करता है। किसी पदार्थ के प्रत्यक्ष न होने से उसका अभाव तब सिद्ध होता है जबकि वह पदार्थ ऐसा हो जो साधा-

1. कार्यायोजनधृत्यादेः पदात् प्रत्ययतः श्रुतेः ।
वाक्यात् संख्याविशेषाच्च साध्यो विश्वविदव्ययः ॥ (५ : १)

2. २ : १।

रणत प्रत्यक्ष होता हो। इन्द्रियों की क्षेत्र-सीमा से परे जो वस्तुएं हैं उन्हें असत् नहीं कहा जाता। अधिक से अधिक जो कहा जा सकता है वह यह है कि ईश्वर के अस्तित्व की सिद्धि प्रत्यक्ष द्वारा नहीं हो सकती।[1] अनुमान प्रमाण ईश्वर के अस्तित्व को न तो सिद्ध करता है न असिद्ध ही ठहराता है।[2] उपमान प्रमाण को पदार्थों के अस्तित्व अथवा अभाव से कुछ प्रयोजन ही नहीं है।[3] शब्द प्रमाण ईश्वरास्तित्व के पक्ष में है।[4] अर्थापत्ति और अनुपलब्धि ज्ञान के स्वतन्त्र साधन नहीं हैं।

नैय्यायिक का ईश्वर शरीरधारी है, जो सत् चित् (ज्ञान) और आनन्द से पूर्ण है। उसमें अधम, मिथ्याज्ञान तथा प्रमाद का अभाव है, और वह धर्मज्ञान समाधि से युक्त है। अपनी सृष्टि-रचना में वह सर्वशक्तिमान् है, यद्यपि अपनी सृष्टि के प्राणियों के कर्मों के परिणामों से प्रभावित होता है। वह स्वयं तो आप्तकर्मफल है, अर्थात् अपने कर्मों के तमाम फल प्राप्त कर चुका है, और अपने रचे हुए प्राणियों के लिए कर्म करना जारी रखता है। जिस प्रकार एक पिता अपने बच्चों के लिए कर्म करता है, उसी प्रकार परमेश्वर भी प्राणियों के लिए कर्म करता है।[5] परमेश्वर सर्वज्ञ है, क्योंकि वह सत्यज्ञान रखता है जो यथार्थसत्ता का स्वतन्त्र बोध है। वह नित्य प्रज्ञावान् है और क्योंकि उसके बोध नित्यस्थायी हैं, इसलिए स्मृति अथवा अनुमान सम्बन्धी ज्ञान की उसे आवश्यकता ही नहीं है। साधारण मनुष्यों में जो एक प्रकार का अन्तर्विगामी अलौकिक प्रत्यक्ष ज्ञान है, योगियों में जो प्राप्त की हुई शक्ति (सिद्धि) है, ईश्वर में वही एक समान रहनेवाली बोध की प्रक्रिया है।[7] ईश्वर इच्छाशक्ति से भी युक्त है।[8] ईश्वर विशुद्ध, अबाधित प्रतिभा तथा परमानन्द का भण्डार है।

सृष्टि-रचना की कठिनाइयों की उपेक्षा नहीं की गई है। सम्पूर्ण क्रिया को दुःख के अन्तर्गत माना गया है और कहा गया है कि वह दोषों के कारण है।[9] प्रश्न उठाया गया है कि क्या ईश्वर अपनी किसी इच्छा की पूर्ति के लिए जगत् की सृष्टि करता है, अथवा दूसरों के लिए करता है। परन्तु ईश्वर की समस्त इच्छाएं पहले से ही पूर्ण हैं, इसलिए सृष्टि-रचना ईश्वर की किसी भी इच्छा की पूर्ति का साधन नहीं हो सकती। जो दूसरों की भलाई के लिए चिन्तित रहता है, केवल बराबर व्यस्त रहता है। और न ही हम ईश्वर की उक्त क्रिया का कारण मनुष्यमात्र के प्रति उसके प्रेम को ही

१. ३ : १। २. ३ : १७। ३. ३ : ८-१२।

४. ३ : १३-१७। ५. ३ : १८-२३।

६. न्यायभाष्य, ४ : १, २१।

७ उदयन एक रोचक प्रश्न उठाता है कि क्या ईश्वर की सर्वज्ञता के अन्दर सीमित शक्ति वाले प्राणियों के भ्रमात्मक बोधों तथा उनके विषयों (पदार्थों) का ज्ञान भी समाविष्ट है, और परिणामस्वरूप क्या ईश्वर पदार्थों को उस रूप में भी प्रत्यक्ष करता है जैसे कि वे नहीं हैं। इसके उत्तर में वह कहता है कि मानवीय भ्रान्तियों का ईश्वर को जो ज्ञान है वह भ्रमात्मक नहीं है।

८. नव्य-न्याय, ४ : १, २१। ९. १ : १, १८।

मान सकते है। जगत् का दु:खस्वरूप होना ही उक्त कल्पना का प्रत्याख्यान करता है। नैय्यायिक उक्त आलोचना का उत्तर इस प्रकार देता है : 'ईश्वर का सृष्टि-रचनारूप कर्म वस्तुत: केवल अनुकम्पावश है। परन्तु ऐसी सृष्टि-रचना का विचार जिसमे केवल सुख ही हो, वस्तुओ की प्रकृति से मेल नही खाता, क्योंकि जिन प्राणियो की सृष्टि की जाएगी, उनके अच्छे या बुरे कर्मों के विभिन्न परिणामो से अन्ततोगत्वा विभिन्नता होनी आवश्यक है। और तर्क है इस प्रकार के प्रतिबन्ध करने की भी आवश्यकता नही कि यह ईश्वर की अपनी स्वतन्त्रता मे हस्तक्षेप हो। (क्योंकि इस प्रकार वह दूसरो के कर्मों पर निर्भर प्रतीत होगा)। क्योंकि यह नीति का वचन है कि 'अपना शरीर स्वय अपने को बाधा नही देता, बल्कि अपनी लक्ष्यप्राप्ति मे सहायक होता है।'[2] उद्योतकर स्वीकार करता है कि ईश्वर की क्रिया अन्य कारणो से मर्यादित हो जाती है, परन्तु ये कारण केवल स्वत आरोपित मर्यादाए है। ईश्वर की दृष्टि मे जो लक्ष्य है वह प्राणियो का सुख नही अपितु उनका आध्यात्मिक विकास है। जगत् दु:खो द्वारा श्रेयस् की तथा त्याग द्वारा पूर्णता की प्राप्ति के लिए, जो हमारे आध्यात्मिक लक्ष्य है, एक प्रकार का क्षेत्र है।

> नैय्यायिक शैव है जबकि वैशेषिको को पाशुपत कहा गया है।[3] जिनदत्त अपने 'विवेकविलास' (तेरहवी शताब्दी के मध्य मे रचित) ग्रन्थ मे कहता है कि शिव न्याय-वैशेषिक का देवता है। उद्योतकर एक पाशुपत था। भासर्वज्ञ ने ध्यान-समाधि का फल महेश्वर का साक्षात्कार बतलाया है।[4] उदयन सर्वोपरिसत्ता को शिव मानता है।[5]

न्याय का ईश्वरवाद-विषयक सिद्धान्त हिन्दू विचारधारा के इतिहास मे बहुत विवाद का विषय रहा है। आलोचक का कहना है कि जब प्राकृतिक समाधान असफल होता है तो नैय्यायिक 'अदृष्ट' का आश्रय लेता है। सृष्टि के आरम्भ मे परमाणुओ मे हलचल का होना, आग की गति का ऊपर की ओर होना, यहा तक कि सुई का चुम्बक की ओर आकृष्ट होना भी अदृष्ट के कारण माना गया है। अदृष्ट केवल व्याख्या की सीमामात्र है।[6] एक बुद्धिसम्पन्न नियामक की आवश्यकता की कल्पना की

१. सर्वदर्शनसंग्रह, ११। २. न्यायवार्तिक, ४ : १, २१।

३. देखिए गुणरत्नकृत 'षड्दर्शनसमुच्चयवृत्ति,' पृष्ठ ४९-५१। और देखिए हरिभद्रकृत 'षड्दर्शनसमुच्चय'—

अक्षपादमते देवः सृष्टिसंहारकृत् शिवः।
विभुर्नित्यैकः सर्वज्ञो नित्यबुद्धिसमाश्रयः॥ (१३)

राजशेखरकृत षड्दर्शनसमुच्चय, जो कुछ समय पूर्व बना, इस मत का समर्थन करता है। देखिए कीथ : 'इण्डियन लौजिक एण्ड ऐटोमिज़्म,' पृष्ठ २६२-६३।

४. न्यायसार, पृष्ठ ३९। ५. कुसुमाञ्जलि, २ : ४।

६. जयन्त अपने न्यायमंजरी नामक ग्रन्थ मे चार्वाक सिद्धान्त की आलोचना करते हुए कहता है कि जब हम किसी वस्तु के कारण को नहीं जानते तो उसे स्वाभाविक अथवा प्राकृतिक कहने लगते हैं।

गई है जो ईश्वर है, क्योंकि जिस क्रम से घटनाएं सम्पन्न होती है उस अद्भुत नियमितता की व्याख्या सिवाय ईश्वर के अन्य किसी प्रकार से की ही नही जा सकती। क्योकि ईश्वर मे ज्ञान, इच्छा तथा प्रयत्न है। प्रलयकाल में आत्माओं की क्रियाशक्ति नष्ट हो जाती है तथा सृष्टि-रचना के समय उन्हे यह फिर प्राप्त हो जाती है, इस सबकी व्याख्या बिना दैवीय संचालन के सम्भव नही है। उदयन तथा श्रीधर ने कार्य-कारणभाव से अत्यधिक लाभ उठाया है।[1] यह धारणा करके कि यह जगत् एक कार्य है, नैय्यायिक ने जो सिद्ध करना है उसे पहले से स्वत सिद्ध मान लिया है। पौधे तथा पशु-पक्षी स्वात्मनिर्भर नही है। ये उत्पन्न होते है, बढते है तथा मृत्यु को प्राप्त होते है। व्यक्तिरूप वस्तुए उत्पन्न पदार्थ है ऐसा कहने का अर्थ यह नही है कि यह जगत् एक पूर्ण इकाई के रूप मे उत्पन्न पदार्थ है। नैय्यायिक अनेको नित्यसत्ताओं के अस्तित्व को स्वीकार करता है जो उत्पन्न पदार्थ नही है।[2] तो क्या यह जगत सम्पूर्ण रूप मे भी नित्य नही हो सकता ? फिर क्या समस्त कार्यो के निमित्त कारण भी रहने आवश्यक है ? जैसाकि हम पहले देख चुके है, कार्य-कारण का विधान, जिस रूप मे नैय्यायिक इसकी व्याख्या करता है, सार्वभौम प्रामाणिकता नही रखता। इसकी सार्थकता इसके अतिरिक्त और कुछ नही है कि यह एक समान और साहचर्य-सम्बन्धी परिवर्तन को दर्शाता है। क्योकि इसकी साक्षी इन्द्रियगोचर जगत् मे ही गई है, इसलिए इसके क्षेत्र को उससे परे बढाना भूल है। सृष्टि के कारण का ज्ञान मानवीय मस्तिष्क से बाहर का विषय है। अनन्त कारणो की अनन्त प्रतीप गति असम्भव है, इसीलिए नैय्यायिक को एक ऐसे कारण के अस्तित्व पर बल देना पड़ा जो कार्य-कारण-शृंखला से बाहर है, जिसका अन्य कोई कारण नही है। शंकराचार्य कार्य कारणभाव की युक्ति का विरोध करते हुए हमें परामर्श देते है कि हम साहसपूर्वक यह स्वीकार करें कि यह विश्व हमें विद्यमान प्रतीत होता है, इसके अतिरिक्त हम और कुछ नही जानते। इसका अस्तित्व अपने-आपसे है, अथवा यह किसी सुदूर कारण का कार्य है इसे हम नही समझ सकते। यदि हम किसी सुदूर कारण को स्वीकार करते है तो हम उसके भी सुदूर कारण की माग क्यों न करें, और इस प्रकार अनिश्चित काल तक माग करते-करते दिमाग ही खराब हो जाएगा। यदि ईश्वर का अस्तित्व है तो उसे किसने बनाया ? साख्य के अनुसार, यह मान लेना कि विश्व ने अपने को अपने-आप बनाया उतना ही आसान है, जितना कि यह मानना कि विश्व के कर्ता ने अपने को अपने-आप बनाया। अध्यात्मविद्या की दृष्टि मे यह प्रश्न कम नही हो सकता और समाधान समस्या से भी बुरा है। नैय्यायिक के सगुणवाद से तो और भी कठिनाइया उपस्थित होती है। प्रश्न उठता है कि सृष्टि का कर्ता शरीरी है या नही ? यदि वह शरीरी है तो उसे अदृष्ट के अधीन मानना पड़ेगा, क्योंकि सब शरीरों की रचना अदृष्ट के ही आधार पर होती है। सब शरीरधारी निर्मित होते है, और वे सूक्ष्म परमाणुओं तथा पाप-पुण्य पर नियन्त्रण नही कर

१. न्यायकन्दली, पृष्ठ ५४–५७।

२. "नित्य वस्तु की कोई उत्पत्ति नहीं होती; और न ही नित्य वस्तु का कोई कारण होता है।" (न्यायवार्तिक, ४ : १, ३२)।

सकते। हम नहीं जानते कि नित्यशरीर क्या वस्तु है। इस विषय मे नैय्यायिकों का मत स्पष्ट नही है। वे कभी कहते है कि परमेश्वर बिना किसी शरीररूपी साधन के सृष्टि की रचना करता है, और साथ-साथ यह भी कहते है कि हमारे अदृष्ट के कारण परमेश्वर को भी शरीर प्राप्त हो जाता है। कभी परमाणुओ को ही परमेश्वर का शरीर मान लिया जाता है, एव अन्य अवसरो पर आकाश को शरीर की कोटि मे लाया जाता है। यदि ईश्वर किसी अचिन्त्य विधि मे, शरीर के बिना, परमाणुओ द्वारा सृष्टि की रचना करने मे समर्थ है, तो हम ऐसा भी कह सकते है कि वह बिना किसी पूर्व-अवस्थित सामग्री के सृष्टि की रचना कर सकता है।

ईश्वर की सिद्धि के लिए उपयुक्त की जानेवाली युक्तियो की प्रामाणिकता को हम यदि मान भी ले तो भी न्यायदर्शन का ईश्वर एक ऐसी पूर्ण आध्यात्मिक यथार्थ-सत्ता नही ठहरता कि जिसकी हम अपूर्ण अभिव्यक्तिया है। वह हमसे और जगत् से भी बाह्य है, भले ही हम उसे सृष्टि का कारण, शासक तथा सहारकर्ता कह ले। यथार्थसत्ता असख्य अशव्यापी अवयवो से बनी है जो एक बाह्य बन्धन द्वारा शृङ्खला-बद्ध है, जैसेकि एक रस्से मे अनेको लकड़िया बधी रहती है। ईश्वर परमाणुओ का रचयिता नहीं, अपितु केवल उन्हे क्रमबद्ध करनेवाला है। उसकी बुद्धिमत्ता विश्व के तत्त्वों पर बाहर से कार्य करती है, आन्तरिक जीवनी शक्ति के रूप मे कार्य नही करती। ईश्वर के विषय मे इस प्रकार का विचार कि वह जगत् से परे, देश के समस्त विचार से बाहर, एक शाश्वत आत्मकेन्द्रित एकान्त मे, बिल्कुल अलग रहता है, सर्वथा शुष्क और थोथा विचार है। हम इस प्रकार के द्वैतवाद को, जिसके अनुसार एक ओर एक अनन्त स्रष्टा तथा दूसरी ओर एक अनन्त विश्व हो, प्रमाणित नही कर सकते। ये दोनो ही एक-दूसरे को मर्यादित कर देगे। जिन वस्तुओ की परिभाषा एक-दूसरे के प्रति की जाए, वे अवश्य सान्त होनी चाहिए। जीवात्माए कभी न कभी स्वातन्त्र्य प्राप्त करती ही है। सबकी मुक्ति मे ससार लुप्त हो जाएगा, ईश्वर का आधिपत्य भी समाप्त हो जाएगा। जिसका अन्त है उसका आदि भी है। दोनो ही शून्य से प्रादुर्भूत हुए होगे और इसलिए शून्य मे ही लुप्त भी हो जाएगे। यह सत्य है कि सृष्टि-रचना का कारण ईश्वर का प्रेम बनाया गया है, किन्तु इस कल्पना के आधार पर सृष्टि का तात्पर्य क्या है? यदि परमाणु तथा आत्माए दोनो ही नित्य है, और उक्त दोनो की क्रिया-प्रतिक्रिया का ही परिणाम सृष्टि है, तो फिर सृष्टि-रचना मे ईश्वर का स्थान कहा है? इसलिए या तो नैय्यायिक को ईश्वर को स्रष्टा मानने का विचार त्याग देना चाहिए अथवा यह स्वीकार करना चाहिए कि परमाणु तथा आत्माए ईश्वररूपी नित्य और शाश्वत कारणता की अभिव्यक्तिया है, यद्यपि इस कारणता को यान्त्रिक अर्थो मे नही लिया जाना चाहिए। यह न्याय के इस सुझाव से उपलक्षित होता प्रतीत होता है कि पदार्थों का स्वरूप ही ईश्वर की देह है। यह एक ऐसा दृष्टान्त है जिसका उपयोग रामानुज के भाष्य में बहुत सावधानी के साथ और उच्च प्रयोजन को लेकर किया गया है। ईश्वर के अवश्यभावित्व का कुछ ऐसा ही विचार उसकी सर्वज्ञता के कारण बलात् हमारे ऊपर आरोपित किया गया है। न्याय के अनुसार, सान्त प्राणी केवल विचार को जानते है, और इस प्रकट तथ्य को भी कि यथार्थ

आध्यात्मिक अन्वेषण हमें इस बात के लिए बाध्य करता है कि हम आत्मा को अन्य पदार्थों की कोटि का एक पदार्थ न समझें। यह एक इस प्रकार के आदर्शवाद को जन्म देगा जो सहज बुद्धि के मत को उतना उलटेगा नहीं जितना कि उसके पार जाएगा। आध्यात्मिक आदर्शवाद भी हमें सहज बुद्धि तथा मनोविज्ञान के दृष्टिकोण से यह स्वीकार करने की अनुमति प्रदान करता है कि विचार तथा वास्तविकता में भेद है। हमारे अनुभव में अविच्छिन्नता तथा सामञ्जस्य का तात्पर्य है कि अननुभूत वस्तुओं की भी यथार्थसत्ता है। सांख्य और वेदान्त ने तर्क की दिशा में अनभव के गहनतर विश्लेषण का भार अपने ऊपर लिया। रामानुज के भाष्य में हमें न्याय के ब्रह्मविद्या-सम्बन्धी विचारों का अधिक व्यवस्थित समन्वय मिलता है।

## उद्धृत ग्रन्थों की सूची

आथले : तर्कसंग्रह आफ अन्नंभट्ट—आंग्ल भाषानुवाद
कावेल : उदयनकृत कुसुमांजलि—आंग्ल भाषानुवाद
कावेल एण्ड गफ : सर्वदर्शनसंग्रह, ,,
गंगानाथ झा : न्यायसूत्राज विद वात्स्यायन्स भाष्य एण्ड उद्योतकर्स वार्तिक—आंग्लभाषानुवाद
कीथ : इण्डियन लौजिक एण्ड एटोमिज्म
सील : दि पौजिटिव साइंसेज आफ दि एंशियंट हिन्दूज
विद्याभूषण : हिस्ट्री आफ इण्डियन लौजिक

## तीसरा अध्याय

# वैशेषिक का परमाणु-विषयक अनेकवाद

वैशेषिक दर्शन—निर्माणकाल तथा साहित्य—ज्ञान का सिद्धान्त—पदार्थ—द्रव्य—परमाणुवाद—आत्मा की प्रकृति—गुण—कर्म अथवा क्रिया—सामान्य—विशेष—समवाय—अभाव—नीतिशास्त्र—ईश्वर—वैशेषिकदर्शन का सामान्य मूल्यांकन

### वैशेषिक दर्शन

वैशेषिक दर्शन को यह नाम 'विशेष' शब्द के कारण दिया गया है। उक्त दर्शन अपने इस मत पर बल देता है कि इस विश्व के पृथक्-पृथक पदार्थों, विशेषकर उन पृथक्-पृथक् जीवात्माओं और परमाणुओं में ही, जो प्रत्यक्ष के विषय नहीं है, यथार्थ विशिष्टत्व अथवा पृथक्त्व दिखाई देता है। यद्यपि पृथक्-पृथक् जीवात्माएं सार्वभौम एवं सामाजिक सम्बन्धों से युक्त हैं जिनके द्वारा ही वे अपने-आपको पहचान सकती हैं तो भी वे उन सब सम्बन्धों के अतिरिक्त अपना विशेषत्व रखती हैं। यथार्थ रूप में वैशेषिक दर्शन पार्थक्य का प्रतिपादन करनेवाला दर्शन है, क्योंकि यह ऐसे किसी भी प्रयत्न को सहन करने के लिए तैयार नहीं है जो जीवात्माओं तथा पदार्थों के पृथक्-पृथक् अस्तित्व को मिटाकर किसी सार्वभौमिक अधिक पूर्ण व्यक्तित्व की स्थापना के लिए किया गया हो। इसका दृष्टिकोण कल्पनापरक होने की अपेक्षा वैज्ञानिक है, संश्लेषणपरक न होकर विश्लेषणात्मक है, यद्यपि यह विश्व के, एक पूर्ण इकाई के रूप में सामान्य स्वरूप से सम्बद्ध प्रश्नों को भी सर्वथा भुला नहीं सका है। विज्ञान का कार्य पृथक्-पृथक् विश्लेषण करना है जबकि दर्शन का कार्य समन्वय करना है। वैशेषिक को एक ऐसे सर्वान्तर्ग्राही समन्वय की रचना में कोई रुचि नहीं है जिसमें कि सब वस्तुओं के लिए स्थान हो, अर्थात् जो समस्त इन्द्रियजगत् तथा विचारजगत् की विविधता को एक ही व्यापक सूत्र में बांध सके। विज्ञान की भावना को लेकर यह दृश्य वस्तुओं के अत्यन्त सामान्य लक्षणों को सूत्रबद्ध करने का प्रयत्न करता है। यह अनुभव के विभिन्न पक्षों को उनकी संज्ञा देने तथा समुचित वर्गों में रखने का कार्य करता है। परिणामस्वरूप यह दर्शन पृथक्-पृथक् स्वरूप तो बतलाता है, किन्तु किसी यथोचित तथा व्यापक सिद्धान्त की स्थापना नहीं करता।

वैशेषिक दर्शन की प्रेरणा बौद्धदर्शन के प्रतीतिवाद के विरोध से प्रादुर्भूत हुई। जहां यह एक ओर ज्ञान के साधनों प्रत्यक्ष और अनुमान के विषय में बौद्धदर्शन के मत से सहमत है, वहां दूसरी ओर इसका यह भी तर्क है कि जीवात्माएं तथा द्रव्य अपने-आपमें सारवान् तथा यथार्थ तथ्य हैं और इनके अस्तित्व का खण्डन इन्हें पर्दे के पीछे खेली जा रही एक परी-कथा के काल्पनिक चित्र मानकर नहीं किया जा सकता। इसको ईश्वरज्ञान-सम्बन्धी समस्याओं से कोई प्रयोजन नहीं। शंकराचार्य तो अपनी समीक्षा में यहां तक कहते हैं कि वैशेषिक की प्रवृत्ति मुख्यतः अनीश्वरवादिता की ओर है।[1] चाहे जो भी हो, वैशेषिक अपने प्रारम्भिक रूप में एक अत्यधिक मानसिक लोच के युग में प्रस्तुत किया गया, जबकि संशयवाद के अंकुर विचारधारा के अन्दर पर्याप्त मात्रा में विद्यमान थे।

यह दर्शन यद्यपि मुख्य रूप में भौतिक तथा आध्यात्मिक विज्ञान का दर्शन है, तो भी तर्कसम्बन्धी विवादों का इसके परवर्ती ग्रन्थों में कुशल गठबन्धन पाया जाता है। वैशेषिक और न्याय अपने तात्त्विक सिद्धान्तों, यथा आत्मा के स्वरूप और गुणों तथा विश्व की परमाणुपरक प्रकल्पना के विषय में एकमत हैं। परन्तु वर्गीकरण तथा पदार्थों के विशिष्टत्व के निरूपण में एवं परमाणुवाद की प्रकल्पना के परिष्कार में वैशेषिक दर्शन अपना विशेष महत्त्व रखता है।

## २

## निर्माणकाल तथा साहित्य

'वैशेषिक दर्शन का निर्माण न्यायदर्शन से बहुत पूर्व हुआ प्रतीत होता है।"[2] गार्बे महोदय की उक्त सम्मति युक्तियुक्त प्रतीत होती है। मानवीय ज्ञान में विशेष, सामान्य से पहले आता है। ज्ञान की प्रकल्पना, जैसी कि हमें न्यायशास्त्र में मिलती है तब तक सम्भव नहीं हो सकती है जब तक कि ज्ञान स्वतन्त्र रूप में उन्नति नहीं कर लेता। तर्कशास्त्र आलोचक तथा सुधारक के रूप में प्रकट होता है। कणाद के सूत्र तथा प्रशस्तपादकृत 'पदार्थधर्मसंग्रह' पर न्यायशास्त्र का कोई प्रभाव नहीं है, जबकि गौतम के सूत्र तथा वात्स्यायन के भाष्य वैशेषिक मत से पर्याप्त मात्रा में प्रभावित हुए हैं।

यह भी बलपूर्वक कहा जाता है कि वैशेषिक दर्शन की रचना बौद्ध तथा जैन-दर्शनों से पूर्व हुई। बौद्धों के 'निर्वाण' की प्रकल्पना का आदि उद्भव वैशेषिक की 'अपवर्गवाद' की प्रकल्पना में हुआ माना जाता है। जैनों के 'अस्तिकाय' तथा उनकी परमाणुवाद की प्रकल्पना का मूल भी वैशेषिक में ही है, जिसका उल्लेख अनेकों जैन-ग्रन्थों तथा ललितविस्तर में भी मिलता है।

१. शंकराचार्य वैशेषिक के अनुयायियों को अर्धवैनाशिक अथवा अर्धशून्यवादी मानते हैं (शाङ्करभाष्य, २.२, १८)।

२. गार्बे : दि फिलासफी आफ एंशियण्ट इण्डिया, पृष्ठ २०।

लंकावतारसूत्र में भी परमाणुवाद का संकेत पाया जाता है। जैनों का एक परवर्ती ग्रन्थ 'आवश्यक'[1] रोहगुप्त (१८ ई०) को वैशेषिक दर्शन का रचयिता मानता है, जो जैनधर्म के छठे विभेद का प्रधान गुरु था। यद्यपि उक्त ग्रन्थ का वैशेषिक-विचार-सम्बन्धी आख्यान कणाद की योजना के अनुकूल है,[2] किन्तु इसके उस दावे को कि वैशेषिक दर्शन जैनदर्शन की ही एक शाखा है, प्रमाणित करना कठिन होगा। जैनदर्शन तथा वैशेषिक में जो समानता का विषय है और जिसके कारण उक्त दावे का संकेत मिल सकता है वह परमाणुवाद की प्रकल्पना है, किन्तु इस विषय में भी दोनों के विचारों में मौलिक भिन्नता पाई जाती है। जैन मत के अनुसार, गुणों की दृष्टि से परमाणु एक-समान हैं। प्रत्येक परमाणु में रंग, रस, गन्ध और स्पर्श तथा शब्द के उत्पादन की क्षमता विद्यमान है, यद्यपि वह स्वयं निःशब्द है। वैशेषिक के मत में गुणों की दृष्टि से परमाणुओं में भेद है। वे वायु, जल, अग्नि और पृथ्वी जिसके भी परमाणु हों उसके हिसाब से एक दो, तीन अथवा चार सामान्य गुण रखते हैं, और शब्द के साथ उनका कोई सम्बन्ध नहीं है। परमाणुवाद की प्रकल्पना, द्रव्यों का वर्गीकरण और ज्ञान के दो साधनों की स्वीकृति बलपूर्वक यह संकेत करते हैं कि वैशेषिक दर्शन की रचना बुद्ध और महावीर के समय[3] (छठी-पांचवीं शताब्दी ई० पू०) के लगभग हुई।

वैशेषिक दर्शन की व्याख्या व्यवस्थित रूप में सबसे पहले कणाद (कणभुज अथवा कणभक्ष) के वैशेषिक सूत्र में मिलती है। यह नाम जिसका अर्थ शब्द-व्युत्पत्ति शास्त्र की दृष्टि से कणभक्षक होता है उनके रचयिता का इस लिए भी पड़ गया हो क्योंकि उसके दर्शन का सिद्धान्त परमाणुवाद है।[4] इस दर्शन को औलूक्य दर्शन भी कहा जाता है।[5] ऐसा प्रतीत होता है कि उक्त सूत्र के रच-

१. सेक्रेड बुक्स आफ दि ईस्ट, खण्ड ४५, पृष्ठ ३८।

२. द्रव्य, गुण, कर्म, समवाय को स्वीकार किया गया है, तथा सामान्य और [illegible] के विषय में थोड़ी-सी विविधता पाई जाती है। सामान्य के निम्न भेद किए गए हैं :

(१) महासामान्य, जो पदार्थ, [illegible] अभिधेयत्व, अर्थात् नाम [illegible] अथवा ज्ञेयत्व अर्थात् जानने की क्षमता [illegible] लिए उत्तरदायी है। सब [illegible] (देखिए प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, पृष्ठ १६; वैशेषिकसूत्र, [illegible])। महासामान्य [illegible] और किसी उच्चतर वस्तु की अपेक्षा नहीं है, क्योंकि अन्य सामान्य तथा विशेष [illegible]। (२) सत्ता-सामान्य, जो सत्ता अथवा वैशेषिक के भाव के अनुरूप है। [illegible] पदार्थों का सामान्य गुण (साधर्म्य) बताता है, और (३) सामान्य विशेष, [illegible] के [illegible] सामान्य [illegible] दृष्टान्त आ जाते हैं। देखिए यूई : 'वैशेषिक फिलासफी', पृष्ठ ३७ [illegible] ८।

३. देखिए यूई : वैशेषिक फिलासफी, पृष्ठ [illegible]। [illegible] ने अपने '[illegible]' नामक ग्रन्थ में वैशेषिक का निर्माण बुद्ध से पूर्व हुआ, ऐसा कहा है (वहीं, पृष्ठ [illegible])।

४. यद्यपि परमाणु-विषयक प्रकल्पना कुछ बौद्ध [illegible] विचारों में भी पाई जाती है, किन्तु वैशेषिक का यह प्रधान लक्षण है। देखिए ब्रह्मसूत्र, २ : २, ११, और धर्मोत्तरकृत 'न्यायबिन्दुटीका', पृष्ठ ८६।

५. यूई कृत वैशेषिक फिलासफी।

पिता का यथार्थ नाम 'काश्यप' था ।[1] यह ग्रन्थ दस अध्यायों में विभक्त है । प्रथम अध्याय में द्रव्य, गुण, क्रिया, सामान्य तथा विशेष आदि पांच पदार्थों का विवेचन किया गया है । द्वितीय अध्याय मे विभिन्न द्रव्यों का, जिनमें आत्मा तथा मन सम्मिलित नहीं है, विवेचन किया गया है । आत्मा और मन, इन्द्रियों के विषयों तथा अनुमान के स्वरूप का विवेचन तृतीय अध्याय में किया गया है । चतुर्थ अध्याय का मुख्य विषय परमाणुओं द्वारा विश्व की रचना है । पंचम अध्याय मे क्रिया का स्वरूप और उसके प्रकार बताए गए है । नैतिक समस्याओं पर षष्ठ अध्याय मे विचार किया गया है । सप्तम अध्याय मे गुण, आत्मा तथा समवाय-सम्बन्धी प्रश्नो का विवेचन है । पिछले तीन अध्याय मुख्य रूप से तर्क-विषयक है और इनमे प्रत्यक्षज्ञान, अनुमान तथा कार्य-कारणभाव के सिद्धान्त का प्रतिपादन किया गया है । जैसाकि हम ऊपर कह आए है, कई कारणो से वैशेषिकसूत्र न्यायसूत्र से पूर्वकाल के बने प्रतीत होते है, और सम्भवतः ब्रह्मसूत्र के समकालीन है ।[2] क्योंकि कौटिल्य ने आन्वीक्षिकी-विद्या के अन्दर वैशेषिक का उल्लेख नही किया है इसलिए यह कहा जाता है कि इस दर्शन का निर्माण सूत्ररूप मे ३०० ई० पू०[3] के पश्चात् हुआ । ऐसा प्रतीत

१. प्रशस्तपाद कृत पदार्थधर्मसंग्रह, पृष्ठ २०० ।

२. वात्स्यायन ने वैशेषिकसूत्र से एक उद्धरण दिया है, जिसमे न्याय द्वारा किए गए अनुमान के 'पूर्ववत्' व 'शेषवत्' भेदों मे अभिज्ञता उपलब्ध नही होती । वैशेषिकसूत्र मे काल को परम कारण मानने का उल्लेख है (२ : २, ९ ; ५ : २, २६) और यही विचार श्वेताश्वतर उपनिषद् मे भी दिखाया गया है (१ : १, २), किन्तु विख्यात दर्शनो मे से एक ने भी इसे नहीं अपनाया है । आत्मविषयक समस्या पर भी वैशेषिक इसके अस्तित्व को सिद्ध करने का प्रयत्न नहीं करता, बल्कि उसकी रुचि अधिकतर इस विवेचन में है कि आत्मा अनुमान का विषय है अथवा साक्षात् अन्तर्दृष्टि का । बादरायण ने ब्रह्मसूत्र (२ : २, ११) में परमाणुवाद का उल्लेख किया है, और कणाद ने अविद्या तथा प्रत्यगात्मन जैसे वेदान्त के पारिभाषिक शब्दों का प्रयोग किया है, और जब वह बलपूर्वक यह प्रतिपादन करता है कि आत्मा की सिद्धि केवल श्रुति से ही नहीं होती और शरीर तीन या पांच तत्त्वों से मिलकर नहीं बना है (वैशेषिकसूत्र, ३ : २, ९ ; ४ : २, २-३), तो उसकी दृष्टि मे वेदान्त की प्रकल्पना होती है । यदि हम टीकाकारों पर विश्वास करें तो वैशेषिकसूत्र मीमांसा तथा सांख्य के ज्ञान की पूर्वकल्पना करता है । देखिए वैशेषिकसूत्र, २ : १, २० ; ३ : १, १-२ ; ५ : २, १९-२० ; ७ : २, ३-८ ; ७ : २, १३ ; ९ : २, ३ । वसुमित्रकृत 'अभिधर्ममहाविभाषाशास्त्र' मे पांच प्रकार के कर्मों का उल्लेख है । चरक द्वारा किये गये वैशेषिक के प्रति संकेत हमारे लिए अधिक सहायक नहीं है । नागार्जुन ने अपने 'प्रज्ञापारमिताशास्त्र' में वैशेषिक की उस प्रकल्पना का उल्लेख किया है जिसके अनुसार काल एक अपरिवर्तनशील यथार्थसत्ता है, जो एक कारण से संबद्ध है (वैशेषिकसूत्र, २ : २, ७-९ ; ५ : २, २६ ; ७ : १, २५) । देश, परमाणु और आत्मा के विषय में किए गए उसके उल्लेख यह संकेत करते है कि वह वैशेषिकसूत्र से अभिज्ञ था, और उसने वस्तुतः अनेक सूत्र उद्धृत भी किए हैं, जैसे आत्मा के स्वरूप के सम्बन्ध में ३ : २, ४ और ३ : १, २ ; परमाणु-विषयक प्रकल्पना के विषय में, ४ : १, १ तथा ७ : १, १० ; तथा आणविक संघात के विषय में, ६ : २, १३ और ५ : २, १७-१८ । आर्यदेव वैशेषिकसूत्र से अभिज्ञ है, और हरिवर्मन सूत्र निर्माण के पश्चात् हुए वैशेषिक दर्शन के विकास को जानता है । देखिए यूई कृत वैशेषिक फिलासफी, ४६-५५ ।

३. डा० दासगुप्त का सुझाव है कि वैशेषिक, जैसीकि इसकी व्याख्या कणाद के सूत्र में की गई

होता है कि कणाद के सूत्रों में पीछे कुछ अंश समय-समय पर जुड़ते चले गए।[1] कुछेक सूत्र कणाद के उक्त ग्रन्थ में ऐसे भी मिलते हैं जिनपर भाष्यकार प्रशस्तपाद ने भाष्य नहीं किया। इससे यह संकेत मिलता है कि जिस समय प्रशस्तपाद ने वैशेषिकसूत्र पर भाष्य लिखा, वे सूत्र उसमें सम्मिलित नहीं थे। जहाँ कणाद ने केवल तीन ही पदार्थों का वर्णन किया,[2] प्रशस्तपाद ने उनमें तीन और जोड़ दिये और उसमें भी आगे चलकर अभाव नाम का एक पदार्थ और जोड़ दिया गया। कणाद की सूची में प्रशस्तपाद द्वारा सात गुण और जोड दिए गए हैं।[3]

प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, सूत्र पर अधिकांश भाष्य न होकर उसी विषय का एक महत्त्वपूर्ण स्वतन्त्र ग्रन्थ है। इस मत की रक्षा करना कि प्रशस्तपाद के परिपक्व विचार कणाद के ग्रन्थ में दिए गए सुझावों का केवल विकासमात्र है, कठिन है।[4] प्रशस्तपाद द्वारा चौबीस गुणों का विवरण, सृष्टि की रचना और उसके संहार का सिद्धान्त, हेत्वाभासों का कथन तथा अनुमान का स्वरूप कणाद के ग्रंथ में निश्चितरूप से जोड़े गए हैं। वह न्यायदर्शन द्वारा अत्यधिक प्रभावित था और वात्स्यायन के पीछे हुआ था। उसका काल चौथी शताब्दी के अन्त में रखा जा सकता है।[5]

है, मीमांसा की किसी प्राचीन शाखा को प्रस्तुत करता है (हिस्टरी आफ इण्डियन फिलासफी, पृष्ठ २८०-८५)। यह युक्ति कि वैशेषिकसूत्र का प्रारम्भ धर्म की व्याख्या करने के लक्ष्य की घोषणा से होता है और समाप्ति इस समाश्वासन के साथ होती है कि वैदिक कर्म अदृष्ट की शक्ति से सुख-समृद्धि की ओर ले जाते हैं, निर्णायक नहीं है, क्योंकि धर्म-सम्बन्धी विवेचन तथा आग्रह के विषय में किसी एक दर्शन का एकाधिकार नहीं माना जा सकता। वैशेषिक तथा मीमांसा के मध्य जो भेदपरक विषय हैं उनके समाधान का प्रयत्न संतोषजनक नहीं माना जा सकता। कणाद का मत है कि वेद ईश्वर के रचित नहीं, बल्कि ऋषियों के रचित ग्रन्थ हैं (२ : १, १८ ; ६ : १, १–२), जबकि मीमांसा का दृढ निश्चय है कि वेद नित्य हैं, जिन्हें परवर्ती विकास नहीं माना जा सकता। शब्द की नित्यता तथा वेदों की नित्यता इन दोनों सिद्धान्तों का परस्पर घनिष्ठ सम्बन्ध है। विचारों तथा पारिभाषिक शब्दों में समानता रहते हुए भी यह कहना कठिन है कि वैशेषिक मीमांसा की एक शाखा है।

१. फैडिगन, 'दि वैशेषिक सिस्टम', पृष्ठ १०–११।

२. वैशेषिकसूत्र, ८ : २, ३। अर्थ इति द्रव्यगुणकर्मसु (१ : १, ४), जो छः पदार्थों का प्रतिपादन करता है, पीछे से जोड़ा गया कहा जाता है।

३. और देखिए वैशेषिकसूत्र, १ : १, ४ ; १ : १, ६ ; १ : २, ३।

४. देखिए दासगुप्त : 'हिस्टरी आफ इण्डियन फिलासफी', खण्ड १, पृष्ठ ३५१; 'इण्डियन लौजिक एण्ड एटोमिज़्म', पृष्ठ २५ और ९३; यूई, 'वैशेषिक फिलासफी', पृष्ठ १७, टिप्पणी ३। "लगभग सब विलक्षण सिद्धान्त, जो परवर्ती वैशेषिकों को नैय्यायिकों तथा अन्य शाखाओं से पृथक करते थे, प्रशस्तपाद के ग्रन्थ में पाए जाते हैं और वे कणाद के सूत्र में अनुपलब्ध हैं। द्वित्व, पाकजोत्पत्ति, विभागज विभाग और ऐसे ही अन्य अनेकों सिद्धान्तों को, जिन्हें वैशेषिक दर्शन की विलक्षणताएं माना गया है, कणाद के सूत्रों में छुआ भी नहीं गया है, यद्यपि प्रशस्तपाद के भाष्य में उनपर खूब अच्छी तरह विचार-विमर्श किया गया है।" (बोडास : तर्कसंग्रह, पृ० ३७)।

५. कीथ ने दिङ्नाग की पूर्ववर्तिता तथा प्रशस्तपाद के उसके प्रति तार्किक सिद्धान्त के नाना विषयों

प्रशस्तपाद के ग्रन्थ के आधार पर निर्मित एक वैशेषिक पुस्तक चन्द्रकृत दशपदार्थशास्त्र है, जो चीनी भाषा में अनूदित होकर सुरक्षित है। (६४८ ई०)। किन्तु भारत की विचारधारा के विकास पर इसका प्रभाव नही हुआ।[1] रावण-भाष्य तथा भारद्वाजवृत्ति,[2] जिन्हे वैशेषिक की टीकाए बताया जाता है, उपलब्ध नही है। प्रशस्तपाद के ग्रन्थ पर चार टीकाए लिखी गई है। जो ये है—व्योमशेखरकृत 'व्योमवती', श्रीधरकृत 'न्यायकन्दली', उदयनकृत 'किरणावली' (दसवी शताब्दी) और श्रीवत्सकृत 'लीलावती'[3] (ग्यारहवी शताब्दी)। अन्य तीनो की अपेक्षा व्योमवती पूर्ववर्ती है।[4] श्रीधर की न्यायकन्दली ९९१ ई० मे लिखी गई और टीकाकार कुमारिल, मण्डन तथा धर्मोत्तर के विचारो से परिचित है। लीलावती तथा किरणावली सम्भवत न्यायकन्दली के तुरन्त बाद लिखी गई। श्रीधर तथा उदयन दोनो ही ईश्वर के अस्तित्व तथा अभाव नामक पदार्थ को स्वीकार करते है। शिवादित्यकृत सप्तपदार्थी ग्रन्थ भी इसी काल का है।[5] यह न्याय तथा वैशेषिक के सिद्धान्तो को एक ही पूर्ण इकाई के भागो के रूप मे प्रस्तुत करता है। यह पदार्थो की व्याख्या से प्रारम्भ होता है और न्याय के तर्क को ज्ञान के गुण के रूप मे ग्रहण करता है। लौगाक्षि भास्करकृत तर्ककौमुदी एक और सहविवादपरक ग्रन्थ है जिसका आधार प्रशस्तपाद की पुस्तक है। वैशेषिकसूत्र पर शङ्करमिश्रकृत 'उपस्कार' तथा और ग्रन्थ भी कुछ

म [illegible] होने के सम्बन्ध में एक [illegible] किया है (उगि [illegible], पृष्ठ ९३–११०)। उसके [illegible] 'वैशेषिक [illegible]', पृष्ठ [illegible]। शङ्कर और उद्योतकर प्रशस्तपाद के [illegible] यदि [illegible] भी कर ले, तो भी वह उद्योतकर के पूर्व और दिङ्नाग के पश्चात् [illegible], और [illegible] शताब्दी में विद्यमान था। यदि छः पदार्थो के सिद्धान्त को प्रतिपादन करने [illegible] दिया जा [illegible] तो वह वात्स्यायन का पूर्ववर्ती अथवा कम से कम उसका समकालीन [illegible] (२५ [illegible] ई०) और परमार्थ (४९९–५६९ ई०) प्रशस्तपाद [illegible]। देखिए [illegible] : वैशेषिक फिलासफी, पृष्ठ १८।

१. यूई के अनुसार, [illegible] छठी शताब्दी में हुआ। जैसा कि [illegible] इसमे दस पदार्थो का प्रतिपादन किया गया है। और [illegible] सामान्य-विशेष और अभाव। ईश्वर का [illegible] इस ग्रन्थ पर [illegible] टीकाएं लिखी हैं।

२. देखिए 'रत्नप्रभा', २ : २, ११। [illegible], पृष्ठ ६०। भारद्वाजवृत्तिभाष्य, जिसे गङ्गाधर ने सम्पादित किया है (कलकत्ता, [illegible]), [illegible] में प्रमाणित है, और इसमें कितने ही महत्त्वपूर्ण परिवर्तन किए गए हैं। देखिए फ़ैडीगनकृत 'दि वैशेषिक सिस्टम', पृष्ठ ३५–४०।

३. उपनाम वल्लभ।

४. सप्तपदार्थी के घाटे के संस्करण की प्रस्तावना देखिए।

५. शिवादित्य उदयन के पीछे हुआ तथा गङ्गेश से पहले हुआ, क्योंकि गङ्गेश उसके मत से परिचित है।

महत्त्व की है।[1] विश्वनाथ (सत्रहवीं शताब्दी) अपने 'भाषापरिच्छेद' तथा उसपर 'सिद्धान्तमुक्तावली' नामक टीका में कणाद की योजना का विवेचन करता है। वह नव्यन्याय द्वारा पर्याप्त मात्रा मे प्रभावित हुआ था। अन्नंभट्ट के ग्रन्थ, जगदीशकृत तर्कामृत (१६३५ ई०) तथा जयनारायणकृत 'विवृत्ति' (सत्रहवी शताब्दी) वैशेषिक सिद्धान्तों के उपयोगी संक्षिप्त संग्रह हैं। विवृत्ति यद्यपि 'उपस्कार' पर आधारित है, तो भी कुछ विषयों मे इससे मतभेद रखती है।[2]

## ज्ञान का सिद्धान्त

वैशेषिक के तर्क तथा न्याय के तर्क मे थोड़ा-सा ही भेद है। ज्ञान, जोकि तर्क की विशेष समस्या है, नानाविध आकृतियां को धारण कर लेता है, क्योंकि इसके प्रमेय विषय अनन्त हैं।[3] प्रामाणिक ज्ञान के चार प्रकार स्वीकार किए गए हैं, जो ये हैं: प्रत्यक्ष, लैङ्गिक (अनुमान), स्मृति, तथा अन्तर्दृष्टिजन्य ज्ञान (आर्षज्ञान)। प्रत्यक्ष के द्वारा हम द्रव्यों, गुणों, कर्मों तथा सामान्यताओं का बोध प्राप्त करने के योग्य होते हैं। ठोस द्रव्य, जो हिस्सों से बनते हैं, प्रत्यक्ष ज्ञान की पहुंच के अन्दर हैं, किन्तु परमाणु तथा द्व्यणुक नहीं हैं। वैशेषिक योगियों के प्रत्यक्ष को स्वीकार करता है जिसके द्वारा आत्मा का प्रत्यक्ष ज्ञान होता है।[4] वैशेषिक उपमान, ऐतिह्य (परम्परा) तथा शाब्द ज्ञान को अनुमान के अन्तर्गत रखता है। शास्त्रीय वचनों की प्रामाणिकता वक्ताओं की प्रामाणिकता के अनुमान मे है।[5] न्याय की भांति, वैशेषिक भी मीमांसा के शब्द की नित्यता तथा वेदों की नितान्त प्रामाणिकता के सिद्धान्त का प्रत्याख्यान करता है।[6] जहां न्याय वेदों की प्रामाणिकता को ऋषियों के साक्षात् ज्ञान के आधार पर रखता है, जिन्होंने नित्य सत्यों तथा विधानों को समझ लिया है वहां वैशेषिक उनकी प्रामाणिकता का अनुमान ईश्वरीय प्रेरणाप्राप्त ऋषियों के सर्वथा निर्भ्रान्त याथार्थ्य के आधार पर करता है। धर्मशास्त्र हमे केवल कल्पनामात्र नहीं, अपितु यथार्थ ज्ञान प्रदान करते हैं। यह वस्तुओं का जैसी वे हैं उस रूप मे ज्ञान है और इस अर्थ मे इसका आदि नहीं है, यद्यपि इसका ज्ञान सदा साक्षात् (बिना किसी व्यवधान के) होता है और कुछ व्यक्तियों को पूर्ण-रूप मे तथा कुछ को आंशिक रूप मे होता है। योग्यतर मनों ने सत्यों का ज्ञान ग्रहण किया और उसे हम तक पहुंचाया। वेदों की वाक्यरचना को देखकर यह समझा जा सकता

१. यह एक ऐसी वृत्ति का उल्लेख करता है (देखिए, १ : १, २ : १ : २, ४, ६; ३ : १,
१७ ४ : १, ७; ६ : १, ५, १२; ७ : १, ३), जिसका पता नहीं चल सका।

२. देखिए विशेषकर, १ : १, ४, -५; २ , २, ५; ६ : १, ८।

३. प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, पृष्ठ १७२।

४. वैशेषिकसूत्र, ६ : १, ११–१५।

५. प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, पृष्ठ २१२ से आगे।

६. ६ : १, ३।

७. वैशेषिकसूत्र, २, : २, २१–३७; ६ : १, १ से आगे। न्यायसूत्र, २ : २, १३–४०।

है कि इनके रचयिता अवश्य मेधावान् व्यक्ति रहे होंगे। और उनको स्वर्ग तथा अदृष्ट (नियति) का पूर्ण और सही-सही ज्ञान भी अवश्य था। शनैः-शनैः ईश्वर को ही वेदों का रचयिता माना जाने लगा। "वेदों की प्रामाणिकता इसके ईश्वर की वाणी होने के कारण है।"[1] शब्दो तथा वाक्यों के अर्थों का ज्ञान पहले होना आवश्यक है, अन्यथा इसके बिना ज्ञान की प्राप्ति नही हो सकती। क्योंकि अर्थों का ज्ञान निर्भर करता है व्यापक सहवर्तित्व की प्रत्यभिज्ञा पर, इसलिए शाब्दिक ज्ञान अनुमान का विषय है।[2] चेष्टा,[3] अर्थापत्ति,[4] सम्भव[5] तथा अभाव,[6] ये सब अनुमान प्रमाण के अन्तर्गत आते है। स्मृति को स्वतन्त्र स्थान दिया गया है।[7] आर्षज्ञान ऋषियो की अन्तर्दृष्टि है। यदि स्मृति को छोड़ दिया जाए, क्योकि यह केवल उसी अनुभव को दोहराती है जो हमे पहले हो चुका है, और यदि अन्तर्दृष्टिजन्य ज्ञान को प्रत्यक्ष के अन्तर्गत मान ले, तो वैशेषिक के अनुसार हमारे पास ज्ञान के केवल दो ही साधन रह जाते है, अन्तर्दृष्टि और अनुमान।[8]

मिथ्याज्ञान के चार भेद किए गए है और वे ये है . संशय, विपर्यय, अनध्यवसाय और स्वप्न। शिवादित्य इन चारो को एक-दूसरे मे सन्निविष्ट करके केवल दो ही भेद रखता है, अर्थात् संशय और भूल। ऊहा, निर्विकल्प ज्ञान तथा पराश्रित तर्क को वह संशय के अन्तर्गत रखता है।[9] श्रीधर स्वप्न का पृथक् रूप से वर्णन करने के औचित्य का समर्थन इस आधार पर करता हे कि स्वप्न शरीर की एक अवस्था-विशेष मे ही आते है।[10]

## पदार्थ

जैसाकि हम पहले देख चुके है, कुछ शताब्दियो तक बौद्धदर्शन के दृष्टिकोण ने, जो वस्तुओं की व्याख्या उनके परिमाणो को लेकर तथा प्रत्येक वस्तु की व्याख्या उसके पूर्वापर सम्बन्ध से करता था, एवं सभी स्थानो पर आत्मनिर्भरता का खण्डन करता था, इस देश की विचारधारा पर आधिपत्य जमा रखा था। उसके अनुसार हरएक वस्तु का अपना अस्तित्व केवल पारस्परिक सम्बन्ध के कारण है तथा कोई भी वस्तु निरपेक्ष रूप में अपना अस्तित्व नही रखती। क्योकि सम्बन्ध ही जीवन की सामग्री अथवा मूल तत्त्व

१. तद्वचनादाम्नायस्य प्रामाण्यमिति (१० : २, ९)। और देखिए न्यायकन्दली, पृष्ठ २१६, और वैशेपिकसूत्र, ६ : १, १-४।

२. ३ : १, ७-१५। ३. प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, पृष्ठ २२०।

४. प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, पृष्ठ २२३।

५. प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, पृष्ठ २२५; वैशेषिकसूत्र, ६ : २, ५।

६. वही।

७. प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, पृष्ठ २५६।

८. सर्वसिद्धान्तसारसंग्रह, ५ : ३३।

९. सप्तपदार्थी, ३२। १०. न्यायकन्दली, पृष्ठ १८५।

है, इसलिए आत्मा और प्रकृति भी केवल सम्बन्धो के संकलन है। वैशेषिक ने उक्त मत का विरोध किया और एक अधिक सन्तोषजनक योजना हमारे समक्ष प्रस्तुत की, जो यथार्थता का दृष्टि से अधिक युक्तियुक्त प्रतीत होती है। यह आनुभविक चेतनता पर आश्रित है जो आदि तथा अन्त मे यथार्थ तथा पृथक्-पृथक् वस्तुओ से सम्बन्ध रखती है। सबसे अधिक सरल तथा विस्तृत यथार्थता पदार्थ तथा उनके आन्तरिक सम्बन्ध है। आख खोलते ही हम अपने आगे एक विस्तृत भौतिक जगत् को पाते है जिसमें भिन्न-भिन्न वस्तुए तथा उनकी व्यवस्थाए भी भिन्न-भिन्न प्रकार की है, जिनपर विचार अपना कार्य कर सकता है। और जब हम अन्दर की ओर देखते है तो हमे एक अभौतिक जगत् का अनुभव होता है जिसकी परिभाषाए और सम्बन्ध अपने है। निर्दोष दर्शनपद्धति की माग है कि हम अपने ध्यान को अनुभव-सिद्ध पदार्थो पर ही केन्द्रित करे, जो ज्ञान के विषय है, और केवल ऐसी ही प्रकल्पनाओ को स्वीकार करे जो हमारी अनुभवगम्य व्यवस्था की व्याख्या के सम्बन्ध मे अनिवार्य प्रतीत हो। विश्लेषणात्मक सर्वेक्षण एक परिशुद्ध दर्शनपद्धति की सबसे प्रथम आवश्यकता है, और वैशेषिक के विश्लेषण के परिणाम पदार्थो के सिद्धान्त मे निहित है।

पदार्थ का यौगिक अर्थ है– शब्द का अर्थ। पदार्थ एक ऐसा प्रमेय विषय है जिसके विषय मे विचार (अर्थ) किया जा सकता है तथा जिसको नाम (पद) दिया जा सकता है। सब वस्तुए जिनका अस्तित्व है, जिनका बोध हो सकता है तथा जिन्हे नाम[1] दिया जा सकता हे, सक्षेप मे, केवल भौतिक जगत् की वस्तुए ही नही, बल्कि अनुभव[2] मे आनेवाले सब प्रमेय विषय पदार्थ है। न्यायशास्त्र मे वर्णित सोलह पदार्थ विद्यमान वस्तुओ के विश्लेषण नही है, बल्कि तार्किक विज्ञान के मुख्य विचार-विषयो की एक तालिका है। परन्तु वैशेषिक के पदार्थ प्रमेय पदार्थो के पूर्ण विश्लेषण का प्रयत्न करते है।

वैशेषिक के पदार्थो मे केवल वही वस्तुए समाविष्ट नही है जो अन्य की विधेय हो, बल्कि वे उद्देश्य भी आ जाते हे जिनके विषय मे कुछ विधान किया जा सके। अरस्तू के पदार्थ केवल विधेयो का तार्किक वर्गीकरण है, सब विचारणीय विषयो का आध्यात्मिक वर्गीकरण नही हे। वैशेषिक विचारक, अरस्तू के समान ही, नाम और वस्तु के घनिष्ठ सम्बन्ध से अभिज्ञ थे। यद्यपि अरस्तू ने शब्दो का वर्गीकरण किया है, पर वह वस्तुओ का भी वर्गीकरण हो जाता है, क्योकि जिसको भी पृथक् नाम दिया जा सके वही वस्तु है। "वाक्य-रचना के बिना उच्चारण किए गए शब्दो, अर्थात् अकेले शब्दों, में से प्रत्येक शब्द द्रव्य अथवा परिमाण अथवा गुण अथवा सम्बन्ध अथवा देश अथवा काल अथवा प्रवृत्ति (अर्थात् रुख अथवा आन्तरिक व्यवस्था) अथवा उपकरण अथवा कर्म अथवा कर्म-भोग का वाचक होता है।"[3] इन दस पदार्थों मे से पिछले नौ किसी अन्य वस्तु के विधेय हे, जबकि पहला अर्थात् द्रव्य उद्देश्य है। यह किसी वस्तु का विधेय

१. अस्तित्व, अभिधेयत्व, ज्ञेयत्व (प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, पृष्ठ १६)।
२. प्रमितिविषयाः पदार्थाः (सप्तपदार्थी, पृष्ठ २)।
३. अरस्तूकृत 'कैटिगरीज', २ : ६; मिण्टोकृत 'लाजिक', पृष्ठ ११३।

नही बन सकता, यहा तक कि अपना भी नही, क्योकि उस अवस्था मे यह द्रव्य न रह-कर एक गुण (विशेषण) बन जाएगा। किन्तु अरस्तू को शब्द के उक्त प्रयोग के लिए कोई विशेष आग्रह नही है। साधारण बोलचाल की भाषा से ही उसने अपने वर्गीकरण का निर्णय किया है, और शब्दो मे वे है जो किसी ठोस व्यक्ति-रूप पदार्थ के सार के द्योतक है। जब द्रव्य एक ठोस व्यक्ति-रूप पदार्थ होता है तो हम प्रश्न करते है कि "यह क्या है ?" और उत्तर मे कहा जाता है कि एक घोडा या गाय है जिसे अरस्तू द्रव्य कहता है, किन्तु वस्तुत: यह गुण है।[1] वह पहले और दूसरे द्रव्यो मे भेद करता है, तथा अपनी सम्मति प्रकट करता है कि पहले द्रव्यो का प्रयोग विधेय के रूप मे नही होता। तार्किक उद्देश्य को विधेयो के वर्गीकरण मे सम्मिलित करना यह प्रदर्शित करता है कि अरस्तू का आशय यह था कि उसकी पदार्थो की तालिका मे अस्तित्व के नाना प्रकारो का भी समावेश रहे। अरस्तू की तालिका मे वे द्रव्य तथा गुण मिलते है जो या तो स्थायी है या अस्थायी है। लगभग सभी टीकाकार इसमे सहमत है कि सम्बन्ध नामक पदार्थ मे उसकी योजना के अन्तिम छ भी सम्मिलित समझे जाने चाहिए। इस-लिए हम द्रव्य तथा गुण को वे अस्थायी हो या स्थायी, और सम्बन्ध को भी पूर्ण सार-गर्भित समझ सकते है।

वैशेषिक ने पदार्थो के वर्गीकरण को छ प्रकार का बनाया है जिसके अनुसार द्रव्य गुण कर्म सामान्य, विशेष और समवाय ये छः पदार्थ हुए। इनके साथ सातवा पदार्थ अभाव परवर्ती वैशेषिको यथा श्रीधर, उदयन और शिवादित्य, ने जोड दिया है।[2] पदार्थो की गणना मे अभाव को समाविष्ट करने का तात्पर्य यह हुआ कि तात्त्विकीय योजना का परिवर्तन ज्ञानवाद-सम्बन्धी योजना मे हो गया है। हमारी धारणाए ही विध्यात्मक अथवा निषेधात्मक होती है, वस्तुए जो विद्यमान है, नही होती। प्रारम्भिक अवस्थाओ मे वैशेषिक ने ऐसे सामान्य लक्षणो को जानने का प्रयत्न किया जो समस्त अस्तित्व पर लागू हो सकें, किन्तु शीघ्र ही उसने अपना ध्यान धारणाओ के स्वरूप की ओर दिया और जिज्ञासा प्रकट की कि कौनसी धारणाए सत्य है और कौनसी नही। कोई वस्तु है, किसी वस्तु की सत्ता है, यही वैशेषिक दर्शन की प्रथम स्थापना है। किन्तु कोई भी वस्तु केवल सत् ही नही हो सकती। यदि हम केवल सत्ता पर ही आकर ठहर जाए और आगे बढने का विचार छोड दें, तो जैसाकि हेगल ने हमे बताया है, हमारे समक्ष केवल शून्यमात्र रह जाता है, और 'किसी वस्तु का अस्तित्व है' इस प्रथम सिद्धान्त तक को भी छोडना पडेगा। इसलिए हमे उक्त सिद्धान्त को आगे बढाना होगा और यह कहना होगा कि कोई वस्तु इसलिए है क्योकि उसमे केवल सत्ता के अतिरिक्त

१. तुलना कीजिए ग्रोट से : "एक व्यक्तिवाचक संज्ञा विशेषण नहीं बन सकती, किन्तु विधेय उसका विशेष्य होना आवश्यक है" (ग्रोट, भाग २, पृष्ठ [illegible])।

२. प्रशस्तपाद केवल छः पदार्थों का प्रतिपादन करता है। [illegible] शिवादित्य के समय तक स्थापित हो चुकी थी, जैसाकि उसके 'सप्तपदार्थी' नामक ग्रन्थ के शीर्षक से प्रकट होता है। शंकर और हरिभद्र (षड्दर्शनसमुच्चय, ६०) वैशेषिक के अन्दर छः पदार्थ ही बताते हैं। देखिए, शांकरभाष्य, २ : २, १७; और यूई कृत वैशेषिक फिलासफी, पृष्ठ १२६।

 

कुछ विशेष गुण हैं। यदि किसी वस्तु का अस्तित्व है तो केवल इसलिए है क्योंकि उसमें कुछ गुण है। द्रव्य सत्तावान् है और उनमें गुण हैं। गुण दो प्रकार के हैं, एक वे जो बहुत पदार्थों में रहते हैं और दूसरे वे जो व्यक्तिगत पदार्थों में रहते हैं। प्रथम श्रेणी के सामान्य गुण हैं और दूसरी श्रेणी के स्थायी गुण तथा अस्थायी कर्म हैं। समवाय एक विशेष प्रकार का सम्बन्ध है।[1]

पहले तीन पदार्थों अर्थात् द्रव्य, गुण और कर्म में यथार्थ पदार्थ-विषयक अस्तित्व है।[2] कणाद उन्हें अर्थ की संज्ञा देता है और योग-सम्बन्धी अन्तर्दृष्टि के विषय का प्रतिपादन करते हुए कहता है कि हमें उनका ज्ञान अन्तर्दृष्टि के द्वारा हो सकता है।[3] अन्य तीन, अर्थात् सामान्य, विशेष और समवाय बौद्धिक भेद से उत्पन्न होते हैं, अर्थात् बुद्धि की अपेक्षा रखते हैं।[4] ये तार्किक द्रव्य हैं। प्रशस्तपाद का कहना है कि वे अपने एकमात्र सत्त्व को अपने अन्दर धारण करते हैं – अर्थात् स्वात्मसत्त्व हैं। बुद्धि उनकी मार्गदर्शक है (बुद्धिलक्षणत्व)। वे कार्य नहीं हैं, कारण नहीं हैं तथा उनमें सामान्य अथवा विशेषत्व भी नहीं है। वे नित्य हैं और उन्हें वस्तु शब्द से व्यक्त नहीं किया जा सकता (अर्थशब्दानभिधेयत्व)।[5] पिछले तीन पदार्थों के याथार्थ्य का प्रमाण तार्किक कहा जाता है।[6] यह इस विषय का उपलक्षण है कि इनका प्रत्यक्ष बोध नहीं हो सकता। यह एक

१. वैशेषिक के द्रव्य और गुण अरस्तू के द्रव्य और गुण के अनुरूप हैं। अरस्तू की संख्या को गुण के अन्तर्गत मान लिया गया है। सम्बन्ध दो प्रकार के हैं : बाह्य जैसे 'संयोग' अथवा आभ्यन्तर जैसे 'समवाय'। पहले को गुण के रूप में माना गया है और दूसरे को एक पृथक् पदार्थ समझा गया है। शेष पदार्थ सम्बन्ध के अन्दर आते हैं, जबकि देश और काल को स्वतन्त्र द्रव्य के रूप में माना गया है। क्रियाशीलता कर्म है, जबकि निष्क्रियता केवल कर्म का अभाव है। गुण (धर्म) या तो सामान्य हो सकता है या विशिष्ट हो सकता है। अरस्तू एक गुण है, यदि अरस्तू एक निश्चित सिद्धान्त पर चलता तो वह इस प्रकार की सूची न देता : वस्तुएं, जिनमें स्थायी अथवा अस्थायी गुण विद्यमान हैं, देश और काल के सम्बन्धों में अपना अस्तित्व रखती हैं और वे सम्बद्ध हैं अन्य वस्तुओं के साथ पारस्परिक सम्बन्धों के एक विस्तृत जाल में, और उस अवस्था में द्रव्य, गुण, कर्म और सम्बन्ध ही मुख्य शीर्षक रह जाएंगे। अरस्तू के विश्लेषण के दूषित रूप को स्टोइक लोगों ने तथा नियोप्लेटोनिक लोगों ने लक्ष्य किया। कांट के विचार में अरस्तू पदार्थों को, जैसे-जैसे वे उसके आगे आते गए, केवल नोट करता गया। हेगल का कहना है कि अरस्तू ने उन्हें किसी न किसी प्रकार एकत्र कर दिया। मिल तो एक प्रकार से दोषदर्शी की दृष्टि से कहता है कि अरस्तू की सूची इस प्रकार की है "जैसेकि जन्तुओं का विभाग मनुष्यों, चौपायों, घोड़ों, गधों और टट्टुओं में कर दिया जाए।" तुलना कीजिए वैशेषिक योजना को जैनियों के विभागीकरण के साथ, जिन्होंने सब वस्तुओं को द्रव्यों, गुणों तथा रूप-परिवर्तनों में विभक्त किया है (भारतीय दर्शन, प्रथम खण्ड, पृष्ठ ३०७ से आगे, और 'उत्तराध्ययन', प्रथम भाग, सेक्रेड बुक्स आफ दि ईस्ट, जिल्द ४५)। प्राचीन मीमांसकों ने शक्ति और सादृश्य को पदार्थ के रूप में स्वीकार किया है। उदयन ने इनका तथा संख्या का निषेध किया है। देखिए 'किरणावली', पृष्ठ ६; 'सप्तपदार्थी', पृष्ठ १०; 'न्यायकन्दली', पृष्ठ ७, १५, १४४ से आगे।

२. वैशेषिकसूत्र, १ : २, ७ ; ८ : २, ३ ; प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, पृष्ठ १७।

३. वैशेषिकसूत्र, ६ : १, १४।

४. १ : २, ३।

५. प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, पृष्ठ १६; वैशेषिक सूत्र, १ : २, ३–१०, १२, १४, १६ ; ७ : २, २६।

६. बुद्धिरेव लक्षणं प्रमाणम्। 'न्यायकन्दली', पृष्ठ १६।

ऐसा विचार है जिसमें उस समय परिवर्तन हुआ जबकि न्याय और वैशेषिक के सिद्धान्त परस्पर मिश्रित हो गए। प्रारम्भिक वैशेषिक मे जहां सब पदार्थों में सामान्य रूप में अस्तित्व का लक्षण मिलता है,[1] वहा दो प्रकार के अस्तित्व में भेद किया जाता है—सत्ता-सम्बन्ध द्रव्यों, गुणों तथा कर्मों में रहता है और स्वात्मसत्त्व सामान्य, विशेष और समवाय में रहता है।[2] उदयन ने अपनी 'किरणावली' मे सत्ता-सम्बन्ध को समवाय-सम्बन्ध से रहनेवाला बतलाया है और 'स्वात्मसत्त्व' को आत्मनिर्भर अस्तित्व कहा है जो समस्त अस्तित्व से स्वतन्त्र है। शंकरमिश्र अधिक सहायक है, क्योंकि अपने 'उपस्कार' मे वह सत्ता-सम्बन्ध की व्याख्या करते हुए उसे विनाश के योग्य तथा अपने स्वभाव से कार्यों को उत्पन्न करने की क्षमता रखनेवाला बतलाता है। यह देश और काल से बद्ध अस्तित्व को वर्णन करने की एक पारिभाषिक विधि प्रतीत होती है। स्वात्मसत्त्व अथवा आत्मनिर्भर अस्तित्व देश और काल से स्वतन्त्र है और इसीलिए कालाबाधित पदार्थों में इसका समावेश है। यद्यपि ये दूसरे अपकर्षण की उपज है, पर इन्हे स्वय वस्तुओं की भी अपेक्षा, जिनके कि ये अपकृष्ट भाव है, अधिक यथार्थ समझा जाता है। वैशेषिक सामान्य, विशेष और समवाय इन तीन पदार्थों के कालाबाधित तथा कार्यकारण-विहीन स्वरूप पर बल देता है, और हमे सावधान करता है कि हम अपकर्षण के निष्कर्षों को देश और काल मे संयुक्त करने की स्वाभाविक प्रवृत्ति से दूर रहे।

## द्रव्य

वह पदार्थ जिसके द्वारा वैशेषिक अपने को निश्चित रूप से अन्य सब आदर्शवादी दर्शन-पद्धतियों के मुकाबले मे खडा करता है, द्रव्य है। विचार न करनेवाले साधारण व्यक्ति भी स्वीकार करते है कि द्रव्य है। बाह्य जगत् मे पदार्थ हमारे समक्ष यथार्थ रूप में आते हैं। वे वर्तमान वास्तविकताएं होती है और अपने लिए अपना निजी अस्तित्व रखती हैं। द्रव्य उन वस्तुओं के अपने अस्तित्व के स्वरूप को, जो यहा विद्यमान है, जतलाता है। जिसे हम अस्पष्ट रूप मे मन् कहते है, वह वस्तुओं की एक शृंखला के अतिरिक्त और कुछ नहीं है जो विविध प्रकार के देश और काल की उपाधियों से आबद्ध है तथा भिन्न-भिन्न गुणों द्वारा एक-दूसरे से पृथक् है। बौद्धों का यह मत कि द्रव्य अपने गुणो के अतिरिक्त और कुछ नहीं है, अथवा पूर्ण इकाई अपने अंशों के अतिरिक्त और कुछ नही है, अनुभव की कसौटी के विपरीत है।[3] यथार्थता हमारे समक्ष ऐसे द्रव्यों को प्रस्तुत करती है जिन्हे गुणों और अंशों से लक्ष्य किया जा सकता है। हम उस घड़े को जिसे हमने कल देखा था, पहचानने में समर्थ हैं। यदि घड़ा केवल संवेदनाओं की शृंखलामात्र होता[4] तो यह असम्भव होता। यह साधारण अनुभव का विषय है कि गुण ऐसे वर्गों में प्रकट

१. प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, पृष्ठ ११।
२. प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, पृष्ठ १६।
३. न्यायवार्तिक, १ : १, १३।
४. न्यायसूत्र, २ : १, ३०–३६।

होते है।जो स्वरूप में एक ही सदृश होते है और दूसरों से पर्याप्त मात्रा मे भिन्न रूप मे लक्ष्य किए जा सकते है । एक सेब सर्वदा एक ही वर्ग के गुण रखता है और एक ही प्रकार के वृक्ष पर बराबर लगता है । एक पुरातन सुरक्षित शव अथवा पर्वत का अबाधित नैरन्तर्य के साथ सहस्रो वर्षों मे रहनेवाला अस्तित्व सिवाय इस धारणा के कि द्रव्यों का अस्तित्व है जिनके अन्दर गुण समवाय-सम्बन्ध से रहते है, अन्य किसी प्रकार से समझ मे नही आ सकता । "वह जिसके अन्दर कर्म व गुण रहते है और जो सहास्तित्वयुक्त कारण है", द्रव्य है ।[1] यह गुणो का अधिष्ठान है ।[2] दूसरे पदार्थ गुणों से रहित है ।

वैशेषिक के मन मे द्रव्य गुणो से अतिरिक्त भी एक वस्तु है । जिस क्षण मे द्रव्य उत्पन्न होते है वे गुणो से रहित होते है ।[3] क्योकि यदि गुण द्रव्यो के साथ-साथ ही उदय होते तो उनके अन्दर कोई भेद न हो सकता । और यदि गुण उदय न हो तो द्रव्यो के गुणो से विहीन होने से द्रव्य की परिभाषा कि जिसमे गुण रहते है, सर्वथा निरर्थक हो जाएगी । इस कठिनाई को हल करने के लिए कहा जाता है कि द्रव्य गुणो का अधिष्ठान है, या तो समवाय-सबन्ध से अथवा पहले न होने (प्रागभाव) से, अर्थात् भविष्य मे होनेवाले अस्तित्व से । दूसरे शब्दों मे, द्रव्य गुणो का, जो वास्तविक अथवा सभाव्य है, वर्तमान अथवा भविष्य मे आनेवाले है, आधार है ।[4] वैशेषिक एक ऐसी वस्तु के अस्तित्व पर बल देने को उत्सुक है जो स्वय तो गुण नही किन्तु गुणो को धारण करती है । क्योकि हम द्रव्यो के विषय मे तो गुणो का विधान करते है किन्तु गुणो के विषय मे गुणों का विधान नही करते । और न हम यही कह सकते है कि हम एक गुण-समुदाय के एक विशेष गुण का विधान करते हैं । लेकिन क्योकि गुणो से अलग द्रव्य हमारे विचार का विषय नही हो सकता, इसलिए द्रव्य की परिभाषा करते समय हम कहते है कि द्रव्य वह है जो गुणो का अधिष्ठान है ।

नित्य तथा अनित्य द्रव्यो मे भी भेद किया जाता है । जो वस्तु अन्य किसी पर निर्भर करती है वह नित्य नही हो सकती । मिश्रित (अवयवी) द्रव्य अन्य पर निर्भर है और क्षणिक है : सरल (अमिश्रित) द्रव्यो मे नित्यत्व, स्वातन्त्र्य, तथा निरपेक्ष व्यक्तित्व के लक्षण पाए जाते है ।[5] उनकी न तो उत्पत्ति होती है और न विनाश ही होता है । अनित्य द्रव्य अपने से नही, बल्कि अपने से भिन्न किसी अन्य कारण से उत्पन्न होते है तथा नष्ट होते है ।[6]

पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु, आकाश, काल, देश, आत्मा और मन—ये नौ द्रव्य है, जिनके अन्दर समस्त शरीरधारी तथा अशरीरी वस्तुओ का समावेश हो जाता

१. १ : १, १५ ।
२. गुणाश्रयो द्रव्यम् ।
३. आद्ये क्षणे निर्गुणं द्रव्यं तिष्ठति ।
४. सिद्धान्तमुक्तावलि, ३ ।
५. नित्यत्व, अनाश्रितत्व, अन्त्यविशेषत्व (प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, पृष्ठ २०–२१)
६. प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, पृष्ठ २० ; न्यायकन्दली, पृष्ठ २० । देखिए । वैशेषिकसूत्र १ : १, ६–१०, १२, १५, १८ ; १० : २, १–२ ।

है।[१] वैशेषिक भौतिकवाद नहीं है, यद्यपि यह एक यथार्थवादी योजना है, क्योंकि यह अभौतिक द्रव्यों, यथा आत्मा, को स्वीकार करता है, और ठोस मूर्तरूप भौतिक द्रव्यों को नहीं, बल्कि उनके अतिसूक्ष्म रूप को यथार्थ मानता है। नौ द्रव्यों में से पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु, आत्मा और मन इनके अनेकों व्यक्तित्व हैं।[२] आत्मा को छोड़कर, ये सब विस्मृत होते हैं, दूर एवं समीप के सम्बन्ध रखते हैं, कर्म करने के योग्य है और गतिमान् हैं।[३] आकाश, काल और देश सर्वव्यापक हैं और बृहत्तम विस्तार रखते हैं और सब शरीरधारी वस्तुओं के एक समान पात्र हैं।[४] आत्मा और मन, आकाश काल और देश, वायु और अन्तिम परमाणु साधारणतः प्रत्यक्ष के विषय नहीं हैं।[५] मूर्त तथा भूत द्रव्यों में भी भेद किया गया है। प्रथम प्रकार के द्रव्यों का निश्चित विस्तार होता है[६], वे कर्म करते हैं और गति करते हैं। भूत द्रव्य, एकाकी रूप में अथवा परस्पर संयुक्त होकर, संसार में उत्पन्न पदार्थों के भौतिक कारण बनते हैं। मन यद्यपि परमाणु से बना है, पर वह अन्य किसी वस्तु को उत्पन्न नहीं करता। किन्तु आकाश सर्वव्यापक होते हुए भी शब्द को उत्पन्न करता है। पृथ्वी, जल, अग्नि और वायु मूर्त हैं और उत्पादक भी हैं।[७]

आत्मा के विषय में वैशेषिक की प्रकल्पना वस्तुतः न्याय की प्रकल्पना के ही समान है। भेद केवल यही है कि आत्मा के प्रत्यक्ष ज्ञान को, जिसमें आत्मा ज्ञान का कर्ता भी है और विषय भी है, वैशेषिक ने स्वीकार नहीं किया।[८] उपमान इस विषय में हमारा सहायक नहीं हो सकता। आगम अथवा ईश्वरीय ज्ञान और अनुमान ही इस विषय में हमारे ज्ञान के एकमात्र साधन हैं।[९] आत्मा के अस्तित्व का अनुमान इस तथ्य के द्वारा किया जाता है कि चेतनता शरीर, इन्द्रियों तथा मन का गुण नहीं हो सकती।[१०] सुख, दुःख, इच्छा, द्वेष, प्रयत्न और ज्ञान, निःश्वास और उच्छ्वास, आँखों की पलकों का खुलना तथा बन्द होना, शारीरिक घावों का भर जाना, मन की गति और इन्द्रियों की प्रवृत्ति आत्मा के अस्तित्व के प्रमाण रूप में प्रस्तुत किए जाते हैं।[११] अपनी

१. श्रीधर ने अन्धकार (तमस) के स्वरूप के विषय में एक रोचक प्रश्न उठाया है (न्यायकन्दली, पृष्ठ ९; वैशेषिकसूत्र, ५ : २, १९–२०)। कुमारिल इसे एक विशिष्ट द्रव्य मानता है, जिसमें काला रंग है तथा गति की क्रिया है (श्लोकवार्तिक, पृष्ठ ४३)। प्रभाकर का मत है कि प्रकाश का अभाव अन्धकार है (गंगानाथ झा : पूर्वमीमांसा, पृष्ठ १३)। अन्नंभट्ट का भी यही मत है। (तर्कसंग्रहदीपिका, ३)। वैशेषिक ने अन्धकार को द्रव्यों की कोटि में नहीं रखा क्योंकि यह गुणों से रहित है। अलंकार की भाषा में कहा जाता है कि उसमें काला रंग है, ठीक जैसे कि नक्षत्रविहीन आकाश को नीलवर्ण कहा जाता है। यह अभाव का एक प्रकार है, केवलमात्र प्रकाश का निषेध है। (वैशेषिक सूत्र, ५ : २, १९; सर्वदर्शनसंग्रह, १०)।

२. अनेकत्व प्रत्यक व्यक्तिभेदः (न्यायकन्दली, पृष्ठ २१)।

३. प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, पृष्ठ २१।

४. पृष्ठ २२।

५. वैशेषिकसूत्र, ८ : १, २।

६. परिच्छिन्नपरिमाणत्वम्।

७. तर्कदीपिका, पृष्ठ १४।

८. वैशेषिकसूत्र, ३ : २, ६।

९. वैशेषिकसूत्र, ३ : २, ८ और १८।

१०. प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, पृष्ठ ६९, वैशेषिकसूत्र, ३ : १, १९।

११. वैशेषिकसूत्र, ३ : २, ४–१३।

प्राकृतिक अवस्था मे आत्मा ज्ञान से रहित होती है, जैसेकि प्रलय मे। इसे वस्तुओं का बोध तभी होता है जबकि यह शरीर से सम्बद्ध होती है।[1] चेतनता का धारण आत्मा के द्वारा होता है, यद्यपि यह इसका अनिवार्य तथा अविच्छेद्य लक्षण नहीं है। मन के द्वारा जीवात्मा न केवल बाह्य वस्तुओं का ज्ञान प्राप्त करती है, बल्कि अपने गुणों का भी ज्ञान प्राप्त करती है। आत्मा यद्यपि सर्वव्यापक है, तो भी इसका ज्ञान, अनुभव तथा कर्म का जीवन केवल शरीर के साथ ही विद्यमान रहता है।

आत्माओं की अनेकता का अनुमान स्थिति मे भेदों के कारण तथा अवस्थाओं की नानाविधता के कारण किया जाता है।[2] धर्मशास्त्रों के आदेश इस धारणा को मानकर दिए गए हैं कि आत्माएं भिन्न भिन्न हैं।[3] प्रत्येक आत्मा अपने-अपने कर्मों का फलोपभोग करती है।[4] यह सब प्रकार के अनुभवों में समान रूप मे विद्यमान रहती है।[5] श्रीधर आत्मा के एकत्व का खण्डन करता है।[6] कतिपय आत्माओं के मोक्ष प्राप्त कर लेने से जगत् के नितान्त विलय हो जाने का कोई भय नहीं है क्योंकि आत्माएं असंख्य हैं। वैशेषिक की अनेकत्व-सम्बन्धी पूर्वधारणा के कारण इसके अनुयायी अनेकत्व को ही परम सत्य मानते हैं। मुक्तात्माओं के विषय में यह समझा जाता है कि वे नित्य विशिष्ट भेदों सहित ही रहती हैं।[7] यद्यपि प्रत्येक आत्मा का अपना एक विशेषत्व समझा जाता है, तो भी वह क्या है यह जानना हमारे लिए असम्भव है। आत्माओं मे परस्पर भेद उनके भिन्न-भिन्न शरीरों के साथ सम्बन्ध के कारण है। पुनर्जन्म मे भी मन आत्मा के साथ जाता है और उसे व्यक्तित्व प्रदान करता है। हरएक प्रयोजन के लिए, आत्मा का वैशिष्ट्य मन के वैशिष्ट्य पर निर्भर करता है जो आत्मा के साथ बराबर जीवन-भर रहता है। मन भी आत्मा के समान अमर्त्य है। क्योंकि वही मन जन्म-जन्मान्तर मे भी बराबर आत्मा के साथ रहता है, इसलिए मृत्यु के उपरान्त भी

१. अशरीरस्यात्मनो न विषयावबोधः (न्यायकन्दली पृष्ठ ५७ पृष्ठ ६८ भी देखिए)।
२. व्यवस्थातो नाना (वैशेषिकसूत्र, ३ : २, २०)।
३. शास्त्रसामर्थ्यात् (वैशेषिकसूत्र, [illegible])।
४. वैशेषिकसूत्र, ६ : १, ५। ५. न्यायकन्दली पृष्ठ ८६।
६. "यदि [illegible] आत्माओं की अनेकता का स्वीकार [illegible] कारण सब शरीरों में उपस्थित रहेगी, तो भी उसके अनुभव उन सबके लिए समान न होंगे, क्योंकि उनमें से प्रत्येक केवल ऐसे ही सुख आदि का अनुभव करेगी जो उस विशिष्ट शरीर में प्रकट होंगे जोकि उसे अपने पूर्वकर्मों के अनुसार मिला है और कर्म का सम्बन्ध भी उसी आत्मा के साथ है जिसके शरीर मे वह कर्म किया गया है। इस प्रकार शरीर का [illegible] के कारण और कर्म का शरीर के कारण है, और इस प्रकार की पारस्परिक निर्भरता [illegible] है" (न्यायकन्दली, पृष्ठ ८७-८८)।

७. डाक्टर दासगुप्त के इस सुझाव को स्वीकार करना कठिन है कि वैशेषिक का मत था कि "आत्मा एक है, यद्यपि अनेक प्रतिबन्धों के विचार से और श्रुतियों मे दिए गए आदेशों के पालन करने की आवश्यकता के लिए भी उन्हें अनेक मान लिया गया।" (हिस्टरी आफ इण्डियन फिलासफी, पृष्ठ २९०, टिप्पणी १)। वैशेषिक का लौकिक विविधता से प्रयोजन है, परमसत्य से नहीं, और अनेकत्व के मत को, क्योंकि यह विशेष के सिद्धान्त पर आश्रित है, यह अन्तिम रूप मे ही स्वीकार करता है।

चरित्र का निरन्तर बने रहना सम्भव है।[1] जीवात्मा तथा परमात्मा के अन्दर भेद किया गया है।[2] इन दोनों में सादृश्य तो है किन्तु तादात्म्य नहीं है।

आकाश, देश, और काल के निम्नतर उपवर्ग नहीं हैं और ये व्यक्तिगत संज्ञाएं हैं।[3] इन्हें अनुभव की विविधता की व्याख्या के लिए सर्वतोव्यापी इकाइयां मान लिया गया है। इन्हीके अन्दर समस्त घटनाएं घटित होती है। देश और काल सब उत्पन्न पदार्थों के साधनरूप कारण है।[4] यथार्थता एक प्रक्रिया अथवा मार्ग है और इसीलिए देशीय तथा कालगत भी है।

भौतिक परिवर्तनों के लिए हमें एक सम्पूर्ण इकाई की आवश्यकता होती है जिसके अन्तर्गत वे घटित होने है। सभी परमाणुवादी रिक्तदेश (आकाश) को यथार्थसत्ता मानते हैं। यदि देश अनेक इकाइयां होता, तो भिन्न-भिन्न देशों में चक्कर लगाने वाले परमाणुओं का एक दूसरे के साथ कोई सम्बन्ध न रह सकता। पूर्व-पश्चिम आदि दिशा-सम्बन्धी भावों तथा दूर और समीप से सम्बन्धित भावों का भी आधार देश ही है।[5] देश की प्रतीयमान विविधता उसके कार्यों द्वारा निर्णीत होती है।[6] वस्तुओं की सापेक्षिक स्थितियां भी देश ही के कारण स्थिर रह सकती हैं, जो देश के बिना सम्भव नही हो सकती थीं।

प्रकृति में होनेवाले मूर्त परिवर्तनों, यथा वस्तुओं की उत्पत्ति, विनाश और स्थिरता, के लिए भी काल का होना आवश्यक है। यह वह शक्ति है जो अनित्य पदार्थों मे परिवर्तन लाती है। यह वह ब्रह्माण्ड शक्ति नही है जो गतियो को उत्पन्न करती है, बल्कि यह समस्त गति की आवश्यक अवस्था है।[7] सब दृश्यमान वस्तुए गति करती हुई, परिवर्तित होती हुई उत्पन्न होती हुई तथा नष्ट होती हुई दिखाई देती है। खण्डित अर्थात् अलग-अलग वस्तुओं के अन्दर आत्म-उत्पादन अथवा आत्म-गति की कोई शक्ति नहीं होती। यदि ऐसी शक्ति होती तो वस्तुओं में वह पारस्परिक सम्बन्ध न होता जो सब प्रकार के परिवर्तन के होते हुए भी स्थिर रहता है। गति सुव्यवस्थित अवस्था मे पाई जाती है, जिसका अर्थ है कि एक ऐसी यथार्थसत्ता अवश्य है जिसका सामान्य सम्बन्ध समस्त परिवर्तनों के साथ रहता है। काल को एक स्वतंत्र यथार्थसत्ता माना गया है जो समस्त विश्व मे व्याप्त है और जो वस्तुओं की व्यवस्थित गति को सम्भव बनाती है। यही काल पहले-पीछे होने, एक समय मे तथा भिन्न-भिन्न समय मे होने के सम्बन्धों और शीघ्र अथवा विलम्ब के भावों का आधार है।[8] काल एक ही है जो

१. प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, पृष्ठ ८६; वैशेषिकसूत्र, ७ : २, २१; ३ : २, २२।

२. किरणावली, पृष्ठ ७ और भी देखिए उपस्कार, ३ : २, १८।

३. प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, पृष्ठ ५८।

४. प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, पृष्ठ २५।

५. तर्कसंग्रह, १६; भाषापरिच्छेद, पृष्ठ ४६–४७।

६. वैशेषिकसूत्र, २ : २, १३।

७. २ : २, ६; ५ : २, २६। इस मत को उस प्रकार का 'कालवाद' न समझ लेना चाहिए जो काल को दैवत्व का रूप देता है।

८. वैशेषिकसूत्र, २ : २, ६।

विस्तार में सर्वत्र उपस्थित है।[1] यह स्वरूप में व्यक्तिरूप है, और इसमे जोडने तथा अलग करने के दोनों प्रकार के गुण हैं। क्षण, मिनट, घण्टा, वर्ष आदि प्रचलित लौकिक भाव उसी ठोस मूर्तरूप समय से निकले है। वैशेषिक के मत मे, काल एक नित्य द्रव्य है[2] और समस्त अनुभव का आधार है।[3] हम यह तो नही जानते कि काल अपने-आप में क्या है, किन्तु हमारा अनुभव काल के रूप मे ढाला जाता है। पहले अथवा पीछे के सम्बन्धों का यह औपचारिक कारण है; जबकि उनका भौतिक कारण, घडा, कपडा आदि पदार्थों का स्वरूप है। काल एक ही है, किन्तु अनेकरूप जो प्रतीत होता है उसका कारण उन परिवर्तनो के साथ सपर्क है जो इसके साथ सम्बद्ध हैं।[4]

देश और काल का भेद वैशेषिक ग्रन्थो मे पाया जाता है। देश सह-अस्तित्व का प्रतिपादन करता है और काल अनुक्रम का, अथवा ऐसा कहना अधिक ठीक होगा कि देश दृश्यमान पदार्थों का वर्णन करता है और काल ऐसे पदार्थों का वर्णन करता है जो उत्पन्न होते है तथा नष्ट होते है।[5] शकरमिश्र का मत है कि काल के सम्बन्ध बराबर रहनेवाले अथवा नियत है, तथा देश के सम्बन्ध अनियत हैं।[6] वस्तुए गति करती है काल के कारण, और परस्पर सम्बद्ध रहती है देश के कारण। देश और काल के अन्दर, अधिकतर सर्वग्राही सम्बन्ध, अर्थात् एक स्थान से दूसरे स्थान तक अथवा एक अवस्था से दूसरी अवस्था मे सक्रमण, देश-सम्बन्धी गमनागमन और कालगत परिवर्तन आ जाते है। किन्तु ये सब औपचारिक है और यथार्थ वस्तुओ के उपलक्षण हैं, जो वस्तुत: गति करती है तथा परिवर्तित होती है।

आकाश एक सरल (अमिश्रित), निरन्तर स्थायी तथा अनन्त द्रव्य है। यह शब्द का अधिष्ठान है। यह रग, रस, गन्ध और स्पर्श आदि गुणो से रहित है। अपनयन की प्रक्रिया द्वारा यह सिद्ध किया जाता है कि शब्द आकाश का विशिष्ट गुण है।[7] यह निष्क्रिय है। समस्त भौतिक पदार्थ इसके साथ सयुक्त पाए जाते है।[8] परमाणु जो अत्यन्त सूक्ष्म हैं, एक-दूसरे के पास आकर अथवा एक-दूसरे को स्पर्श करके किसी बड़े पदार्थ का निर्माण नही कर सकते। यदि वे एक-दूसरे से पृथक् रहते हैं और फिर भी किसी प्रकार से परस्पर मिलकर एक व्यवस्था को स्थिर रखते है, तो यह केवल आकाश के ही माध्यम द्वारा सम्भव है। परमाणु परस्पर सयुक्त होते है किन्तु निरन्तर नही सयुक्त होते रहते। वह वस्तु जो परमाणुओ को परस्पर सयुक्त किए रहती है, यद्यपि स्वय परमाणुओं द्वारा निर्मित नही है, आकाश है। यदि आकाश भी खण्डित होता, अर्थात् परमाणुओं मे विभक्त होने योग्य होता, तो फिर हमे किसी अन्य ऐसी जोड़नेवाली

१. ७ : १, २५। २. २ : २, ७

३. अतीतादिव्यवहारहेतुः (तर्कसंग्रह, १५; भाषापरिच्छेद, ४५)।

४. न्यायमञ्जरी, पृष्ठ १३६।

५. सिद्धान्तचन्द्रोदय में कहा है : "जन्यमात्रं क्रियामात्रं वा कालोपाधिः, मूर्तमात्रं दिगुपाधिः"।

६. उपस्कार, २ : २, १०। तुलना कीजिए इसके साथ काण्ट के अनुभव-विषयक दूसरे तथा तीसरे उपमान की।

७. वैशेषिकसूत्र, २ : १, २७, २९–३१। ८. न्यायसूत्र, ४ : २, २१–२२।

वस्तु की कल्पना करनी पड़ती जो परमाणुओं से बनी न हो । आकाश नित्य है सर्वत्र उपस्थित है, इन्द्रियातीत है और जोड़ने तथा पृथक् करने के व्यक्तिगत गुण रखता है । आकाश समस्त देश को पूर्ण करता है, यद्यपि यह स्वय देश नही है, क्योंकि यह वस्तुओं के साथ विशेष सम्बन्धो द्वारा सम्बद्ध हुए बिना और उन सम्बन्धों द्वारा उनमे शब्द उत्पन्न किए बिना न तो वस्तुओ पर कोई प्रभाव डाल सकता है और न क्रिया ही कर सकता है । खण्डित पदार्थों के स्थिति-विषयक सम्बन्धो तथा उनकी व्यवस्था को जो धारण किए रहती है वह दिक् (दिशा) है, यद्यपि वह स्वय देश नही है, यदि देश से तात्पर्य स्थान अथवा अवकाश है, क्योकि वह तो आकाश ही है । आकाश तथा देश के भेद को इसलिए स्वीकार किया जाता है कि जहा आकाश को उसके विशेष गुण अर्थात् शब्द का भौतिक कारण समझा जाता है, वहा देश सब कार्यों का सामान्य रूप मे कारण है ।

पृथ्वी, जल, अग्नि, वायु और आकाश इन पाच द्रव्यो के सम्बन्ध मे वैशेषिक की भौतिक प्रकल्पना का परिष्कार किया गया है । प्रकृति, जैसीकि वह हमारे सामने आती है पाच तत्त्वो का सम्मिश्रण है, जिसमे एक न एक तत्त्व प्रचुर मात्रा मे रहता है । पचभूत प्रकृति की पाच अवस्थाए है जैसे ठोस (पृथ्वी), तरल (जल), वायवीय (वायु), तेजोमय (अग्नि), अन्तरिक्ष-सम्बन्धी (आकाश) । पृथ्वी के चार गुण है : गन्ध, रस, रग और स्पर्श । जल के तीन गुण है रस, रग तथा स्पर्श । अग्नि के दो गुण है : रग और स्पर्श । वायु मे केवल स्पर्श गुण है तथा आकाश मे केवल शब्द गुण है ।[1] यद्यपि पृथ्वी मे अनेक गुण है तो भी हम कहते है कि गन्ध पृथ्वी का गुण है, क्योकि यह गुण प्रधान मात्रा मे है ।[2] यदि पृथ्वी के अतिरिक्त जल तथा अन्य द्रव्यो मे भी गन्ध मिलती है तो इस कारण से कि उनमे पृथ्वी के अश मिले हुए है। बिना गन्ध के हम पृथ्वी का विचार कर ही नही सकते, यद्यपि वायु और जल का कर सकते है । पृथ्वी से बनी वस्तुए तीन प्रकार की है शरीर, इन्द्रिया तथा प्रत्यक्ष-विषयक पदार्थ ।[3] जल का विशेष गुण रस है । अग्नि का विशेष गुण ज्योतिष्मत्ता है । वायु अदृश्य है, यद्यपि विस्तार में सीमित है और अशो से मिलकर बनी है । वायु मे गतियो के होने से यह अनुमान किया जाता है कि वायु खण्डितस्वरूप की है । यदि वायु अशो से रहित एक पूर्ण अविच्छिन्नता होती तो उसमे गतिया सभव न होती ।[4] इसके अस्तित्व का अनुमान स्पर्श से होता है ।[5] इसे द्रव्य इसलिए कहा गया है क्योकि इसमे गुण तथा क्रिया है । तापमान वायु का विशेष गुण है । पृथ्वी, वायु, अग्नि तथा जल जैसे ठोस पदार्थों का निर्माण करनेवाले अन्त मे परमाणु ही है ।

१. न्यायसूत्र, ३ : १, ६०-६१ ।

२. न्यायसूत्र, ३ : १, ६६ ।

३. प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, पृष्ठ २७ ।

४. वैशेषिकसूत्र, २ : १, १४ ।

५. प्राचीन वैशेषिकों तथा अन्नंभट्ट का मत है कि वायु प्रत्यक्ष नहीं होती, किन्तु उसका ज्ञान अनुमान के द्वारा होता है । वे युक्ति देते हैं कि वायु का कोई रंग नहीं है और इसलिए वह देखी नहीं जा सकती । आधुनिक नैयायिकों का कहना है कि किसी वस्तु के प्रत्यक्ष होने के लिए यह आवश्यक नहीं कि वह देखी ही जा सके, वायु का प्रत्यक्ष स्पर्श से होता है ।

# ९

## परमाणुवाद की प्रकल्पना

परमाणुवाद मानवीय मस्तिष्क के लिए इतना स्वाभाविक है कि भौतिक जगत् की व्याख्या के लिए आरम्भ मे जितने भी प्रयत्न हुए, सबने इसी प्रकल्पना को अपनाया। उपनिषदों में भी इस प्रकल्पना के चिह्न मिलते है, जो सब भौतिक पदार्थों को चार तत्त्वों, अर्थात् अग्नि, जल, वायु और पृथ्वी, से बना हुआ मानते है। आकाश को छोड़ दिया गया है, क्योकि इसका अपना एक विलक्षण स्वरूप है और यह अन्य तत्त्वों के साथ मिश्रित नही होता। किन्तु अग्नि, जल, वायु और पृथ्वी अपने-आपमें परिवर्तनशील और विभाज्य है, जबकि यथार्थ को अपरिवर्तनशील तथा नित्य माना जाता है। स्वभावतः यह प्रश्न उठता है कि अपरिवर्तनशील, अविभाज्य तथा नित्य ये परमाणु हैं क्या? विचारधारा के उस आन्दोलन मे, जिसने जैन और बौद्धदर्शन जैसी बड़ी-बड़ी दर्शनपद्धतियो को जन्म दिया, कुछ ऐसी भी दर्शनपद्धतिया थी—उदाहरणरूप में अजीवक और जैन—जो परमाणुवाद की प्रकल्पना को मानती थी।[1] कणाद ने इसकी कल्पना विशुद्ध आध्यात्मिक आधार पर की और इसके द्वारा जगद्विषयक विचारधारा को सरस बनाने का प्रयत्न किया। ल्यूसिपस तथा डेमोक्रिटस के साथ भी यही बात थी, क्योकि अणुवाद की प्रकल्पना ने डाल्टन के समय से पूर्व तक वैज्ञानिक दृष्टिकोण से कोई महत्त्वपूर्ण स्थान नही प्राप्त किया।

सब पदार्थ, जो हिस्सो से मिलकर बने है, हिस्सो से ही उत्पन्न होते है, जिनके साथ वे समवाय-सम्बन्ध से जुड़े होते है, सयोग इसमे सहकारी है। जिन वस्तुओं को हम अनुभव करते है वे सब उत्पन्न हुई है, अर्थात् या तो अलग-अलग है या हिस्सों से बनी है। इसलिए वे अनित्य है। नित्य से अलग अनित्य का कुछ तात्पर्य ही नही है।[2] पृथ्वी, जल, अग्नि और वायु नित्य और अनित्य दोनों ही है। किन्तु आकाश केवल नित्य ही है। मिश्रित पदार्थ जो उत्पन्न होते है, अनित्य है, किन्तु उनके बनानेवाले अंश, जो उत्पन्न नही होते, नित्य है।[3] अदृश्य नित्य परमाणु हिस्सो मे विभक्त नही हो सकते।[4] परमाणु विभाजन की अन्तिम सीमा है। यदि परमाणु के भी अनन्त रूप से हिस्से हो सकते तो सभी भौतिक पदार्थ उसी प्रकार से अनन्त घटको की उपज होते, और इस प्रकार पदार्थों के आकारो मे जो भेद है उसकी व्याख्या करना असम्भव हो जाता।[5] यदि भौतिक प्रकृति अनन्त रूप से विभाज्य होती जाती तो उसको हमें शून्य

१. भारतीय दर्शन, प्रथम खण्ड, (पृष्ठ २९१–९३)। बौद्धधर्म के प्रामाणिक ग्रन्थों में तो नही, किन्तु उत्तरी बौद्ध-साहित्य में परमाणुवाद की प्रकल्पना के अनेको उद्धरण है। वैभाषिक और सौत्रान्तिक इसे मानते है। देखिए यूई-कृत 'वैशेषिक फिलासफी', पृष्ठ २६–२८।

२. ४ : १, ४। ३. ४ : १, १ ; २ : ३, ४–५; ७ : १, २०–२१।

४. परं वा त्रुटेः (न्यायभाष्य, ४ : २, १७–२५)।

५. सर्वेषाम् अनवस्थितावयवत्वे मेरुसर्षपयोस्तुल्यपरिमाणत्वापत्तिः। देखिए न्यायकन्दली, पृष्ठ ३१।

तक ले जाना पडता और इस विरोधाभासमय स्थिति को स्वीकार करना पड़ता कि लम्बाई व चौडाई ऐसी वस्तुओं से बनी है जिनका अपना कुछ परिमाण नही है, शरीर शरीर-रहित से बने है।[1] शरीरों के आकार-प्रकार मे परिवर्तन उनके बनानेवाले परमाणुओं के सम्मिलन तथा निःसरण के कारण होता है। अन्तविहीन महत्ता तथा अन्तविहीन लघुता ऐसे परिमाण है जिन्हे बुद्धि द्वारा नही समझा जा सकता। वे ऊपर तथा नीचे की मर्यादाएं है, और जिसका ज्ञान हमें होता है वह दोनो का मध्यवर्ती है। निरन्तर जोडते-जोड़ते हम अनन्त रूप से जो महान् है उस तक पहुंचते है और निरन्तर विभाजन करते-करते हम अनन्त लघुता तक पहुचते है। परमाणु कार्यो के भौतिक कारण है। वे यद्यपि इन्द्रियातीत है तो भी उनका वर्गीकरण किया जा सकता है, यद्यपि परिमाण, आकार, वजन तथा घनता के दृष्टिकोण से नहीं। इन्द्रियगम्य वस्तुओं की विभिन्न आकृतियों मे जो गुण वे उत्पन्न करते है, वे हमारे लिए परमाणुओं का वर्गीकरण करने मे सहायक होते हैं। यदि हम इन्द्रियगम्य वस्तुओं, अभेदनीयता जैसे सामान्य गुणो को, जिनका प्रत्यक्ष ज्ञान एक से अधिक इन्द्रियो द्वारा होता है, एक ओर रख दें तो विशेष गुण ये रह जाते है : गन्ध, रस, उज्ज्वलता और ताप। ये प्रकारभेद से भिन्न है, केवल मात्राभेद से ही नही। ऐसा समझा जाता है कि परमाणुओ की भी, भौतिक पदार्थों के चार विभागों—अर्थात् पृथ्वी, जल, अग्नि तथा वायु—के ही अनुकूल, चार श्रेणिया है। कहा गया है कि परमाणुओ की ये चार श्रेणिया स्पर्श, रस, दर्शन तथा गन्ध की इन्द्रियों को उत्पन्न करती है, और यही कारण है कि प्रत्येक विशेष इन्द्रिय केवल एक गुण का ही प्रकाश करती है, चाहे कितनी ही उत्तेजित वह क्यो न हो। यद्यपि पार्थिव पदार्थों के गुण—यथा रंग, रस, गन्ध और स्पर्शनीयता—स्वय पदार्थ के नाश हो जाने पर लुप्त हो जाते है, वे उनके अपने-अपने परमाणुओ मे सदा विद्यमान रहते है यद्यपि पृथ्वी तथा पृथ्वी के परमाणुओ मे कुछ गुण अग्नि द्वारा उत्पन्न किए (पाकज) होते है।[2] जल, प्रकाश तथा वायु इस प्रकार के परिवर्तन को नही आने देते है।

वैशेषिक पीलुपाक की प्रकल्पना को स्वीकार करता है। जब कच्चे घड़े को आग पर चढ़ाया जाता है तो पुराना घडा नष्ट हो जाता है, अर्थात् परमाणुओ के रूप मे परिवर्तित हो जाता है। ताप के लगने से परमाणुओ मे लाल रंग उत्पन्न होता है और परमाणु फिर से सयुक्त होकर एक नये घडे को उत्पन्न करते है। इस मत के अनुसार, पहले समस्त इकाई का परमाणुओ के रूप मे विघटन होता है और फिर उसके पश्चात् उन परमाणुओ का पुनः संघटन होकर एक इकाई नये सिरे से बनती है। यह सब जटिल प्रक्रिया चक्षु का विषय नहीं

१. हरबर्ट के विचार में विविधता तथा अनुभव-सम्बन्धी परिवर्तनों को तभी बुद्धि द्वारा ग्रहण किया जा सकता है जब वस्तुएं, जो अपने में सरल तथा अपरिवर्तनशील हैं, स्वयं उनके विषय में कोई कारण प्रस्तुत कर सकें। इन अज्ञेय यथार्थसत्ताओं का विचार किन्हीं विशेष सम्बन्धों में ही किया जा सकता है, जिनके द्वारा हम उनके प्रकट गुणों तथा परिवर्तनों की विविधता को समझ सकते हैं।

२. ७ : १, १–६।

है, क्योंकि यह अत्यन्त द्रुत गति से केवल नौ क्षणों के ही व्यवधान में सम्पन्न हो जाती है।[1] नैय्यायिक 'पिठरपाक' के सिद्धान्त को पुष्ट करता है, जिसके अनुसार रंग का परिवर्तन परमाणुओं तथा पदार्थ दोनों में एकसाथ होता है। यह मत अधिक युक्तियुक्त प्रतीत होता है। नैय्यायिक वैशेषिक की प्रकल्पना पर निम्न आधार पर आपत्ति उठाता है। यदि पहला घड़ा नष्ट हो गया और उसके स्थान पर सर्वथा नया घड़ा उत्पन्न हुआ तो हम दूसरे घड़े को पुराना घड़ा करके कैसे पहचान सकते हैं। हम उसी घड़े को देखते हैं जिसे पहले देखते थे, भेद केवल रंग का है। इसके अतिरिक्त, ऐसा प्रतीत होता है कि वैशेषिक के मत में, पृथ्वी के परमाणुओं का गुण, गंध भी अनित्य है। यह तथ्य कि इन्द्रिय-गम्य पदार्थों पर ताप का असर होता है, यह दर्शाता है कि वे सर्वथा ठोस नहीं हैं बल्कि छिद्र वाले हैं।[2]

परमाणुओं को गोलाकार (परिमाण्डल्य) बताया गया है, यद्यपि इससे यह परिणाम नहीं निकाला जा सकता कि उनके हिस्से हैं। इस विचार पर कि उनके हिस्से हैं, कुछ आपत्तियां की जाती हैं। जब तीन परमाणु साथ-साथ अगल-बगल रखे जाते हैं तो मध्यवर्ती अन्य परमाणुओं को पार्श्वों से स्पर्श करता है। जब एक परमाणु सब ओर से घिरा रहता है तो हम परमाणुओं के छः पार्श्व समझते हैं जिन्हें हम परमाणुओं के भाग कह सकते हैं, और यदि छः पार्श्व संकुचित होकर एक बिन्दु पर आ जाते हैं तो इससे यह परिणाम निकलेगा कि कितने भी परमाणु क्यों न हों, वे एक परमाणु से अधिक स्थान न घेरेंगे, और समस्त भौतिक पदार्थ भी परमाणुरूप धारण करके अदृश्य हो जाएंगे। इस सब कठिनाई को दूर करने के लिए उत्तर में कहा जाता है कि परमाणुओं का हिस्सों में विभाजन केवल आनुभविक (अर्थात् प्रतीतिमात्र) है, यथार्थ नहीं है।[3] परमाणुओं का अन्दर और बाहर कुछ नहीं है।[4] और वे देशरहित हैं।[5]

परमाणु स्वभाव से निष्क्रिय हैं और उनकी गति बाह्य आघात के कारण है। इस जगत् के प्रलयकाल में परमाणु विद्यमान रहते हैं, किन्तु कुछ कार्य नहीं करते। उस समय वे पृथक्-पृथक् तथा गतिविहीन रहते हैं। वैशेषिक के

१. सर्वदर्शनसंग्रह, १०।

२. न्यायवार्तिकतात्पर्यटीका, पृष्ठ ३५५ : न्यायमञ्जरी, पृष्ठ ४३८।

३. न्यायभाष्य, ४ : २, २०।

४. प्रश्न उठाया जाता है कि आकाश, जो एक सरल (अमिश्रित) तथा सर्वव्यापक द्रव्य है, परमाणुओं के अन्दर प्रवेश करता है या नहीं? यदि करता है तो परमाणुओं के हिस्से मानने पड़ेंगे, और यदि प्रवेश नहीं करता तो परमाणुओं के तो हिस्से नहीं होंगे किन्तु आकाश सर्वव्यापी नहीं रहेगा। उत्तर में यह कहा जाता है कि अन्दर और बाहर का विचार एक कार्यसत्ता के विषय में उठता ही नहीं, और आकाश की सर्वत्र उपस्थिति से यह उपलक्षित नहीं होता कि परमाणुओं के हिस्से हैं।

५. न्यायवार्तिक, ४ : २, २५। परमाणु बृहत्ता के विपरीत सूक्ष्म आकार के कहे जाते हैं। उनमें किसी न किसी प्रकार का परिमाण (लम्बाई-चौड़ाई) अवश्य है। इससे विभिन्न मत के लिए देखिए चैटर्जीकृत हिन्दू रियलिज्म, पृष्ठ १९-३४; १४९-१५३ तथा १६४।

मतानुसार, मूल परमाणुओं में गति एक विशिष्ट धर्म के अनुसार होती है।[1] प्रशस्तपाद कहता है महाभूतों में हम जो क्रियाएं प्रकट होती पाते हैं और जिनका कोई भी कारण न तो प्रत्यक्ष द्वारा और न ही अनुमान द्वारा जान सकते हैं, तथा जो फिर भी उपयोगी अथवा हानिप्रद पाई जाती हैं, इन्हीं अदृष्ट साधनों द्वारा उत्पन्न होती हैं (अदृष्टकारितम्)[2], ऐसा ही समझा जाएगा।

पदार्थगत गुण उन परमाणुओं के कारण हैं जिनसे वे बने हैं। इन परमाणुओं में सब द्रव्यों के पांच सामान्य गुण रहते हैं, तथा पूर्ववर्तिता और पश्चाद्वर्तिता के भी गुण रहते हैं। इनके अतिरिक्त, पृथ्वी में गन्ध का विशेष गुण है तथा अन्य गुण, अर्थात् रस, रंग स्पर्श अथवा ताप, गुरुता, वेग एवं तरलता है। जल में विशेष गुण सान्द्रता का है तथा सिवाय गन्ध के पृथ्वी के अन्य गुण हैं। प्रकाश (अग्नि अथवा तेज) में साधारण रहनेवाले सात गुण और ताप, रंग, तरलता तथा वेग, ये गुण हैं। वायु में केवल स्पर्श और वेग तथा साधारण सातों गुण हैं। परमाणुओं में ये गुण नित्य हैं, किन्तु उनसे उत्पन्न पदार्थों में ये क्षणिक रूप से रहते हैं।

ऐसा समय कभी न आ सकेगा जब वस्तुएं सर्वथा शून्य में परिणत हो जाएंगी। यद्यपि निर्माण की गई इमारतें नष्ट हो जाती हैं तथापि जिन पत्थरों से वे बनी हैं वे स्थायी रहते हैं।[3] उपादान कारणरूप अवयव जिनके परस्पर संयुक्त होने पर एक पूर्ण इकाई बनती है, और इसीलिए जो इस प्रकार के मिश्रित पदार्थों की उत्पत्ति के पूर्व विद्यमान थे, अपने में एक स्वतन्त्र सत्ता को शक्ति रखते हैं और फिर उसी अवस्था में वापिस आ जाते हैं। इस दृश्यमान जगत का एक के बाद एक ढांचा यहां तक कि समस्त पार्थिव पदार्थसमूह विलीन हो सकता है तो भी परमाणु सर्वदा नये और ताज़े रहेंगे और आगामी युगों में नये ढांचों का निर्माण करने के लिए उद्यत रहेंगे। व्यक्तिरूप परमाणु दूसरों के साथ संयुक्त होते हैं और उसी सहकारी अस्तित्व में कुछ समय तक विद्यमान रहते हैं, और फिर वियुक्त होकर अपने आदिम एकाकी रूप में आ जाते हैं और फिर नये संयुक्त पदार्थों का निर्माण करते हैं। संयुक्त होने तथा विलग होने की यह प्रक्रिया अनन्त काल तक चलती रहती है। वैशेषिक के अनुसार सृष्टिरचना में परमाणु असंयुक्त अवस्था में नहीं रहते।[4] सृष्टिरचना में उनके अन्दर एक परिस्पन्द रहता है। परमाणु एकाकी रूप में जब रहते हैं तो उनके अन्दर उत्पादन की क्षमता नहीं होती। श्रीधर का तर्क है कि यदि एक नित्य वस्तु अपने एकाकी रूप में उत्पादनक्षम होती तो उत्पत्ति के क्रम का कभी अन्त न हो सकता, और फिर पदार्थों की अविनश्वरता

१. धर्मविशेषात्, ५ : २, ७। २. पृष्ठ ३०९।

३. न्यायभाष्य, ४ : २, १६।

४. अन्तरिक्ष मण्डल की वायु इस नियम का अपवाद है, क्योंकि कहा जाता है कि यह अनेक परमाणुओं के पुञ्जों से बनी है जो अलग-अलग तथा असंयुक्त अवस्था में हैं। किन्तु नैय्यायिक इस मत से सन्तुष्ट नहीं हैं।

स्वीकार करने को हम बाध्य होते। त्र्यणुक भी उत्पादनक्षम नहीं हो सकते, क्योंकि एक मूर्तरूप भौतिक पदार्थ अपने से लघुतर परिमाण के हिस्सों से मिलकर बना है। त्र्यणुक, जो एक ठोस परिमाण रखता है, अवश्य किसी अन्य वस्तु से बना है जो फिर स्वयं भी एक उत्पन्न पदार्थ है। इसलिए केवल 'द्वयणुक' ही वस्तुओं को बनाते हैं।[1] द्वयणुक भी, जो दो मौलिक परमाणुओं से मिलकर बने हैं, सूक्ष्म हैं, और इस प्रकार के तीन द्वयणुक मिलकर एक त्र्यणुक बनता है,[2] जिसका आकार-प्रकार इतना छोटा नहीं होता कि जो बोधगम्य न हो। अकेला एक परमाणु तथा द्वयणुक दोनों ही अदृश्य हैं, और कम-से-कम लम्बाई-चौडाई की मात्रा जो दृष्टिगोचर हो सके वह 'त्र्यणुक' है, जिसके विषय में कहा जाता है कि वह सूर्यकिरण में दिखाई देनेवाले छोटे-छोटे कणों के आकार का है। देखने में यह इस साधारण नियम का एक अपवाद लगता है कि कारणों के गुण कार्यों में प्रकट होते हैं। जब श्वेत वर्ण के दो परमाणु एक द्वयणुक को बनाने के लिए परस्पर मिलते हैं तो द्वयणुक का रंग भी तदनुसार श्वेत होना चाहिए। परन्तु परमाणु गोलाकार हैं और द्वयणुक सूक्ष्म है,[3] तो भी ये एक दृश्यमान परिमाण को उत्पन्न करते हैं। इसीलिए यह कहा जाता है कि उत्पन्न पदार्थ का परिमाण उनके हिस्सों अथवा उनकी संख्या अथवा उनकी अवस्था पर निर्भर करता है।[4] ज्यों-ज्यों द्वयणुकों की संख्या बढ़ती है, त्यों-त्यों उसके अनुसार उत्पन्न पदार्थ के परिमाण में भी वृद्धि होती है। परमाणुओं के संयोग से उत्पन्न वस्तुएं केवल समूहमात्र नहीं, अपितु पूर्ण इकाइयां हैं। यदि हम पूर्ण इकाई का प्रत्याख्यान करें तो हमारे सामने केवल हिस्से ही रहेंगे, जिनके और छोटे-छोटे विभाजन होते चलेंगे और अन्त में हम उन्हीं अदृश्य परमाणुओं तक पहुंच जाएंगे। इसी प्रकार यदि हम पूर्ण इकाई का निषेध करें तो हम अदृश्य परमाणुओं से परे अन्य किसी सत्ता को नहीं मान सकते। यदि यह कहा जाय कि परमाणु अपने-आपमें अदृश्य है तथा परमाणुओं के संग्रह दिखाई दे सकते हैं, जैसाकि एक अकेला योद्धा अथवा एक अकेला वृक्ष दिखाई न पड़े किन्तु एक पूरी सेना अथवा जंगल को अवश्य देखा जा सकता है, तो उत्तर में न्याय का कहना है कि यह उपमा निर्दोष नहीं है, क्योंकि योद्धा और वृक्ष परिमाण रखते हैं और इसीलिए दिखाई देते हैं, जबकि परमाणु परिमाण नहीं रखते।[5] पूर्ण इकाई हिस्सों से भिन्न एक वस्तु (अर्थान्तर) है, जिस प्रकार कि संगीत स्वरों के जोड़ से बढ़कर कुछ वस्तु है।[6] इसके अतिरिक्त, यदि पूर्ण इकाई न होती तो इस प्रकार के वाक्यों का कुछ अर्थ न होता कि 'वह एक कुरसी है', 'यह एक मनुष्य है' आदि-आदि। पूर्ण इकाई और उसके हिस्से परस्पर समवाय-

१. न्यायकन्दली, पृष्ठ, ३२।

२. कुछेक परवर्ती वैशेषिक विचारकों की यह सम्मति है कि एक त्र्यणुक तीन एकाकी अणुओं से मिलकर बना है। (सिद्धान्तमुक्तावली, पृष्ठ ३७; यूई, 'वैशेषिक दर्शन', पृष्ठ १३०-३१)।

३. महादेवभट्ट का मत है कि द्वयणुक अतीन्द्रिय नहीं है। 'दशपदार्थी' का भी यही मत है। देखिए यूई, 'वैशेषिक फिलासफी' और 'न्यायकोश', पृष्ठ ३५०।

४. वैशेषिकसूत्र, ७ : १, ९।

५. न्यायभाष्य, ४ : २, १४।

६. न्यायसूत्र, २ : १, ३५-३६।

सम्बन्ध से सम्बद्ध है।[1]

हिन्दू विचारधारा का कोई भी सम्प्रदाय ऐसा नही है जिसने कालचक्र-(युगो) रूपी प्रकल्पना पर अथवा सृष्टि-रचना तथा विनाश (प्रलय) के क्रमश. आते रहनेवाले विश्व ब्रह्माण्ड के कालो पर, जिसपर पहले ही बहुत गम्भीर विचार होता आया है, फिर से विचार न किया हो। प्रशस्तपाद ने इन प्रक्रियाओ का वर्णन किया है।[2] ब्रह्मा के दिन की गणना के अनुसार जब सौ वर्ष हो जाते है तो उसकी मुक्ति का समय आता है। उन सब जीवधारी प्राणियो को, जो अपने जन्म-जन्मान्तर के भ्रमण के कारण बेचैन हो गए है, विश्राम देने के लिए सर्वोपरि भगवान् (जो ब्रह्म से भिन्न है) समस्त सृष्टि को फिर से समेटने की इच्छा करता है। इस इच्छा के उदय का आशय होता है कि आत्माओ के उन सब अदृष्ट कारणो को जो प्राणियो के विविध शरीरो, इन्द्रियो तथा महाभूतो के कारण है, रोक देना। उस समय भगवान् की इच्छा से आत्माओ तथा भौतिक परमाणुओ के सयोग से शरीर और इन्द्रियो का निर्माण करनेवाले परमाणुओ का पार्थक्य हो जाता है। जब परमाणुओ के समूह नष्ट हो जाते है तो उनसे निर्मित पदार्थ भी नष्ट हो जाते है। तब फिर परमरूप भौतिक द्रव्यो, अर्थात् पृथ्वी, जल, अग्नि तथा वायु का एक-दूसरे के पश्चात् क्रमश. विलय होता है। परमाणु एकाकी रह जाते है तथा आत्माए भी अपने पिछले पुण्य व पाप की क्षमताओ मे व्याप्त अकेली रहती है। उसके पश्चात् फिर प्राणियो को उनके पूर्वकर्मो का फलोपभोग कराने के लिए, सर्वोपरि भगवान् सृष्टि-रचना की इच्छा करता है। ईश्वर की इच्छा से वायु के परमाणुओ मे, उन अदृष्ट प्रवृत्तियो के कारण जो सब आत्माओ मे कार्य करना प्रारम्भ करती है, गति उत्पन्न होती है। वायु के परमाणु द्वयणुक तथा त्र्यणुक और अन्त मे महान् वायु को बनाने के लिए परस्पर सयुक्त होते है, और शीघ्र ही महान जल प्रकट होता है, उसके बाद महान पृथ्वी और तब महान अग्नि। ईश्वर के विचार-मात्र (अभिध्यानमात्र) मे अग्नि तथा पृथ्वी के परमाणुओ मे ब्रह्माण्ड उत्पन्न होता है, और उसके अन्दर भगवान जगत् तथा ब्रह्मा को रचता है। उस ब्रह्मा के सुपुर्द ही भविष्य मे सृष्टिरचना का कार्य रहता है। आत्माओ की श्रेणियो मे ब्रह्मा सबसे शीर्षकोटि मे है, और इस पद को वह तब तक सभाले रहता है जब तक उसके पुण्यकर्मों का सामर्थ्य बना रहता है। यह जगत् समग्ररूप मे ब्रह्मा की रचना नही है, और न ऐसा ही है कि उसके पुण्यकर्म के नि.शेष हो जाने के परिणामस्वरूप यह जगत् स्वत नष्ट हो जाएगा। यह उत्तरदायित्व सर्वोपरि भगवान् का है। ब्रह्मा, ज्ञान की उच्चतम मात्राओं, प्रशान्तचित्तता तथा शक्ति के कारण, अपने मानस पुत्रो, अर्थात् प्रजापतियों, मनुओ, देवताओं,

१. न्यायभाष्य और न्यायवार्तिक, ४ : २, १२।

२. प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, पृष्ठ ४८ से आगे।

पितरों, ऋषियो तथा चारो वर्णों एव अन्य सब जीवित प्राणियों की उनकी अपनी-अपनी प्रभावात्मक क्षमताओ के अनुसार सृष्टि करता है।[1] श्रीधर के अनुसार, अनन्तरूप से महान और अपरिवर्तनशील तीन द्रव्य, अर्थात् देश, काल और आकाश, सृष्टि-रचना तथा विनाश की प्रक्रियाओं से अछूते रहते है। विश्व की नवीन रचना नाम की कोई वस्तु नही है। प्रत्येक विश्व अनादि शृङ्खलाओ मे से एक है। जगत् की सृष्टि इस प्रयोजन से होती है कि चेतनता-सम्पन्न जीवात्माए, अपनी-अपनी योग्यता के अनुसार, अनुभव प्राप्त कर सके। प्राणियो की मूलभूत शक्तियो को वास्तविक रूप देने का नाम ही विश्व है और इसकी रचना उनके कर्मो के कारण तथा उन्हे अनुभव कराने के प्रयोजन से हुई है। किसी भी समय का सबसे उच्चकोटि का प्राणी ब्रह्मा है और कहा जाता है कि समस्त विश्व उसीके अनुभव के लिए बना है। किन्तु सम्पूर्ण योग्यता एक अर्जित वस्तु है और इसीलिए उसका आदि भी है और अन्त भी है। अतएव ब्रह्मा की योग्यता भी अनन्त नही है। जब उसका अन्त होगा तो विश्व का भी अन्त हो जाएगा, ऐसा कहा जाता है। परन्तु अन्य व्यक्तियो के बिना भुगते हुए अनुभव शेष रह जाएगे। यदि एक ब्रह्मा की योग्यता का अन्त हो जाएगा तो दूसरा ब्रह्मा उसके स्थान पर आकर उच्च आत्माओ की सख्या मे अधिष्ठाता का पद सभाल लेगा। इस प्रकार प्रत्येक विश्व के पूर्व और पश्चात एक विश्व रहता है, और यह सृष्टि का प्रवाह अनन्तकाल तक चलता रहता है।[2]

परमाणु जो द्वयणुको के भौतिक कारण है, नित्य है और इसीलिए नष्ट नही हो सकते। द्वयणुक मूल परमाणुओ के नाश से नही, अपितु मूल परमाणुओ के सयोग के नाश से नष्ट होते है।[3] प्राचीन नैय्यायिको का मत है कि कारणो का विनाश होने से कार्यों का भी तुरत विनाश हो जाता है। इसमे 'द्वयणुक' अपवादस्वरूप है, जहा सयोगमात्र का विनाश होता है किन्तु उनके भौतिक कारणो का विनाश नही होता। किन्तु परवर्ती नैय्यायिको का मत है कि हर अवस्था मे सयोग नष्ट होता है। यह मत अधिक सन्तोषजनक है, क्योकि विनाश का अर्थ वस्तुओ का अपने घटको (अवयवों) मे उत्तरोत्तर विघटन ही है। यदि विनाश की प्रक्रिया की पुनरावृत्ति होती है किन्तु रचना की प्रक्रिया का विपरीत-भाव नही होता, और यदि हिस्सों के नाश से कार्य का विनाश हो जाता है, तो इन प्रक्रियाओ के मध्य व्यवधान रहेगा, अर्थात् हिस्सो के नाश के पश्चात्

१. फेडिगन सृष्टि-रचना तथा प्रलय के क्रमों में एक महत्त्वपूर्ण भेद का लक्ष्य करता है। अग्नि का निर्माण वायु की रचना के तुरन्त पश्चात् होने के स्थान में सबसे अन्त में होता है। "सृष्टिकर्ता का हेतु क्रम बदलने में यह था कि अग्नि की सृष्टि सृष्टि-संबन्धी अण्ड, अर्थात् हिरण्यगर्भ की सृष्टि, से ठीक पहले हो, क्योंकि हिरण्यगर्भ का, जो सोने का है, निर्माण अग्नि और पृथ्वी के मिश्रण से हुआ है। इस प्रकार पद्धति के सामञ्जस्य का भंग प्रचलित पौराणिक विचारो को अनुकूलता देने के प्रयोजन से हुआ" (वैशेषिक सिस्टम, पृष्ठ १६४)।

२. उदयन : आत्मतत्त्वविवेक।

३. परमाणुद्रव्यसंयोगनाश।

भी कार्य अवशिष्ट रह जाएगे और यह सोचना असम्भव होगा कि इस मध्यवर्ती समय मे कार्य कहा रहेगा। हिस्सो मे वह रह नही सकता, क्योकि वे तो विलुप्त हो चुके है। परमाणुओ मे भी नही रह सकता क्योकि कार्यों के साथ उनका सीधा सम्बन्ध नही है।[1]

शकराचार्य अनेक युक्तियो के आधार पर परमाणुवाद की आलोचना करते है। प्रलयकाल मे गति का आरम्भ विचार मे नही आ सकता। मनुष्य के प्रयत्न से यह गति नही हो सकती, क्योकि मनुष्य का तो उस समय अस्तित्व ही नही था। यदि अदृष्टरूपी तत्त्व को उसका कारण माना जाए तो प्रश्न उठता है —अदृष्ट का निवास कहा है? यदि कहा जाए कि वह जीवात्माओ मे रहता है तो वह परमाणुओ को कैसे प्रभावित करता है? यदि परमाणुओ मे रहता है तो बुद्धि-सम्पन्न न होने से वह गति नही दे सकता। यदि कल्पना की जाए कि जीवात्मा परमाणुओ के अन्दर समवाय-सम्बन्ध से रहती है और अदृष्ट उसके साथ सयुक्त रहता है, तो नित्य क्रियाशीलता होनी चाहिए, जो विघटन की अवस्था के विपरीत होगा। इसके अतिरिक्त, यह कहा जाता है कि अदृष्ट का कार्य आत्माओ को उनके कर्मों का शुभाशुभ फल भोग कराना है तथा विश्व की उत्पत्ति अथवा विलय से उसे कुछ प्रयोजन नही है। परमाणुओ के परस्पर सयुक्त होने के सम्बन्ध मे शकराचार्य कठिनाइया उपस्थित करते है। यदि परमाणु पूर्णरूप मे एक-दूसरे के साथ सयुक्त होते है तो एक-दूसरे के अन्दर समा जाने से परिमाण नही बढ सकता। तब वस्तुओ की उत्पत्ति भी सम्भव नही हो सकती। यदि पूर्णरूप मे सयुक्त न होकर परमाणु हिस्सो मे सयुक्त होते है, तो परमाणुओ को हिस्से वाला मानना पडेगा। इसके अतिरिक्त, यह भी समझना कठिन होगा कि परमाणुओ के मिश्रण देशीय गुणो को कहा से प्राप्त करते है, क्योकि परमाणुओ की इकाई मे वे नही होते। परमाणुओ के सयोग मे वे गुण कहा से आए जो स्वय परमाणुओ मे पहले नही थे? और यह समझना भी सरल नही है कि सूक्ष्म और अविनश्वर परमाणुओ मे रग तथा उसके समान और गुण कहा से आते है। फिर, मूर्तरूप तत्त्वो, यथा अग्नि, वायु, पृथ्वी, जल और आकाश मे से कुछ मे अन्यो से अधिक गुण रहते है। जहा जल मे रग, रस और स्पर्श गुण है, वहा वायु मे केवल स्पर्श गुण ही है। ये गुण स्वय परमाणुओ मे भी किसी न किसी रूप मे होने चाहिए। इस प्रकार जल के परमाणुओं मे वायु के परमाणुओ से अधिक गुण होने चाहिए किन्तु गुणो मे वृद्धि होने का तात्पर्य है कि उनके आकार मे भी वृद्धि होगी

१. वैशेषिक के अनुसार, दो प्रकार के विनाश विचार मे आ सकते है, एक अवान्तरप्रलय अर्थात् बीच का प्रलय, जिसमें केवल स्पर्श में आनेवाले ठोस उत्पन्न पदार्थ विनष्ट होते हैं, और एक महाप्रलय अथवा सार्वभौम विनाश जिसमें सब वस्तुए भौतिक तथा अभौतिक परमाणुरूप में लौट जाती हैं। सृष्टि तथा प्रलय नित्य द्रव्यों की क्षमता तथा विकास (स्पष्टीकरण) के रूप हैं। तुलना कीजिए, महानारायण उपनिषद्, ५; कीथ : इण्डियन लाजिक एण्ड ऐटोमिज्म, पृष्ठ २१६।

और ऐसी अवस्था मे यह कथन कि सब परमाणु एक ही आकार के है, असगत हो जाएगा। आत्मा, मन और परमाणुओ के परस्पर सयोग मे भी कठिनाई है, क्योकि ये सभी हिस्से-रहित है। फिर, परमाणुओ को या तो सदा क्रियाशील, या सदा निष्क्रिय अथवा दोनो ही प्रकार का या दोनो मे से एक प्रकार का भी नही मानना होगा। यदि उन्हे सदा क्रियाशील माना जाए तो उनका विघटन असम्भव होगा, और यदि वे सदा निष्क्रिय हो तो सृष्टि-रचना नही हो सकती। एकसाथ दोनो प्रकार का होना परस्पर-विरोधी है। और यदि क्रियाशील तथा निष्क्रिय दोनो मे से कुछ भी नही है, तो क्रियाशीलता तथा निष्क्रियता दोनो ही अवस्थाओ के लिए प्रवर्तक कारणो की कल्पना करनी होगी। और ये कारण, अदृष्ट तत्त्व के समान परमाणुओ के साथ स्थायी रूप मे सम्बद्ध होने के कारण, या तो नित्य क्रियाशीलता या नित्य निष्क्रियता को उत्पन्न करेंगे।[1]

आधुनिक विचारधारा परमाणुवाद की प्रकल्पना मे सन्देह प्रकट करता है। वैशेषिक का यह मत कि ससक्त अथवा विस्तृत पदार्थ असख्य, असमसक्त तथा परिमित इकाइयो से मिलकर बने है, एक कोरी कल्पनामात्र है, क्योकि कोई भी यथार्थ वस्तु इन इकाइयो तक सीमित नही है। छोटी मे छोटी घटना की भी एक अवधि होती है, और उसमे इस प्रकार की गणितशास्त्रीय इकाइया असख्य रहती है।

ऐसा कहा जाता है कि वैशेषिक की उक्त प्रकल्पना को यूनानी विचारधारा से प्रेरणा मिली और इसका आविर्भाव सम्भवत उस काल मे हुआ जबकि भारत पश्चिमी देशो के सम्पर्क मे आया, जहा यह प्रकल्पना विस्तृतरूप मे प्रचलित थी।[2] हमारे ज्ञान की वर्तमान अवस्था मे इस विषय मे कुछ भी निश्चित रूप से कहना कठिन है। किन्तु परमाणुवाद की प्रकल्पना के सम्बन्ध मे यूनानी तथा भारतीय विचारो मे सिवाय इसके और कोई समानता नही पाई जाती कि दोनो परमाणु को अदृश्य इकाई मानते है। डेमोक्रेटिस के मत से, परमाणुओ मे परस्पर परिमाण-सम्बन्धी भेद तो है किन्तु गुणात्मक भेद नही है। वह मानता है कि परमाणु अनन्त, गुणो से सर्वथा रहित और अविभाज्य है, किन्तु आकृति, परिमाण, गुरुत्व, स्थिति तथा व्यवस्था के सम्बन्ध मे परस्पर भिन्नता रखते है। कणाद के मत मे परमाणु भिन्न-भिन्न आकार के है, प्रत्येक अपने मे एक विशिष्टता रखता है। परिणामस्वरूप, पदार्थों मे गुणो के कारण जो परस्पर भेद है वे यूनानी विद्वानो की दृष्टि मे न्यून होकर परिमाण सम्बन्धी भेदो मे परिणत हो जाते है, जबकि वैशेषिक मे इसके विपरीत है। इससे परिणाम यह निकलता है कि भारतीय दार्शनिक इस यूनानी मत को स्वीकार नही करता कि गुण परमाणु मे अन्तर्निहित नही है। डेमोक्रिटिस तथा एपिक्यूरस के मत मे परमाणु स्वतन्त्र से गतिमान् है, किन्तु कणाद के मत मे वे मुख्यत स्वय मे निष्क्रिय है। एक अन्य मौलिक भेद दोनो मे यह है कि जहा डेमोक्रिटस परमाणुओ से आत्माओ का बनना सम्भव मानता है, वहा वैशेषिक

१. शाकरभाष्य, २ : २, १४।
२. कीथ : इण्डियन लोजिक एण्ड एटोमिज्म, पृष्ठ १७–१८।

आत्माओं तथा परमाणुओं को नितान्त भिन्न मानता है और उसके मत में दोनों ही समान रूप से नित्यसत्ताएं हैं। यूनानी परमाणुवादियों ने विश्व के एक यन्त्रवादी विचार को विकसित किया और ईश्वर को इस जगत् से निकाल बाहर किया। परमाणु, जो संख्या में अनन्त हैं और आकृतियो में भिन्न-भिन्न प्रकार के है, अनन्त आकाश में से गिरते हैं और इस प्रक्रिया मे एक-दूसरे के साथ संघर्ष में आते हैं, क्योंकि बृहदाकार परमाणु लघुतर परमाणुओं की अपेक्षा अधिक शीघ्रता के साथ गति करते हैं। इस प्रकार एक प्रकार के भंवरों में पड़कर वे समूहों तथा लोकों का निर्माण करते हैं। कहा जाता है कि परमाणुओं की गतियों में परिवर्तन एक अनिश्चित विधि से होते हैं।[1] यद्यपि प्रारम्भिक वैशेपिकों ने स्पष्टरूप से ईश्वर की प्रकल्पना को स्वीकार नहीं किया तो भी उन्होंने धर्म (अदृष्ट) को अपने समस्त दर्शन का मुख्य सिद्धान्त करके माना है। इस प्रकार वैशेपिक के परमाणुवाद में जहां धार्मिक प्रवृत्ति का पुट पाया जाता है, वहां उसके प्रतिरूप यूनानी दर्शन में इसका सर्वथा अभाव है। इस प्रकार वैशेषिक-प्रतिपादित परमाणुवाद में कुछ ऐसे स्पष्ट लक्षण देखे जाते है जो यूनानी दर्शन के प्रभाव के कारण नहीं हो सकते। प्रारम्भिक भारतीय विचारधारा में परमाणुवाद की प्रकल्पना की पूर्ववर्तिता सरलतापूर्वक खोजी जा सकती है।

अभी कुछ समय पूर्व तक भौतिक विज्ञानशास्त्र में भी परमाणुवाद की प्रकल्पना का प्राधान्य था। किन्तु अभिनव प्रगति उक्त परमाणुवाद के अनुकूल नहीं है। अब पुंज अपरिवर्तनीय परिमाण नही रह गया है, बल्कि यह द्रुतगति से परिवर्तित होता है। यह वैद्युत शक्ति के अत्यन्त सूक्ष्म केन्द्रों मे परिणत होता है, जिन्हें कोई शारीरिक सहारा प्राप्त नहीं है, और जो अपेक्षाकृत विस्तृत दूरियों में बिखरे हुए हैं तथा इधर से उधर अत्यन्त द्रुतगति से उड़ते रहते है। उष्णता, प्रकाश और गति में भी, प्रकृति से अलग, गुरुत्व विद्यमान है। अब परमाणुओं को "इलैक्ट्रानों (विद्युदणुओं) की संहति माना जाने लगा है, और ये विद्युदणु आकाश (ईथर) से अपना स्वरूप प्राप्त करते हैं। परमाणु सौरमण्डल का एक लघुरूप है, जिसमे एक केन्द्रीय सूर्य है जो घूमता हुआ पुंज है और जिसके चारों ओर छोटे-छोटे विद्युदणु गुरुत्वाकर्षण के नियम के अनकूल उड़ते हैं। और यह गुरुत्वाकर्पण का सिद्धान्त ही पृथ्वी को सूर्य के साथ सम्बद्ध रखता है। परमाणुवाद की पुरानी प्रकल्पना नवीन तथ्यों की व्याख्या करने में असमर्थ है। तो भी विज्ञान के क्षेत्र में उक्त सिद्धान्त ने जो अभी तक विजय लाभ किया उसे देखते हुए मानना पड़ेगा कि यह एक सफल प्रकल्पना थी। परमाणुवाद ने 'सर्वचेतनवाद' को अपदस्थ कर दिया, क्योंकि जहां तक विज्ञान का सम्बन्ध है, 'सर्वचेतनवाद' निःसार होने के कारण स्वयं परास्त हो गया। किन्तु यूनान तथा भारत में भी इस प्रकल्पना को आध्यात्मिक दृष्टिकोण के आधार पर प्रस्तुत किया गया था विज्ञान की कसौटी पर कसकर एक सिद्धान्त के रूप में प्रस्तुत नहीं किया गया था। इस प्रसंग में प्रत्यक्षमूलक प्रमाणीकरण सम्भव नहीं है।[2] यह एक भावात्मक योजना है जिसे प्राकृतिक तथ्यों की

१. वालेस : एपिक्यूरियनिज़्म, पृष्ठ १००।

२. "परमाणुवाद की प्रकल्पना को प्राचीन काल में और आधुनिक काल में, कभी भी ठीक-ठीक

संकल्प,[1] (३) भूतहित की भावना, अर्थात् प्राणिमात्र के प्रति दया की भावना; (४) सत्यभाषण, (५) अस्तेय, अर्थात् ईमानदारी; (६) ब्रह्मचर्य, (७) मन की शुद्धता, (८) क्रोध का वर्जन, (९) स्नान द्वारा शरीरशुद्धि (अभिषेचन), (१०) शुद्धिकारक द्रव्यों का प्रयोग,[2] (११) विशिष्ट देवता की भक्ति, (१२) उपवास, और (१३) कर्तव्यपालन में आलस्य न करना (अप्रमाद)। चारों वर्णों और चारों आश्रमों के भी विशेष-विशेष कर्तव्य साधारण रूप में प्रतिपादित किए गए हैं।[3] श्रीधर के अनुसार, गृहस्थ आश्रम में प्रवेश किए बिना भी पुरुष संन्यास धारण कर सकता है।[4] यह माना गया है कि संन्यासी वह नहीं है जो संसार को एकदम भुला देता है बल्कि वह है जो सार्वभौम उपकार का व्रत लेता है।[4] कर्तव्यों के स्वरूप का ब्योरेवार वर्णन करने के पश्चात् प्रशस्तपाद अन्त में इस परिणाम पर पहुंचता है कि यदि कर्तव्य किसी दृश्य परिणाम (यथा धन-सम्पत्ति आदि) की प्राप्ति की इच्छा को छोड़कर और सर्वथा पवित्र प्रेरणा की भावना से किए जाएं, तो उनका परिणाम धर्म होता है। आत्मिक उन्नति के लिए आत्मसंयम आवश्यक है। यह कहा गया है 'जो आत्मसंयमी नहीं है उसे केवल पवित्र भोजन करने से अभ्युदय प्राप्त नहीं हो सकता।[6] आत्मसंयम के साधनस्वरूप योग के लिए आदेश दिया गया है।[7] नियमों का पालन केवल यान्त्रिक रूप से करने से सिद्धि न होगी, बल्कि आन्तरिक धार्मिकता के भाव को विकसित करना आवश्यक है।

विस्तृत अर्थों में, अहिंसा ही धर्म है और हिंसा अथवा प्राणि के प्रति विद्वेषभाव अधर्म है। धर्मशास्त्र के आदेशों में विशेष आकस्मिक घटनाओं में अपवाद हो सकते हैं, ऐसा वैशेषिक मानता है। इसी तथ्य के आधार पर कई विचारक ऐसा सन्देह करने लगते हैं कि वैशेषिक दर्शन का उद्भव धर्मविरुद्ध कल्पनाओं से हुआ है।[8]

धर्म से तात्पर्य, वैशेषिक के अनुसार केवल सदाचार के तन्त्र से नहीं है, बल्कि उस शक्ति (क्षमता) अथवा गुण से भी है जो मनुष्य के अन्दर अवस्थित है, कर्म के अन्दर नहीं। यह स्वरूप में इन्द्रियातीत है और जब मनुष्य इसका उपभोग करने लगता है तो नष्ट हो जाता है। मत्यज्ञान इसका अन्त कर देता है यदि धर्म नितान्त

१. भूतानामनभिद्रोहसङ्कल्पः (न्यायकन्दली, [illegible])।

२. प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, [illegible], [illegible], ६ [illegible]।

३. न्यायकन्दली, पृष्ठ २७७।

४. सर्वभूतेभ्यो नित्यमभयं दत्वा (प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, पृष्ठ २७३) और देखिए योगसूत्र, २ : ३०।

५. प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, पृष्ठ २७२। और देखिए वैशेषिकसूत्र, ६ : २, १-२, ४-६, ८।

६. वैशेषिकसूत्र, ६ : २, ८। ७. वैशेषिकसूत्र, ५ : २, १६-१८।

८. यूई कृत वैशेषिक फिलासफी, पृष्ठ ३१।

अविनश्वर होता तो परम मोक्ष सम्भव नही हो सकता था। धर्म से उन्नति (अभ्युदय) होती है किन्तु मोक्ष होने से पूर्व इसका अन्त हो जाना आवश्यक है। जब तक हम शास्त्र-विहित नियमों का पालन इस प्रेरणा को लेकर करते है कि अपनी उन्नति को पूर्णता तक पहुचाए अथवा जीवन की उन्नत श्रेणी मे उठ जाए, हम अपना पुरस्कार प्राप्त कर सकते है। किन्तु जो पद हम प्राप्त करेंगे वह बराबर स्थिर नही रहेगा। ब्रह्मा तक भी स्थायी सुख को प्राप्त नही कर सकते।[1] जो कुछ भी हमारा धर्म हो, वह अपरिमित नही हो सकता और इसीलिए हमें वह स्थायी शांति नही दे सकता। नि:स्वार्थ अन्तर्दृष्टि द्वारा प्राप्त किया गया वस्तुओ का सत्यज्ञान ही केवल हमे अन्तिम मोक्ष दिला सकता है। जब तक इच्छा और द्वेष हमारे ऊपर हावी रहते हे, तब तक हम धर्म और अधर्म अथवा अदृष्ट का संग्रह करते रहते है, और कर्मों के फल हमे बलात देहधारण कराते है।[2] देह भोग का स्थान (भोगायतनम्) है। अदृष्ट के साथ संयोग और उसका कार्यरूप देह ही संसार है, उससे पृथक् हो जाना ही मोक्ष है।[3]

पृथक् आत्मसत्ता की भावना से प्रेरित कर्म वस्तुओ के यथार्थज्ञान के अभाव पर आश्रित हे। किन्तु ज्योही हम अनुभव करते है कि पदार्थ, जो इतने अधिक आकर्षक अथवा अपकर्षक प्रतीत होते हैं, केवल परमाणओ के क्षणिक मिश्रणमात्र है हमारे ऊपर से उनका प्रभुत्व जाता रहता है। इसी प्रकार जब हम यह अनुभव कर लेते है कि आत्मा का यथार्थस्वरूप इन सब देहधारी सत्ताओं से सर्वथा पृथक तथा भिन्न है तो हम यह जान लेंगे कि सब आत्माए एकसमान है। जब यथार्थज्ञान स्वार्थ-प्रेरणा को दूर भगा देता है, तो स्वार्थपरक कर्मो का अन्त हो जाता है, कोई मौलिक मूल्य उत्पन्न नही होता, और इसीलिए फिर पुनर्जन्म भी नही होता। जब वैशेषिक दर्शन आस्तिकवादपरक हो गया तो मोक्ष के आनन्द को दैवीय अनुकम्पा का परिणाम समझा जाने लगा, और धार्मिक नियमो को ईश्वरीय इच्छा की अभिव्यक्ति माना जाने लगा।[4]

जब तक आत्मा संसार के अन्दर है, वह सदा किसी न किसी देह को धारण किए रहती है। यह देह प्रलयकाल मे सूक्ष्म और सृष्टि मे मूर्तरूप होती है, और ऐसी कोई अवस्था नही होती जबकि आत्मा 'अदृष्ट' से रहित हो क्योकि देहरचना की शृंखला का कोई आदि नही है। जन्म का समय स्थान और परिस्थितिया, परिवार तथा माता-पिता, जीवन की अवधि ये सब अदृष्ट के द्वारा ही निश्चित होते है।[5] प्रत्येक आत्मा को अपने पूर्वकर्मो के फल भोगने का अवसर दिया जाता है। किन्तु यह आवश्यक नही है कि वर्तमान जीवन उससे ठीक पूर्ववर्ती जीवन का परिणाम हो, क्योंकि हमारे सब मौलिक गुण सब अवस्थाओ मे एक ही जन्म में वास्तविक रूप धारण नही

१. न्यायकन्दली, पृष्ठ २८१।
२. वही, पृष्ठ ६।
३. संसारमूलकारणयोर्धर्माधर्मयोः...।
४. ५ : २, १८। और देखिए न्यायसूत्र, ४ : १, ६७।
५. ईश्वरचोदनाभिव्यक्तात्। प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, पृष्ठ ७।
६. न्यायभाष्य, १ : १, १६ : न्यायवार्तिक, ४ : १, १० ; ३ : १, १६, २२, २५–२७।
७. विवृति, ६ : २, १५।

कर सकते ।[1] यद्यपि संस्कार (मौलिक प्रवृत्तियां) नष्ट नही होते, पर उनमे से कुछ को आगामी जन्म के लिए प्रतीक्षा करनी पड सकती है। यह माना गया है कि उचित संयम द्वारा हम अपने पूर्वजन्मो का स्मरण कर सकते है ।[2] हिन्दू विचारधारा की अन्य पद्धतियों की भांति, वैशेषिक भी स्वीकार करता है कि हमारे लिए यह सम्भव है कि हम जीवन के उच्चतर स्तर तक उठ सके अथवा अपने को मनुष्य से निचले स्तर में गिरा ले ।[3] सब प्राणी अपने धर्माधर्म के अनुसार अपना स्थान प्राप्त करते है ।

वैशेषिक मे प्रतिपादित मोक्ष के सिद्धान्त तथा न्याय-प्रतिपादित मोक्ष के सिद्धान्त मे थोडा-सा भेद है । माधव अपने 'शंकरविजय' मे कहता है कि कणाद के दर्शन के अनुसार, मोक्ष की अवस्था मे आत्मा सब प्रकार के गुणो से असम्बद्ध रहती है, तथा आकाश की भांति सब प्रकार की उपाधियो तथा गुणो से स्वतन्त्र रहती है। किन्तु नैय्यायिकों के अनुसार, मोक्षावस्था आनन्द तथा ज्ञान की अवस्था है ।[4] वैशेषिक के अनुसार, मोक्ष की अवस्था को सुख की अवस्था नही समझा जा सकता । यद्यपि इस प्रकार का लक्ष्य आकर्षक नही हो सकता परन्तु यह उक्त दर्शन के तार्किक उपलक्षणों के अनुकूल है । नाम और रूप (देह) के सम्पर्क से उत्पन्न गुणो से जब आत्मा मुक्त हो जाती है[5] तो यह पुन अपनी स्वतन्त्रता प्राप्त कर लेती है। मण्डनमिश्र का यह तर्क कि दुःख, क्लेश आदि गुणो का विनाश आत्मा के विनाश से भिन्न नही है, अपने अन्दर कुछ बल रखता है ।[6] श्रीधर का तर्क है कि मोक्ष की अवस्था मे आत्मा अपनी नैसर्गिक दशा का सुख भोगती है ।[7] आत्मा का शून्य होना तो सम्भव नही है, क्योंकि वह नित्य है, अतः मोक्ष की अवस्था पाषाण-सरीखी एक जड अवस्था के अत्यन्त निकट पहुंच जाती है ।[8] श्रीधर अपने पक्ष के समर्थन मे उपनिषदों के उद्धरण देता है ।[9]

## १४

## ईश्वर

कणाद के सूत्र मे प्रकटरूप में ईश्वर का उल्लेख नही है । उसके अनुसार, परमाणुओं तथा आत्माओं में आदिम गतियां अदृष्ट के कारण से होती है ।[10] कणाद भले ही विश्व

१. न्यायकन्दली, पृष्ठ ५३, २८१, और उपस्कार, ६ : २, १६ ।

२. उपस्कार, ५ : २, १८ ; ६ : २, १३ ।

३. प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, पृष्ठ २८०-८१ ।

४. अत्यन्तनाशो गुणसंगतेर्या स्थितिर्नभोवत् कणभक्षपक्षे ।
मुक्तिस्तदीये चरणाक्षपक्षे सानन्दसंवित्सहिता विमुक्तिः ॥

५. आत्मविशेषगुणानामत्यन्तोच्छेदः ।

६. विशेषगुणनिवृत्तिलक्षणा मुक्तिरुच्छेदपक्षान्न भिद्यते ।

७. आत्मनः स्वरूपेणावस्थानम् ।

८. सर्वसिद्धान्तसारसंग्रह, ५ : ३६ ।

९. न्यायकन्दली, पृष्ठ २८२-८७ ।

१०. कभी-कभी ऐसा कहा जाता है कि वैशेषिकसूत्र, २ : १, १८-१९, में ईश्वर के अस्तित्व के विषय में प्रमाण विद्यमान हैं, यद्यपि इस मत को स्वीकार करना कठिन है । २ : १, १-१४ में अदृश्य

की व्याख्या अदृष्ट तत्त्व के द्वारा करके सन्तुष्ट हो गया हो, पर उसके अनुयायियों ने अनुभव किया कि अदृष्टरूपी तत्त्व अत्यन्त अस्पष्ट तथा धर्मविहीन है और इसलिए उन्होंने इसे ईश्वर की इच्छा पर निर्भर बताया। ईश्वर संसार का नैमित्तिक कारण है, तथा परमाणु उपादान कारण है। परन्तु कणाद ने स्वयं भी एक दैवीय सत्ता की आवश्यकता को अनुभव किया, ऐसा स्वीकार करना कठिन है। उस प्रसिद्ध वाक्य[1] में, जो दो बार आया है और जिसे परवर्ती टीकाकारों ने आस्तिकवाद का समर्थक बताया है, ईश्वर का कहीं उल्लेख नहीं है। यह स्पष्ट है कि कणाद वेदों को ईश्वरप्रदत्त न मानकर उन्हें ऋषियों द्वारा रचित ग्रन्थ मानता है। प्रशस्तपाद ने भी अपनी दर्शन-पद्धति में ईश्वर को प्रधानता नहीं दी है यद्यपि वह अपने 'पदार्थधर्मसंग्रह' के प्रारम्भिक श्लोक में ही ईश्वर को जगत् का कारण बताता है।[2] वेदान्तसूत्र पर किए गए अपने भाष्य में शंकराचार्य ने जो समीक्षा की है[3] उसमें भी यही धारणा बनाई गई है कि वैशेषिक दर्शन में ईश्वर के लिए कोई स्थान नहीं है, और कि यह दर्शन आत्माओं तथा परमाणुओं के नित्य तथा अनिर्मित स्वरूप को मानता है और उनकी नानाविध अवस्थाओं की व्याख्या अदृष्ट के द्वारा करता है।

विरोधी सम्प्रदायों की आलोचना ने अनीश्वरवादी वैशेषिक के असन्तोषजनक स्वरूप को स्पष्ट रूप से खोलकर रख दिया। करोड़ों बुद्धि-रहित परमाणु इस जगत् की नानाविधता में अद्भुत एकत्व नहीं उत्पन्न कर सकते। वे एकत्र होकर विचार करने में असमर्थ हैं, और एक आत्मिक शासन की सामान्य योजना को कार्यान्वित करने में भी असमर्थ हैं। वैशेषिक विचारक जो तार्किक मस्तिष्क रखते थे, केवल आकस्मिकता की कल्पना को नहीं अपना सकते थे। उन्होंने शीघ्र इस बात को समझ लिया कि परमाणु भले ही निर्विकार और नित्य क्यों न हों, किसी प्रयोजन के नहीं हैं, जब तक कि उनकी क्रियाओं का नियन्त्रण किसी अधिष्ठाता मस्तिष्क द्वारा न हो। ईश्वर परमाणुओं को प्रत्यक्ष करता है और उसकी विवेकशक्ति में पहले द्वित्व का भाव उदय होता है और तब द्व्यणुकों का निर्माण होता है। अनुमान प्रमाण तथा धर्मशास्त्र दोनों की मांग है कि हम ईश्वर के अस्तित्व को स्वीकार करें।[4] चारों महाभूतों से पूर्व किसी

नित्य वायु के अस्तित्व की सिद्धि की गई है। २ : १, १५–१७ में एक आपत्ति उठाई गई है कि इसका अस्तित्व प्रत्यक्ष अथवा अनुमान का विषय नहीं है, बल्कि केवल अन्तर्ज्ञान का विषय है। और २ : १, १८–१९ में कहा गया है कि हमारे ठीक विचारों का मूल हमारे पूर्वजों के प्रत्यक्ष में रहता है तथा उनसे हमें प्राप्त होता है, और यही तदनुकूल पदार्थों के अस्तित्व का तार्किक आधार है (देखिए गूई : वैशेषिक फिलासफी, पृष्ठ १६८–६९)। ३ : २, ४–९ में हम आत्मविषयक समस्या का ऐसा ही प्रतिपादन पाते हैं।

१. तद्वचनादाम्नायस्य प्रामाण्यम् (१ : १, ३ ; १० : २, ९)।

२. देखिए प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह के प्रारम्भिक तथा अन्तिम अंशों को तथा पृष्ठ ४८–४९।

३. शांकरभाष्य, २ : ३, १४।

४. कीथ : इण्डियन लौजिक एण्ड ऐटोमिज़्म, पृष्ठ २६५–६६; न्यायकन्दली, पृष्ठ ५४१।

ऐसी शक्ति का होना अनिवार्य है जो उनका ज्ञान रखती हो, क्योंकि वे कार्य है।[1] शब्दों तथा उनके अर्थों का परस्पर अनुबन्ध ईश्वर के ही द्वारा निर्धारित होता है। इसके अतिरिक्त, वेद वाक्यो का सग्रह है जो इस विषय का सकेत करता है कि उनका रचयिता कोई बुद्धि-सम्पन्न होगा।[2] और क्योंकि वेद का विषय निर्भ्रान्त प्रमादरहित तथा रचयिता की किसी प्रकार की प्रवचना की इच्छा से भी रहित है, अत उसका कर्ता अवश्य कोई नित्य, सर्वज्ञ, पूर्णतया पवित्र अर्थात् निर्दोष पुरुष होना चाहिए।[3] इसके अतिरिक्त प्रलयावस्था मे आत्माए विवेकबुद्धि से रहित होती है, इसलिए वे परमाणुओ की गति को वश मे नही रख सकती, और परमाणु-जगत् मे गति का कोई स्रोत दिखाई नही देता। यदि हमे अनन्त पश्चाद्गति मे बचना है तो हम एक प्राथमिक गति-सचालक का आश्रय लेना ही होगा, जिसे आदिकारण तथा गति का आदिस्थान माना जा सके।[4] ऐसा गति-सचालक केवल एक ही हो सकता है। अनेक का मानना अनावश्यक है। यदि देवताओ के अनेकत्व को माने तो परस्पर-विरोध अथवा कलह उत्पन्न होता है। इसलिए केवल एक ही कर्ता है और वह ईश्वर है।

इस प्रश्न का कि क्या ईश्वर के शरीर है, श्रीधर ने विवेचन किया है। ईश्वर के लिए शरीर धारण करना आवश्यक नही है। अशरीरी भी कर्म कर सकता है। अभौतिक आत्मा शरीर को गति देने का कार्य करती ही है। शरीर यद्यपि आत्मा से सम्बद्ध है तो भी यह अपने को कार्य मे लगाने की शक्ति प्रदान नही करता। पदार्थ जिसे प्रेरणा दी गई, शरीर है और ईश्वर के लिए इस प्रकार का पदार्थ परमाणु है। यदि यह युक्ति दी जाए कि इच्छा तथा प्रयत्न को उत्पन्न करने के लिए शरीर आवश्यक है तो। श्रीधर उसके उत्तर मे कहता है कि यह उस अवस्था मे होता है जहा इच्छा और प्रयत्न आगन्तुक है जहा ये स्वाभाविक है इसकी आवश्यकता का प्रश्न नही उठता। ईश्वर की बुद्धि, इच्छा तथा प्रयत्न नित्य है।[5] ईश्वर द्वारा सृष्टि-रचना पर किए गए अनेक आक्षेपो के विषय मे भी श्रीधर ने विचार किया है। यदि कहा जाए कि ईश्वर की कोई भी इच्छा ऐसी नही है जो अपूर्ण रही हो और जिसकी पूर्ति के लिए उसे सृष्टि-रचना की प्रेरणा हो तो इसका उत्तर यह है कि ईश्वर की इच्छाए स्वार्थमयी नही हैं, बल्कि वह दूसरो के उपकार के लिए कर्म करता है। कर्म-सिद्धान्त के अनुकूल, वह ससार मे दुःख को रहने देता है। दुःख वस्तुत कोई बडा पाप नही है, क्योंकि यह हमारे लिए सब जन्मो की विविधता के अनुभव करने मे सहायक

१. २ : १, १८–१९।  २. बुद्धिपूर्वा वाक्यकृतिर्वेदे। देखिए उपस्कार, ६ : १, १।

३. उपस्कार, १० : २, ९। पूरा तर्क वेदों की प्रामाणिकता का स्वीकार करने पर निर्भर करता है। यदि हम इसे नहीं मानते, जैसे कि बौद्ध नहीं मानते, तो तर्क में बल नहीं रहता।

४. तुलना कीजिए अरस्तू की ईश्वरविषयक प्रकल्पना के साथ, जिसमें ईश्वर को आदिम गति देनेवाला माना गया है, जो आकाशीय तथा भौमिक सब प्रकार की गतियों को शुरू करता है।

५. न्यायकन्दली, पृष्ठ ५५–५८।

होता है। वह जो चरित्र का विचार करता है और तदनुसार ही प्राणियो को जन्म देता है, यह उसकी स्वतन्त्रता मे बाधक नही है।

ईश्वर के सम्बन्ध मे वैशेषिक का मत भी लगभग वही है जैसाकि न्याय का है,[1] और इसलिए इसकी समालोचना भी उसी आधार पर हो सकती है। पहले इस ससार को एक यन्त्र के समान माना जाता था जो पूर्ण तथा स्वात्मनिर्भर है, और जिसमे परमाणु तथा आत्माए अदृष्ट के सिद्धान्त से अपने-अपने स्थान मे एकत्र रहते है। वैशेषिक के समालोचको द्वारा जो कठिनाइया बार बार प्रस्तुत की जाती थी—अर्थात् कि एक विवेकरहित तत्त्व ससार के पृथग्भूत घटको को एकत्र नही रख सकता—उनसे निकलने का मार्ग ढूढते हुए परवर्ती वैशेषिको को एक दैवीय तत्त्व को स्वीकार करना पड़ा। ईश्वर जगत् का स्रष्टा नही है, क्योकि परमाणु तथा आत्माए उसके समान सहकारी नित्य है। ईश्वर सर्वज्ञता तथा सर्वशक्तिमत्ता के कारण मानवीय आत्माओ से भिन्न है और यही गुण उसे विश्व का शासक होने की योग्यता देते है। वह कभी भी जन्म-मरण के चक्र मे नही आता। वह ससार को कतिपय नियमो के अधीन कर देता है और इसे चलने देता है। किन्तु वह फिर इसके मार्ग मे हस्तक्षेप नही करता। ससार एक विशाल घडी के समान है जिसे इसका स्रष्टा एक बार गति दे देता है और फिर इसकी गति मे बाधा नही देता। किन्तु एक हस्तक्षेप न करनेवाला ईश्वर ससार के वास्तविक जीवन मे सहायक नही होता। दूसरी ओर हस्तक्षेप करनेवाले ईश्वर के विषय मे यह भय होगा कि वह कही अपने ही बनाए हुए विधान को न उलट दे। ईश्वर तथा ससार दोनो एक-दूसरे से स्वतन्त्र है, किन्तु यदि हम प्रारम्भिक प्रस्थापना मे परिवर्तन न करे तो ईश्वर भी हमारी सहायता नही कर सकता। यदि हम परस्पर असम्बद्ध सत्ताओ के अनेकत्व को लेकर चलते है तो हम एक ईश्वर की यान्त्रिक योजना से भी जो वस्तुओ को बाहर से व्यवस्थित करता है उनके पृथक्करण मे कोई सुधार कैसे कर सकते है। एक विजातीय माध्यम के यान्त्रिक उपाय द्वारा सयुक्त ससार वस्तुओ का एक पुजमात्र हो सकता है, एक पूर्ण आगिक इकाई नही हो सकता। आत्माए एक-दूसरे को जान तक नही सकती। प्रत्येक यथार्थ वस्तु अपने लिए एक लघु जगत् हो जाएगी, जो अपने आन्तरिक तत्त्व के चक्र के ही अन्दर बन्द होगी। आत्माए तथा उनके विषय आवश्यक रूप से पृथक् है, और उनका सम्बन्ध एक बाहर से आरोपित सामजस्य है। इससे पूर्व कि हम किसी अधिक सन्तोषजनक विचार तक पहुच सके, प्रारम्भिक स्थापना को छोड़ देना आवश्यक है। यदि ईश्वर का अस्तित्व है, तो वह प्रकृति के परमतत्त्वो को भी उत्पन्न कर सकता है, और आत्माओ तथा परमाणुओ के नित्य तथा स्वयभू स्वरूप को अगीकार करने की आवश्यकता नही है। यदि ईश्वर नाम की कोई सत्ता है तो स्वर्ग तथा पृथ्वी सब उसके आश्रित है, और कल्पना मे भी न आ सकनेवाले प्रकृति के सूक्ष्मतम कण भी, जो अन्तरिक्ष के अनन्त क्षेत्र मे गति कर रहे है, उसीकी रचना हैं।

१. देवताविषये भेदो नास्ति नैय्यायिकैः समम् (हरिभद्रकृत षड्दर्शनसमुच्चय, पृष्ठ ५९)।

तक नहीं पहुंचते । स्वात्मविरोधी विचार में नहीं आ सकता, और तो भी इस दर्शन के ऐसे अवयव हैं जिनको हम एक पूर्ण इकाई के हिस्सों के रूप में एकसाथ विचार नहीं कर सकते ।

वैशेषिक अभाव के सापेक्ष स्वरूप को स्वीकार करता है । जिस विषय-वस्तु का यह निषेध करता है, वह सर्वथा बहिष्कृत कभी नहीं होती । इससे पूर्व कि हम निषेध करें, निषिद्ध विचार को मानना होता है । फिर ऐसा सुझाव जिसका निषेध द्वारा प्रत्याख्यान किया जाता है, एक निश्चित अभिज्ञा (पहचान) पर आश्रित है जो प्रस्तुत वस्तु-विषय से असंगत होती है । हम भूतल पर घड़े को ढूंढते हैं और वहां उसे न पाकर उसका अभाव उद्घाटित कर देते हैं । यह धर्मसत्ता अंगीकार करती है, क्योंकि इसमें असंगतिरूप गुण है । निषेध (अभाव) अपने आधार में एक विभाजन का संकेत करता है जो यथार्थ है । निषेध का उद्देश्य हमारे समक्ष एक ऐसी व्यवस्था को रखने का है जिसे एक व्यवस्थित पद्धति के रूप में समझा गया है । साधारण स्वीकृतिमूलक कथन उसी तरह एकपक्षीय भावात्मक सार है जिस तरह कि साधारण निषेधात्मक कथन । केवल सत् एक रिक्त पदार्थ (विषय) या भावात्मक सार है, जबकि केवल, 'असत्' रिक्तता से भी परे जाता है । केवल असत् एक 'वह' अथवा एक ऐसी वस्तु का विचार है जो प्रत्येक विधि अथवा उपाधि को बहिष्कृत करती तथा स्वयं भी बहिष्कृत होती है । यह एक एेसा पदार्थ या भावात्मक सार है जो सब प्रकार की उपाधियों का निषेध करता है और अपना भी निषेध करने पर बाध्य होता है । अभाव पर आग्रह होने से वैशेषिक का दर्शन संसार का तत्त्वों के सामञ्जस्य मानना ठहरता है, यद्यपि वस्तुतः इस प्रकार का आदर्श सिद्धान्त रूप में परम सत्य तथा यथार्थता से न्यून है । विविधता, भेद, तथा अनेकता ये सब एक इकाई के अन्दर ही कुछ अर्थ रखते हैं । जिसे वैशेषिक एक स्वतंत्र व्यक्ति समझता है, वह यथार्थ के स्वरूप के अन्दर ही एक अवयव के रूप में देखा जाता है । यह भिन्न और विरोधियों में पारस्परिक भ्रम उत्पन्न करता है । भिन्न पदार्थ विरोधी भी हों, यह आवश्यक नहीं है । भिन्न पदार्थ एक-दूसरे को बहिष्कृत नहीं करते, वे केवल अपने भेद के निषेध को ही बहिष्कृत करते हैं । परस्पर असंगत पदार्थ भी हैं, किन्तु वे अन्तिम तथा निरपेक्ष नहीं हैं । सीमाओं के अन्दर वे पाए जाते हैं, किन्तु अभिज्ञा के तार्किक विचार का भाग है कि यथार्थ विशेष है तथा सामञ्जस्यपूर्ण और आत्म-संगत है । समस्त पदार्थों के लिए एक पृथक् अभिज्ञा की कल्पना करने के कारण, वैशेषिक एक यथार्थ आध्यात्मिक पूर्ण इकाई के विचार तक नहीं उठ सका, जहां पहुंचकर हिस्सों के अन्योन्य बहिष्कार का भाव लुप्त हो जाता है । यद्यपि यह इस संसार के लिए एकत्व तथा अनेकत्व दोनों को मौलिक मानता है, परन्तु दोनों को पास-पास रहने दिया गया है और इन्हें एक पूर्ण इकाई में नहीं लाया गया है । वैशेषिक ज्ञान को एक सुसंघटित, पूर्ण इकाई मानने के विचार को, जो उसके अभाव-सम्बन्धी मत से उपलक्षित होता है, अन्त तक स्थिर नहीं रख सका ।

किन्तु वैशेषिक यह निर्देश करता है कि अनुभव के अन्दर पदार्थ तथा उनके सम्बन्ध दोनों सम्मिलित हैं । द्रव्य, गुण, और कर्म अपने-आपमें अपना अस्तित्व रखते

है और एक-दूसरे के अन्दर भी अस्तित्व रखते है, और ये अनेक सम्बन्धो से बद्ध है, जो सामान्य अर्थात् जातिगत स्वरूप, विशेष अर्थात् विशिष्ट लक्षण, और समवाय अर्थात् कभी पृथक् न हो सकनेवाला सम्बन्ध कहलाते हैं। प्रत्येक द्रव्य मे एक जातिगत गुण रहता है, एक विशिष्ट भेद रहता है और यह इन दोनो के साथ समवाय-सम्बन्ध से जुडा हुआ है। सम्बन्धो की यथार्थता का समर्थन किसी भी सन्तोषप्रद, अनेकवादी आध्यात्मिक ज्ञान के लिए एक मौलिक आवश्यकता है। यदि सम्बन्ध अयथार्थ है तो ससार मे केवल एक ही द्रव्य रह जाता है जो निरपेक्ष होगा, अथवा यह जगत् ऐसे शक्त्यणुओ से मिलकर बना है जो स्वतन्त्र तथा निरपेक्ष है, परस्पर असम्बद्ध है तथा कभी भी सम्बद्ध नही हो सकते।

समवाय की प्रकल्पना वैशेषिक दर्शन मे एक निर्बल कडी है। यह नहीं हो सकता कि हम समवाय को दो भिन्न वस्तुओ का सम्बन्ध माने और इसे सयोग से भिन्न प्रकार का भी माने। यदि समवाय सयोग से भिन्न है, तो पूर्ण इकाई हिस्सो के अतिरिक्त और उनसे भिन्न कोई वस्तु है। वैशेषिक का समवाय-सम्बन्धी मत, इसके अभाव-विषयक मत के ही समान इस भाव का सकेत करता है कि ससार एक व्यवस्थित इकाई है जिसमे तत्त्व परस्पर सम्बद्ध हैं। इस प्रकार इसका अनेकत्ववाद अन्तिम सिद्धान्त नही है।

सामान्य तथा विशेष के अन्दर जो भेद है, वह द्रव्यो के गुणो का भेद है। विशेष, अथवा विशिष्टता का स्वरूप क्या है? यह बिलकुल सत्य है कि हम विलक्षण विशेषो को जीवन के साधारण बुद्धि मे आनेवाले स्तर पर मान लेते है। किन्तु यह विशेष है क्या? इसका सन्तोषजनक विवरण हम नही दे सकते। वह क्या है जो किसी वस्तु को वस्तु-विशेष बनाता है। किसी भी वस्तु के विषय मे जो कुछ हम जानते है, वह उसके कुछ गुण है और यह कि किस रूप मे वह व्यवहार करती है। अनुपमता की परिभाषा नही की जा सकती, तो भी यह अक्षर्य प्रतीत होती है। विशेषता केवलमात्र एक धारणा प्रतीत होती है, जो अभाव के ही बराबर है। जीवात्मा ही को ले। क्या कोई ऐसी वस्तु भी है जिसे यह न बदल सके? यदि इसका विशेषत्व कोई ऐसी वस्तु है जो उसके ऐतिहासिक जीवन के साथ बदलती है, तो यह परिवर्तित होने की क्षमता रखती है। किन्तु यदि यह एक अपरिवर्तनशील तत्त्व है, तो हम नहीं जानते कि यह क्या है। यदि हम तथ्यो की ओर ध्यान दे तो हमे 'नीला' नहीं मिलता, बल्कि सर्वदा 'एक नीला' अर्थात् एक विशेष प्रकार का नीला मिलता है। यह न तो स्वय मे सामान्य है और न यह विशिष्टता ही है जो विशेष पदार्थ को नीला बनाती है। हम नहीं जानते कि किस प्रकार ये एक अनुपम विशेष को बनाने के लिए सयुक्त होते है। अन्ततोगत्वा, हमारा अनुपमता से क्या तात्पर्य है, इसकी परिभाषा हम नही कर सकते। यद्यपि 'विशेष' की प्रकल्पना तार्किक प्रमाण के आधार पर सिद्ध नहीं हो सकती, तो भी एक अनुभवजन्य प्रबल पक्षपात हमे प्रेरणा करता है कि हम व्यक्तियो मे अनुपम तथा अविनश्वर तत्त्वो को स्वीकार करे। असख्य तत्त्वो तथा आत्माओ का विशेषत्व सम्पूर्ण इकाई के विशेषत्व का नाश करनेवाला है। इस प्रकार यदि एक सघटित इकाई के भाव को, जो वैशेषिक के अभाव तथा समवाय सम्बन्धी विचार से उपलक्षित होता है पुष्ट करना हो तो

विशेषों के सिद्धान्त में परिवर्तन करना आवश्यक है।'

सामान्य का भाव कहा जाता है कि, विचार करनेवाली बुद्धि पर निर्भर न रह कर, द्रव्यों, गुणों और कर्मों मे रहता है, और इसे नित्य द्रव्यो मे नित्य तथा अनित्यों में अनित्य माना जाता है। यदि विशिष्ट व्यक्ति तथा सामान्य समान रूप से यथार्थ है, और यदि हमारी वैज्ञानिक व्याप्तियां प्राकृतिक व्यवस्था मे नियम से नियत इन सत्ताओं से सम्बद्ध मानी जाती है, तो विचार मे आने योग्य अच्छी, बुरी तथा तटस्थ समस्त सत्ताओ के लिए अनुकूल सामान्य होने चाहिए। उसके अतिरिक्त, ऐसे सामान्य नही है जो नित्य हो। औपचारिक तर्क के प्रभाव के कारण, जिसकी प्रवृत्ति विचारधारा को स्थिर करने की ओर होती है, न्याय-वैशेषिक, सारतत्त्वो, उनके गुणो, तथा उनके भेदों पर बल देता है। कोई भी वस्तु एक ही समय मे विद्यमान तथा अभावात्मक दोनों नही हो सकती। यही विरोध का विधान है, और इसीके प्रभाव मे वस्तुएं भिन्न-भिन्न वर्गो मे विभक्त की गई है और यह माना गया है कि ये वर्ग जब से यह संसार बना और जब तक इसका अन्त नही होता, इसी प्रकार के है और रहेगे। डार्विन का विकासवाद जातियो की नियतता के मत को हीन मानता है। प्राकृतिक चुनाव के अधीन वैयक्तिक भिन्नताओ के एकत्र हो जाने पर एक जाति विकसित होकर अन्य मे परिणत हो जाती है। वर्ग जैसे है, वे लाखो वर्षो की विकास की प्रक्रिया के परिणाम है। वर्ग सबसे अधिक परिवर्तनशील है और वर्तमान काल तक मे एक मे दूसरे के अन्दर परिवर्तित होते रहते है। मैंडेल की पैतृक परम्परा-सम्बन्धी सिद्धान्त के अनुसार घोडे का स्वरूप यहां तक परिवर्तित हो सकता है कि पहचान मे न आ सके। तथाकथित सामान्य अपरिवर्तनशील व स्वात्मनिर्भर प्रकार नही है, बल्कि परिस्थितियो की परिवर्तित होती अवस्थाओ के अनुकूल वृद्धि तथा विकास की मंजिलो को प्रदर्शित करते हैं। जब वर्ग मिटने लगते है तो तार्किक की आधारभूमि ही विलुप्त हो जाती है, क्योंकि वह तो प्रकारो तथा सारतत्त्वों पर ही अपने सिद्धान्त का निर्माण करता है। किसी एक विशेष अवस्था मे सामान्य के द्वारा वर्ग का स्वरूप जनाया जाता है यद्यपि यह स्वरूप किसी भी प्रकार से अपरिवर्तनीय नही है। जब हम सामान्यो को नित्य कहते है तो हमारा तात्पर्य अनन्त समय

१. तुलना कीजिए ब्रैडले से : "अनेकों के स्वरूप, उसलिए, केवल अपने मे (प्रत्येक अपने-आपमे) आत्म-निर्भर नहीं है, क्योंकि यदि तुम प्रत्येक मे से उसके परे के प्रत्येक उल्लेख का मिटा दो तो अनेकत्व कहीं भी नहीं रहता। 'और' शब्द का अर्थ सिवाय इसके और कुछ नहीं है कि वह पूर्ण इकाई के आधार को अभिव्यक्त करता है, और एकात्मता मे अलग विवेचना का अपना कोई अर्थ नही है। इसलिए जिन विशेषों की आवश्यकता है, वे स्वात्म-विरोधी है। और पृथक्-पृथक् पक्षो में से प्रत्येक के अन्दर भेद करने से तुम बच नहीं सकते, क्योंकि इस प्रकार का भाग हमें नये विशेषों के विभाग की ओर ले जाएगा जिनमें से प्रत्येक के सम्बन्ध में वही समस्या उत्पन्न होगी। यदि अनेकों में से प्रत्येक अपने से परे नहीं है, तो वे अनेक नहीं रहते। और दूसरी ओर, जो आत्मनिर्भर नहीं रह सकता वह विशेष अथवा विलक्षण भी नहीं कहा जा सकता। इसलिए विशेष, जिनमे से प्रत्येक—यदि सम्भव हो सके तो—विलक्षण हो, केवल असत् भाव ही सिद्ध होते है। और क्योंकि ये सिद्धान्तरूप में स्वात्म-विरोधी है, इसलिए अयथार्थ है और अन्ततोगत्वा निरर्थक है" (लौजिक, खण्ड २, पृष्ठ ६५१)। और भी देखिए जेंटाइल-कृत थियरी आफ माइण्ड ऐज प्योर एक्ट, आंग्लभाषानुवाद, पृष्ठ ११३।

तक उनकी सत्ता से नही होता, बल्कि यह होता है कि काल-विषयक सम्बन्धों से वे स्वतन्त्र है। जैन तार्किकों का कहना है कि न्याय-वैशेषिक भी अभाव के सामान्य भाव को, जो पूर्ववर्ती अभाव, पश्चाद्वर्ती अभाव आदि में एकसमान माना जाता है, स्वीकार नहीं करता; और न सामान्यो के सामान्यभाव को ही स्वीकार करता है। यदि विभिन्न सामान्यों अथवा विभिन्न प्रकार के अभावो का सामान्य केवल मात्र उनका समान स्वरूप है, तो हम कह सकते है कि समान स्वरूप के अतिरिक्त अन्य किसी प्रकार का सामान्य है ही नही। सामान्य की प्रकल्पना को परिवर्तनशील तथा अपरिवर्तनशील मे परस्पर भेद करने की इच्छा से ही प्रेरणा मिलती है। यदि हम सामान्यो को उत्कृष्ट यथार्थता के इन्द्रियातीत जगत् की वस्तु माने, तो उनका सम्बन्ध विशेष व्यक्तियो के साथ, जिनमे कि वे रहते है, स्थापित करना कठिन होगा। एक, नित्य, सर्वगत सामान्य तत्त्व का अनेक, अनित्य, खण्डित तथा एकाकी व्यक्तियो के साथ सम्बन्ध स्थापित करना आसान नही होगा। यदि सामान्य विशिष्ट के साथ सह-अस्तित्व नही रखता तो हमारी स्थिति भी प्लेटो की विचार-सम्बन्धी प्रकल्पना के ही समान हो जाती है, जिसे वह 'वस्तुपूर्व-सामान्य' का सिद्धान्त कहता है। नितान्त पृथक् दो वस्तुओ को, अर्थात् सामान्य तथा व्यक्ति को, एकाकार नहीं किया जा सकता। हमे व्यक्तिरूप जगत् को, यह कहकर कि उसका यथार्थसत्ता के साथ कोई बुद्धिगम्य सम्बन्ध नही है, और वह एक व्यर्थ प्रतीति-मात्र है, अमान्य ठहराना होगा। न्याय-वैशेषिक स्वीकार करता है कि सामान्य तथा व्यक्ति एक-दूसरे से पृथक् नहीं किए जा सकते, क्योंकि वे परस्पर समवाय-सम्बन्ध से जुड़े हुए हैं। दूसरे शब्दो म, सामान्य तथा विशेष मे भेद केवल विचार-विषयक ही है, यथार्थभेद नही है, और तो भी असगत रूप मे सामान्यो को स्वतन्त्र अस्तित्व दे दिया गया है। कल्पना की गई है कि ससार के विनाश के पीछे भी ये विद्यमान रहते है और प्रलय की अवस्था मे उनका अधिष्ठानकाल होता है, जिसे यथार्थ वस्तु समझा गया है।

द्रव्य, गुण और कर्म को विषयनिष्ठ माना गया है, जबकि सम्बन्ध तार्किक विश्लेषण की उपज है, जिन्हे विश्व के तथ्यों का रूप देना हमारे अधिकार के बाहर की बात है। पहले तीन पदार्थों के विषय मे कहा जाता है कि वे सत्ता के लक्षण को ग्रहण करते है, और सत्ता के विषय मे समझा जाता है कि वह उसी गुण का, अर्थात सत् से युक्त एक कल्पना का, तीनो पदार्थों मे आधान करती है। विभिन्न सम्बन्ध—कारण-कार्य और अन्योन्य तथा सह-उपस्थिति का केवल एकत्रीकरण—असत् है, क्योंकि सब सत् पदार्थ व्यक्तिरूप है। गुण और कर्म सत्तावाची विशेष्य के भिन्न-भिन्न प्रकार या विशेषण है।[1] कोई भी काल-सम्बन्धी परिवर्तन अथवा दैशिक गतिया क्यो न हो, गुण कारणकार्य-सम्बन्ध के सतत घटक माने जा सकते है, जबकि परिवर्तनशील अवस्थाएं कर्म है जो कारण-कार्य-सम्बन्धी आकस्मिक घटक है। द्रव्य के सम्पूर्णभाव मे गुण और कर्म, सतत और आकस्मिक घटक, दोनों सम्मिलित है, जिनमे से किसीका भी चिन्तन दूसरे से

१. डब्ल्यू० ई० जानसन विशेषणों को दो भागों मे विभक्त करता है, अर्थात् संक्रामक तथा असंक्रामक। संक्रामक विशेषण ही सम्बन्ध है। देखिए लौजिक, खण्ड १, पृष्ठ ३७।

पृथक् नही किया जा सकता।[1] प्रत्येक द्रव्य की अपनी विशेषता, अपने गुण और अपने कर्म होते हैं। साधारण बुद्धि ससार की घटनाओ को कुछ द्रव्यो के गुण समझती है। वस्तु तथा उसके गुणों का भाव हम सबके लिए इतना परिचित है कि हमारे समस्त अनुभव मे इसका प्रवेश है। वैशेषिक इसे एक साधारण, असन्दिग्ध सूत्र के रूप मे मान लेता है जिसको सिद्ध करने के लिए न तो किसी और विवेचन और न प्रमाण की ही आवश्यकता है। प्रत्येक यथार्थ वस्तु या तो द्रव्य है या उसका गुण है। गुण यथार्थसत्ता के आश्रित पक्ष है और अपने स्वतन्त्ररूप मे रहने के अयोग्य हैं। वे जीवित द्रव्य के एक अधिक मौलिक रूप का सकेत करते हैं जिसके कि वे गुण हैं। द्रव्यो के अनेकत्व के अस्तित्व को, जिनमे से प्रत्येक अपने-आपमे पूर्ण है और अन्य सब से स्वतन्त्र है, साधारण बुद्धि का आदेश मानकर स्वीकृत किया गया है, यद्यपि उससे हम, द्रव्य अपने-आपमे क्या है, इस विषय मे कोई सन्तोषजनक विचार नही बना सकते।

द्रव्य और गुण की सरल कल्पना के पीछे ऐसी समस्याओं की गहराई छिपी है जिनका समाधान आज तक नही हुआ। द्रव्य की परिभाषा करते हुए कहा जाता है कि द्रव्य वह है जो गुणो का अधिष्ठान हो।[2] इस प्रकार गुणो का स्वतन्त्र अस्तित्व नही है। हम विचार मे द्रव्य तथा गुण के अन्दर भेद करते हैं, किन्तु ऐसी धारणा बनाने की कोई आवश्यकता नही है कि गुणो तथा कर्मो मे सामान्य तथा विशेष आदि की अपेक्षा यथार्थता का अधिक ऊचा अश विद्यमान है। किन्तु वैशेषिक की धारणा है कि गुणो के बिना भी द्रव्य रह सकता है। सृष्टि-रचना के आरम्भिक क्षण मे द्रव्यो को गुणरहित ही बताया गया है, जिसका निर्देश यह है कि द्रव्य की तत्त्वज्ञान-सम्बन्धी पहचान उसके गुणो की स्थिर पहचान के समान नही है। द्रव्य के सारतत्त्व का जिसके ही कारण वह द्रव्यरूप मे है उन स्थिर गुणो के साथ, जो उसकी अपनी विशेषता है, कोई विशेष सम्बन्ध नही है। द्रव्य के अपने अस्तित्व के बने रहने के लिए गुणो के स्थायित्व की अनिवार्यता नही है। द्रव्यो के विशिष्ट गुण कार्य माने गए हैं, अर्थात् ऐसे गुणो का उद्‌भव द्रव्यो के अन्दर से है। किन्तु द्रव्य कारण कैसे बन सकता है, अर्थात् अपने से भिन्न किसी वस्तु का कैसे उत्पन्न कर सकता है? समस्त निश्चित और मूर्त गुणो से ऊपर जो कुछ है वह हमारे विचार के लिए विषय-वस्तु मे सर्वथा रिक्त है। यह एक अज्ञात कल्पित वस्तु है, अर्थात् "मैं नही जानता कि क्या है", जो सब गुणो की पृष्ठभूमि मे है। विचार के एक चिरस्थायी स्वभाव की प्रवृत्ति के कारण हम गुणो की अपेक्षा द्रव्य को अधिक यथार्थ समझते हैं। वैशेषिक के द्रव्य एक अज्ञात अधिष्ठान हैं, जिसके द्वारा अनुभव मे आनेवाले गुणो की व्याख्या हो सके। ये सम्भाव्य कल्पना के परिणाम हैं वैज्ञानिक निरीक्षणो के नही। किन्तु वैशेषिक यह भी मानता है कि यदि कोई वस्तु अपने गुणो को खो दे तो उसका स्वरूप भी नष्ट हो जाता है। द्रव्यों तथा गुणो का परस्पर सम्बन्ध समवाय-सम्बन्ध कहा जाता है, अर्थात् इन दोनो में से

१. डब्ल्यू० ई० जानसन : लौजिक, खण्ड १, पृष्ठ ३७।

२. जहा प्राचीन न्याय ने द्रव्य की परिभाषा करते हुए इसे गुणो तथा कर्मो का अधिष्ठान बताया है, वहा आधुनिक न्याय अपनी परिभाषा में इसे केवल गुणो का ही अधिष्ठान बताता है।

कोई भी एक-दूसरे के बिना नहीं रह सकता ।[1]

द्रव्य और गुण के बीच जो उक्त प्रकार का सम्बन्ध बताया गया है, शङ्कराचार्य ने उसकी आलोचना की है। यदि दोनों इस प्रकार संयुक्त हैं कि उन्हें पृथक् नहीं किया जा सकता, तो यह अविभाज्यता देश, काल तथा स्वभाव से सम्बद्ध होगी। दोनों देश के अन्दर अविभाज्य नहीं हैं, क्योंकि धागों से बनने-वाला कपड़ा केवल धागों की जगह घेरता है, कपड़े का स्थान (देश) नहीं घेरता जबकि कपड़े के गुण जैसे इसका रंग आदि केवल कपड़े का ही स्थान घेरते हैं धागों का नहीं ।[2] यदि काल में अविभाज्यता को समवाय-सम्बन्ध का सारतत्त्व मानें, तो गाय के दायें और बायें सींग भी समवाय-सम्बन्ध से संयुक्त होंगे। और यदि यह अविभाज्यता स्वभाव में है तो द्रव्य और गुण में आगे कोई भेद असम्भव होगा, क्योंकि दोनों एक ही हैं ।[3]

यदि द्रव्य अपने गुणों के आश्रित है तो वह वस्तुतः स्वतन्त्र नहीं है। द्रव्य केवल अपने गुणों के साथ समवाय-सम्बन्ध से संयुक्त नहीं है, बल्कि सभी द्रव्य द्रव्यत्व के एक सामान्य भाव से संयुक्त हैं, और व्यक्तिरूप में प्रत्येक द्रव्य उसी प्रकार अपने वर्ग के भाव से संयुक्त है ।[4] गुणों से अलग द्रव्य का हमें प्रत्यक्ष नहीं होता, और इस प्रकार की धारणा कि गुणों के परिवर्तन होने पर भी कोई वस्तु अपरिवर्तित रह जाती है, तर्क के विरुद्ध है ।[5] यदि हम उन गुणों को अपना आधार बनाएं जो परिवर्तित हो जाते हैं, तो स्थायी द्रव्य कोई हो ही नहीं सकता। पत्ती जो आज ताजी, हरे रंग की तथा रस से पूर्ण है, अगले दिन म्लान होकर पीली पड़ जाती है, और उससे भी अगले दिन भूरे रंग की और मुरझाई हुई दिखाई देती है। इसलिए हम नहीं जान सकते कि उस पत्ती का स्थायी गुण क्या है। दर्शनशास्त्र का सम्पूर्ण इतिहास यह सिद्ध करता है कि वस्तु का अन्तस्तल एक ऐसा रहस्य है जिसके अन्दर प्रवेश करना कठिन है ।[6] अपने गुणों

१. देखिए गौडपादकृत कारिका, ३ : ५ पर शंकराचार्य ।

२. वैशेषिकसूत्र, १ : १, १० ।

३. शांकरभाष्य, २ : २, १७ ।

४. श्री हर्ष पूछता है कि ऐसे गुण, जो संख्या जैसे अन्य गुणों को धारण करते हैं, द्रव्यों के अन्तर्गत क्यों नहीं लाए गए। यदि गुणों की परिभाषा करते हुए यह कहा जाता है कि ये सामान्य के अधिष्ठान है, तो वह पूछता है कि वे विध्यात्मक सत्ताओं, यथा उपाधियों, के अधिष्ठान हैं या नहीं (खण्डन, ४ : ३)। अलेग्जैण्डर गुण को पदार्थ मानने को उद्यत नहीं है।

५. परन्तु देखिए न्यायवार्तिक, १ : १, १३, जहां पर 'पृथिव्यादिगुणाः' को द्वन्द्व समास माना गया है, जिसका तात्पर्य पृथ्वी आदि और गुण हैं, और यह सुझाया गया है कि द्रव्यों और गुणों का बोध इन्द्रियों द्वारा होता है।

६. सांख्य द्रव्य और गुण को एक ही यथार्थतासम्पन्न मानता है। अद्वैत वेदान्त द्रव्य के विचार को अतार्किक मानता है तथा समझता है कि यह केवल विचार का एक प्रकार है। तुलना कीजिए लौक : 'एसे आन दि ह्यू मन अंडरस्टैंडिंग' ।

तथा कर्मों को छोड़कर द्रव्य क्या वस्तु है, यह जानने की आशा हम नहीं कर सकते। आनुभविक जगत् में हमें द्रव्य तथा गुण, इन पदार्थों का उपयोग करने को बाध्य होना होता है यद्यपि अस्तित्व को हम गुणों के रूप मे नही ला सकते, और तो भी वैशेषिक स्वीकार करता है कि द्रव्य अपने गुणों से अलग कुछ नही है। हम द्रव्य की परिभाषा केवल उसके गुणों के द्वारा ही कर सकते है। इसी प्रकार पदार्थों मे परस्पर-भेद भी उनके भिन्न-भिन्न गुणों के द्वारा ही कर सकते है। हम एक पदार्थ को भिन्न-भिन्न समयो में वही तभी तक कहते है जब तक कि उसमे वही गुण रहते है। जब हम भिन्न गुणसमूहों को पाते है तो हम कहते है कि ये वस्तुए भिन्न है। द्रव्य हमारे अनुभव के स्थायी तत्त्वो का निर्देश करता है। आत्माए और परमाणु, देश, काल, आकाश और मन हमारे अनुभव के निरन्तर रहनेवाले अवयवो का निर्देश करते है।

वैशेषिक का प्रयत्न अनुभव के सभी पहलुओ को लेकर उन्हे एक सामान्य योजना मे ठीक-ठीक स्थान पर बैठाना है। इन्द्रियगम्य जगत् का एक यथार्थ आधार है, जो प्रत्यक्षदर्शी से स्वतन्त्र है। सम्बन्ध इन अर्थो मे यथार्थ है कि इन्हे मनुष्य के मन ने नही बनाया है। वैशेपिक की सम्मति मे अनुभव हमे केवल बहुविध रूप मे प्राप्त नही होता है। यह नियमो मे स्थापित है, जो इसपर केवल आरोपित नहीं किए गए है। गुण, कर्म, सामान्य, विशेप और समवाय आश्रित पदार्थ है, जबकि द्रव्य एक स्वतन्त्र सत्ता है जिस (आश्रय) पर ये सब आश्रित है। द्रव्य नितान्त अनाश्रित है। अनित्य द्रव्य, जो कारण मे उत्पन्न है, यथार्थ मे द्रव्य नही है। नौ नित्य द्रव्यों का सिद्धान्त वैशेपिक के अनेकवाद का प्रधान प्रतिपाद्य विषय बन जाता है। ये नौ नित्य द्रव्य, प्रोफेसर व्हाइटहैड के अनुसार, वैज्ञानिक पदार्थ हैं, जो प्रत्यक्ष-विषयक पदार्थों तथा इन्द्रिय-सामग्री से भिन्न है। इनका महत्त्व इसमे है कि ये प्रत्यक्ष की सामग्री की व्याख्या करने तथा उसे व्यवस्थित करने, इन्द्रियो द्वारा प्रत्यक्ष मे आनेवाली प्रकृति को अधिक बुद्धि-गम्य बनाने की क्षमता रखते है। प्रकृतिवाद-सम्बन्धी पक्षपात के कारण वैशेषिक विचारक अनुभव को एक निरन्तर परिवर्तित होनेवाले छायाचित्र की भाति मानने के लिए बाध्य होते है, जिसकी व्याख्या के लिए बाह्य साधनो की आवश्यकता है। वे अनुभूत पदार्थों को परदे पर पड़े हुए छायाचित्रो की भाति मानते है जिनकी पृष्ठभूमि मे द्रव्य है। द्रव्यो के द्वारा, जो पृष्ठभूमि मे छिपे रहते है, हमारे मन के परदे पर छायाचित्र प्रकट होते है। यह एक काल्पनिक धारणा है, जिसके लिए कोई प्रमाण हमारे पास नहीं है। हमे अनुभव के पीछे जाकर ऐसी वस्तुओं की कल्पना करने की आवश्यकता नहीं है जो अपने-आपमे रहस्यपूर्ण है। वैशेपिक हमे आदेश देता है कि हमे आनुभविक चेतना के निर्णयो को ही सही मानना चाहिए, क्योंकि यह कहा जाता है कि वह आदि से अन्त तक यथार्थ तथा पृथक्-पृथक् वस्तुओ का प्रतिपादन करती है। किन्तु वह स्वयं ही चेतना की साक्षी से परे जा रहा है, जबकि वह आनुभविक जगत् को एक प्रकार का परदा मानता है, जो हमारे तथा अदृश्य यथार्थसत्ताओ के बीच मे पड़ा हुआ है। वैशेपिक दृश्य वस्तुओं को सरल करने अथवा सयुक्त करने का कार्य अपने ऊपर लेता है, किन्तु जब वह इस प्रकार की धारणा बनाता है कि जगत् की अनेकता एक तात्त्विक

अनेकता का दृश्य मात्र है तो एक मिथ्या तत्त्वज्ञान का आश्रय लेता है। किन्तु जब वह एक बार अनुभूत एकत्व को अनेको विभिन्न तत्त्वो मे भग कर देता है, तो उन्हे फिर से एक पूर्ण इकाई मे सयुक्त नही कर सकता। एक तितर-बितर और वियुक्त विविधता एकत्व को उत्पन्न नही कर सकती। जब तक कि इसमे दैवीय शक्ति ही का हाथ न हो। ये द्रव्य अपने नित्य आत्म-स्वरूप तथा अनित्य अभिव्यक्तियों, दोनो अवस्थाओं मे ही एक सुसगत इकाई का निर्माण नही कर सकते। ऐसी कोई शृखला नही है जिससे हम इन्हे एकसाथ बाध सके।

द्रव्यो के अन्त सम्बन्ध के विचार को सुचारुरूप से विकसित नही किया गया। वैशेषिक जहा सम्बद्धता को आनुभविक जगत् का प्रधान लक्षण मानता है, वहा असम्बद्ध परमाणुओ तथा आत्माओ को वैज्ञानिक पदार्थ मानकर वह सब प्रकार के सम्बन्धो को बाह्य तथा स्वच्छन्द बना देता है। यथार्थ सत्रूपी जगत्, अर्थात् ना नित्य द्रव्य, परिवर्तन से सदा अप्रभावित रहते है, और दृश्यमान परिवर्तन का आधार स्वय यथार्थ के किसी लक्षण मे भी नही खोजा जा सकता। सम्बद्धता इस प्रकार यथार्थसत्ताओ की एक बाह्य घटना बन जाती है। असमक्त परमाणु दृश्यमान जगत् का कारण नही हो सकते। दृश्यमान वस्तुओ को उत्पन्न करने के लिए उन्हे अवश्य परस्पर मिलना तथा टकराना चाहिए। यदि परमाणुओ मे गति-सम्बन्धी गुण है तो सभी अर्थों मे असम्पृक्त नही है, क्योकि परमाणुओ की गति भी उनके असम्पृक्त होने का निषेध करती है। अदृष्ट को मानने का अर्थ दार्शनिक व्याख्या की हर सभावना को छोड देना है। यदि वैशेषिक सम्बन्धो की यथार्थता के अपने सिद्धान्त के प्रति दृढ रहना चाहता है, जिसे वह पदार्थों अथवा अनुभूत जगत् का विवरण देते हुए अगीकार करता है, तो उसे नित्य अपरिवर्तनशील द्रव्यो की, जो वैज्ञानिक पदार्थ है, अपनी कल्पना को त्याग देना होगा, और सम्बद्धता को भी यथार्थ बनाना होगा। यथार्थ सम्बद्धता सम्बद्ध तत्त्वो की नितान्त स्वतन्त्रता के साथ सगति नही खा सकती। इसलिए तथाकथित नित्य द्रव्य अमिश्रित, परिवर्तनरहित स्थायी तत्त्व नही हो सकते, बल्कि एक निरन्तर परिवर्तनशील पद्धति के केवल अपेक्षाकृत स्थिर बिन्दु हो सकते है। यदि परिवर्तन और सम्बद्धता का यथार्थता के सारतत्त्व मे सम्बन्ध है, तो यथार्थता अमिश्रित यथार्थसत्ताओ का समुच्चय नही है। सही अर्थों मे वैज्ञानिक पदार्थ नित्य द्रव्य नही है, बल्कि स्वय जगत् की सदा परिवर्तनशील अभिन्नता है।

जब वैशेषिक नित्य परमाणुओ को तथ्यरूप मे मान लेता है तो इसका आशय इस प्रकार के सुझाव से है कि देश-काल के विस्तृत क्षेत्र मे हम अतीन्द्रिय कणो का एक समूह पाते हैं। ये कण इतने अधिक सूक्ष्म हैं कि अकेले मनुष्य के दृष्टिक्षेत्र को स्पर्श नही कर सकते, यद्यपि जब ये परस्पर सयुक्त हो जाते है तो दृश्यमान कोटि मे आ जाते है। इनके ये सयुक्त रूप न्यूनाधिक परिमाण मे स्थायी होते है, यद्यपि किन्ही भी अर्थों मे नित्य स्थायी नही होते। कार्यकारण सिद्धान्त के प्रयोग के लिए, कि असत् से कुछ उत्पन्न नहीं होता, इन नित्य परमाणुओ की स्थापना आवश्यक है। वैशेषिक का इस प्रकार का तर्क ठीक ही है कि जहां आयाम (विस्तार), लम्बाई, आकृति,

काल और गति, देश-काल सम्बन्धी गुण है, वहां गन्ध, रस, रंग, उष्णता और शब्द देश-काल को भरनेवाले गुण है। फिलहाल शब्द को एक ओर रखकर, वैशेषिक गन्ध रस, रंग तथा उष्णता को, जो हमारे अनुभव की विषयवस्तु है, परमाणुओ से आया बताता है। क्योंकि हमारे अनुभव के ये लक्षण स्थायी है, इसलिए वह इनकी व्याख्या परमाणुओ को नित्य मानकर करता है, अनुभव के परिवर्तनशील पहलुओ का उद्भव अनित्य द्रव्यों से तथा स्थायी पहलुओं का नित्य द्रव्यो से बताता है। अन्तिम सामग्री, जिसको लेकर वैशेषिक आगे बढ़ता है और जिसकी व्याख्या करने का वह प्रयत्न करता है, हमारे इन्द्रियानुभव है। परमाणु अपने-आपमे हमारे प्रत्यक्ष ज्ञान की पहुच से बाहर है, यह स्पष्ट स्वीकार किया गया है, यद्यपि इस सब दृश्य के प्रादुर्भाव के लिए, जिसे हम देखा करते है और देखते है, उन्हे अनिवार्य समझा गया है। हम रगो, शब्दो, रसो तथा उष्णताओ का प्रत्यक्ष अनुभव करते है। इस इन्द्रिय-सामग्री को हम प्रकृति के भाग के रूप मे प्रत्यक्ष अनुभव करते है, न कि मन के भाग के रूप मे जैसाकि बौद्ध मानते है। किन्तु क्या हमे परमाणुओ को इस इन्द्रिय-सामग्री के अतीन्द्रिय कारण मानने की आवश्यकता है? यदि हम रगो, शब्दो, स्पर्शों तथा रसो का क्रमशः एक-दूसरे मे पृथक प्रत्यक्ष करे तब तो प्रकृति को परमाणुओ के टुकडो से बना हुआ मानने मे कुछ औचित्य हो सकता है। किन्तु वैशेषिक इसपर ठीक ही बल देता है कि दृश्यमान प्रकृति एक सम्बद्धता है, एक-दूसरे मे विलीन होती इन्द्रिय-सामग्री का एक पुञ्ज है, एक निरन्तर बहती धारा है। इसी इन्द्रिय-सामग्री मे से हम अपने अनुभव-सम्बन्धी विचार का निर्माण करते है जिसमे वस्तुए, उनके गुण और सम्बन्ध सम्मिलित है। किन्तु कल्पित परमाणु आनुभविक जगत् के अन्तर्निहित घटक नही है। परमाणुओ की प्रकल्पना केवल नई कठिनाइया ही उत्पन्न करती है और वैशेषिक दर्शन को विषयिविज्ञानवाद के सकटो की ओर ले जाती है। हम परमाणुओ का बोध नही होता, तो भी उन्हे एकमात्र यथार्थसत्ता मान लिया गया है जो अनुभूत पदार्थ को उत्पन्न करती है। कार्यकारण सिद्धान्त का व्यवहार यान्त्रिक है, और जिसका हम प्रत्यक्ष ज्ञान करते है वह जिसका अस्तित्व है उसके साथ अर्थात् अनुभव के काल्पनिक अप्रमाणित कारणो—परमाणुओ के साथ, कोई सम्बन्ध नही रखता। ये अमूर्त आधार उनपर निर्माण किए गए मूर्त अनुभव के लिए अपर्याप्त है। हमारा अनुभव घटनाओ की शृखला से बना है, जो देश और काल मे सम्बद्ध है। प्रत्येक घटना की एक दैशिक स्थिति होती है, अर्थात् वह किसी स्थान-विशेष पर होती है, और उसका कुछ इतिहास होता है, अर्थात् वह किसी काल-विशेष मे होती है। किन्तु ये देश और काल सम्बन्धी गुण ही घटना का पूर्ण स्वरूप नही है। हमे भौतिक बिन्दुओ अर्थात् परमाणुओं के विषय मे कुछ भी ज्ञान नही। जो कुछ हम जानते है, यह है कि शरीर एक ही समय मे अनेको स्थितियो मे रहते है, और इसलिए हम यह कहते है कि वे देशीय विस्तार तथा रूप वाले है। सही-सही अर्थों मे, हम न तो व्यापक प्रकृति को जानते है और न अदृश्य परमाणुओ को ही जानते है, बल्कि केवल पिण्डों को जानते है। साधारणत जो गति करता है उसे ही हम पिण्ड कहते है। यह प्रकृति का, जो अपने भागों की प्राकृतिक स्थिति को अपरिवर्तित रूप में स्थिर रखती है, एक हिस्सा है,

किन्तु अन्य स्थितियो के साथ उनके सम्बन्ध परिवर्तित हो जाते है। एक विस्तृत इकाई की सीमाए स्थिर होती है, और जब तक आभ्यन्तर तथा बाह्य सम्बन्धो की यह स्वतंत्रता बनी रहती है उसकी पहचान मे कोई परिवर्तन नही आता। जिसे हम वस्तु अथवा पिण्ड के नाम से पुकारते है वह देश का एक क्षेत्र-विशेष है, जो किसी विशेष लक्षण द्वारा लक्षित होता है और काल के अन्दर अपरिवर्तित रहता है। हमें अनुभव मे जो मिश्रण प्राप्त होता है, हम उसमे देश तथा काल को घेरनेवाले पिण्ड को स्वयं देश तथा काल से भिन्न करते है। प्रकृति वह है जो देश-काल के साचे को भरती है।[1] वैशेषिक उन बौद्ध कल्पनाओ से सहमत नही है जिनकी तुलना अलेग्जैंडर तथा रसल जैसे कुछ नव्य यथार्थवादियों की कल्पनाओ से की जा सकती है और जो व्यक्ति को सामान्य से, यथार्थ वस्तुओ को उनके सम्बन्धो से, शब्दो को उनके अर्थ-सम्बन्धो से और प्रकृति को देश और काल के सयोग से उत्पन्न मानती है। गतिमान पदार्थों के बिना गति नही हो सकती। वैशेषिक परमाणु को यथार्थसत्ता मानता है, सीमा निर्माण करनेवाला केवल विचार नही। वैशेषिक के मत मे परमाणु रग आदि गुणो के धारण करनेवाले कहे जाते हैं। शकराचार्य का तर्क है कि जिसमे रग आदि गुण है वह अणु (सूक्ष्म) तथा नित्य नही हो सकता। अनुभव के आधार पर निर्णय करने से भी रग आदि गुणो से सम्पन्न पदार्थ मूर्तरूप तथा अस्थायी है।[2] यदि प्रत्यक्ष न होना स्थायीभाव का सकेत माना जाए तो द्वयणुको को भी, जो इतने सूक्ष्म है कि प्रत्यक्ष का विषय नही है स्थायी मानना चाहिए[3]। यदि विश्व के आधार का नित्य होना आवश्यक है तो परमाणु निश्चय ही विश्व का आधार नही माने जा सकते।[4] जगत् की स्थिरता (निश्चितता) परमाणुओ की विभिन्नता के कारण बताई जाती है। किन्तु नितान्त बाह्य तथा आकस्मिक सम्बन्ध जगत् के निश्चित स्वरूप की व्याख्या नही कर सकते। प्रकृति के अपनी भिन्न-भिन्न अवस्थाओ मे रूपान्तरण की प्रकल्पना परमाणुओ के निर्विकार होने की कल्पना से विरुद्ध जाती है। जहा साधारण चिन्तन-विहीन अनुभव जगत को खण्डो मे विभक्त करता है जहा प्रत्येक वस्तु एक-दूसरी से पृथक् नही तो विलक्षण अवश्य है, वहा थोडा-सा भी चिन्तन हमे यह जताता है कि वस्तुए एक-दूसरी मे परिणत हो जाती है। बनना नाम की एक वस्तु है जिसे विकास भी कहते है। वस्तु-सम्बन्धी सत्य नमूनो की अनेकता नही बल्कि एक सामान्य स्वरूप है। वैशेषिक को अपनी आनुभविक प्रवृत्ति के कारण होने (सत्)के विचार से ऊपर बनने के विचार को स्थान देना चाहिए था। यदि हम किसी एक वस्तु से दूसरी की अपेक्षा अधिक प्रभावित होते है, तो यह प्रकृति के एकत्व और सब श्रेणियों के 'परमाणुओं' के उद्भव-स्थान की मौलिक एकता के ही कारण है।

१. वस्तुतः घटनाएं ही ठोस सामग्री है जिनमें देश और काल का प्रादुर्भाव हुआ। केवल मात्र विस्तार और शुद्ध क्रमिक प्रक्रिया दोनों ही असत भाव हैं। यदि विश्व की मौलिक इकाइयां कोई हैं तो वे देश-काल-प्रकृति हैं, जिन्हें प्रोफेसर व्हाइटहेड घटनाएं कहते हैं। पदार्थों की स्थायी सामग्री, अर्थात् देश और काल, सब घटनाओं के आश्रित हैं।

२. वैशेषिकसूत्र, ४ : १, १। ३. ४ : १, ५।

४. शांकरभाष्य, २ : २, १५।

विकास का विचार इस बात का उपलक्षण है कि नाना आकृतियो की अपेक्षा उस तत्त्व का महत्त्व कही अधिक है जो उन सब आकृतियो मे से गुजरता है। यथार्थता, जो हमारे समक्ष आती है, स्वरूप मे परमाणु-निर्मित नही है, बल्कि एक ऐसी सामग्री प्रतीत होती है जिसके भिन्न-भिन्न गुणो वाले पहलू एक-दूसरे मे विलीन हो जाते है। शकराचार्य का कहना है कि भिन्न-भिन्न तत्त्व एक ही परमतत्त्व की भिन्न-भिन्न अवस्थाए है, जैसे पृथ्वी ठोस है, जल अपेक्षाकृत सूक्ष्म है, प्रकाश उससे भी सूक्ष्म है और वायु सबसे सूक्ष्म है।[1] उक्त चारो तत्त्वो के अनुकूल परमाणुओ के विषय मे यह कल्पना नही की जा सकती कि उनमे गुणो की सख्या अधिक अथवा न्यून होगी, केवल इसलिए कि पृथ्वी मे चार गुण है, जल मे तीन गुण है, और इसी प्रकार इन तत्त्वो मे गुण कम होते गए है। फिर सब परमाणओ मे सब गुण है, यह भी नही कहा जा सकता। यदि उनमे केवल एक ही गुण माना जाए तो हमे पृथ्वी मे रस का प्रत्यक्ष न होना चाहिए, अथवा जल मे रूप का प्रत्यक्ष न होना चाहिए, क्योकि कार्यो के गुण कारणो के पूर्ववर्ती गुणो के कारण होते है।[2] परस्पर विलक्षण परमाणुओ की अनन्त राशि एक सामञ्जस्यपूर्ण विश्व को उत्पन्न नही कर सकती। इस कठिनाई को दूर करने के लिए समवाय के रहस्यमय सम्बन्ध का आविष्कार किया गया है। कहा जाता है कि द्वयणुक, जो दो परमाणुओं से मिलकर बनते है, उन परमाणुओ मे भिन्न है, यद्यपि समवाय-सम्बन्ध से उनके साथ सम्बद्ध है।

परमाणु घटनाओ के प्रवाह के स्थायी घटक है। प्रकृति मे कुछ ऐसा भी है जो गति नही करता। हमारे अनुभव मे कुछ स्थिर तत्त्व होते है जिन्हे हम द्रव्यो से सम्बद्ध करते है। जैसाकि हम पहले देख चुके है, द्रव्य उस विधि-विशेष का नाम है जिसके अनुसार वस्तुओ का व्यवहार चलता है। हमारे अनुभव के कुछ नित्य लक्षण है, यद्यपि यह परिवर्तनशील स्वभाव वाला है। इस प्रकार अनुभव द्वारा हम जिस अनिवार्य परिणाम पर पहुचते है वह यह है कि प्रकृति का तत्त्व कुछ ऐसी चीज है जो बराबर परिवर्तित होती रहती है यद्यपि वह निरन्तर स्थिर रहती है। परमाणुओ की प्रकल्पना से केवल यही उपयोगी सुझाव दर्शनशास्त्र को मिलता है कि यथार्थ वह है जिसका स्वय अपने मे और अपने लिए अस्तित्व है। ठोस आदर्शवाद मे सम्पूर्ण इकाई ही इस प्रकार की यथार्थता रखती है, क्योकि हिस्सो के विशेषत्व का अर्थ सम्पूर्ण इकाई के विशेषत्व का नाश होगा। किन्तु सम्पूर्ण इकाई का अपने हिस्सो के साथ सम्बन्ध कठिनाइयो से खाली नही है, इसलिए यथार्थसत्ता का केवल चेतनता से ही तादात्म्य हो सकता है।

जब वैशेषिक देश और काल के व्यापक (सामान्य) तथा यथार्थरूप का प्रतिपादन करता है, तो उसका अभिप्राय यही है कि यह विश्व जिस रूप मे हमे प्रतीत होता है, एक अनन्त विस्तार है, एक ऐसी अवधि है जिसका माप नही हो सकता,

१. आधुनिक विज्ञान परमाणुओं को विद्युत् से निकला हुआ बताता है, और प्रकृति लगभग आत्मा ही के समान आकाशीय तत्त्व बनती जा रही है।

२. शांकरभाष्य, २ : २, १६।

एक ऐसा शून्य है जिसकी कोई सीमाए नही हे, कोई तल नही है और कोई अन्त नही है। प्रत्येक घटना के अन्दर देश तथा काल सम्बन्धी गुण रहते है। यदि किसी वस्तु की दैशिक स्थिति वही रहती है और कालिक स्थिति मे परिवर्तन होता है, तो हम कहते है कि शरीर निश्चेष्ट है; किन्तु यदि यह निरन्तर परिवर्तन मे आती है जिस प्रकार कि काल बराबर परिवर्तित होता है, तो हम उसे गति कहते हे। हमारे अनुभव का क्योकि एक देशकालिक स्वरूप है, इसलिए वैशेषिक अनुमान करता है कि देश और काल हमसे बाह्य हे और ये रिक्त पात्रो के समान है, जिनका भरना वस्तुओ तथा घटनाओ से होता है। सत्य यह प्रतीत होता है कि देश व काल विषयक सम्बन्ध देश तथा काल सम्बन्धी प्रत्यक्षानुभवो से बने है। यदि हमारे अनुभव के देश तथा काल सम्बन्धी स्वरूपो की माग यह है कि हम देश तथा काल को व्यापक द्रव्य स्वीकार करे, तो कोई कारण नही कि हम इस विराट अन्तरिक्ष मे एक विराट बुद्धि को, एक विराट प्रकाश को, एक विराट अधकार को और अच्छे-बुरे तथा तटस्थ उन सब गुणो के विराट विश्वीय भण्डारो को भी स्वीकार न करे जो हमारे वास्तविक अनुभवो को स्वरूप प्रदान करते है। देश और काल अनुभवो से उत्पन्न नही माने जा सकते, क्योकि अनुभव उनकी पूर्वविद्यमानता को स्वीकार करता है। यह कहने से कि देश और काल व्यापक है, सर्वगत द्रव्य है, उनका अभिप्राय यही है कि जो कुछ है देश के अन्दर है और जो कुछ होना है, काल के अन्दर होना है। जगत् के पदार्थ गतिमान है, अर्थात् देश को घेरते है और काल के अन्दर अपने व्यवहार मे परिवर्तन लाते हे। पिण्डो मे विहीन देश और घटनाओ मे विहीन काल को द्रव्य कहा जाता है। अपने अनुभवो की व्याख्या के लिए, जो देश सम्बन्धी तथा काल-सम्बन्धी स्वरूप रखते है, वैशेषिक एक अपार तथा असीम देश की तथा एक ऐसी अवधि (काल) की कल्पना करता है जिसकी कही समाप्ति नही है। किन्तु ये अनन्त देश और काल केवल तात्त्विक कल्पनाए-मात्र है, तथ्यो का विवरण नही है।

यद्यपि देश काल-सम्बन्धी परिवर्तनो के बिना निरर्थक प्रतीत नही होता, किन्तु काल बिना परिवर्तनो तथा घटनाओ के कुछ नही है, जैसेकि सम्बद्ध पक्षो के बिना सम्बन्ध कुछ नही है। काल यथार्थ वस्तु से व्याप्त है। काल वस्तुओ के अनेकत्व का सकेत नही करता। एकाकी द्रव्य मे भी काल हो सकता है। एक पुरुष अपने चरित्र मे परिवर्तन कर सकता है एक फूल अपना रग बदल सकता है। देश को क्योकि स्थिति, दूरी इत्यादि के गुणो से व्यवहार करना होता है, इसलिए इसे नानाविध यथार्थ वस्तुओ की आवश्यकता होती है। समय अकेला अपने-आपमे सह-अस्तित्व की विविधता का उपलक्षण नही है। इसका सह-अस्तित्व के साथ उतना ही सम्बन्ध है जितना कि एक यथार्थ-वस्तु का अन्य यथार्थवस्तु के साथ।

जिस तर्क के द्वारा परमाणुओ की कल्पना की जाती है, वह देश तथा काल के सम्बन्ध मे लागू नही होता। वैशेषिक यह नही कहता कि काल की निरन्तरता अविभाज्य तथा पृथक् क्षणो मे उत्पन्न होती है, अथवा देश की निरन्तरता पृथक् बिन्दुओ अथवा देशीय इकाइयो से उत्पन्न होती है। यदि प्रकृति के खण्डित होते-होते शून्य मे परिवर्तित हो जाने की कठिन समस्या का निराकरण केवल अविभाज्य परमाणुओ की

देता है। बुद्धि की छाया जैसे ही पुरुष पर पड़ती है वैसे ही पुरुष ऐसा प्रतीत होता है कि वह ज्ञानसम्पन्न है।[1]

## १५

## सांख्य की ज्ञान-सम्बन्धी प्रकल्पना पर कुछ आलोचनात्मक विचार

साख्य के तत्त्वज्ञान के समालोचनात्मक मूल्याकन को किसी आगामी अध्याय के लिए स्थगित रखते हुए, यहा हम साख्य की ज्ञानविषयक प्रकल्पना के कुछ आश्चर्यजनक दोषो पर सक्षेप मे दृष्टिपात करेगे। इस तथ्य के आधार पर कि इस आनुभविक जगत् मे व्यक्ति प्रस्तुत सामग्री को लेकर ही चलता है, साख्य का तर्क है कि विषयी तथा विषय दोनो का स्वतन्त्र अस्तित्व है। जैसाकि हम न्याय की ज्ञानविषयक प्रकल्पना के विवेचन मे देख आए है, विशुद्ध विषयी और विशुद्ध विषय मिथ्या अमूर्तभाव है, जिनका उस मूर्त अनुभव के अतिरिक्त जिसमे वे कार्य करते है, और कोई अर्थ नही है। जब साख्य अनुभव के मूर्त एकत्व को विषयी तथा विषय इन दो अगो मे विभक्त कर देता है और उन्हे काल्पनिक रूप मे निरपेक्ष बना देता है, तो यह अनुभवरूप तथ्य का कारण नही बता सकता। जब पुरुष को विशुद्ध चैतन्य रूप, एक स्थायी प्रकाश माना गया, जो सब ज्ञेय पदार्थों को प्रकाशित करता है और प्रकृति को चैतन्य का विरोधी तथा सर्वथा विजातीय माना गया, तो प्रकृति कभी भी पुरुष का विषय नही बन सकती। साख्य उस खाई को जो उसने विषयी और विषय के बीच खोद दी है, कभी भी पार नही कर सकता। निकट स्थिति, प्रतिबिम्ब, और इसी प्रकार के अलकार केवल कृत्रिम उपाय है, जो केवल काल्पनिक रोगो की ही चिकित्सा कर सकते है। यदि पुरुष और प्रकृति ठीक उसी रूप मे हैं, जैसाकि साख्य उन्हे मानता है, तो पुरुष कभी भी प्रकृति का ज्ञान प्राप्त नही कर सकता। पुरुष यह कभी नही प्रकट कर सकता कि उसके अपने चैतन्य मे हुए परिवर्तन, जिनको बुद्धि के रूपान्तरो का प्रतिबिम्ब कहा जाता है, किस प्रकार सम्पन्न होते हैं। साख्य का कहना है कि जब बुद्धि का रूपान्तर होता है तो इस रूपान्तर का प्रतिबिम्ब पुरुष के चैतन्य मे पड़ता है। यदि केवल तर्क के लिए प्रतिबिम्ब की इस प्रकल्पना को यथार्थ भी मान ले, तो क्या हम इस प्रकार मनोवैज्ञानिक विषयि-विज्ञानवाद के पाश

१ तत्त्वकौमुदी, ५।

२. साख्य तथा काण्ट द्वारा प्रतिपादित ज्ञान विषयक प्रकल्पनाओं में कुछ-कुछ सादृश्य है। दोनों में ही इस प्रपञ्चमय जगत् का निर्माण अतीन्द्रिय विषयी (पुरुष) तथा विषय प्रकृति के सहयोग से हुआ है। दोनों ही परलोक में आत्माओं की स्वाधीनता को मानते हैं और (प्रकृति) के अस्तित्व को स्वीकार करते हैं, क्योंकि विषयी अपनी निष्क्रियता के कारण अपनी संवेदनाओं को उत्पन्न नहीं कर सकते। दोनों ही का मत है कि ईश्वर का अस्तित्व सिद्ध नहीं किया जा सकता। अन्य पक्षों में दोनों के प्रबल मतभेद भी हैं।

में नहीं जकड़े जाते ? प्रतिबिम्ब को ग्रहण करना तथा एक ऐसी यथार्थता का प्रत्यक्ष ज्ञान, जो केवल मानसिक नही है, एक बात नही है। बाह्य पदार्थ तथा आभ्यन्तर विचार मे क्या सम्बन्ध है ? यदि दोनो मे कार्यकारण-सम्बन्ध है तो दोनो मे जो नितान्त विरोध है उसका क्या बनेगा ? क्या प्रत्यक्ष ज्ञान कभी भी केवल चैतन्य का एक परिवर्तन होता है ? क्या यह सदा पदार्थ की अभिज्ञता नही है ? यदि हम अभिज्ञता तथा पदार्थ को दो भिन्न-भिन्न यथार्थसत्ताए मान् ले, तो क्या हम प्रमाणीकृत अनुभव से दूर नही चले जाते ? यदि पुरुष और प्रकृति एक-दूसरे से नितान्त असम्बद्ध है, तो हम चैतन्यपूर्ण घटना अथवा भौतिक प्रक्रिया की भी व्याख्या नही कर सकते। यह निश्चय ही एक प्रसग-दोष है। किन्तु साख्य अपनी इस असन्तोषजनक स्थिति को अनेको अलकार तथा असगतिया प्रस्तुत करके छिपाता है। जब विषयी और विषय एक-दूसरे के सम्पर्क मे आते है तो कहा जाता है कि परस्पर गुणो का प्रतिबिम्बीकरण होता है, तभी गुणो का संक्रमण भी होता है। जब तक विषयी और विषय एक-दूसरे के सजातीय न हो, एक-दूसरे को प्रतिबिम्बित कैसे कर सकते है ? बुद्धि, जो जड पदार्थ है, पुरुष को कैसे प्रतिबिम्बित कर सकती है ? और निराकार पुरुष, जो सतत द्रष्टा है, बुद्धि के अन्दर किस प्रकार प्रतिबिम्बित हो सकता है, क्योकि बुद्धि तो परिवर्तनशील है ? इसलिए दोनो स्वभाव मे परस्पर सर्वथा भिन्न नही हो सकते। योगसूत्र के विभूतिपाद मे अन्तिम सूत्र मे कहा है कि जब बुद्धि भी इतनी विशुद्ध हो जाती है जितना कि पुरुष है, तो मोक्ष की प्राप्ति होती है।[1] विशुद्ध बुद्धि पुरुष को बन्धन मे डालने का कारण नही बनती, और बुद्धि के विनष्ट होने से पूर्व पुरुष का प्रतिबिम्ब विशुद्ध बुद्धि के अन्दर पडता है। बुद्धि के द्वारा पुरुष और प्रकृति का सम्पूर्ण ज्ञान तथा उनके परस्पर भेद का भी ज्ञान सम्भव होता है। जब तक बुद्धि स्वार्थपरक उद्देश्यो तथा विशेष-विशेष प्रयोजनो से रजित रहती है, तब तक हम सत्य को नही जान सकते।

साख्य सिद्धान्त के अनुसार ज्ञानरूपी तथ्य की व्याख्या नही की जा सकती, क्योकि ज्ञान विषयी और विषय के सम्बन्ध का नाम है। साख्य स्वीकार करता है कि विषय (पदार्थ) ज्ञात होने के लिए विषयी पर निर्भर करता है, और विषयी को जानने के लिए विषय (पदार्थ) की आवश्यकता है। दूसरे शब्दो मे, यदि दोनो का सश्लेषण न हो तो ज्ञान हो नही सकता। विषयी अपने को पूर्ण रूप मे नही जान सकता जब तक कि वह विषय को पूर्ण रूप मे न जान ले। और यह तब तक विषय (पदार्थ) को नही जान सकता जब तक कि विषय विषयी द्वारा व्यक्त न कर दिया जाए। इस प्रकार दोनो का सम्बन्ध क्या आवश्यक नही है ? दोनो एक-दूसरे के लिए बाह्य नही हो सकते। बाह्यता की भावना उसी अवस्था मे उत्पन्न होती है जबकि हम इसकी व्याख्या के लिए अनुभवरूपी तथ्य के परे जाते है।

चैतन्य के तत्त्व का प्रत्यक्षज्ञान अपने-आपमे कभी नही होता। इसका ज्ञान द्वारा अनुमान किया जाता है। इसे विशुद्ध अभिज्ञता कहा गया है। ज्ञान के सार्वभौम

१. सत्त्वपुरुषयोः शुद्धिसाम्ये कैवल्यम्।

तत्त्व को ही अमूर्त रूप मे पुरुष कहा गया है, अथवा यह ऐसा चैतन्य है जिसका कोई आकार नही, कोई गुण नही और जिसमे कोई गति नही है। इसे विशुद्ध प्रमाता (विषयी) बताया गया है। चैतन्य के अन्तस्तत्त्व, जो सदा घटते-बढते रहते हैं पदार्थ-जगत् से आते है, और यह पदार्थ-जगत् ऐसी एक प्रकार की मौलिक एकता है जिसका स्वभाव ही परिवर्तनशीलता है। समस्त विषय (प्रमेय) भौतिक है, जिनके अन्दर इन्द्रिय-सामग्री और मानसिक अवस्थाएं भी सम्मिलित है जो अपने स्वरूप मे परिमित है। ये आती-जाती रहती हैं और बाह्य वस्तुओ की प्रतिकृतिमात्र है, यद्यपि इनका निर्माण सूक्ष्म सामग्री से हुआ है। यद्यपि बुद्धिगत परिवर्तन उसी वर्ग मे आते है जिसमे ससार की अन्य वस्तुएं आती है, तो भी पुरुष बुद्धि को प्रकाशित करता है क्योंकि बुद्धि अत्यन्त सूक्ष्म स्वरूप की है और उसमे सत्त्वगुण प्रचुर मात्रा मे है। प्रकृति के अन्य पदार्थों की अपेक्षा बुद्धि पुरुष के प्रकाश को प्रतिबिम्बित करने के लिए अधिक अनुकूल है।[1] जहा तक ज्ञान का सम्बन्ध है, हम अन्य वस्तुओं का ज्ञान बुद्धिगत परिवर्तनो अथवा मनः-सामग्री के द्वारा ही प्राप्त करते है। ज्ञान की प्रत्येक क्रिया के दो अंश होते है एक चैतन्यरूपी तत्त्व, जो इसे प्रकाशित करता है और दूसरा बुद्धि का परिवर्तित रूप। बुद्धि अपने-आपमे तो अचेतन है किन्तु ज्यो ही पुरुष द्वारा प्रकाशित होती है, त्यो ही चैतन्य का अन्तस्तत्त्व हो जाती है। बुद्धि की गतिया अपने-आपमे अचेतन है, किन्तु पुरुष के साथ सम्बन्ध हो जाने से उन्हे व्यक्ति के स्वगत अनुभव मान लिया जाता है। अनुभव के अपने अन्दर दो तत्त्व है, जिनमे से एक निरन्तर रहनेवाला तथा दूसरा परिवर्तनशील है। हम दोनो को पृथक् नही कर सकते और ऐसा तर्क उपस्थित नही कर सकते कि दोनो का पृथक् अस्तित्व है और केवल अनुभव मे आकर व एकत्र हो जाते है। इस प्रकार की धारणा बनाना कि प्रमाता और प्रमेय अपने-आपमे पूर्ण है, सत्यरूपी बिना जोड के वस्त्र को फाड देना होगा। क्योंकि इस प्रकार हम उसके विभिन्न घटकों को पूर्ण इकाई के विरोध मे खडा कर देते है जबकि ये उस इकाई के अनिवार्य अंग है। यदि पुरुष आत्मा है और प्रकृति अनात्म है तो पारिभाषिक दृष्टि मे भी परस्पर ये विरुद्ध है और इनके बीच कोई सम्पर्क नही हो सकता, और सांख्य जो इनके पारस्परिक सम्बन्ध को यन्त्र-वत् बतलाता है, सो ठीक ही है। एक यन्त्रवत् सम्बन्ध इस विषय का उपलक्षण है कि चैतन्य के विषयी तथा विषय केवल सत्ता की दृष्टि मे ही नही बल्कि स्वतः पूर्णरूप से एक दूसरे के अनाश्रित तथा परस्पर भिन्न है। बुद्धि के यान्त्रिक रूपान्तर मानो जादू के बल से चेतनता के प्रकाश से प्रकाशित हो जाते है। इस विषय मे हमे चेतनता-

1. मूर्त द्रव्य में पुञ्ज और शक्ति, जो तमोगुण तथा रजोगुण के प्रतिरूप है, प्रधान लक्षण हैं। बुद्धि में तमोगुण सबसे न्यून है और सत्त्वगुण सबसे अधिक है, और इसीलिए इसके अन्दर पारदर्शकता का गुण है। यदि बुद्धि के अन्दर केवल सत्त्व और रजस गुण के ही अवयव रहते तो वह एक ही समय में समस्त पदार्थों को प्रकाशित कर देती। तमस के अंश के कारण वह ऐसा नहीं कर सकती। चेतनता रूपी प्रकाश वहा-वहा प्रतिबिम्बित होता है जहा-जहा से तमोगुण दूर हो जाता है। एक अर्थ में, बुद्धि अपने अन्दर समस्त ज्ञान को क्षमता के रूप में निहित किए रहती है। परिणामन का समस्त क्रम वस्तुतः अन्धकार के आवरण के उठ जाने पर ही आश्रित है।

युक्त ज्ञान का कोई समाधान नहीं मिलता।[1] यान्त्रिक रूपान्तर के अवसर पर चेतनता का उदय एक विस्मयकारक रहस्य है। किन्तु यह समस्या हमारी अपनी ही निर्माण की हुई है। सबसे पहले तो हम एक विशुद्ध विषयी तथा एक विशुद्ध विषय की सत्ता की धारणा बना लेते है, जो अनुभव के क्षेत्र से सर्वथा बाहर है, और फिर उन दोनों को अनुभव के अन्दर एकत्र करने की पूरी चेष्टा करते है। एक अधिक सत्य दार्शनिक ज्ञान हमें बताता है कि विषयी और विषय का भेद चैतन्य अथवा ज्ञान के अन्दर किया जाता है, इसके बाहर नही। विषयी और विषय एकसाथ नही आते, किन्तु वस्तुत. वे एक-दूसरे से पृथक् नही किए जा सकते। यदि अनुभव अपने को व्यक्त कर सकता तो यह हमे बताता कि विषयी और विषय एकत्व रूप मे प्रस्तुत किए जाते है। यदि हम इस विषय को समझ ले कि समस्त चैतन्यमय अनुभव मे मौलिक सम्बन्ध उन अवयवो (घटको) का सम्बन्ध है जो एक ऐन्द्रिय एकता मे है, जो एक-दूसरे के अन्दर ठीक वैसे ही रहते है जैसेकि किसी जीवित प्रक्रिया मे पक्ष (पद) होते है, अथवा जो किसी ऐसे व्यापक के अन्दर रहते है जो दोनो के ऊपर है यद्यपि वह दोनो मे सर्वथा भिन्न नही है, तो ज्ञान को समझा जा सकता है। व्यापक चेतनता का मौलिक तथ्य सम्पूर्ण ज्ञान की पूर्वकल्पना है। सांख्य का पुरुष वस्तुत यह व्यापक आत्मा होनी चाहिए, यद्यपि मनोवैज्ञानिक और आध्यात्मिक आत्मा को परस्पर मिला देने मे इसे अनेक मान लिया गया है। नि सन्देह प्रत्येक जीव के अन्दर यह विश्वात्मा कार्य कर रही है। एक अर्थ मे, हमारा ज्ञान व्यापक तत्त्व की अभिव्यक्ति है। किन्तु, एक दूसरे दृष्टिकोण से, यह एक विवेकपूर्ण प्रक्रिया पर निर्भर है, जिसको इसके अनुरूप पदार्थो द्वारा बाहर से उत्तेजना मिलनी चाहिए। जिनके अन्दर बुद्धि का विकास हुआ है उनमे बुद्धि एक ही समान है, और वह सब स्थानो पर अपने को व्यक्तिगत सीमाओ से मुक्त करने के लिए सघर्ष कर रही है। और यह बुद्धि सब वस्तुओ को किसी विशेष सस्थान के दृष्टिकोण से नही, बल्कि विशुद्ध विषय के दृष्टिकोण से देखती है। जहा एक अर्थ मे हमारा ज्ञान हमारा अपना है, वहा दूसरे अर्थ मे यह हमसे, जो इसे धारण किए हुए है, स्वतन्त्र है।

## १६

## नीतिशास्त्र

सांख्य दु.ख की सार्वभौमिकता को स्वीकार करके अपने दर्शनशास्त्र का प्रारम्भ करता है,[2] और यह दु.ख तीन प्रकार का है : 'आध्यात्मिक', अर्थात् ऐसा दु.ख जो मनुष्य के

१. तुलना कीजिए : "अचेतन अहंकार से आत्म-प्रकाशित आत्मा की अभिव्यक्ति होती है, यह कथन ऐसा ही है जैसेकि कहा जाए कि बुझा हुआ कोयला सूर्य को अभिव्यक्त करता है।"

शान्ताङ्गार इवादित्यमहंकारो जडात्मकः।
स्वयं ज्योतिषमात्मानं व्यनक्तीति न युक्तिमत॥

यामुनाचार्य : आत्मसिद्धि, ब्रह्मसूत्र के रामानुजभाष्य, २ : १, १ में उद्धृत।

२. सांख्यप्रवचनसूत्र, ६ : ६–८ ; योगसूत्र, २ : १५।

आत्मिक-भौतिक स्वरूप के कारण उत्पन्न होता है; आधिभौतिक, अर्थात् जो दुख बाह्य-जगत् के कारण उत्पन्न हो; तथा आधिदैविक अर्थात् वह दुख जो अतिप्राकृतिक कारणों अर्थात् दैवीय शक्तियो से प्राप्त हुआ हो। वह दुख जो शरीर-सम्बन्धी अव्यवस्थाओं अथवा मानसिक अशान्ति के कारण उत्पन्न हो, प्रथम कोटि का दुख है, द्वितीय कोटि का दुख वह है जो मनुष्यो, पशुओ तथा पक्षियो से प्राप्त होता है; और तृतीय कोटि के दुख का अस्तित्व ग्रहो तथा पञ्चतत्त्वो के कारण है।[1] प्रत्येक व्यक्ति दुख को कम करने और यथासम्भव उससे छुटकारा पाने का प्रयत्न करता है। किन्तु चिकित्सा-शास्त्र मे निर्दिष्ट औषधियो अथवा धर्मशास्त्रो मे विहित उपायो से दुख को जडमूल से नष्ट नही किया जा सकता है।[2] वैदिक कर्मकाण्ड के अनुष्ठान से मुक्ति की प्राप्ति नही हो सकती। बौद्ध तथा जैन मत की भाति, साख्य भी इसी विषय पर बल देता है कि वैदिक कर्मकाण्डो मे महान नैतिक सिद्धान्तो के विपरीत आचरण पाया जाता है। जब हम 'अग्निष्टोम' यज्ञ के लिए किसी पशु की हत्या करते हे तो अहिंसा के नैतिक सिद्धान्त का व्याघात होता है। जीवहत्या, भले ही यज्ञ मे क्यो न की जाए, पाप की जननी है। इसके अतिरिक्त, यज्ञ के अनुष्ठान से जिस प्रकार का स्वर्ग प्राप्त होता है वह भी अस्थायी है। स्वर्ग का जीवन तीनो गुणो से उन्मुक्त नही है। धर्म के अनुष्ठान और यज्ञ से हम कुछ समय के लिए पाप को दूर कर सकते हे, किन्तु उससे सर्वथा छुटकारा नही पाते। मृत्यु द्वारा भी हम पाप से बचकर नही निकल सकते, क्योकि वही भाग्य जन्म-जन्मान्तर मे भी हमारा पीछा करता है। यदि दुख आत्मा के लिए स्वाभाविक है तो हम निसहाय है, यदि वे केवल आकस्मिक हे तथा अन्य किसी वस्तु से उत्पन्न होते है तो हम दुख के उद्भवस्थान से अपने को पृथक् करके दुख से छुटकारा पा सकते हे।

बन्धन का सम्बन्ध प्रकृति मे है और यह पुरुष के कारण होता हे, ऐसा कहा गया है। "यद्यपि दुख के बोधरूप मे बन्धन तथा क्रियाओ के रूप मे भेद और अभेद चित्त या आभ्यन्तर इन्द्रिय से सम्बन्ध रखते है, तो भी पुरुष का सुख अथवा दुख केवल उसके अन्दर पडे दुख के प्रतिबिम्बरूप मे है।"[3] पुरुष का बन्धन एक मिथ्या विचार[4] है, और यह इसके चित्त के निकट होने के कारण है। इसीलिए इसे 'औपाधिक' कहा जाता है। यदि दुख के साथ पुरुष का सम्बन्ध वास्तविक होता तो उसे दूर नही किया जा सकता था। विज्ञानभिक्षु कूर्मपुराण मे एक श्लोक उद्धृत करता हे[5], जिसका आशय इस प्रकार है 'यदि आत्मा स्वभाव मे अशुद्ध अशुचि तथा विकारवान होती तो वस्तुत. इसके लिए सैकडो जन्मो मे भी मोक्ष सम्भव न हो सकता।"[6] बन्धन का कारण काल

१. तत्त्वकौमुदी, १।
२. साख्यकारिका, २।
३. साख्यप्रवचनभाष्य, १ : ५८।
४. वाड्मात्रम्। साख्यप्रवचनसूत्र, वृत्ति, १ : ५८।
५. १ : २, १२।
६. यद्यात्मा मलिनोऽस्वच्छो विकारी स्यात्स्वभावत:।
न हि तस्य भवेन्मुक्तिर्जन्मान्तरशतैरपि ॥ (साख्यप्रवचनभाष्य, १ : ७।)
यदि दुःख पुरुष के लिए स्वाभाविक होता तो इससे छुटकारे के लिए जो आदेश दिया गया है उसकी कोई आवश्यकता न होती (साख्यप्रवचनसूत्र, १ : ८—११)।

अथवा देश, शरीरधारण अथवा कर्म नहीं है।[1] ये सब अनात्म के साथ सम्बन्ध रखते है। किसी एक वस्तु का गुण दूसरी वस्तु के अन्दर परिवर्तन नहीं उत्पन्न कर सकता, क्योंकि उस अवस्था मे या तो सभी को सुखानुभव होगा या सब दुःख अनुभव करेंगे।[2] प्रकृति का पुरुष के साथ सयोग होने मे ही बन्धन की सृष्टि होती है, पुरुष स्वभाव से नित्य तथा शुद्ध है, ज्ञानस्वरूप तथा बन्धनरहित है। प्रकृति की केवल उपस्थिति ही अनुभव का कारण नहीं है, क्योंकि ऐसा मानने से मुक्तात्माओं को भी अनुभव हो सकेगा; बल्कि इसका कारण है "अनुभव का विषय जो मोक्ष की अवस्था में विद्यमान नहीं होता।"[3] अविवेक बन्धन का कारण है। अविवेक का सम्बन्ध बुद्धि से है, यद्यपि इसका विषय है पुरुष। इससे परिणाम यह निकला कि जब हमारा अविवेक दूर होगा, केवल तभी दुःख भी दूर होगा। ज्ञान तथा अज्ञान ही क्रमशः मोक्ष तथा बन्धन के निर्णायक है।[5]

पुरुष सदा से स्वतन्त्र है। यह न इच्छा करता है, न द्वेष करता है, न शासन करता है, न आज्ञापालन करता है, न किसीको प्रवृत्त करता है, न रोकता है। नैतिक जीवन सूक्ष्म शरीर मे निहित है, जो प्रत्येक जन्म में पुरुष के साथ जाता है। दुःख शारीरिक जीवन का सार है।[6] जब आत्मा अकेली रहती है तो पवित्र रहती है। सर्वोपरि श्रेय जो जीवात्मा का लक्ष्य है और जिसे प्राप्त करने के लिए वह पुरुषार्थ करती है, पुरुष की पूर्णता प्राप्त करना है। हमारी समस्त नैतिक क्रियाएं अपने अन्तःस्थ पुरुष की पूर्णतर अवस्था को ग्रहण करने के लिए है। यह ससारचक्र सघर्ष और परिवर्तन मे ओत-प्रोत है और ऐसे अवयवो से मिलकर बना है जो एक-दूसरे के प्रति उदासीन तथा बाह्य है। जीवात्मा अपने अनन्त चक्रो मे बराबर अपने साथ एकत्व-स्थापन के लिए पुरुषार्थ करती रहती है और असफल होती रहती है, अर्थात् पुरुष के पद को प्राप्त करने के लिए पुरुषार्थ करती है, जो अनादिकाल से अपने मे एक है और परिपूर्ण है और जिसे किसी बाह्य वस्तु के साथ सम्बन्ध की आवश्यकता नहीं। प्रत्येक जीव के अन्दर उच्चतम पुरुष विद्यमान है और इसके यथार्थ स्वरूप को ग्रहण करने के लिए अपने से बाहर जाने की आवश्यकता नहीं है, बल्कि केवल अपने वास्तविक स्वरूप से अभिज्ञ होना है। नैतिक प्रक्रिया किसी नई वस्तु का विकास नहीं है, बल्कि केवल उसे खोज निकालना है जिसे हम भूल गए है। अपने यथार्थस्वरूप मे लौट आने का नाम ही मोक्ष है और उस जुए को उतार फेंकना है जिसके अधीन जीव ने अपने को कर रखा है। यह उस भ्रान्ति को दूर करना है जो हमारे यथार्थस्वरूप को हमारी दृष्टि से छिपाए हुए है। इस प्रकार

१. सांख्यप्रवचनसूत्र, १ : १२–१६।
२. सांख्यप्रवचनसूत्र, वृत्ति, १ : १७।
३. १ : १९।
४. सांख्यप्रवचनसूत्र, वृत्ति, ६ : ४४।
५. सांख्यप्रवचनसूत्र, २ : ७। अनिरुद्ध अपनी सांख्यप्रवचनसूत्र वृत्ति मे एक श्लोक उद्धृत करता है, जिसका आशय यह है : "वस्तुओं के स्वभाव में बन्धन नहीं है और न ही उसके अभाव के कारण मोक्ष प्राप्त हो जाता है। इन दोनों का निर्माण भूल के कारण हुआ है और इनकी कोई वास्तविक सत्ता नहीं है" (१ : ७)।
६. सांख्यकारिका, ५५।

का ज्ञान कि 'मैं नही हू' (नास्मि), 'मेरा कुछ नही है' (न मे), और 'अहभाव नही है' (नाहम्), मोक्ष को प्राप्त कराता है ।[1]

मोक्ष ज्ञान के द्वारा प्राप्त होता है अवश्य, किन्तु यह ज्ञान केवल सैद्धान्तिक नही है। यह वह ज्ञान है जो धर्माचरण तथा योग आदि से निष्पन्न होता है।[2] जहा बन्धन का मूल मिथ्या ज्ञान (विपर्यय) है, वहा इस मिथ्या ज्ञान के अन्दर केवल अविद्या अथवा अयथार्थ बोध ही नही, बल्कि अस्मिता अथवा अहभाव, राग अथवा इच्छा एव द्वेष और अभिनिवेश अथवा भय भी आ जाते है।[3] ये अशक्ति अथवा अयोग्यता के कारण उत्पन्न होते है, जो अट्ठाईस प्रकार की है, जिनमे ग्यारह का सम्बन्ध इन्द्रियो से और सतरह का सम्बन्ध बुद्धि से है।[4] नि स्वार्थ कर्म अप्रत्यक्ष रूप मे मोक्ष का साधन है।[5] अपने-आप यह हमे मोक्ष की ओर नही ले जाता। इसके द्वारा दिव्य लोको मे जन्म मिलता है, जिसे मोक्ष के साथ मिश्रित नही करना चाहिए।[6] सदसद्विवेक के पश्चात् जो वैराग्य होता है, वह उससे भिन्न है जो उससे पूर्व होता है।[7] वैराग्य अथवा अनासक्ति द्वारा ही प्रकृति के अन्दर विलय होता है।[8] प्रकृति के अन्दर इस प्रकार का विलय परम मुक्ति नही है, क्योकि उस प्रकार प्रकृति मे विलीन हुई आत्माए फिर से ईश्वरो अथवा प्रभुओ के रूप मे प्रकट होती है, क्योकि उनकी भूल ज्ञान द्वारा दग्ध नही होती। 'वह जो पूर्वसृष्टि म कारण (प्रकृति) म विलीन हो गया था, दूसरी सृष्टि मे आदिपुरुष बनता है, जो स्वरूप मे ईश्वर अथवा प्रभु होता है, सर्वज्ञ और सर्वकर्ता होता है।"[9] नैतिक पुण्यकर्म चैतन्य की गहराई तक पहुचने मे हमारे सहायक बनते है, जबकि दुष्कर्म इस चैतन्य को अन्धकारमय बनाते है। दुराचरण मे लिप्त रहने से आत्मा अपने को भौतिक शरीर मे अधिकाधिक फसा लेती है।

साख्यसूत्र मे योग की पद्धति का प्रमुख स्थान है, यद्यपि साख्यकारिका मे ऐसा नही है। हम उसी अवस्था मे विवेकमय ज्ञान प्राप्त कर सकते है जबकि हमारी भावना-प्रधान उत्तेजनाए वश मे रहे तथा हमारा अपनी बौद्धिक क्रियाओ पर नियन्त्रण रहे। जब इन्द्रिया नियमपूर्वक कार्य करती हो और मन शान्ति प्राप्त कर लेता बुद्धि पारदर्शी हो जाती है और उसमे पुरुष का विशुद्ध प्रकाश प्रतिबिम्बित होता है। बुद्धि का

१. साख्यकारिका, ६४ ।

२. साख्यप्रवचनभाष्य, ३ : ७७ और ७ ।

३. साख्यप्रवचनसूत्र और साख्यप्रवचनभाष्य, ३ : ३७ ।

४. साख्यप्रवचनसूत्र, ३ : ३८ ; साख्यकारिका, ४९ । ५. १ : ८२, ८५ ।

६. साख्यप्रवचनसूत्र, ३ : ५२–५३ ।

७. तत्त्वकौमुदी, २३ में वैराग्य के चार भेद बताए गए है ।

८. वैराग्यात् प्रकृतिलयः (साख्यकारिका, ४५ ; साख्यप्रवचनसूत्र, ३ : ५४) ।

९. साख्यप्रवचनभाष्य, ३ : ५६ । वाचस्पति ने नाना प्रकार के बन्धनों में भेद किया है, जैसे प्राकृतिक, वैकृतिक और दाक्षिणक । प्रथम प्रकार के प्रकृति को निरपेक्ष (परम) आत्मा मानते है ; दूसरे प्रकार के प्रकृतिजन्य भौतिक पदार्थों का निरपेक्ष आत्मा समझ लेते है ; तीसरे आत्मा के यथार्थस्वरूप को भूलकर सासारिक क्रियाओं में निजी स्वार्थों की सिद्धि के लिए लिप्त रहते है (तत्त्वकौमुदी, पृष्ठ ४४ ; तत्त्वसमास, पृष्ठ १९) ।

ग्राभ्यन्तर स्वरूप सात्त्विक है, परन्तु ग्रपने प्राप्त किए हुए मवेगो नथा प्रवृत्तियो (वासनाग्रो) के कारण उसका ग्रपनी ग्रन्तःस्थ विशुद्धि से ह्रास हो जाता है। बाह्य पदार्थों से चित्त पर पड़े दोषचिह्न ध्यान द्वारा दूर हो जाते है।[1] जब चित्त ग्रपनी ग्राद्यस्थिति को फिर से प्राप्त कर लेता है ग्रौर ग्रपने को इच्छाग्रो मे मुक्त कर लेता है, तो बाह्य विषय प्रेम ग्रथवा घृणा को उत्तेजना नही देते। जब बाह्य पदार्थ हमारे ग्रहकारिक हितों को उत्तेजित नही करते बल्कि ग्रपने यथार्थस्वरूप को प्रकट करते है, तब हमे आध्यात्मिक शान्ति तथा शान्तचित्तता प्राप्त करना शेष रह जाता है। क्योकि यह सर्वथा ग्रनासक्ति साधारण मनुष्यो की पहुच से बाहर है, इसलिए व ग्रवैयक्तिक दृष्टिकोण को कला का ग्राश्रय लेकर विकसित करने का प्रयत्न करते है। कलापूर्ण रचनाए प्राकृतिक जगत् मे एक क्षणिक मुक्ति प्रदान करने मे समर्थ होती है।

गुणो के सिद्धान्त मे बहुत बड़ा नैतिक महत्त्व छिपा है। ससार के प्राणियो का वर्गीकरण उनके ग्रन्दर भिन्न-भिन्न गुणो के प्राधान्य के ग्रनुसार किया गया है। देवताग्रो मे सत्त्वगुण की प्रधानता होती है तथा रजस् ग्रौर तमस् न्यून ग्रवस्था मे रहते है। मनुष्य मे तमोगुण का ग्रश देवो की अपेक्षा कम न्यून होता है। पशुजगत् मे सत्त्वगुण बहुत न्यून हो जाता है। वनस्पतिजगत् मे औरो की ग्रपेक्षा तमोगुण ग्रधिक प्रधान रहता है। ऊपर की ग्रोर उन्नति करने मे सत्त्वगुण के ग्रश का क्रमिक रूप मे बढना ग्रौर तमोगुण का न्यून होना सम्मिलित है, क्योकि दुःख रजोगुण का विशेष परिवर्तित रूप है।[2] वस्तुतः, गुण हमारे जोवन के प्रत्येक रेशे मे मिलते है, सयुक्त होते है ग्रौर चेष्टावान है। उनकी सापेक्ष क्षमता ही हमारे मानसिक स्वरूप की निर्णायक होती है। हमे इस जगत् मे बहुत उच्च ग्राध्यात्मिक शक्ति रखनेवाले, ग्रावेशपूर्ण उग्र शक्ति वाले ग्रौर उदासीन हीनात्मा पुरुष मिलते है। यदि तमोगुण प्रधान हो तो वह निष्क्रियता को उत्पन्न करता है तथा ग्रज्ञान, दुर्बलता, ग्रयोग्यता, विश्वास के ग्रभाव ग्रौर कर्म करने मे ग्ररुचि उत्पन्न करता है। यह ग्रसस्कृत ग्रालसी ग्रौर ग्रज्ञानी मानव-स्वभाव को उत्पन्न करता है। जिन मनुष्यो मे रजोगुण प्रधान होता है, व साहसी बचैन तथा कर्मशील होते है। सत्त्वगुण के कारण विवेचनात्मक सन्तुलित तथा विचारशील स्वभाव का विकास होता है। तीनो गुण भिन्न-भिन्न ग्रनुपात मे सब मनुष्यो मे पाए जाते है। किन्तु ऋषियो, सन्तो तथा महात्माग्रो मे सत्त्वगुण बहुत उच्च कोटि की विकसित ग्रवस्था मे रहता है। योद्धा मे, राजनीतिज्ञ मे और कर्मवीर शक्तिशाली मनुष्य मे रजोगुण बहुत उच्च कोटि की विकसित दशा मे रहता है। यद्यपि ये गुण हमारे जीवन के प्रत्येक भाग मे ग्रपना असर रखते है, तो भी ग्रपेक्षाकृत तीनो गुण जीवन के तीन ग्रावश्यक ग्रवयवो पर, अर्थात् मन, जीवन तथा शरीर पर ग्रपना प्रभुत्व ग्रधिक रखते है। साख्य यज्ञो मे किसी प्रकार का पुण्य नही मानता। उसके मत मे शूद्रो के लिए उच्च शिक्षा का द्वार ग्रवरुद्ध

१. साख्यप्रवचनसूत्र, ३ : ३० ; साख्यप्रवचनभाष्य, ३ : ३०।

२. जहा साख्य में गुणो को ज्ञान-रहित माना गया है, वहा वेदान्त के ग्रनुसार वे बुद्धि के स्वरूप को प्रतिबिम्बित करते हैं।

३. दुःखं रजःपरिणामविशेषः।

नही है। शिक्षक ब्राह्मण ही हो यह आवश्यक नही है, बल्कि जो मुक्तात्मा है वही शिक्षक है। योग्य शिक्षक (गुरु) की प्राप्ति हमारे पूर्वजन्म के सुकृत से होती है।

## १७

## मोक्ष

साख्यदर्शन मे मोक्ष केवल प्रतीतमात्र है, क्योकि बन्धन का सम्बन्ध पुरुष के साथ है ही नही। बन्धन और मुक्ति पुरुष और प्रकृति के सयोग तथा वियोग को बतलाते है, जो अभेद तथा भेद ज्ञान का परिणाम है।[1] प्रकृति पुरुष को बन्धन मे नही डालती किन्तु नानाविध रूपों मे स्वय अपने को बन्धन मे डालती है।[2] पुरुष तो पाप और पुण्य दोनों के विरोधो से सर्वथा स्वतन्त्र है।[3] इस प्रकार जहा बन्धन प्रकृति की ऐसे व्यक्ति के प्रति क्रिया है जो प्रकृति और पुरुष का भेदज्ञान नही रखता, वहा मुक्ति प्रकृति की ऐसे व्यक्ति के प्रति निष्क्रियता है जो भेदज्ञान रखता है।[4] जब प्रकृति सचेष्ट रहती है तो यह पुरुष के प्रतिबिम्ब को ग्रहण कर लेती है और अपनी छाया पुरुष के ऊपर डालती है। फिर भी पुरुष के अन्दर प्रतीत होता हुआ यह परिवर्तन कृत्रिम तथा अवास्तविक है।[5] सूक्ष्म शरीर के साथ पुरुष का सयोग ही ससार का कारण है, और पुरुष तथा प्रकृति के भेदज्ञान द्वारा इस सयोग का उच्छेद करके मोक्ष प्राप्त हो सकता है। जब प्रकृति अपने को पुरुष से पृथक् कर लेती है तो पुरुष अनुभव करता है कि प्रकृति के प्रयत्नों को अपना मानना मूर्खता थी। पुरुष अपना पृथक्त्व सदा के लिए स्थिर रखता है और प्रकृति फिर से निष्क्रिय हो जाती है। जब तक बाह्य पदार्थ आत्मा के यथार्थस्वरूप को आवृत किए रहते है तब तक मोक्षप्राप्ति नही हो सकती। जब प्रकृति कार्य करना बन्द कर देती है तब बुद्धि के परिवर्तन भी बन्द हो जाते है और पुरुष अपने स्वाभाविक रूप मे आ जाता है।[6] "मुक्तात्मा के लिए प्रधान द्वारा सृष्टिकार्य का रोक दिया जाना इसके अतिरिक्त और कुछ नही है कि उसके अनुभव के कारण का उत्पादन नही होता, अर्थात् उसकी अपनी उपाधि का विशेष रूपान्तर, जिसे जन्म कहते हैं, नही होता।"[7] मुक्त हो जाने पर पुरुष के साथ मे कोई नही रहता, वह अपने अतिरिक्त और किसीको नही देखता तथा किसी प्रकार के विजातीय विचारो को भी प्रश्रय नही देता।[8] यह अब प्रकृति अथवा तज्जन्य पदार्थो पर निर्भर नही करता, बल्कि सर्वथा पृथक् एक नक्षत्र के समान रहता है, जिसे सासारिक चिन्ताए बाधा नही दे

१. साख्यप्रवचनसूत्र, ३ : ७२। २. साख्यकारिका, ६२।
३. सांख्यप्रवचनसूत्र, ३ : ६४ : योगसूत्र, २ : २२। ४. साख्यकारिका, ६१।
५. सांख्यप्रवचनसूत्र, २ : ८। और तुलना कीजिए साख्यप्रवचनभाष्य, १ : १६४।
६. सांख्यप्रवचनसूत्र, २ : ३४ ; योगसूत्र, १ : ३।
७. मुक्तं प्रति प्रधानसृष्ट्युपरमो यत् तद्भोगहेतोः स्वोपाधिपरिणामविशेषस्य जन्माख्यस्यानुत्पादनम (सांख्यप्रवचनभाष्य, ६ : ४४)।
८. प्रकृतिवियोगो मोक्षः : हरिभद्र।

सकती। यथार्थ मे बद्ध तथा मुक्त के अन्दर कोई भेद नही है, क्योकि मुक्ति का अर्थ है उन बाधाओ का दूर हो जाना जो पुरुष के पूर्ण वैभव के अभिव्यक्त होने मे अडचन डालती है।[1] समाधि अर्थात् परमानन्ददायक चैतन्य की अवस्था मे, सुषुप्ति और मोक्ष की अवस्था मे बुद्धि के परिवर्तनो के विलय हो जाने से पुरुष अपने स्वाभाविक रूप अर्थात् ब्रह्मरूपता मे रहता है।[2] सुषुप्ति तथा परमाह्लादकर चैतन्य की दशा मे भूतकाल के अनुभवो के अवशेष विद्यमान रहते है, किन्तु मोक्ष की अवस्था मे ये अनुपस्थित रहते है।[3] मोक्ष प्राप्त हो जाने पर भेदकारक ज्ञान स्वय भी विलुप्त हो जाता है, क्योकि यह एक ऐसी औषधि के समान है जो रोग के साथ-साथ अपने को भी बाहर निकाल देती है। मोक्ष नाम दुःख से छुटकारे का है, सब प्रकार के जीवन से छुटकारे का नही है। सांख्य का दृढ विश्वास है कि पुरुष निरन्तर रहता है, और इसीलिए हम सांख्य को निराशावादी नही मान सकते। जब प्रकृति का नाटक समाप्त हो जाता है तो इसके विकास अविकसित रूप मे लौट आते है। पुरुष द्रष्टा रहते है यद्यपि उनके देखने के लिए कुछ शेष नही रहता। वे ऐसे दर्पण के समान रह जाते है जिनके अन्दर कुछ भी प्रतिबिम्बित होने को नही है। वे प्रकृति तथा उसके दूषणो से पृथक् सदास्थायी मुक्त अवस्था तथा कालातीत अवकाश मे विशुद्ध प्रज्ञा के रूप मे विद्यमान रहते है। मोक्ष की प्राप्ति पर, "पुरुष अविचलित और आत्मसयमी रूप मे एक दर्शक की भांति उस प्रकृति के विषय मे चिन्तन करता है जिसने अपना कार्य करना बन्द कर दिया है।"[4] सांख्य के मुक्ति-सम्बन्धी आदर्श को बौद्धो के शून्यतापरक आदर्श अथवा आत्मा के लोप[5] से, अथवा अद्वैत सिद्धान्त के ब्रह्म मे विलीन होने[6] के भाव, अथवा योगदर्शन की अलौकिक सिद्धियो[7] के साथ न मिला देना चाहिए। और न ही मुक्ति आनन्द की अभिव्यक्ति है, क्योकि पुरुष सर्वगुणातीत है।[8] धर्मशास्त्रो के वाक्य जो आनन्द के विषय मे कहते है उनका तात्पर्य यही है कि मोक्ष की अवस्था दुःख से छुटकारा पाने का ही नाम है।[9] जब तक पुरुष के अन्दर गुण विद्यमान रहते है वह मुक्त नही है।[10]

भेदज्ञान के उत्पन्न हो जाने पर प्रकृति तुरत ही पुरुष को स्वतन्त्र नही कर देती, क्योकि पिछले स्वभाव के बल के कारण कुछ और काल तक इसका कार्य चलता रहता है।[11] होता केवल इतना ही है कि शरीर इसमे बाधक नही रह जाता। प्रारब्ध-कर्म के बल से शरीर भी चलता रहता है, यद्यपि नये कर्म सञ्चित नही होते। जीवन्मुक्त को यद्यपि अविवेक नही व्याप सकता तो भी उसके पूर्वसस्कार उसे शरीर धारण करने के

१. सांख्यप्रवचनसूत्र, ६ : २० ।

२. योगसूत्र, १ : ४ ।

३. सांख्यप्रवचनसूत्र, ५ : ११७ ।

४. और देखिए सांख्यकारिका, ६५ ।

५. सांख्यप्रवचनसूत्र, ५ : ७७–७६ ।

६. सांख्यप्रवचनसूत्र, ५ : ८१ ।

७. सांख्यप्रवचनसूत्र, ५ : ८२ ।

८. ५ : ७४ ।

९. ५ : ६७ ।

१०. सांख्य का मोक्ष विषयक मत अरस्तू के परमानन्द के मत से भिन्न नही है जिसका रूप सब प्रकार की क्रियाओं से स्वतन्त्र चिन्तनमात्र है ।

११. सांख्यकारिका, ६७ ।

लिए बाध्य करते है ।[१] बन्धन से मुक्ति और शरीर का चलते रहना ये दोनो अवस्थाएं एक-दूसरे के अनुरूप हे (अर्थात् परस्पर-प्रतिकूल नही है), क्योंकि उनके निर्णायक भिन्न-भिन्न कारण है। मृत्यु के उपरान्त जीवन्मुक्त सम्पूर्ण मोक्ष प्राप्त कर लेता है, जिसे 'विदेहकैवल्य' कहते है ।[२] जीवन्मुक्त हमे मोक्ष के स्वरूप और उसकी प्राप्ति के उपायों के विषय मे उपदेश करते है ।[३]

यदि प्रकृति के नाटक का अन्त हो जाता है तो पुरुष फिर दर्शक नही रह जाता, क्योकि उसके देखने को फिर कुछ नही रहता। तो भी ऐसा कहा गया है कि मुक्तात्मा को समस्त विश्व का ज्ञान रहता है ।[४] इस विषय का ज्ञान हमको नही है कि मुक्तात्माओं मे परस्पर सामाजिक सम्पर्क होता है या नही। ऐसा प्रतीत होता है कि वैयक्तिकता का सर्वथा लोप हो जाना ही लक्ष्य है, व्यक्तित्व को ऊचा उठाना लक्ष्य नही है। प्रकृति तथा अन्य आत्माओ से पृथक्त्व की सबसे उच्च अवस्था तो निष्क्रियता ही है, जिसमे भावना का कोई विश्वास अथवा कर्म की कोई चेष्टा क्षोभ उत्पन्न नही कर सकती। बहुत सम्भव है कि इसे मूर्च्छावस्था के समान समझ लिया जाए। प्रशस्तपाद साख्य की मोक्ष-विषयक प्रकल्पना मे आपत्ति उठाता है इस आधार पर कि प्रकृति, जो अपने स्वभाव से ही क्रियाशील है, निष्क्रिय नही रह सकती। यदि प्रकृति ज्ञानरहित है तो वह इस विषय का ज्ञान कैसे प्राप्त कर सकती है कि पुरुष ने सत्य का साक्षात्कार किया या नही ?[५] यदि साख्य के मत मे वस्तुओ का केवल तिरोभाव होता है नाश नही होता, तो अज्ञान तथा वासना आदि के भी पूर्णरूप मे विनाश की कोई सभावना नही है। दूसरे शब्दो मे इसकी पूरी सभावना है कि वे मुक्तात्मा के अन्दर फिर से फूट निकले ।[६]

## १८

## परलोक-जीवन

साख्य दोनो दिशाओं मे आत्मा के अनन्त जीवन का निश्चित रूप मे प्रतिपादन करता है। यदि आत्मा का जीवन अनन्त काल से न हो तो कोई कारण नही कि इसका जीवन अनन्त काल तक रहे। इसलिए आत्मा अजन्मा है। हम आत्माओं की नित्यता को जितना ही अधिक स्वीकार करेंगे, स्रष्टा ईश्वर की आवश्यकता उतनी ही कम

१. साख्यप्रवचनसूत्र, ३ : ८२–८३ ।
२. छान्दोग्य उपनिषद्, ८ : १२, १ ।
३. ३ : ७९ ।
४. साख्यप्रवचनसूत्र, वृत्ति, ६ : ५९ ।
५. "वस्तुतः, उदाहरण के रूप मे, हम देखते है कि उस अवस्था में भी जबकि यह शब्द का प्रत्यक्षज्ञान करवा देती है, यह उसी प्रत्यक्षज्ञान की ओर फिर भी कार्य करती रहती है ; और इसी प्रकार यह भेदज्ञान करा देने के पश्चात् भी उसी उद्देश्य को लेकर कार्य करती रहेगी, क्योंकि इसकी क्रियाशीलता का स्वभाव (उक्त ज्ञान से) दूर नहीं होगा" (प्रशस्तपादकृत पदार्थधर्मसंग्रह, पृष्ठ ७) ।
६. उदयनकृत 'परिशुद्धि', २ : २, १३ ; शास्त्रदीपिका, पृष्ठ ३२३ से आगे ।

होगी।[1] सांख्य के मतानुसार प्रकृति और पुरुष में भेद न करना ही संसार का कारण है यह अभेदभाव ही अन्तःकरण पर एक संस्कार छोड़ता है, जो आगामी जन्म में उसी साघातिक दोष को उत्पन्न करता है। लिङ्गदेह, अथवा सूक्ष्म शरीर, के अन्दर, जो एक मूर्त शरीर से दूसरे मूर्त शरीर में निरन्तर संक्रमण करता है, बुद्धि, अहङ्कार और मन, पांचों ज्ञानेन्द्रियां तथा पांचों कर्मेन्द्रियां, पांच तन्मात्राएं और भौतिक तत्त्वों के मूलतत्त्व विद्यमान रहते हैं जो बीज का कार्य करते हैं और उनमें से यह भौतिक शरीर उत्पन्न होता है। भौतिक तत्त्वों के ये सूक्ष्म भाग मानसिक उपकरण के लिए ऐसे ही आवश्यक हैं जैसेकि किसी चित्र के लिए पर्दा।[2] यह सूक्ष्म शरीर, जो स्वरूप में अपार्थिव है, अपने नानाविध संक्रमण में किए गए कर्मों के प्रभावों को ग्रहण करता है। नये शरीर के रूप का निर्धारण यही सूक्ष्म शरीर करता है। सुख और दुःख का वास्तविक अधिष्ठान यही है।[3] सूक्ष्म शरीर पुरुष से भिन्न होने पर भी मनुष्य के विशिष्ट लक्षण तथा व्यक्तित्व को बनाता है। उसीके अन्दर संस्कार अथवा पूर्वप्रवृत्तियां निहित रहती हैं। सूक्ष्म शरीर की तुलना नाटक के ऐसे पात्र के साथ की जाती है जो नाना प्रकार की भूमिकाओं में कार्य करता है। इसमें यह शक्ति इसलिए है क्योंकि यह प्रकृति के सर्वव्यापकत्व गुण से महिमा बटाता है। सूक्ष्म शरीर के साथ पुरुष का संयोग दुःख का कारण भी है और लक्षण भी है, और यह तब तक स्थिर रहता है जब तक यथार्थ अन्तर्दृष्टि प्राप्त नहीं हो जाती। जहां सूक्ष्म शरीर बराबर बने रहते हैं, वहां वे शरीर जिनका माता व पिता के द्वारा निर्माण होता है मृत्यु के समय नष्ट हो जाते हैं।[4] सूक्ष्म शरीर का भौतिक शरीर के साथ सम्बन्ध ही जन्म है, तथा उससे पृथक् होना मृत्यु है। उन पुरुषों की अवस्था को छोड़कर जो मोक्ष को प्राप्त कर लेते हैं, लिंग-शरीर का अस्तित्व एवं पुनर्जन्म सम्पूर्ण मन्वन्तर तक रहता है, जिसके अन्त में विश्राम तथा साम्यावस्था की पुनरावृत्ति होती है। किन्तु जब सृष्टि का फिर से आरम्भ होता तो यह पुनः अपने मार्ग पर चल देता है।

यथाक्रम शरीर रूपी ढांचों में प्रतिष्ठापन का निर्णय भावों (प्रवृत्तियों) द्वारा होता है, जो उन कर्मों के परिणाम हैं जिनका सूक्ष्म तथा भौतिक शरीरों के बिना सम्पन्न

1. कुछ विचारक, जैसे गैटेगार्ड, सर्वशक्ति-रहित एक अनुत्पादक ईश्वर के पक्ष में तर्क उपस्थित करते हैं।

2. सांख्यकारिका, 41। इसलिए हम यह नहीं कह सकते कि केवल बुद्धि, अहंकार तथा मन से ही काम चल जाएगा, क्योंकि इन्हें भी एक सूक्ष्म शरीर के आधार की आवश्यकता होती है। कुछ विद्वानों ने मन में यह वाक्य एक स्थूल शरीर की मांग उपस्थित करता है। किन्तु इस प्रकार की व्याख्या सन्तोषजनक नहीं है, क्योंकि यह प्रकट तथ्य है कि एक जीवन से दूसरे जीवन में संक्रमणकाल में सूक्ष्म शरीर बिना स्थूल शरीर के भी विद्यमान रहता है। विज्ञानभिक्षु का सुझाव है कि एक तीसरे प्रकार का भी शरीर है जिसे अधिष्ठान-शरीर कहते हैं और जिसकी रचना भौतिक तत्त्वों के सूक्ष्म रूपों द्वारा होती है तथा जो सूक्ष्म शरीर का ग्रहण करता है (सांख्यप्रवचनभाष्य, 3 . 12)।

3. सांख्यप्रवचनसूत्र, 3 : 8।

4. सांख्यकारिका, 39।

होना असम्भव है।[1] बीज तथा अंकुर की भांति यह अन्योन्याश्रय-निर्भरता अनादि है और इसे दोष न मानना चाहिए।[2] बुद्धि, अहंकार, सूक्ष्म शरीर तथा स्थूल शरीर का विकास एक भौतिक प्रक्रिया है और परिणाम भी भौतिक है, यद्यपि इनमें से कुछ पदार्थ इतनी सूक्ष्म रचना वाले हैं कि साधारण इन्द्रियों द्वारा उनका प्रत्यक्ष नहीं किया जा सकता। यह भौतिक संघटन ही एक जीवित प्राणी, देवता, मनुष्य अथवा पशु बन जाता है, जब इसका सम्बन्ध किसी पुरुष के साथ हो जाता है।

धर्म और अधर्म प्रकृति की उपज हैं और अन्तःकरण के गुण हैं।[3] ये विशेष शरीरों तथा इन्द्रियों के निर्माण में—जो जीवित प्राणियों के अनुकूल हों, अर्थात् विकास की श्रेणी में उनके अपने-अपने स्थान के अनुसार हों—सहायक होते हैं। कर्म का विधान भावों, अर्थात् बुद्धि की प्रवृत्तियों द्वारा कार्य करता है।[4] प्रत्येक आत्मा अपने शारीरिक संघटन की अपेक्षा करती है, और अपने अदृष्ट के अनुसार उच्चतम से निम्नतम प्राणी तक की श्रेणियों में से गुजर सकती है,[5] जो संख्या में चौदह हैं। हमें एक ऐसा शारीरिक संघटन प्राप्त हो सकता है जहां हमारा जीवन अस्पष्ट संवेदनाओं, और पशुओं की सहज प्रवृत्तियों अथवा वनस्पतिजगत् की मूढ गतियों तक सीमित हो। वनस्पतिजगत् भी अनुभव का एक क्षेत्र है।[6] ये सब प्रकृतिजन्य वस्तुएं अन्तर्निविष्ट पुरुष के विकास को रोक सकती हैं किन्तु उसे नष्ट नहीं कर सकतीं।

## १९

## क्या सांख्य निरीश्वरवादी है

हम देख आए हैं कि किस प्रकार सांख्य के मूल तत्त्वों को उपनिषदों तथा भगवद्गीता में आदर्शपरक ईश्वरवाद के आगे गौण स्थान प्रदान किया गया है। महाकाव्य के दर्शन

१. सांख्यकारिका, ५२। जहां वाचस्पति और नारायण लिंगशरीर तथा भाव के परस्पर-सम्बन्ध की अनुभवकर्ता और अनुभूत पदार्थों के सम्बन्ध के रूप में व्याख्या करते हैं, वहां विज्ञानभिक्षु इसे बुद्धि और इसकी उपाधियों का सम्बन्ध बनाता है।

२. इस प्रकार सृष्टि तीन प्रकार की है: एक, भौतिक सर्ग जिसमें आत्माएं स्थूल शरीरों के साथ रहती हैं। इसमें आठ उत्कृष्ट प्राणियों के और पांच निम्नतम श्रेणी के प्राणियों के वर्ग हैं, जो मानवीय प्रकार के सहित, जिसकी अलग ही एक श्रेणी है, तीनों लोकों में फैले प्राणियों के चौदह वर्ग हो जाते हैं। दूसरी लिंगशरीरों की सृष्टि (तन्मात्रसर्ग), और तीसरी बौद्धिक सृष्टि (प्रत्ययसर्ग अथवा भावसर्ग) जिसके अन्दर बुद्धि की प्रवृत्तियां, भावनाएं और क्षमताएं, जिनके चार विभाग उनके बोधशक्ति को बाधा देने, अयोग्य बनाने, सन्तुष्ट करने तथा सम्पूर्ण करने के कारण किए गए हैं, अन्तर्निहित रहती हैं (सांख्यकारिका, ५३; सांख्यप्रवचनसूत्र, ३ : ४६)।

३. सांख्यप्रवचनसूत्र, ५ : २५; सांख्यकारिका, ४३।

४. सांख्यकारिका, ४०, ४३, ५५; भगवद्गीता, ७ : १२; १० : ४, ५।
तीन प्रकार के शरीरों के लिए देखिए सांख्यप्रवचनसूत्र, ५ : १२४।

५. सांख्यकारिका, ४४।

६. सांख्यप्रवचनसूत्र, ५ : १२।

ने जहा साख्यप्रतिपादित विश्व के सृष्टि-विषयक सिद्धान्त तथा पुरुष की नितान्त निष्क्रियता की प्रकल्पना को अपना लिया, वहा उसने पुरुष तथा प्रकृति को आत्मनिर्भर यथार्थसत्ताओ के रूप मे स्वीकार नही किया, बल्कि इन्हे एक परम ब्रह्म की अवस्थाओं के रूप मे प्रस्तुत किया। तो भी साख्यदर्शन अपने प्राचीन शास्त्रीय रूप मे ईश्वरवाद का समर्थन नही करता। एक परम आत्मा के सर्वोपरि भाव के प्रति अपनी उपेक्षा, तथा अविद्या के सम्बन्ध और आत्मा के ससार मे उलझे रहने के अपने सिद्धान्त से साख्य हमे बौद्ध मत का स्मरण कराता है। यह सम्भव है कि साख्य का प्रयत्न व्यवस्थित रूप मे इस प्रकार की घोषणा करने मे रहा हो कि युक्तियुक्त पद्धति का आश्रय हम आत्माओ की यथार्थता के प्रत्याख्यान की दिशा मे नही ले जाता।

सृष्टिरचना-सम्बन्धी कठिनाइयो का दिग्दर्शन कराया गया है। समस्त कार्य या तो किसी स्वार्थ को लक्ष्य मे रखकर किए जाते है या उपकार की दृष्टि मे किए जाते है। ईश्वर, जिसके सब स्वार्थ पूर्ण हो चुके है, अब और कोई स्वार्थ नही रखता। यदि ईश्वर स्वार्थमय उद्देश्यो अथवा इच्छाओ से प्रभावित होता है तो वह स्वतन्त्र नही है। और यदि वह स्वतन्त्र है तो वह सृष्टिरचना-सम्बन्धी कार्य मे अपने को लिप्त नही करेगा।[1] यह कहना कि ईश्वर न तो स्वतन्त्र है, न बद्ध ही है, तर्क के समस्त आधार को ही मिटा देना होगा। ससार की रचना का दया का कार्य नही माना जा सकता, क्योंकि सृष्टि-रचना से पूर्व आत्माओ को कोई दुःख नही था, जिससे छुटकारा पाने की उन्हे आवश्यकता हो। यदि ईश्वर केवल शुभ कामना से ही प्रेरित हो तो उसके द्वारा उत्पन्न सभी प्राणी सुखी होने चाहिए थे। यदि यह कहा जाता है कि आचरण के भेदो के अनुसार ईश्वर को मनुष्यो के साथ भिन्न-भिन्न बर्ताव करना होता है, तो इसका उत्तर यह है कि कर्म-विधान ही कार्यकारी सिद्धान्त हुआ और ईश्वर की सहायता अनावश्यक है।[2] फिर भौतिक पदार्थ का उद्भव एक अभौतिक आत्मा से नही हो सकता। पुरुषो का नित्य-जीवन ईश्वर की अनन्तता तथा उसके कर्तृत्व के साथ सगति नही रखता। ईश्वरवाद अमरत्व मे आस्था को दुर्बल करता हुआ प्रतीत होता है, क्योंकि यदि आत्माओ का स्रष्टा कोई है, तो आत्माए अनादि न हुई और तब आत्माए अमर भी नही हो सकती। साख्य का, जो ज्ञान की कडी सीमाओ के ही अन्दर रहने के लिए उत्सुक है, यह मत है कि ईश्वर की यथार्थता तार्किक प्रमाणो द्वारा सिद्ध नही की जा सकती।[3] ईश्वर के पक्ष मे कोई युक्तियुक्त प्रमाण, अथवा आनुमानिक ज्ञान अथवा श्रुतिविहित प्रमाण नही है। साख्य इन अर्थों मे अनीश्वरवादी नही है कि वह यह सिद्ध करता है कि ईश्वर नही है। यह केवल यही प्रदर्शित करता है कि ईश्वर है—ऐसी कल्पना करने का कोई हेतु

१. साख्यप्रवचनसूत्र, १ : ९३-९६।

२. साख्यप्रवचनसूत्र, ५ : १। देखिए तत्त्वकौमुदी, ५७।

३. साख्यप्रवचनसूत्र, ५ : १२। तुलना कीजिए डार्विन : "सब वस्तुओ के प्रारम्भ-सम्बन्धी रहस्य का हम उदघाटन नही कर सकते, और कम से कम मै तो अवश्य अज्ञानी बने रहने में ही सन्तोष-लाभ करूंगा" (लाइफ एण्ड लेटर्स आफ चार्ल्स डार्विन)।

नही है।[1] धर्मशास्त्रो मे जो ईश्वरवादपरक वाक्य आते है, वे वस्तुत मुक्तात्माओं की स्तुतिया है।[2]

वैदिक ऋचाओ के पुरातन देवता हेतुवादी सांख्य की छत्रछाया मे रह सकते है। किन्तु वे स्वरूप मे नित्य नही है। सांख्य एक व्यवस्थापक ईश्वर की कल्पना को स्वीकार करता है, जो सृष्टिरचनाकाल मे प्रकृति के क्रमिक विकासो की व्यवस्था करता है। शिव, विष्णु इत्यादि केवल प्रतीतिरूप माने गए है।[3] सांख्य एक ऐसे ईश्वर को मानता है जो पहले प्रकृति के अन्दर लीन था और पीछे से प्रकट हुआ।[4] आत्माए, जो महत् आदि के प्रति अनासक्ति भाव के अभ्यास द्वारा प्रकृति मे लीन हो जाती है, सर्वज्ञ तथा सर्वकर्ता कही जाती है।[5] ये वे लक्षण है जिन्हे हम साधारणतया ईश्वर के बताते है, किन्तु क्योकि सांख्य के मत मे प्रकृति सदा दूसरे के शासन मे रहती है,[6] इसलिए ये देवता स्वतन्त्र नही है।

प्रकृति का अचेतन किन्तु अन्तःस्थ हेतुविज्ञान जो हम लीब्नीज के पूर्वस्थित सामञ्जस्य के सिद्धान्त का स्मरण कराता है, सांख्यदर्शन मे एक कठिन समस्या है। यह कैसे होता है कि प्रकृति का विकास आत्माओ की आवश्यकताओ के अनुकूल हो जाता है? पुरुष के बिना प्रकृति निःसहाय है, और न ही पुरुष प्रकृति की सहायता के बिना मोक्ष प्राप्त कर सकता है। दोनो को एक-दूसरे मे नितान्त विलक्षण मानना कठिन है। लगड़े और अधे का दृष्टान्त असगत है, क्योकि वे दोनो चेतन है और परस्पर परामर्श कर सकते हैं। परन्तु प्रकृति चेतन नही है।[7] फिर, अन्त मे केवल पुरुष ही मोक्ष प्राप्त करता है ऐसा कहा गया है, प्रकृति नही। चुम्बक तथा लोहे के टुकडे की उपमा भी यहा ठीक नही बैठ सकती, क्योकि पुरुष और प्रकृति के सान्निध्य का स्थायित्व होने से विकास का भी कभी अन्त न होगा। प्रधान ज्ञानविहीन है और पुरुष उदासीन है, और उन्हे परस्पर सम्बद्ध करनेवाला कोई तीसरा तत्त्व नही है। ऐसी अवस्था मे दोनो का सम्बन्ध नही हो सकता।[8] उस नटी की उपमा जो दर्शको के आगे प्रदर्शन करके अपना नाच बन्द कर देती है, सम्यक् कल्पना प्रतीत नही होती। पुरुष भूल से प्रकृति के साथ सम्मिश्रित हो जाता है, और उसके प्रतिकार का उपाय इस गडबड को और अधिक गडबडाता प्रतीत होता है। कहा जाता है कि बुराई को उसका पूर्ण उपभोग करके दूर करना है। पुरुष को मोक्ष तब होगा जब इसे प्रकृति के कार्यकलाप से सर्वथा विरक्ति हो जाएगी।

१. वह यह नहीं कहता "ईश्वराभावात्" किन्तु केवल यही कहता है— "ईश्वरासिद्धेः"।
२. सांख्यप्रवचनसूत्र, १, १५, ३ : ५४-५६।
३. सांख्यप्रवचनसूत्र, ३ : ५७।
४. प्रकृतिलीनस्य जन्येश्वरस्य सिद्धिः (सांख्यप्रवचनभाष्य, ३ : ५७)।
५. सर्ववित् सर्वकर्ता, (सांख्यप्रवचनसूत्र, ३ : ५६)।
६. सांख्यप्रवचनसूत्र, वृत्ति, और सांख्यप्रवचनभाष्य, ३ : ५५, और योगसूत्र, ४ : ३।
७. शाङ्करभाष्य, २ : २, ७।
८. शाङ्करभाष्य, २ : २, ७।

परवर्ती विचारको ने पुरुष की आवश्यकताओ तथा प्रकृति के कर्मों के इस सामञ्जस्य की व्याख्या करना असम्भव देखा, और इसलिए बाधाओं को दूर करके प्रकृति के विकास के मार्गप्रदर्शन का कार्य ईश्वर के सुपुर्द किया ।[1] इस प्रकार उन्होने उक्त दर्शन की मौलिक योजना को उत्कृष्ट बनाया । सांख्य की मांग एक ऐसे सर्वग्राही जीवन के लिए है जो भिन्न-भिन्न पुरुषो को उनके अपने-अपने सस्थान सुपुर्द करता है । वाचस्पति का मत है कि प्रकृति के विकास का सचालन एक सर्वज्ञ आत्मा द्वारा होता है । विज्ञानभिक्षु का विचार है कि कपिल द्वारा ईश्वर का निषेध एक प्रकार का नियामक सिद्धान्त है जिसपर उसने इसलिए आग्रह किया कि जिससे मनुष्यो को एक नित्य ईश्वर की ओर अत्यधिक ध्यान लगाना छोडने के लिए फुसलाया जा सके, क्योंकि ईश्वर की ओर अत्यधिक ध्यान लगाना सत्य तथा भेदविधायक ज्ञान के मार्ग मे बाधक होता है । अनीश्वरवाद को भी वह एक अनावश्यक रूप मे अमर्यादित दावा (प्रौढिवाद) मानता है, यह दिखाने के लिए कि साख्यदर्शन को एक ईश्वरवादी प्रकल्पना की आवश्यकता नही है । कभी कभी वह साख्य के अनीश्वरवाद को प्रचलित मतो के प्रति रियायत बताता है ।[2] और बहुत ही भोलेपन मे यह भी सुझाव देता है कि निरीश्वरवाद का आविष्कार इस निश्चित उद्देश्य को लेकर किया गया है कि दुर्जन पुरुषो को भरमाया जा सके, जिससे कि वे यथार्थ ज्ञान को प्राप्त करने मे दूर रहे । ईश्वर के विषय मे साख्य के भाव की व्याख्या कर डालने का भी वह प्रयत्न करता है । अनेक स्थानो पर[4] विज्ञानभिक्षु साख्य के विचारो तथा वेदान्त के विचारो मे परस्पर समन्वय स्थापित करने का प्रयत्न करता है । वह एक व्यापक पुरुष की यथार्थता को स्वीकार करता है । "वह, सर्वोपरि, अर्थात् व्यापक सार्वभौम सामूहिक पुरुष है, सब कुछ जानने तथा सब कुछ करने की शक्ति रखता है, और चुम्बक पत्थर के समान केवल सान्निध्य के कारण गति देने वाला है ।"[6] जो भी साख्य तत्त्वज्ञान-विषयक मौलिक समस्या को दृष्टि से ओझल कर देता है, क्योंकि यह पर्याप्त रूप मे सर्वाङ्गीण नही है । इसके समक्ष इस प्रकार का एक भ्रमपूर्ण विचार रहा कि उक्त जिज्ञासा का इसके अपने प्रयोजन के साथ कोई सम्बन्ध नही है ।

१ वाचस्पति, विज्ञानभिक्षु और नागेश । तुलना कीजिए वाचस्पति : "ईश्वरस्यापि धर्माधिष्ठानार्थं प्रतिबन्धापनय एव व्यापारः" (तत्त्ववैशारदी, ४ . ३) ।

२ अभ्युपगमवाद (साख्यप्रवचनभाष्य-प्रस्तावना) ।

३ पापिनां ज्ञानप्रतिबन्धार्थम् ।

४ साख्यप्रवचनभाष्य, १ : १२०; ५ : ६१, ६५; ६ : ५२, ६६ ।

५ ससार के उपादान कारण प्रकृति को ब्रह्म से अविभक्त बताया गया है । और यह ब्रह्म आत्माओं से भिन्न है (साख्यप्रवचनभाष्य, १ : ६९; ३ : ६ ) ।

६ स हि परः पुरुषसामान्य सर्वज्ञानशक्तिमत्त्व सर्वकर्तृताशक्तिमत्त्व च (साख्यप्रवचनभाष्य, ३ : ५७) । और देखिए साख्यप्रवचनभाष्य, ५ : १२ ।

# २०

## सामान्य मूल्यांकन

दार्शनिक विचारधारा के इतिहास का विद्यार्थी मौलिक समस्याओं की पुनरावृत्ति को निरन्तर ही पाता है, भले ही उनके कथन विविध प्रकार के क्यों न हो और भले ही उनके रचयिताओं का काल तथा स्थान एक-दूसरे से कितना ही भिन्न क्यो न हो। समस्याओं में परिवर्तन नही होता, समाधानों के अन्दर भी उतना परिवर्तन नही होता, जितना कि उनके प्रयोग मे होता है। जब विकास की वैज्ञानिक प्रकल्पना जीवन के अत्यन्त अपरिपक्व अंकुर से लेकर पूर्ण विकसित पुष्प समान पुरुष तक विकास की एक सुव्यवस्थित प्रक्रिया की खोज करती है, तो यह प्रकल्पना ऐसी नही है जिसे नया समझा जा सके, क्योंकि यह इतनी ही पुरातन है जितनी कि भारत में उपनिषदें अथवा यूनान में अनाक्सिमाण्डर, हिरैक्लिटस और एम्पिडोक्लीज है। किन्तु इस विषय मे, जो नवीन है, वह विकास के ब्यौरो का परीक्षणात्मक अध्ययन और आधुनिक विज्ञान द्वारा उक्त प्रकल्पना का प्रमाणीकृत किया जाना है। साख्य की प्रकल्पना, जो मनुष्य के मानसिक अनुभव की आवश्यकता को कुछ सन्तोष प्रदान करती है, एक ऐसा दार्शनिक विचार है जो अधिकतर तत्त्वविज्ञान-विषयक प्रवृत्तियो के साचे के प्रभाव से प्राप्त हुआ है, न कि पदार्थों के अस्तित्व-सम्बन्धी अध्यवेक्षण से उत्पन्न वैज्ञानिक प्रेरणा द्वारा मिला है। किन्तु साख्य का दार्शनिक मत, जो प्रकृति और पुरुष के द्वैतभाव तथा अनन्त पुरुषों के अनेकत्व का प्रतिपादन करता है और जिसके अनुसार प्रत्येक पुरुष असीमित है और तो भी अन्यों की असीमितता का व्याघात नहीं करता और उनसे बाह्य तथा स्वतन्त्र अस्तित्व रखता है, दर्शनशास्त्र की मुख्य समस्या का सन्तोषप्रद समाधान नही माना जा सकता। द्वैतवादपरक यथार्थवाद मिथ्या तत्त्वविज्ञान का परिणाम है। हमारे लिए प्रारम्भ में ही यह समझ लेना ठीक होगा कि पुरुष और प्रकृति अनुभवजन्य तथ्य नहीं हैं, बल्कि अनुभव से परे की इस प्रकार की अमूर्तभावात्मक सत्ताए है जिन्हे इस समस्या की व्याख्या के लिए मान लिया गया है।

सांख्य की पुरुष-विषयक प्रकल्पना का तात्पर्य इस मौलिक तथ्य मे है कि चैतन्य गति, ताप तथा विद्युत् की भांति शक्ति का एक रूप नही है। अत्यन्त समुन्नत विज्ञान केवल मात्र एक ऐसे सम्बन्ध को ही सिद्ध कर सका है जिसमे कतिपय स्नायविक प्रक्रियाएं कतिपय चैतन्यपूर्ण घटनाओं के साथ समन्वित रहती है। जहां भौतिक जीवन से हमें चैतन्य की प्राप्ति नही हो सकती, वहां चैतन्य को अपने ऐहलौकिक रूप में भौतिक जीवन के माध्यम का संसर्ग मिलता है। इस अनिवार्य सम्बन्ध को दृष्टि से ओझल करना भूल है। पुरुष के विषय में कहा गया है कि उसका अस्तित्व मानसिक अवस्थाओं की अविच्छिन्न गति से ऊपर तथा उनसे पृथक् है। इस प्रकार का पुरुष न तो अनुभवगम्य है और न ऐहलौकिक तत्त्वविज्ञान के विचार-क्षेत्र में आता है। यदि हम पुरुष से उस सबको पृथक् कर दे जो भौतिक है, अनुभूत पदार्थों के प्रत्येक गुण को उससे हटा दें, तो ऐसी प्रत्येक सामग्री जिसके द्वारा हम इसको निश्चित रूप से लक्षित कर सकें,

हमारे वश के बाहर हो जाएगी। निषेधात्मक पद्धति का अवलम्बन करके पुरुष की परिभाषा करते हुए, उसे नित्य तथा अखण्ड कहा गया है, "जो परिणामी नही है अर्थात् विविधता की छाया से भी रहित है" और सदा अपने विशुद्ध आत्मस्वरूप मे अवस्थित है। यहा तक कि यह आदर्श क्रियाशीलता से भी वञ्चित है और एक विशुद्ध चेतना की सम्भावना मात्र बनता है। हमारे व्यक्तित्व के अन्दर इसकी कल्पना इस रूप मे की गई है कि यह ऐसा एक तत्त्व है जो हमारी मानसिक प्रक्रियाओ को, जिनका उद्गम हमारे भौतिक सघटन द्वारा हुआ है, प्रकाशित करता है। यह उस नाटक के पात्रो मे सम्मिलित नही है जिसका कि यह साक्षीरूप मे द्रष्टा है। वह आत्मा जिसके उपयोग के लिए प्रकृति की कला का अस्तित्व है, कभी रगमच पर नही आती, यद्यपि यह कहा जाता है कि समस्त अनुभव उसकी ओर सकेत करता है। हम जो दृष्टिगत होता है वह जीव है, जो विशुद्ध पुरुष नही है, बल्कि प्रकृति की उपाधि से युक्त पुरुष है। प्रत्येक आत्मा जो हमारे ज्ञान मे आती है शरीरधारी आत्मा है। हम जीव की एकता का विभाजन कर देते है जब हम उसे उस पुरुष की बगल मे रखते है जो अपने मे परिपूर्ण है और बाह्य जगत के पदार्थो तथा प्राणियो के साथ, जो केवल प्रकृतिजन्य पदार्थों के सघटन है, केवल आनुषङ्गिक रूप मे सम्बद्ध है। यदि हम अनुभवजन्य तथ्यो मे ठीक-ठीक विश्वास करे तो हमे स्वीकार करना होगा कि एक निर्गुण आत्मा, जिसमे से समस्त वस्तुविषय निकाल दिया गया है, केवल एक कल्पित रचना है।

पुरुष के अस्तित्व को सिद्ध करने के लिए दी गई साख्य की युक्तिया आनुभविक व्यक्तियो के अस्तित्व का ही प्रमाण बनती है अतीन्द्रिय प्रमाताओ के अस्तित्व का नही। यह तथ्य साख्य की पुरुषो के अनेकत्व की प्रकल्पना मे स्पष्टरूप मे प्रकट हो जाता है। पुरुषो के अनेकत्व के विषय मे प्रधान हेतु जो दिया गया है वह यह है कि यदि केवल एक पुरुष होता तो जब इसकी बुद्धि भ्राति से वापिस लौटती तो समस्त सृष्टि की प्रक्रिया का अन्त हो जाता। किन्तु ऐसा कुछ नही होता। यह विश्वरूपी नाटक अनन्त बद्ध आत्माओ के लिए तब भी निरन्तर चलता रहता है जबकि कुछ एक आत्माए मोक्ष प्राप्त कर लेती है। यह युक्ति कि यदि पुरुष अनेक न होकर एक ही हो तो शरीरो मे अवस्थित सभी जीवात्माए एक ही समय मे मृत्यु को प्राप्त हो जाए और एक ही समय मे जन्म ग्रहण करे, इस धारणा के आधार पर है कि जन्म तथा मृत्यु शाश्वत पुरुष पर लागू है, जो साख्यदर्शन का अभिमत नही है। हम केवल यही अनुमान कर सकते है कि शरीरधारी आत्माए अनेक है और भिन्न-भिन्न है, क्योकि वे सब एकसाथ न जन्म लेती है, न मरती है। यदि एक मनुष्य किसी विशेष पदार्थ को देखता है तो अन्य मनुष्य उसे उसी समय मे नही देखते, क्योकि प्रत्येक जीवात्मा का अपना-अपना शारीरिक सघटन तथा अपनी-अपनी रुचि है। अनुभवसिद्ध आत्माओ की अनेकता मे, जिसे सभी दार्शनिक स्वीकार करते है, नित्य आत्माओ की अनेकता के प्रति, जिसे साख्य मानता है, जाने की आवश्यकता प्रतीत नही होती। साख्य-प्रतिपादित पुरुष प्रकृति से सर्वथा भिन्न है।

१. सर्वसिद्धान्तसारसग्रह, १२ : ६८–६६।

हम इसके सम्बन्ध मे किसी प्रकार के विशिष्ट लक्षणों, जैसे व्यक्तित्व अथवा सृजनशक्ति आदि का प्रयोग नही कर सकते। पुरुषों के विषय में सब प्रकार का विशिष्ट लक्षणो का प्रयोग सम्भ्रम के कारण है। आत्मा सब प्रकार के गुणो से रहित है, अखण्ड है, अविनश्वर है, अचल है, सर्वथा निष्क्रिय तथा धीर है सुख-दुःख तथा अन्य किसी प्रकार की भावना से अप्रभावित रहती है। समस्त परिवर्तन तथा लक्षण प्रकृति से सम्बद्ध है। पुरुषों के अन्दर भेद प्रतिपादन करने का कोई आधार प्रतीत नही होता। यदि प्रत्येक पुरुष के अन्दर एक ही समान चैतन्य तथा सर्वव्यापकता के लक्षण है, एक-दूसरे के अन्दर न्यूनातिन्यून भेद भी नही है, क्योकि वे सब प्रकार की विविधता से उन्मुक्त है, तो पुरुषों के अनेकत्व की कल्पना करने का कोई भी कारण नही रहता। बिना भेद के बहुत्व असम्भव है। यही कारण है कि गौडपाद सरीखे सांख्य के टीकाकारो का भी झुकाव एक पुरुष की प्रकल्पना की ओर है।[1] वस्तुओ का सुखोपभोक्ता एक अवश्य होना चाहिए, वह यह दर्शाता है कि एक सुखोपभोक्ता आत्मा है, निष्क्रिय पुरुष नही है। रूप, जन्म, मृत्यु, उद्भवस्थान तथा भाग्यसम्पद् के पृथक्-पृथक वितरण हमे केवल अनुभूतिसिद्ध ऐहलौकिक जीवो के बहुत्व की ओर ले जाते है। तीन वृत्तियो की भिन्न भिन्न अवस्थाओ से हम मौलिक अनेकत्व का अनुमान नही कर सकते, क्योकि वे तो केवल प्रकृति के रूपान्तर हैं। यह कहा जाता है कि प्रकृति के विषय मे जो सांख्य का यह मत है कि प्रकृति पुरुषो के भोग तथा मोक्ष के लिए प्रवृत्त होती है, इस मत की माग है कि पुरुषो को अनेक होना चाहिए। यदि पुरुष केवल एक ही होता तो बुद्धि भी एक होती। किन्तु हमे याद रखना चाहिए कि विशुद्ध पुरुष अमर तथा उदासीन है और उसे किसी विषय की कामना नही है। प्रकृति का नाटक सदास्वतन्त्र पुरुषो के लिए नही है, बल्कि केवल प्रतिबिम्बित अहभावरूप जीवात्माओ के लिए है। जीवात्माओ के अनेकत्व के विषय मे कोई विवाद नही है। अधीक्षण तथा मोक्ष के लिए उत्कण्ठा उन आत्माओ के लिए ही ठीक है जो भेद न करने के कारण दुःख पा रही है। भिन्न-भिन्न युक्तियां प्रकृति से सम्बद्ध वास्तविक आत्माओ के ही बहुत्व को सिद्ध करती है, उस पुरुष को नही जिसे हम नेति-नेति के मार्ग से प्राप्त करते है। अनेकत्व मे सीमितताए निश्चित रहती है, और एक परम, अविनश्वर, शाश्वत तथा अनुपाधिक पुरुष एक से अधिक नही हो सकता। यदि पुरुष की सत्ता प्रकृति के अभिनय के लिए आवश्यक है तो एक पुरुष पर्याप्त है।[2] यह प्रकट है कि सांख्य पुरुष की यथार्थसत्ता को स्वीकार करने के लिए बाध्य है, क्योकि इसका

१. देखिए सांख्यकारिका, ११ और ४४ पर गौडपाद।

२. सर्वव्यापक आत्माओं के अनेकत्व के विषय में, जिनका स्वरूप निर्गुण तथा सर्वातिश्रेष्ठ विशुद्ध प्रज्ञा है, शङ्कराचार्य कहते है, "यह सिद्धान्त कि सब आत्माए प्रज्ञास्वरूप है और उनमें प्रकृति से सान्निध्य आदि (निष्क्रियता अथवा आत्माओं के औदासीन्य) के विषय में कोई भेद नहीं है, यह उपलक्षित करता है कि यदि एक आत्मा का सम्बन्ध सुख और दुःख मे है तो सब आत्माए सुख-दुःख में सम्बद्ध रहेंगी" (शाङ्करभाष्य, २ : ३, ५०)। "यह मानना कि अनेकों सर्वव्यापी आत्माए है, असम्भव है, क्योंकि इस प्रकार का कोई दृष्टान्त नहीं मिलता" (शाङ्करभाष्य, २ : ३, ५३)। आत्माए यदि एकसमान सर्वत्र व्यापक हैं तो सब एक ही स्थान को घेरेंगी।

महत्त्व जगत् की व्याख्या करने के लिए है। प्रत्येक चैतन्यपूर्ण अवस्था का सम्बन्ध एक सचेतन व्यक्ति के साथ होता है। हमे केवल तभी सवेदना होती है जब आत्मा किसी एक रूप मे सवेदना प्राप्त करती है, अन्यथा कभी नही होती। किन्तु हम पुरुष की आत्मा को उसके अनुभवो से पृथक् करके कैसे जान सकते है। जहा हम मानसिक तथ्यो का विवरण बिना किसी मानसिक प्रमाता (विषयी) की कल्पना किए नही दे सकते, वहा हम उनका विवरण सही-सही नही दे सकते, यदि उस प्रमाता (विषयी) को किसी अभौतिक द्रव्य का रिक्त केन्द्र बना दे या उसे एक ऐसी सार्वभौमिकता का अपरिवर्तनीय तत्त्व मान ले जो सम्बन्धित विशिष्ट तथ्यो से सर्वथा असम्बद्ध हो। पुरुष की उपस्थिति के द्वारा अपने चैतन्यपूर्ण अनुभवो की सगति की व्याख्या करना, वस्तुत, तथ्य के विशिष्ट स्वरूप को फिर से दोहराना है और साराश मे इसे अपना कारण आप बनाना है। पुरुष कोई ऐसा अतिप्राकृतिक आच्छादन नही है जो अपने अन्दर समस्त चैतन्य अनुभवो को समाविष्ट कर ले। समस्त साख्य मे पुरुष और जीव के बीच कोई स्पष्ट भेद नही मिलता। यदि पुरुष अनादिकाल से अपरिवर्तनीय, निष्क्रिय तथा सर्वथा पृथक् है, तो यह ज्ञाता अथवा उपभोक्ता नही हो सकता, क्योकि उस अवस्था मे वह अध्यारोपण के आधार पर भूल भी कर सकता है।[1] किन्तु ये गुण प्रकृति के नही हो सकते, क्योकि ये प्रज्ञावान प्राणियो के गुण है। अध्यारोपण अथवा अध्यास का तात्पर्य है किसी प्रज्ञासम्पन्न प्राणी द्वारा एक पदार्थ के गुणो का दूसरे पदार्थ मे आधान किया जाना। इस प्रकार जीवात्मा के विचार का विकास हुआ। जीवो का अस्तित्व व्यक्तियो के रूप मे है। परन्तु इससे हम यह परिणाम नही निकाल सकते कि पुरुष अपना स्वतन्त्र अस्तित्व किसी अन्य लोक मे, जो देश और काल की परिधि से बाहर है रखते है। पुरुष पूर्ण आत्मा का नाम है, जिसे मनुष्यदेहस्थ आत्मा के साथ न मिला देना चाहिए। पुरुष निश्चय ही मुझमे, इस व्यक्तिरूप मुझमे, है जो मेरा अन्तस्तत्त्व तथा सारतत्त्व है। और जीव अथवा व्यक्ति, अपनी समस्त अविवेकपूर्ण सनको तथा स्वार्थपरक उद्देश्यो सहित, उस पुरुष की केवल विकृति है। इस प्रकार का कथन कि प्रत्येक जीव अपने पुरुष को समझने के लिए प्रयत्नशील है, यह निर्देश करता है कि प्रत्येक जीव मौलिक रूप मे पुरुष है, प्रत्यक मानव मौलिक रूप मे दिव्य है।

प्रकृति भी अनुभव से एक अपकर्षण है। पदार्थ जगत् के पक्ष मे यह एक प्रतिबन्धकभाव है। यह उस अज्ञात तथा पदार्थ-जगत् के कल्पनात्मक कारण की सज्ञा है। यदि यथार्थ अनुभवसिद्ध है, तो प्रकृति विशुद्ध प्रमेय विषय का ऐसा अपकर्षण है जो बुद्धिगम्य नही है। जब प्रकृति के लिए 'अव्यक्त' शब्द का प्रयोग किया जाता है तो प्रकृति का उक्त स्वरूप स्वीकार कर लिया जाता है। यह केवल मात्र रिक्तता है, क्योकि यह वस्तुओ का रूपरहित अधिष्ठान है। पदार्थ जगत् के सर्वाधिक सामान्य लक्षण प्रकृति-विषयक विचार के अन्दर सक्षिप्त रूप मे आ जाते है। शारीरिक तथा मानसिक सृष्टि का प्रत्येक भाग उस तनाव का[2] प्रतीक है जो एक गुण और उसके विरोधी के मध्य

१. साख्यकारिका, २०–२१।
२. विषमत्व। देखिए मैत्रायणी उपनिषद्, ५ : २।

विद्यमान है और जो क्रियाशीलता को उत्पन्न करता है। यदि परिवर्तन अन्तर्निहित क्षमता का वास्तविकता तक पहुंचने का मार्ग है, तो इसे एक प्रकार का ऐसा संघर्ष मानना चाहिए जो किसी भी आकृति को अपने यथार्थरूप को प्राप्त करने के लिए मार्ग में आनेवाली बाधाओ पर विजय पाने के लिए करना होता है। तीनों गुण समस्त सत्ता के तीन क्षणों को दर्शाते हैं; और प्रकृति, जिसे तीनों गुणों की साम्यावस्था कहा गया है, समस्त जीवन का केवल ढांचा मात्र है। जैसाकि महादेव कहता है, यह ऐसी कोई वस्तु नहीं है जो गुणों की पृष्ठभूमि मे रहती है, किन्तु गुणों की त्रिमूर्ति है।[1] तीनों गुण प्रकृति के रूप हैं, धर्म नही। यथार्थ में जो एक भावात्मक अपकर्षण है वह, व्यावहारिक दृष्टिकोण से देखने पर, एक भेदरहित बहुगुण बन जाता है, जिसके अन्दर सब वस्तुओं को उत्पन्न करने की क्षमता विद्यमान है।

सांख्य में प्रतिपादित प्रकृति तथा गुणों की परिभाषा से ऐसा मत बनाने की प्रवृत्ति होती है कि प्रकृति तथा उसका विकास ये अन्ततोगत्वा सही अर्थो में यथार्थ नहीं है। तीनों गुण समस्त जीवन की आवश्यक अवस्थाओं के उपलक्षण है। प्रकृति के विकास की प्रत्येक स्थिति मे सन्निहित है--एक आदर्श अथवा आशय (सत्त्व); उसे प्राप्त करने का प्रयत्न (रजस्); और एक भौतिकता (तमस्)। ये अपकर्षण नही है, बल्कि, कम से कम विज्ञानभिक्षु की सम्मति में, निश्चित विध्यात्मक सत्ताए है। बिना इनके कुछ भी नही रह सकता। साख्य के अनुसार, ये सघर्ष की स्वाभाविक स्थिति मे रहते है। प्रकृति के अन्दर विरोधी क्षमताए रहती है। इसमे केवल क्रियाशीलता की प्रवृत्ति ही नही है, बल्कि क्रियाशीलता का विरोध करनेवाली विपरीत प्रवृत्ति भी है। तमस् एक निरोधक शक्ति है। क्रियाशीलता मे बाधा डालने के कारण यह क्रियाशीलता का आधार भी बन जाता है। सत्तावान, अथवा वह जिसके अन्दर तीन गुण है, अधिक से अधिक यथार्थता का नही, बल्कि एक स्थिति का प्रतिनिधित्व करता है। सत्त्व, रजस् और तमस् को एक ओर विरोधी स्थिति मे विद्यमान मानना और दूसरी ओर पदार्थ के घटक मानना केवल तभी सम्भव है जबकि हम यह स्वीकार करे कि प्रत्येक पदार्थ, जिसके अन्दर गुण है, एक संघर्ष है, एक अयथार्थसत्ता है जो अपने-आपको अतिक्रमण करने का प्रयत्न कर रही है। इस प्रकृतिरूप जगत मे कोई व्यक्ति ऐसा नही जो परिपूर्ण हो और सामञ्जस्य धारण किए हो, क्योकि सदा ही एक गुण अन्य गुणो को अपनी अधीनता में रखता है। यहा तक कि जब सत्त्व का प्राबल्य होता है तब भी तमस् विद्यमान रहता है, यद्यपि वह सत्त्व की अधीनता मे रहता है। विकास इससे अधिक और कुछ नहीं है कि किसी एक गुण का प्राधान्य हो, अथवा किसी एक गुण का दमन हो। किन्तु दमन सर्वथा दमन नहीं है। कोई एक गुण अन्य गुणो का मूलोच्छेदन नही कर सकता। हम ऐसी किसी अवस्था को विचार मे नहीं ला सकते जबकि सत्त्व, रजस् और तमस् अन्यों पर विजय प्राप्त करके अपने-आपमें अस्तित्व रखते हों, या सामञ्जस्य भाव से रहते हों। प्रलयकाल मे वे नितान्त सामञ्जस्यपूर्ण अवस्था में रहते प्रतीत होते हैं।

१. सांख्यप्रवचनसूत्र, वृत्तिसार, १ : ६१। और देखिए ६ : ३६। तुलना कीजिए : गुणा एव प्रकृतिशब्दवाच्या न तु तदतिरिक्ता प्रकृतिरस्ति (योगवार्तिक, २ : १८)।

किन्तु यह केवल प्रतीतिमात्र ही है, क्योंकि प्रकृति के विषय मे कहा गया है कि यह प्रलय मे तनाव की स्थिति मे रहती है। इसमे तीन गुण है, परन्तु क्योकि तीनो एक समान शक्तिशाली है, इसलिए कोई विकास नही होता। विकास तब होता है जबकि इनमे से किसी एक गुण का अधिक प्राधान्य हो जाता है। जब तक सामञ्जस्य नही हो जाता, विकास-कार्य का अन्त नही होता। साख्यदर्शन ऐसी एक अवस्था की आशा नहीं रखता जो पूर्णता की अवस्था हो और जिसमे तीनो गुण सामञ्जस्य-भाव मे रहे। प्रकृति की मूल अवस्था सामञ्जस्य की अवस्था नही कही जा सकती। यथार्थ मे, यह असमञ्जस की अवस्था है, अर्थात् ऐसी अवस्था जिसमे प्रकृति को न तो हम क्रियाशील ही कह सकते है और न निष्क्रिय ही कह सकते है। परस्पर असगत एक-दूसरे के सर्वथा विरोध मे स्थित प्रतीत होते है। यह इतनी सम्भावना नही बल्कि उसकी सीमा अर्थात् असम्भावना है, जहा सम्भावनाए इतनी अधिक विभक्त रहती है कि वे परस्पर-विरोधी होती है। प्रकृति को किसी भी अर्थ मे न तो एकत्व और न सामञ्जस्य ही माना जा सकता है। यह मूर्तरूप सामान्य नही है जो भिन्न-भिन्न सत्ताओ को बन्धन मे एकत्र रखता है, अथवा सत् का नग्न स्वरूप भी नही है जो उन सबका लक्षण है। यह गुणो की एक क्षुब्ध अवस्था है। प्रकृति के क्षेत्र मे व्यवस्था लाने तथा उसे सार्थक करने के लिए पुरुष की आवश्यकता है। पुरुष के प्रभाव से असमञ्जस की अवस्था लुप्त हो जाती है, कोई न कोई गुण औरो का दबाकर सर्वोपरि हो जाता है। पूर्णता की अवस्था कभी नही हो सकती। गुणो के लिए सामञ्जस्य असम्भव है। जहा पूर्णता की अवस्था नही है, वहा परिवर्तन, विकास अथवा उलझाव का प्रकट हो जाना आवश्यक है। प्रकृति का जगत् अपने-आपमे यथार्थ नही है। इसके तीनो गुणो को धारण करने मे ही इसका आत्मविरोधी स्वरूप प्रकट होता है। क्योकि पूर्णता अथवा यथार्थता वह है जिसमे तीनो गुणो के विरोध का दमन कर दिया गया हो अथवा अतिक्रमण कर लिया गया हो, और प्रकृति का स्वरूप ऐसा नही है, इसलिए यह यथार्थ नही है। प्रकृति की प्रक्रिया की अन्तविहीनता ही इसे अयथार्थ तथा सापेक्ष बना देती है। अद्वैत वेदान्त इस परिणाम का सामना करता है और प्रकृतिजगत को माया मानता है।

यदि प्रकृति के सम्बन्ध मे हम साख्य के मत को तथा पुरुष से इसकी नितान्त स्वतन्त्रता को स्वीकार करे, तो प्रकृति के विकास की व्याख्या करना असम्भव हो जाएगा। हम नही जानते कि किसी निर्देशक चैतन्य के बिना अन्तर्निहित क्षमताए किस प्रकार फलवान हो जाती है। जैसाकि साख्य कहता है, जहा कोई बुद्धिसम्पन्न तत्त्व उपस्थित नही है वहा किसी प्रकार की क्रियाशीलता नही हो सकती। जब साख्य-शास्त्रियों के तीनो गुण साम्यावस्था मे होते है तो वे 'प्रधान' की रचना करते है। प्रधान के परे कोई ऐसा बाह्य तत्त्व विद्यमान नही है जो प्रधान को क्रियाशीलता के लिए बाध्य करे अथवा उससे रोके। पुरुष उदासीन है, वह न तो कर्म मे प्रवृत्त करता है और न कर्म से रोकता है। क्योकि प्रधान किसी सम्बन्ध मे स्थित नही है, इसलिए यह समझना असम्भव है कि क्यो यह किसी समय तो अपने को महत् के रूप मे परि-

वर्तित करता है, और कभी नही करता।"[1] "और न हम यही कह सकते है कि प्रधान अपने को महत् आदि मे इस तरह रूपान्तरित करता है जैसेकि घास दूध के रूप में परिणत हो जाती है, क्योकि घास को अन्य कारणो की आवश्यकता रहती है जो गाय के अन्दर ही उपलब्ध है, बैल के अन्दर नही।"[2] यह तर्क कि सीमित कार्यों से असीमित कारण का अनुमान किया जा सकता है, आवश्यक नही कि तीन गुणो से मिलकर बनी प्रकृति की यथार्थता को सिद्ध कर दे। गुण परस्पर मे एक-दूसरे के प्रतिबन्धक है और इसलिए कार्य है। यदि गुण असीमित है, तो कोई असमानता उत्पन्न नही हो सकती और इस प्रकार कोई कार्य उत्पन्न नही हो सकता।[3] यदि तीनो गुण साम्यावस्था मे प्रधान की रचना करते है, और यदि उनमे परस्पर श्रेष्ठता अथवा निकृष्टता का सम्बन्ध नही है, तो वे पारस्परिक अधीनता के सम्बन्ध मे नही आएगे, क्योकि तब वे अपनी नितान्त स्वाधीनता से वञ्चित हो जाएगे। क्योकि ऐसा कोई बाह्य तत्त्व नही है जो गुणों को उत्तेजित करके उन्हे क्षुब्ध अवस्था मे पहुचा दे, इसलिए क्रियाशीलता असम्भव है।[4] अचेतन प्रकृति अनायास ही कार्यों को उत्पन्न नही कर सकती, जो पुरुषो के प्रयोजनों को सिद्ध करते है। प्रज्ञा प्रकृति का धर्म नही हो सकती क्योकि इससे साख्य के मुख्य वैशिष्ट्य का प्रत्याख्यान होगा।[5] श्रुतिग्रन्थ हमे ऐसी प्रकृति के विषय मे, जो संसार के विकास का कारण है किन्तु जो किसी प्रज्ञावान द्वारा प्रेरित नही होती, कुछ नही कहते। साख्य की प्रकल्पना विकास के अन्दर एक योजना का होना स्वीकार करती है, क्योकि प्रकृति की क्रियाशीलता का अन्तिम कारण पुरुषो को अपनी मुक्ति प्राप्त करने के योग्य बनाना है। अचेतन प्रकृति की कल्पना के आधार पर, प्रकृति का नैमित्तिक कारण अथवा अन्तिम कारण होना समझ में नही आ सकता। कभी कभी यह सुझाव दिया जाता है कि प्रकृति की क्रियाशीलता स्वयंभूत है अथवा स्वाभाविक है। घोडा गाडी को स्वभाव से खीचता है, जबकि कोचवान केवल घोडे की चाल का निरीक्षण करता है और कुछ नही। किन्तु स्वभाव मे भूतकाल के कर्मो की पूर्वकल्पना होती है। घोडे बुद्धिमान मनुष्यो द्वारा प्रशिक्षित किए जाते है। किन्तु साख्य की प्रकल्पना के आधार पर पुरुष का निर्देशकत्व मानना सम्भव नही है। बछडे की शारीरिक पुष्टि के

१. शाङ्करभाष्य, २ : २, १। और देखिए शाङ्करभाष्य, बृहदारण्यक, ६ : ३।

२. शाङ्करभाष्य, २ : २, ५

३. ब्रह्मसूत्र पर रामानुजभाष्य, २ : २, १।

४. शाङ्करभाष्य, २ : २, ८। रामानुज कहते हैं : "सांख्य के अनुयायी मानते हैं कि जगत् का उद्भव मुख्य और उसकी अधीनस्थ सत्ताओं के एक विशेष सम्बन्ध (अंगांगिभाव) का परिणाम है, जो गुणों की अपेक्षाकृत उत्कृष्टता तथा हीनता पर निर्भर है और यह भेद अनेक गुणों के स्थानों के भेद के कारण है (सांख्यकारिका, १६), तो क्योंकि प्रलय अवस्था में तीनों गुण साम्यावस्था में हैं, उनमें न कोई दूसरों से श्रेष्ठ है, न हीन है, अतः अंगांगिभाव का वह सम्बन्ध तब नहीं रह सकता और इसलिए जगत् का उद्भव नहीं हो सकता। यदि यह माना जाए कि प्रलयावस्था में भी कुछ असमानता रहती ही है, तो उससे परिणाम यह निकलेगा कि यह सृष्टि शाश्वत है" ब्रह्मसूत्र पर रामानुजभाष्य, २ : २, ६)।

५. शाङ्करभाष्य, २ : २, ६।

लिए गाय के थनों में से दूध के स्वतः निकलने की उपमा यहां लागू नहीं होती, क्योंकि निकटतम तथा अन्तिम कारणों में भेद करना चाहिए।'[1] एक तथ्य का कथन करना रहस्य का हटाना नही है। हमें कुछ ऐसे विधान मिलते हैं जिनसे वस्तुएं मेल खाती हैं, किन्तु जब तक हम इन सब विधानो के अन्तिम स्रोत को स्थापित न करें तब तक समाधान अपूर्ण है। अंधे और लंगडे मनुष्य की उपमा भ्रान्तिपूर्ण है, क्योंकि वे दोनों बुद्धि-सम्पन्न और क्रियाशील कर्ता है जो अपने सामान्य प्रयोजन को सिद्ध करने के लिए योजना बना सकते है। पुरुष और प्रकृति का ऐसा कोई एक सामान्य प्रयोजन नही है। अचेतन प्रकृति को दु.ख नही हो सकता; उदासीन पुरुष दु ख का अनुभव नही कर सकता। दोनो ससार के त्राण के लिए किस प्रकार सहयोग कर सकते है? इस प्रश्न का उत्तर तब तक नही दिया जा सकता जब तक कि सांख्य एक उच्चतर एकत्व को स्वीकार करने से निषेध करता है।[2]

विषयी (प्रमाता) और विषय (प्रमेय) एक उच्चतर एकत्व के पक्ष है, भिन्न है तो भी एक सम्पूर्ण इकाई के ही अन्तर्गत है। यदि हम आनुभविक स्तर पर है तो भी हमे कहना होगा कि समस्त चैतन्य एक प्रमेय विषय का चैतन्य है और समस्त यथार्थता चैतन्य का प्रमेय विषय है। अपने को पदार्थ-जगत् से भिन्न करने तथा उससे सम्बद्ध करने म ही हम आत्मा को जान सकते है, अन्यथा नहीं। अपने जगद्-विषयक अनुभव का विस्तृत करने मे ही हम आत्मा के अपने चैतन्य को गहन बनाते है। यदि हम प्रमाता (विषयी) तथा प्रमेय (विषय) की सम्बन्ध-विहीनता की कल्पना करे, तो एक से दूसरे की ओर सक्रमण असम्भव होगा। दो पक्षो की एकता उनके भेद की पूर्व-कल्पना है। यह केवल हमारी अविद्या, हमारे अज्ञान अथवा हमारे अनुभव के स्वरूप तथा उसकी अवस्थाओं पर विचार न करने के कारण ही है कि हम प्रमाता तथा प्रमेय के परम एकत्व को पहचानने मे असफल रहते है। यह बिलकुल सत्य है कि मन तथा पदार्थ का द्वैतपरक विचार हमारे मनो के लिए स्वाभाविक है, किन्तु हमे थोडा-सा भी चिन्तन यह बताता है कि यदि दोनो पृथक् है तो हमे उन्हे जोडने के लिए एक तृतीय वस्तु की आवश्यकता है। ज्यो ही हम इस तृतीय वस्तु की कल्पना को असन्तोषप्रद समझ लेते है, त्यो ही हमारे पास एक ही मत स्वीकार करने को शेष रह जाता है कि दोनों एक ही परम चैतन्य के पक्ष है, जो समस्त ज्ञान तथा जीवन का भी आधार है। इस परम एकत्व के पहचानने मे जो असफलता है, यही सांख्य की प्रकल्पना मे एक मौलिक भूल है।

१. शांकरभाष्य, २ : २, ३। और "गाय, जो एक बुद्धि-सम्पन्न प्राणी है, अपने बछड़े से प्रेम करती है; अपनी इच्छा से दूध को बहने देती है; इसके अतिरिक्त बछड़े के चूसने से भी दूध निकलता है।"

२. विज्ञानभिक्षु, जो एक ईश्वरवादी है, पुरुष तथा प्रकृति के संयुक्त कर्म की व्याख्या करने में समर्थ है। वह लिखता है : "प्रकृतिस्वातन्त्र्यवादिभ्या सांख्ययोगिभ्या पुरुषार्थप्रयुक्ता प्रवृत्तिः स्वयमेव पुरुषेणाद्यजीवेन संयुज्यते···अयस्कान्तेन लोहवत्···अस्माभिस्तु प्रकृतिपुरुषसंयोग ईश्वरेण क्रियते।" (विज्ञानामृत, १ : १, २)।

समस्त प्रमाण जो हमारे पास है, यह प्रदर्शित करता है कि द्वैतभाव परम नही है, कि पुरुष और प्रकृति आनुषगिक रूप से सबद्ध नही है। हम यहा पर साख्य के कुछ थोडे-से सूक्ष्म विवरण उक्त मत के समर्थन मे दे रहे है। प्रकृति पुरुष के अन्दर एकसाथ ही अपने विषय मे तथा जगत् के विषय मे जिसमे यह निवास करता है सत्य अस्तित्व के ज्ञान को उत्पन्न करती है। क्या यह दोनो के भेद की पृष्ठभूमि में जो एकत्व है उसकी साक्षी नही है? प्रकृति तभी व्यक्त होती है जब इसका सम्बन्ध प्रमाता (विषयी) के साथ होता है। जब यह प्रमाता (विषयी) से असम्बद्ध रहती है तो अव्यक्त रहती है।[1] यदि प्रकृति वह है जो करती है,[2] तो इसकी सूचना पुरुष द्वारा मिलती है। दूसरे शब्दो मे, पुरुष से स्वतन्त्र प्रकृति का विचार समझ मे नही आ सकता। इस प्रकार का विचार स्वत विरोधी है। साख्य का कहना है कि प्रकृति भी पुरुष के समान, आद्य (मूलभूत), अनुत्पन्न तथा स्वतन्त्र है। यदि हम ठीक-ठीक कहना चाहे तो हमे कहना होगा कि प्रकृति और पुरुष परस्पर-प्रतिकूल है, यद्यपि वे यथार्थ की एक दूसरे पर निर्भर दो ग्रथिया है। सृजनात्मक विकास के लिए दोनो की पूर्वकल्पना आवश्यक है। यदि नित्य प्रकृति के आधाररूपी गर्भ मे पुरुष विद्यमान न हो तो कोई अनुभव हो नही सकता। प्रकृति की धूलि को पुरुष के जादू के वश मे होना ही होगा, यदि इसे अपने पदार्थों के रूप मे विकसित होना है। फिर, प्रकृति के विकास के अन्दर जो एक उद्देश्यवाद रहता है उसका कारण भी पुरुष का प्रभाव है। प्रकृति के विकास को आत्मा की मोक्षप्राप्ति का साधन माना गया है। साख्य यह तो नही स्वीकार करता कि प्रकृति ज्ञानपूर्वक कोई योजना बनाती है तथा उसे प्रयोग मे लाती है तो भी यह तो मानना ही है कि प्रकृति का विकास आत्मा के उद्देश्यो की पूर्ति के लिए बनाई गई योजना का क्रियात्मक रूप है। प्रकृति, जो पदार्थों की विशुद्ध सम्भाव्य क्षमता है क्या बनती है, यह इसपर निर्भर करता है कि पुरुष का कौनसा रूप या लक्ष्य उसे प्रभावित करता है। प्रकृति जो सम्भाव्य क्षमता के रूप मे सबकुछ है, पुरुषो द्वारा निर्णीत रूप की प्राप्ति से ही इस या उस वस्तु के रूप मे आ जाती है। प्रकृति की शृखला मे पुरुष यद्यपि कही नही आता, तो भी यह उसकी सब कडियो मे एकसमान सम्बद्ध है। इसका प्रभाव न केवल प्रकृति के विकास को प्रारम्भ करता है बल्कि निरन्तर इसे सहारा दिए रहता है। यदि निर्णय की भूल से पुरुष ससार की इस नाटयशाला मे हठात न आ जाता और यदि हमारे भ्रात मन प्रकृति के तमाशे को ध्यानपूर्वक न देखते, तो प्रकृति का कोई भी कार्य कतई न होता।

जहा पुरुष और प्रकृति का द्वैतभाव मानने से मनुष्य के चैतन्य का उसके स्वभाव के अन्य तत्त्वो से विभाग भी मानना होता है, जिससे ज्ञान, जीवन और नैतिकता बुद्धि को चकरा देनेवाले रहस्य बन जाते है, वहा साख्य ने उक्त सबको बुद्धिगम्य केवल इसलिए कर दिया है कि यह अपने अभिमत के सर्वथा विपरीत भाव को मान लेता है, अर्थात् मनुष्य-स्वभाव के एकत्व को मान लेता है। हम पहले देख चुके है कि यदि

१. सांख्यप्रवचनसूत्र, १ : ७१।
२. प्रकरोतीति प्रकृतिः।

बुद्धि अनात्मिक और अचेतन होती, तो यह चैतन्य को भी प्रतिबिम्बित न कर सकती। जीवन के दो भिन्न-भिन्न स्तरों से सम्बद्ध वस्तुएं वास्तविक तथा प्रतिबिम्ब के रूप में कार्य नहीं कर सकतीं। पुरुष को बुद्धि की अवस्थाओं का अनुभव करनेवाला नहीं कहा जा सकता, क्योंकि बुद्धि के अन्दर इसका प्रतिबिम्ब यथार्थ नहीं है। सांख्य-प्रतिपादित पुरुष का बुद्धि से सम्बन्ध यह सुझाव देता है कि दोनों में बन्धुता है, सर्वथा प्रतिकूलता नहीं है। पुरुष और प्रकृति के सम्पर्क का अत्यन्त घनिष्ठ बिन्दु बुद्धि में है, जो ब्रह्माण्ड की शक्ति के व्यापारों में भेद करती है तथा समन्वय स्थापित करती है और, अहंकार की सहायता से, साक्षीरूप आत्मा का विचार, इन्द्रिय तथा कार्य-सम्बन्धी क्रियाओं के साथ तादात्म्य करती है। यह बुद्धि ही है जो अपने सत्त्व-रूप में भेदपरक ज्ञान के लिए प्रयत्न करती है। जब बुद्धि को यह ज्ञान हो जाता है कि तादात्म्य एक भूल है और देखती है कि सब कुछ केवल गुणों की विक्षुब्धता है, तो बुद्धि उस मिथ्या प्रदर्शन में जिसे यह समर्थन देती रही है, विरत हो जाती है। पुरुष विश्व-नाट्य से अपना सम्पर्क त्याग देता है, और प्रकृति भी पुरुष के अन्दर प्रतिबिम्बित होने की अपनी शक्ति खो देती है क्योंकि अहंकार के कार्य नष्ट हो जाते हैं, इसलिए बुद्धि उदासीन हो जाती है, और गुण साम्यावस्था में चले जाते हैं। यदि बुद्धि असमञ्जस में पड जाती है तो कहा जाता है कि यह पुरुष के लिए संकट है, और यदि बुद्धि असमञ्जस को काट देती है तो कहा जाता है कि पुरुष बच गया। बुद्धि लगभग पुरुष के समान ही कार्य करती प्रतीत होती है। इसलिए प्रमेय की अपेक्षा इसका बन्धुत्व प्रमाता के साथ अधिक है।[1]

इस मत के नैतिक परिणाम भी इसी प्रकार अर्थपूर्ण हैं। यदि प्रकृति पूर्णरूप से यान्त्रिक है, तो इच्छा-स्वातन्त्र्य एक भ्रान्ति है क्योंकि इच्छा प्रकृतिजन्य है। नैतिक भेद निरर्थक बन जाते हैं, क्योंकि पाप और पुण्य गन्धकाम्ल अथवा चीनी के समान उत्पन्न पदार्थ हो जाएंगे। किन्तु सांख्य यह स्वीकार न करेगा कि एक मनुष्य को हत्या के लिए विनाशकारक एक पत्थर से अधिक दोष नहीं दिया जाना चाहिए। मनुष्य के अन्दर ऐसा कुछ अवश्य है जो पत्थर अथवा पौधे में नहीं है। प्रकृति के अन्दर भी यान्त्रिकता से अधिक कुछ अवश्यमेव है, अन्यथा यह हमारे लिए मोक्ष का साधन नहीं बन सकती थी। सांख्य बलपूर्वक कहता है कि वह ज्ञान जो हमारा रक्षक है, प्रकृति का दान है।

पुरुष और प्रकृति के मध्य जो काल्पनिक सम्बन्ध है और जो अविवेक अथवा अभेद के कारण बताया जाता है, वह सम्भव न होगा यदि दोनों एक-दूसरे से सबद्ध न

१. विद्यारण्य अपने 'विवरणप्रमेयसंग्रह' (पृष्ठ ६३) में कहता है "यदि वस्तुएं ऐसी होतीं जैसाकि सांख्य उन्हें प्रस्तुत करता है, यदि अहंकार (अहंभाव) और वह सब जो उसपर निर्भर है, समस्त कर्म, समस्त सुखभोग इत्यादि, अपने को चैतन्य के समक्ष विशुद्ध वस्तुपरक रूप में प्रस्तुत करते, अर्थात् 'यह एक कर्ता है', 'यह एक सुखोपभोक्ता है', और ऐसे रूप में प्रस्तुत न करते जैसेकि कुछ आत्मा पर अध्यारोपित किया गया हो, तो चैतन्य के वास्तविक रूप, अर्थात् 'मैं कर्ता हूं', 'मैं सुखोपभोक्ता हूं' कभी उत्पन्न न होते ('इण्डियन थौट' खण्ड १, पृष्ठ ३७६)।

हो। यह विचार मे आना कठिन है कि ऐसी दो सत्ताओ के परस्पर-सम्बन्ध की मिथ्या धारणा जो एक-दूसरे से किसी प्रकार का वास्ता नही रखती, किस प्रकार पैदा हो सकती है। इस सम्बन्ध को पर्याप्त रूप मे यथार्थ होना चाहिए जिससे प्रकृति का विकास आगे बढ सके। इसलिए भी इसे पर्याप्त मात्रा मे यथार्थ होना चाहिए जिससे कि पुरुष अपनी विशुद्धता तथा प्रकृति रूपी साधन द्वारा अपने पृथक्त्व को पहचान सके। ऐसी वस्तु जिससे पुरुष को सहायता मिलती है, इससे सर्वथा बाह्य नही हो सकती। साख्य पुरुष और प्रकृति को एक-दूसरे के इतना समीप लाने के लिए बाध्य है जितना कि द्वैतवाद पर उसके आग्रह के कारण हम विश्वास भी नही कर सकते। प्रकृति और पुरुष की पारस्परिक अनुकूलता वस्तुत आश्चर्यजनक है। दृष्टान्त के रूप मे, ऐसी इच्छा के बल से, जिसे हम अचेतन कह सकते है, प्रकृति थोडे-से यान्त्रिक खिलौनो का विकास करती है, जिनके द्वारा वह पुरुषजगत् के दृश्य को देख सके। चेतनापूर्ण आत्मा और अचेतन प्रकृति एक ही विकास की दो स्थितिया है। यह जीव है जो मुक्त होने के लिए प्रयत्न करता है; क्योकि सीमित चैतन्य से एक अनन्त चैतन्य की पूर्वकल्पना होती है, जो प्रकृति के स्वभाव मे सीमित हो गया है, और सीमित आत्मा, अपने अन्दर विद्यमान अनन्त चैतन्य की खोज करके अपनी सत्य सत्ता को समझ लेती है।

जब साख्य यथार्थता की प्रक्रिया को प्रकृति की यत्र-रचना तथा आत्मा के स्वातन्त्र्य की दो ग्रन्थियो मे विभक्त करता है, तो यह समझ लेना चाहिए कि ये यथार्थ भावात्मक है, ऐतिहासिक नही। वे हमे बताते है कि आनुभविक जगत् मे दो भिन्न-भिन्न प्रवृत्तिया है जो परस्पर इस प्रकार सम्बद्ध है कि उन्हे पृथक् नही किया जा सकता। पुरुष और प्रकृति समस्त अनुभव के ये दो पहलू है। यदि पुरुष चैतन्यस्वरूप है तो प्रकृति अचेतन है, क्योकि वह पुरुष के विपरीत लक्षणो वाली है। ये दोनो, अर्थात् चैतन्य और जडता, एक परिणमन के दो पहलू है। यथार्थसत्ता न तो केवल पुरुष है और न केवल प्रकृति है। ये अस्तित्वविहीन है, क्योकि जो अस्तित्ववान है उसके नाम व रूप होते है। अभौतिक रूप और रूपहीन प्रकृति ये दोनो प्राणियो की क्रम-व्यवस्था की उच्चतर और निम्नतर सीमाए है, यद्यपि उनमे से किसी का भी अस्तित्व नही है। सबसे प्रथम अस्तित्ववान महत् है, जिससे शेष सब विकसित हुआ कहा जाता है। यह महत् विशुद्ध प्रकृति नही है किन्तु रूपधारिणी प्रकृति है। महत् निर्विकल्प प्रकृति की सविकल्प अभिव्यक्ति है। यदि पुरुष तथा प्रकृति दोनो परस्पर सहयोग न करे तो हमे महत् की प्राप्ति नही हो सकती। यह सबसे प्रथम उत्पन्न पदार्थ, अथवा आनुभविक सत्ता है, जो तब पैदा होती है जब पुरुष प्रकृति को सूचित करता है। ईश्वर, जिसको साख्य स्वीकार करता है, विशुद्ध प्रमाता (विषयी) नही है, बल्कि अपने अन्दर प्रमेय (विषय) की सभाव्य क्षमता रखता है। यदि हम जगत् के उत्पन्न पदार्थों के उद्भव का पीछे तक पता लगाते लगाते उच्चतम कोटि तक पहुचे, तो हम एक पूर्ण-चैतन्यस्वरूप आत्मा तक पहुचते हैं, जिसके अन्दर सब वस्तुओ की सम्भाव्य क्षमता है, अर्थात् जो विषयी-विषय (प्रमाता-प्रमेय) है। सब वस्तुएं जो विश्व की घटक है, प्रमाता-प्रमेय हैं। ईश्वर तथा निम्नतम द्रव्य दोनो मे हमे पुरुष और प्रकृति की दो प्रवृ-

त्तिया मिलती है । वे जिनके अन्दर द्रव्य का प्राधान्य है निम्नतर स्तर में आते है और वे जिनके अन्दर रूप का प्राधान्य है, उच्चतर स्तर मे आते है । आत्मा की सफलता के अनुपात मे प्राणी सृष्टि की क्रम व्यवस्था में ऊंचा स्थान पाता है । प्रकृति की निम्नतम स्थिति मे हम वस्तुओ की वस्तुओ के प्रति विशुद्ध बाह्यता पाते है यद्यपि प्रकृति का यह साम्राज्य भी आत्मा के उद्देश्यो के उपयोग मे आता है । हम पौधो, पशुओ तथा मनुष्यो मे एक श्रेणीबद्ध चढाव पाते है । जबकि एन्द्रिय जीवन की श्रेणी में पौधा नीचे स्थित है, पशु अपने संवेदनाशील भाग को लिए हुए उससे ऊंचे मे आता है, मनुष्य अपनी विवेकयुक्त तथा इच्छापरक प्रकृति के साथ उससे भी ऊपर आता है। सब वस्तुए निरन्तर ऊचा-ऊचा उठने के लिए प्रयत्न करती है । विकास की प्रकल्पना व्यक्ति को एक स्थिर परिणाम के रूप मे नही मानती, बल्कि एक अस्थायी अवस्था के रूप मे मानती है, जो पूर्ण पुरुष की अभिव्यक्ति तक पहुचानेवाली है । ये विपरीत तत्त्व एक सतत परिणमन की परस्पर-विरोधी गतियों द्वारा, आपस मे एक-दूसरे पर निर्भर है । यदि हम पुरुष को प्रकृति से पृथक् कर दे, तो यह अयथार्थ हो जाता है । इसी प्रकार प्रकृति भी पुरुष से पृथक् होकर अयथार्थ हो जाती है । सब वस्तुए पुरुष और प्रकृति को संयुक्त करती है और पुरुष को अधिकाधिक अभिव्यक्त करने के लिए संघर्ष करती है, और यह संघर्ष जगत् की प्रक्रिया है ।

जब साख्य के विचारक यह मत प्रकट करते है कि अनुभवसिद्ध उच्चतम श्रेणी का पदार्थ भी निरपेक्ष नहीं है तो उनका तात्पर्य यह होता है कि इस आनुभविक जगत् को जहा दो प्रवृत्तिया एक दूसरे पर प्राधान्य प्राप्त करने के लिए संघर्ष करती है, अपने तार्किक आधार के रूप मे किसी अन्य तत्त्व की आवश्यकता है । उनका यह सुझाव कि इस संघर्षमय जगत् की पृष्ठभूमि मे क्या इससे परे एक ओर तो पुरुष है और दूसरी ओर प्रकृति है जो सम्भावित विषयी और विषय है और नित्य एक-दूसरे के विपरीत है न तो अनुभव-विपर्यक तथ्यो के अनुकूल है और न ही साख्य के सिद्धान्तो के अनुकूल है । यदि विश्वीय आत्मा (महत्) व्यक्तिरूप प्रमाताओ (अहकार) के अनेकत्व और व्यक्तिरूप प्रमेयो (तन्मात्राओ) को जन्म देता है, तो महत की पृष्ठभूमि मे प्रमाताओ तथा प्रमेयो के अनेकत्व की कल्पना करना अनावश्यक है । यदि सब प्रमेयों को घटाकर एक प्रकृति के रूप मे परिणत कर दिया जाता है तो प्रमाताओ को भी घटाकर एक सार्वभौमिक आत्मा के रूप मे परिणत किया जा सकता है, जिसे जगत् के लौकिक व्यक्तियो मे अनेकविध प्राकृतिक बाधाओ का विरोध करना होता है । यदि पुरुष के अक्षुब्ध चैतन्य तथा प्रकृति की निरन्तर गति को एक-दूसरे से स्वतन्त्र माना जाता है, तो दर्शनशास्त्र की समस्या का समाधान असम्भव है । किन्तु सांख्यदर्शन प्रत्यक्षत. केवल इसलिए न्यायसगत प्रतीत होता है कि यह इनके भिन्न-भिन्न सम्बन्धो का वर्णन इस रूप मे करता है मानो वे आत्मा की एक ही नित्यशक्ति के भिन्न-भिन्न पक्ष है । वह अद्भुत विधि जिससे ये एक-दूसरे की सहायता करते है, यह प्रदर्शित करती है कि ये परस्पर-विरोधी एक ही पूर्ण इकाई के अन्तर्निविष्ट है । पारदर्शक द्वैतभाव किसी एकत्व पर अवस्थित है, जो उससे ऊपर है । यदि किसी चीज को समस्त अनुभव की

पूर्वकल्पना माना जा सकता है, तो यह एक सार्वभौमिक आत्मा है, जिसपर पुरुष और प्रकृति की दोनो प्रवृत्तिया अवस्थित है, क्योकि ये दोनो, पुरुष और प्रकृति, एक-दूसरे के सर्वथा विरुद्ध तथा प्रतिकूल नही है। जगत् के परिणमन मे उक्त विरोध मिट जाता है। यह प्रदर्शित करता है कि दोनो वस्तुए मौलिक एकरूपता पर अवस्थित है। साख्य का पुरुष पर बल देने का तात्पर्य, जहा इसे जीव के साथ मिश्रित नही किया गया है, इससे अधिक और कुछ नही है कि वह एक विशुद्ध तथा पूर्णसत्ता की उपस्थिति को मानता है, जो वस्तुओ के विभाग से विभक्त नही है और विश्वीय अभिव्यक्ति के तनाव व सघर्ष से प्रभावित नही है, जो इन सबके अन्दर है और उन सबसे ऊपर है। निरपेक्ष आत्मा इतनी महान है कि वह काल और देश म होनी गति से, जिसे वह धारण करती है, सीमित नही हो सकती। किन्तु ससार उसके ऊपर आश्रित है। हेगल के शब्दो मे, प्रकृति 'निषेधपरक अनिष्टसूचक शक्ति' है, जो ससार को अस्तित्व मे लाती है। यदि हम ऐसी खाई को लेकर चले जो भरी नही जा सकती, तो ससार का एकत्व कभी बुद्धि-गम्य न होगा। जैसे ही वह निरपेक्ष आत्मा एक प्रमेय के विषय म अभिज्ञ होती है, वह सर्वोपरि प्रमाता (विषयी) बन जाती है और प्रमेय पर, जिसे महत् की सज्ञा दी गई है कार्य करने लगती है।[1] विज्ञानभिक्षु महाभारत से एक श्लोक[2] उद्धृत करता है, जिसमे प्रतिपादन किया गया है कि प्रकृति, जो परिवर्तित होती है, अविद्या है और पुरुष, जो सब प्रकार के परिवर्तन से उन्मुक्त है, विद्या है।[3] साख्य यह सिद्ध करने के लिए उत्सुक है कि प्रकृति ऐसी कुछ वस्तु नही है जो विपर्ययनिष्ठ अर्थात् अयथार्थ हो क्योकि एक ऐसी अयथार्थ वस्तु बन्धनरूप यथार्थता का कारण नही बन सकती।[4] जैसे भी हो, प्रकृति पुरुष के प्रति निषेधात्मक है, आत्मा का अनात्मरूप है। आत्मा का अनात्म को देखना[5] इस विषय का प्रमाण है कि आत्मा अनात्म अर्थात् प्रकृति के अस्तित्व का स्वीकार करती है। यह स्वीकृति ही प्रकृति को जो कुछ भी इसका अस्तित्व है, वह प्रदान करती है। प्रमेय का उदय प्रमाता के उदय के साथ साहचर्य-सम्बन्ध रखता है। यह स्वत चेतन आत्मा, जिसका महत् के उदय के साथ सह-सम्बन्ध है, कोई जीव नही है, क्योकि यह प्रकृति को क्रियाशीलता के लिए निरन्तर बलात प्रेरणा करती रहती है, भले ही

१. मत्स्यपुराण कहता है कि ब्रह्मा, विष्णु और महेश्वर महत्तत्त्व म उत्पन्न होते है, जैसे-जैसे वह क्रमशः रजस्, सत्त्व, तथा तमस् की प्रधानता से युक्त होता है।

सविकारात् प्रधानात्तु महत्तत्त्वं प्रजायते।
महानिति यतः ख्यातिर्लोकानां जायते सदा।
गुणेभ्यः क्षोभ्यमाणेभ्यस्त्रयो देवा विजज्ञिरे।
एकमूर्तिस्त्रयो भागा ब्रह्मविष्णुमहेश्वराः॥

देखिए, इण्डियन फिलासोफिकल रिव्यू, खण्ड १, पृष्ठ १०० की पादटिप्पणी; और देखिए भागवत, १:३, २२३।

२. १२, ११६१५।

३. साख्यप्रवचनभाष्य, १ : ६६।

४. तुलना कीजिए : न हि स्वाप्नरज्ज्वा बन्धनं दृष्टम् (साख्यप्रवचनभाष्य, १ : २०)।

५. प्रकृतिं पश्यति पुरुषः (साख्यकारिका, ६५)।

अनेकों जीव क्यों न मोक्ष प्राप्त कर लें। सर्वोपरि प्रभु के नियन्त्रण द्वारा प्रकृति के अनेकत्व में बराबर उन्नति होती रहती है, जैसेकि वर्गसां की प्राणशक्ति का एक ही स्पन्दन विभक्त होकर प्रकृति में नानाविध प्रतिध्वनियों से परिणत हो जाता है। विज्ञान-भिक्षु सृष्टि के प्रारम्भ में उत्पन्न हुए एक सर्वोपरि पुरुष का उल्लेख करता है, महत्त्व उसके साथ उपाधि अथवा बाह्य विनियोग के रूप में था।[1] यह सर्वोपरि व्यक्तित्व अपने अन्दर एक ओर पुरुष की शान्ति और आनन्द को, स्थिरता तथा मौन को, और दूसरी ओर प्रकृति के कोलाहलपूर्ण बाहुल्य, संघर्ष तथा दुःख को एकत्र संयुक्त किए रहता है। सर्वोपरि प्रभु अपने अन्दर समस्त जीवनों तथा शरीरों[2] का धारण किए हुए है, और प्रत्येक व्यक्तिरूप प्राणी इस अनन्त सागर की केवल एक लहर से अधिक और कुछ नहीं है—विश्वात्मा का अंशमात्र है। ईश्वर-महान् प्रारम्भिक एकत्व है, जिसमें दो भिन्न भिन्न प्रवृत्तियां एक-दूसरे के अन्दर प्रविष्ट होकर एक हो गई हैं।[3] इस प्रकार वेदान्त और पुराण भी प्रकृति को सर्वोपरि यथार्थसत्ता पर निर्भर मानते हैं। केवल इस प्रकार का मत ही सांख्यदर्शन को अधिक संगतिपूर्ण बना सकता है। सांख्य अद्वैत-विषयक आदर्शवाद के सत्य की ऊंचाई तक नहीं उठता, बल्कि केवल बोध के उस स्तर तक रहने में ही सन्तुष्ट है जो सत् और असत् के भेद पर बल देता है, और दोनों के विरोध को यथार्थ तथा तादात्म्य को अयथार्थ मानता है। इसने जो प्रश्न उठाए हैं, उनके अन्दर क्या क्या निहित है, इसे यह अनुभव नहीं कर सका। उन प्रश्नों की कठिनाई तथा महत्त्व को युग-युग के विरोध तथा विवाद प्रकाश में लाते रहे हैं, किन्तु बहुत कम सन्तोषप्रद समाधान तक पहुंच सके हैं। तो भी विश्व के सम्बन्ध में एक सर्वतोग्राही विचार तक पहुंचना, जिसमें न तो यथार्थसत्ता के किसी अंश का दमन किया गया है और न ही उसे खण्डित किया गया है, मानव-मस्तिष्क का एक महान् प्रयास है। इससे पूर्व कि उनके सत्य सम्बन्ध दृष्टिगत हो सकें, वस्तुओं के भिन्न-भिन्न पहलुओं की स्पष्ट रूप में परिभाषा होनी चाहिए और उनमें भेद दिखना चाहिए। सांख्य द्वारा किए गए अनुभव के विश्लेषण ने इस प्रकार एक अधिक उपयुक्त दर्शन के लिए भूमि तैयार कर दी।

१. सांख्यप्रवचनभाष्य, ५ : १२।

२. वायुपुराण के चौथे अध्याय में सांख्य-प्रतिपादित महत् को [illegible] अथवा ब्रह्म बताया गया है। तुलना कीजिए विष्णुपुराण : "[illegible]"। [illegible] में दिव्य मन ही जगत् का आदिस्थान (जगद्धाम) है।

३. विष्णुपुराण (१ : २) में इसे कार्यकारणशक्तिमान् कहकर वर्णन किया गया है। यह सर्वोपरि प्रभु का कार्य है तथा शेष विश्व का कारण है। 'चूलिका उपनिषद्' प्रकृति के विषय में कहती है "विकारजननीं मायामष्टरूपामजां ध्रुवाम्"। और देखिए सांख्यप्रवचनभाष्य, १ : २६।

## उद्धृत ग्रंथों की सूची

एस. सी. बैनर्जी : सांख्य फिलासफी
गार्बे : सांख्यप्रवचनभाष्य
गार्बे : सांख्यसूत्रवृत्ति
कीथ : सांख्य सिस्टम
नन्दलाल सिन्हा : दि सांख्य फिलासफी
सर्वदर्शनसंग्रह : १४ और १५
सील : पॉजिटिव साइंसेज आफ दि एंशियण्ट हिन्दूज

## पांचवां अध्याय

# पतञ्जलि का योगदर्शन

*प्रस्तावना—प्राचीन परिस्थिति—निर्माणकाल और साहित्य—सांख्य और योग—मनोविज्ञान—प्रमाण—योग की कला—नैतिक भावना—शरीर का नियन्त्रण—प्राणायाम—इन्द्रिय-निग्रह—ध्यान—समाधि अथवा एकाग्रता—मोक्ष—कर्म—अलौकिक सिद्धियां—ईश्वर—उपसंहार।*

## १

### प्रस्तावना

तथाकथित 'आत्मिक' व्यापार के विषय में मनोव्यापार की अनुसन्धान-समिति के अन्वेषणो ने ऐसी प्रकल्पनाओ को जिन्हे आज तक वैज्ञानिक सत्य समझा जाता रहा है, हिलाकर रख दिया, जैसे कि यह प्रकल्पना कि बौद्धिक तथा स्मृति-सम्बन्धी व्यापार मस्तिष्क-सम्बन्धी उपकरण की अविकलता पर ही आश्रित है और उसके क्षय के साथ-साथ ही नष्ट हो जाते है। अतः अब कुछ विचारक ऐसा विश्वास करने लगे है कि चैतन्य-विषयक क्रियाओ के लिए मस्तिष्क का अस्तित्व सर्वथा अनिवार्य नही है। मनुष्य का मन उन क्षमताओ के अतिरिक्त जो पाच ज्ञानेन्द्रियो द्वारा प्राप्त होती है, प्रत्यक्ष-ज्ञान सम्पादन की अन्यान्य क्षमताए भी रखता है यह हमे मनोविज्ञानशास्त्र के वेत्ता बताते है। दार्शनिक भी शनै-शनै इस विचार को मानने लगे है कि हमारे अन्दर मस्तिष्क द्वारा नियन्त्रित तर्क-वितर्क तथा स्मृति के अतिरिक्त भी अन्यान्य मानसिक शक्तिया विद्यमान है। भारत के प्राचीन विचारक, जिसे हम 'तत्त्वज्ञान-विषयक मनोविज्ञान' कह सकते है, उसके सम्बन्ध मे पर्याप्त क्रियात्मक ज्ञान रखते थे और 'अद्भुत दृष्टि' तथा तत्समान अन्यान्य शक्तियो से भी बिलकुल परिचित थे। वे हमे बताते है कि हम बाह्य इन्द्रियो की सहायता के बिना भी देखने तथा जानने की शक्ति प्राप्त कर सकते है और उन प्रक्रियाओ की, जिनका उपभोग हम भौतिक इन्द्रियो तथा मस्तिष्क-रूपी साधनो द्वारा करते है, अधीनता से सर्वथा उन्मुक्त हो सकते है। वे यह स्वीकार करते है कि साधारणतया जो जगत् हमे दृष्टिगोचर हो सकता है उससे अधिक विस्तृत जगत् का अस्तित्व है। जब किसी दिन हमारी दृष्टि उक्त जगत् को प्रत्यक्ष करने के

लिए खुलेगी तो हमे पता लगेगा कि हमारे प्रत्यक्षज्ञान का क्षेत्र कितना अधिक विलक्षण एवं महान है; किसी अंधे पुरुष को जब पहले-पहले दृष्टि प्राप्त होती है तो जैसा भासता है, ठीक वही दशा हमारी भी होगी। इस महत्तर दृष्टि तथा अन्तर्निहित शक्तियों की अभिव्यक्ति को प्राप्त करने के लिए विशेष विधान है। 'योग' के नियमो का पालन करने से—जैसे ध्यान की शक्ति को उच्चता तक पहुचाने, अपने ध्यान को शक्ति के अगाध स्रोत के ऊपर टिकाकर मन की चपलता का निग्रह करने से व्यक्ति, जैसे व्यायाम करनेवाला अपने शरीर को साध लेता है उसी प्रकार अपनी आत्मा को पूर्णरूप से साधने मे समर्थ हो सकता है। योग की सहायता से हम चैतन्य के उच्चतर स्तर तक पहुच सकते है, जिसका मार्ग मानसिक उपकरण मे परिवर्तन के द्वारा प्रशस्त होता है, और इस प्रकार वह उन सीमाओं का अतिक्रमण कर सकता है जिन्हे मानवीय अनुभव की साधारण सीमाए समझा जाता है। योग मे हम हिन्दू-विचारधारा के उन आधारभूत भावो—यथा भौतिक जगत् की अपेक्षा आत्मिक जगत् की श्रेष्ठता, मौनसाधन तथा एकान्तसेवन, ध्यान, समाधि और बाह्य अवस्थाओं के प्रति उदासीनता आदि—को स्पष्ट रूप मे लक्ष्य कर सकते है, जिनके कारण आधुनिक विचारको का हिन्दू जाति की, जीवन के प्रति, परम्परागत प्रवृत्ति अद्भुत तथा सनकी प्रतीत होती है। किन्तु जो उससे परिचित है वे यह स्वीकार करते है कि हमारी वर्तमान मनोवृत्ति को, जो बाह्य वस्तुओ के बोझ से अत्यधिक आक्रान्त है और जो नीरस कठोर परिश्रम, भौतिक लिप्सा और इन्द्रियजन्य उत्तेजना के कारण आत्मा के यथार्थ जीवन मे सर्वथा विरक्त है, सुधारने के लिए इस साधना की नितान्त आवश्यकता है।[1]

योग शब्द का प्रयोग नाना अर्थों मे होता है। साधारण रूप से इसका तात्पर्य 'क्रियाविधि'[2] हो सकता है। कभी-कभी इसका प्रयोग संयोजित करने के लिए होता है।[3] उपनिषदो तथा भगवद्गीता मे आत्मा के विषय मे कहा गया है कि वह अपनी सासारिक और पापमय अवस्था मे सर्वोपरि आत्मा से पृथक् तथा विरक्त रहती है। सब पापों तथा दु:ख की जड़ यह पृथक्त्व, भेदभाव तथा विरक्ति ही है। दु:ख तथा पाप से छुटकारा पाने के लिए हमे आध्यात्मिक एकत्व, अर्थात् एक के अन्दर दो की भावना, अर्थात् योग को प्राप्त करना चाहिए। पतञ्जलिकृत योगदर्शन मे योग का अर्थ जुड़ना (एकत्व) नही, बल्कि केवलमात्र प्रयत्न है, अथवा, जैसाकि भोज का कहना है, पुरुष तथा प्रकृति के मध्य वियोग है। यह एक खोज है उसकी जिसे नार्थलिम ने 'हमारे अतीन्द्रिय अहम्' के नाम से पुकारा है, जो हमारे अस्तित्व का दैवीय तथा नित्य अंश है। इसका अर्थ प्रयत्न, कठोर परिश्रम भी होता है और इस प्रकार इसका प्रयोग इन्द्रियो तथा मन

१. देखिए भारतीय दर्शन, खण्ड १, पृष्ठ ४८०।

२. भगवद्गीता, ३ : ३।

३. देखिए भारतीय दर्शन, खण्ड १, पृष्ठ ४८०। देखिए ऋग्वेद, १ : ३४, ९ ; ७ : ६७-६८ ; ३ : २७, ११ ; १० : ३०, ११ ; १० : ११४, ९ ; ४ : २४, ४ ; १ : ५, ३ ; १ : ३०, ७ ; शतपथ ब्राह्मण, १४ : ७, १, ११। याज्ञवल्क्य के अनुसार, 'जीवात्मा तथा सर्वोपरि आत्मा के संयोग का नाम ही योग है।'—संयोगो योग इत्युक्तो जीवात्मपरमात्मनोरिति (सर्वदर्शनसंग्रह, १५)।

के निग्रह के अर्थ मे होने लगा ।[1] यद्यपि कभी-कभी इसका समाधि के लक्ष्य के पर्यायवाची अर्थों मे भी व्यवहार किया गया है, पर अधिकतर इसका प्रयोग उस तक पहुचने के मार्ग के अर्थों मे ही किया गया है । ऐसे स्थल कम नही है जहा ईश्वर की सर्वोपरि शक्ति के लिए इसका प्रयोग किया गया है ।[2] पतञ्जलि के अनुसार, मानवीय प्रकृति (भौतिक तथा आत्मिक) के भिन्न-भिन्न तत्त्वो के नियन्त्रण द्वारा पूर्णता-प्राप्ति के लिए किया गया विधिपूर्वक प्रयत्न ही योग है । भौतिक शरीर, सक्रिय इच्छाशक्ति और समझने की शक्ति रखनेवाले मन को नियन्त्रण के अन्दर लाना आवश्यक है । पतञ्जलि ने कुछ ऐसे अभ्यासो पर बल दिया है जिनसे शारीरिक चचलता की चिकित्सा हो सकती है तथा मलिनता दूर की जा सकती है । और जब इन अभ्यासो से हमे अधिक शक्ति, दीर्घकालीन युवावस्था और दीर्घजीवन प्राप्त हो जाए, तो इनका प्रयोग आध्यात्मिक मुक्ति के लिए करना उचित है । चित्त की शुद्धि तथा शान्ति के लिए अन्य विधियो का प्रयोग किया जाता है । पतञ्जलि का मुख्य लक्ष्य आध्यात्मिक सिद्धान्त का प्रतिपादन नही, बल्कि क्रियात्मक रूप मे यह सकेत करना है कि सयमी जीवन द्वारा किस प्रकार मोक्ष प्राप्त किया जा सकता है ।

## २

## पूर्ववर्ती परिस्थिति

प्राचीन समय से भारत मे यह विचार चला आया है कि हम साधना द्वारा ऐसी अनेको भौतिक और मानसिक सिद्धिया प्राप्त कर सकते हैं जो साधारण मनुष्यो मे नही पाई जाती, और शारीरिक तथा मानसिक क्रियाओं के सयम से हमे दुःख से छुटकारा पाने मे सहायता मिलती है । समाधि और सम्मोहक मूर्छा के

१. योगसूत्र, १ : १ ।

२. भगवद्गीता, ६ : ५ । बलदेवकृत प्रमेयरत्नावलि, पृष्ठ १४ भी देखिए ।

३. योगतत्त्व उपनिषद् में योग चार प्रकार का बताया गया है : मन्त्रयोग, लययोग, हठयोग और राजयोग । पतञ्जलि-प्रतिपादित योग अन्तिम प्रकार का है, क्योंकि यह मन को नियन्त्रित करने तथा समाधि अवस्था प्राप्त करने की प्रक्रिया का विस्तार से प्रतिपादन करता है । हठयोग के मत मे शारीरिक क्रियाओं पर आधिपत्य प्राप्त किया जा सकता है । शरीर को वश मे करना पतञ्जलि के योग का एक भाग है । मन्त्रयोग विश्वास-चिकित्सा पर आधारित है । यद्यपि ईसाई विचारक, जो इस विधि का प्रयोग करते हैं, ऐसा कहते हैं कि यह ईसाई मत तथा पादरियों के प्रभाव का परिणाम है, तो भी इस विषय का प्रमाण मिलता है कि विश्वास-चिकित्सा किसी एक धर्म तक सीमित नहीं है । एम० क्युई हमें प्राचीन चिकित्सक का स्मरण कराता है । विश्वास के द्वारा चिकित्सा पद्धति की व्यवस्था में हस्तक्षेप नहीं है, जिसमें साक्षात् ईश्वर का हाथ अथवा किसी गौण अतिप्राकृतिक तत्त्व का प्रवेश काम करता हो । मन्त्रों द्वारा चिकित्सा केवल ऐसी अवस्थाओं में ही सम्भव है जहा रोग स्नायुजाल से सम्बन्ध रखता हो और मस्तिष्क इच्छा की असफलता के कारण, किसी एक बात के हठात् हृदय मे बैठ जाने से, अथवा मानसिक आघात के कारण विकृत हो गया हो । किसी मसखरे का यह कथन कि "मुझे कोई ऐसी टूटी हड्डी दिखाओ जिसे विश्वास के द्वारा फिर से जोड़ दिया गया हो, तो मैं तुम्हारे दावों को सुन सकता हूं", एकदम निरर्थक नहीं है ।

महत्त्व के सम्बन्ध में अपरिपक्व विचार ऋग्वेद में पाए जाते है, जिसमें 'मुनि' शब्द भी आया है।[1] इसके अनुसार, दिव्य प्रकाश पर ध्यान लगाना भक्ति का एक पवित्र कार्य है।[2] अथर्ववेद मे यह विचार कि कठोर साधना द्वारा अलौकिक शक्तिया प्राप्त की जा सकती है, बहुत आया है।[3] उसके पश्चात् शीघ्र ही तपस्या का भाव उत्पन्न हुआ, जिससे निग्रह को एक नैतिक स्वरूप दिया जाने लगा। अपने मन को नित्य मे केन्द्रित करने के लिए मनुष्य को समस्त सांसारिक सुखोपभोग का त्याग करना चाहिए। उपनिषदो के अनुसार, योगाभ्यास यथार्थसत्ता के सत्यज्ञान की चेतनापूर्ण आन्तरिक खोज है। ध्यान तथा एकाग्रता पर बल दिया गया है,[4] क्योकि आत्मा का विषयीरूप मे प्रत्यक्षज्ञान अन्यथा सम्भव नही है। उपनिषदो ने तप और ब्रह्मचय को महान शक्ति के उत्पादक गुण बताया है।[5] ऐसी उपनिषदे जिनमे साख्य के सिद्धान्त आते है, योग-सम्बन्धी क्रियाओ का भी वर्णन करती है। कठ, श्वेताश्वतर और मैत्रायणी उपनिषदे धार्मिक सिद्धि के क्रियात्मक पक्ष का उल्लेख करती है, जोकि साख्य के सैद्धान्तिक अन्वेषण से भिन्न है। 'योग' एक पारिभाषिक शब्द के रूप मे कठ, तैत्तिरीय और मैत्रायणी उपनिषदो मे आता है,[6] किन्तु यह नही कहा जा सकता कि उनमे वर्णित योग तथा पतञ्जलि का योग एकसमान है। हो सकता है कि समाधि का विचार उपनिषदो के उस सिद्धान्त से विकसित हुआ हो जो परमब्रह्म की प्राप्ति अथवा आनुभविक जीवन की वस्तुओ से मुक्ति की तुलना सुषुप्ति के साथ करता है। कठोपनिषद् मे योग की उच्चतम अवस्था का वर्णन करते हुए कहा गया है कि उसमे इन्द्रियो को मन तथा बुद्धि के साथ सर्वथा शान्त भाव मे लाया जाता है।[7] इसलिए यह स्वाभाविक ही था कि ऐसे व्यक्ति थे जिन्होने कृत्रिम उपायो द्वारा ऐसी मूर्छितावस्था लाने का प्रयत्न किया। मैत्री उपनिषद् मे छ प्रकार के योग का उल्लेख आता है[8] और पतञ्जलि योगदर्शन के पारिभाषिक शब्दो का प्रयोग पाया जाता है।[9] यह प्रकट है कि पतञ्जलि का योग आरम्भिक उपनिषदो के काल मे पूर्णता तक नही पहुचा था, यद्यपि परवर्ती उपनिषदो मे हमे उसकी क्रमिक उन्नति दिखाई देती है।

१. १० : १३६, ४-५, देखिए भारतीय दर्शन, खण्ड १, पृष्ठ १०१।

२. ऋग्वेद, ३ : ६२, १० में गायत्री का उल्लेख आया है। और देखिए शुक्ल यजुर्वेद, ३ : ३५ ; सामवेद, २ : ८, १२।

३. भारतीय दर्शन, खण्ड १, पृष्ठ १११।

४. बृहदारण्यक उपनिषद्, ४ : ४४ ; ३ : ५ ; ४ : ४ ; तैत्तिरीय उप०, १ ; कठ, ३ : १२ ; प्रश्न, ५ : ५।

५. छान्दोग्य उपनिषद्, ३ : १७, ४ ; बृहदारण्यक, १ : २, ६ ; ३ : ८, १० ; तैत्तिरीय, १ : ९, १ ; ३ : २, १ ; ३ : ३, १ ; तैत्तिरीय ब्राह्मण, २ : २. ३, ३ ; शतपथ ब्राह्मण, ११ : ५, ८, १।

६. ६ : १०।

७. छान्दोग्य, ६ : ८, ६ भी देखिए।

८. ६ : १८।

बुद्ध ने योग का अभ्यास दोनो अर्थों मे किया। उन्होने कठोर तपस्याएं भी की तथा उच्च श्रेणी का चिन्तन भी किया। ललितविस्तर ग्रन्थ के अनुसार, तपस्या की नानाविध विधिया बुद्ध के समय मे प्रचलित थी।[1] बुद्ध के कुछेक गुरु, जैसे 'आलार', योगविद्या मे निपुण थे। बौद्धसूत्र एकाग्रता की योग की विधियो से अभिज्ञ है। बौद्ध मत मे प्रतिपादित ध्यान की चार अवस्थाएं साधारण रूप मे शास्त्रीय योग की चेतनापूर्ण एकाग्रता की चार स्थितियो के साथ अनुकूलता रखती हैं।[2] बौद्ध मत के अनुसार, श्रद्धा, शक्ति, विचार, एकाग्रता तथा बुद्धि इन पाच गुणो के धारण कर लेने मे योग के लक्ष्य की प्राप्ति हो सकती है। और योग भी इस मत को स्वीकार करता है।[4] बौद्ध मत की योगाचार शाखा बौद्ध सिद्धान्त को योग के विवरणो के साथ स्पष्ट रूप मे मिलाती है। परवर्ती बौद्ध ग्रन्थ एक परिष्कृत योगपद्धति का आश्रय लेते है।[5]

महाभारत मे साख्य और योग का उपयोग एक ही पूर्ण इकाई के दो पूरक अशो के रूप मे किया गया है और ये क्रमश सिद्धान्त तथा व्यवहार अथवा दर्शन तथा धर्म के प्रतीक है। ऐसा कहा जाता है कि योगदर्शन ईश्वर को छब्बीसवे तत्त्व के रूप मे स्वीकार करता है। इसके अतिरिक्त, मोक्ष, जिसे प्रारम्भ मे परब्रह्म के साथ तादात्म्य माना गया था, अब आत्मा का प्रकृति से पृथक्करण हो जाता है, जबकि परब्रह्म का वह सर्वतोग्राही स्वरूप नही रहा जिसमे से व्यक्तिरूप आत्माए प्रादुर्भूत हुई बल्कि वह ईश्वर अर्थात् सहायक हो गया। महाभारत मे धारण, प्राणायाम का उल्लेख है।[6] उक्त महाकाव्य के अनेक तपस्वियो ने चमत्कारी शक्तियो को प्राप्त करने के लिए योग साधन का आश्रय लिया। महाभारत मे इनका बार-बार उल्लेख हुआ है।[8]

उपनिषद्, महाभारत—जिसमे भगवद्गीता भी शामिल है—जैनमत तथा बौद्धमत योगसम्बन्धी क्रियाओ का स्वीकार करते है। योग-सिद्धान्त को इतना पुरातन बताया जाता है जितना कि ब्रह्मा है। पतञ्जलि के योग मे, तपस्या तथा गहन चिन्तन-विषयक जो विचार उस समय अस्पष्ट तथा अनिश्चित रूप मे विद्यमान थे उन सबका निचोड़ पाया जाता है। उन्होने उस अस्पष्ट परम्परा को जो जीवन तथा अनुभव के दबाव से विकसित हुई, एक विधान का रूप दे दिया। पतञ्जलि का दर्शन जिस युग मे प्रादुर्भूत हुआ, वह उसके चिह्नो को धारण

१. भारतीय दर्शन, खण्ड १, पृष्ठ [illegible], टिप्पणी [illegible]।

२. योगसूत्र, १ : १७। देखिए भारतीय दर्शन, खण्ड १, पृष्ठ [illegible]।

३. मज्झिमनिकाय, १ : १६४।

४. योगसूत्र, १ : ३३।

५. विस्तृत विवरण के लिए देखिए हॉपकिंस कृत योग टेक्नीक इन दि ग्रेट एपिक, जर्नल आफ दि अमेरिकन ओरियण्टल सोसाइटी, २२।

६. १२ : ११६८३-८४।

७. १२ : ३२६, ८।

८. १२ : ३४०-५५ ; १२ : ३०३, १६३ ; १३ : १४, ४२०।

किए हुए है। जहा एक ओर इसमे हमें अत्यन्त परिष्कृत रहस्यवाद मिलता है, वहा उससे मिश्रित ऐसे अनेकों मत भी मिलते है जोकि उस काल मे प्रचलित धार्मिक सम्प्रदायों में से निकले है।

वात्स्यायन इसके भी पूर्ववर्ती एक योग का उल्लेख करता है, जिसके अनुसार आत्मा के कर्म के अनुरूप सृष्टिरचना सम्पन्न होती है, और वही राग तथा द्वेष आदि बुराइयो तथा क्रिया की प्रेरणा के लिए जिम्मेवार है और उसीके कारण असत् का सद्भाव मे प्रकट होना और विद्यमान वस्तुओ का लोप हो जाना सब कुछ सम्भव होता है।[1] यह योग मानवीय क्रिया पर बल देता है, और सांख्य की अपेक्षा कर्ममीमासा के अधिक निकट है, जो सत्कार्यवाद को मानता है, आत्मा के परम रूप मे विश्वास रखता है तथा शरीर, इन्द्रियो, मन और भौतिक गुणों के साथ सयोग को चेतन व्यापारों का कारण मानता है। इस प्रकार वात्स्यायन के अनुसार, सांख्य तथा योग मे परस्पर अत्यधिक मतभेद है, यहा तक कि आत्मा के स्वरूप, क्रियाशीलता और कार्य-कारण-सम्बन्ध जैसे मूल प्रश्नों पर भी मतभेद है। यदि सांख्यदर्शन के साथ क्रियाशीलता के सिद्धान्त पर बल देने का भाव सयुक्त कर दिया जाए तो हम प्राचीन शास्त्रीय योग का नमूना प्राप्त कर सकते है।

## ३

## निर्माणकाल और साहित्य

पतञ्जलि का योगसूत्र योग-सम्प्रदाय का प्राचीनतम पाठ्यग्रन्थ है। इसके चार भाग है जिनमे पहले भाग मे समाधि के स्वरूप तथा लक्ष्य का प्रतिपादन किया गया है। इसे 'समाधिपाद' कहते है। द्वितीय भाग 'साधनापाद' मे लक्ष्य-प्राप्ति के साधनो की व्याख्या है। तीसरे मे उन अलौकिक सिद्धियो का वर्णन है जो योग की क्रियाओं द्वारा प्राप्त की जा सकती है। यह 'विभूतिपाद' कहलाता है। और चौथे मे मोक्ष का स्वरूप बताया गया है। यह 'कैवल्यपाद' है।[2] याज्ञवल्क्यस्मृति के अनुसार, योगदर्शन का आदिसंस्थापक हिरण्यगर्भ था, और माधव निर्देश करता है कि 'इसके साथ पतञ्जलि के योगदर्शन का रचयिता होने मे कोई विरोध भी नही होता क्योंकि स्वय पतञ्जलि

१. पुरुषकर्मादिनिमित्तो भूतसर्गः, कर्महेतवो दोषाः प्रवृत्तिश्च, स्वगुणविशिष्टाश्चेतना असदुत्पद्यते उत्पन्नं निरुध्यत इति योगानाम् (न्यायभाष्य, १ : १, २९)। उद्योतकर का कहना है कि इस योग के अनुसार इन्द्रियों के अंग पञ्चभूतों से निर्मित हुए है।

२. क्योंकि अन्य सम्प्रदायों की समीक्षाएं योगसूत्र के चौथे भाग में आती है और 'इति' शब्द जो ग्रन्थ की समाप्ति का द्योतक है, तीसरे भाग के अन्त में आया है, इससे यह प्रतीत होता है कि चौथा भाग पीछे से मिलाया गया है। देखिए दास गुप्ता : हिस्ट्री आफ इण्डियन फिलासफी, पृष्ठ २३०।

ने अपने ग्रन्थ को 'अनुशासन' कहा है, जिसमे 'अनु' उपसर्ग का अर्थ ही बताता है कि पतञ्जलि का कथन एक प्रारम्भिक रहस्योद्घाटन के पीछे आता है और यह उक्त दर्शनपद्धति का अपने-आपमे प्रथम सूत्रीकरण नही है।[1] वैय्याकरण (अर्थात् महाभाष्यकर्ता) पतञ्जलि का काल द्वितीय शताब्दी ई० पू० बताया गया है,[2] यद्यपि उक्त वैय्याकरण पतञ्जलि और योगसूत्र के रचयिता पतञ्जलि दोनो एक ही व्यक्ति थे—यह अभी सिद्ध नही हो सका है।[3] योगसूत्र पर व्यास का भाष्य (चौथी शताब्दी ई०) योग के सिद्धान्तो की सर्वमान्य व्याख्या है। वाचस्पति ने व्यास के भाष्य पर एक वृत्ति 'तत्त्ववैशारदी' (नवी शताब्दी) लिखी है। भोजकृत 'राजमार्तण्ड' एक अत्यधिक महत्त्वपूर्ण ग्रन्थ है। विज्ञानभिक्षु का 'योगवार्तिक', जो योगभाष्य पर एक प्रचलित टीका है, और 'योगसारसग्रह' ये दोनो पुस्तके उपयोगी है। उक्त ग्रन्थकर्ता कुछ विषयो पर वाचस्पति के विचारो की आलोचना करता है और योगदर्शन को उपनिषदो के दर्शन के समीप लाने का प्रयत्न करता है।[4] प्रत्येक विचार-

१. सर्वदर्शनसंग्रह, १५।

२. पतञ्जलि का योगसूत्र दूसरी शताब्दी ई० पू० में रचा गया माना जाता है, यद्यपि कुछ की सम्मति यह है कि यह वस्तुत पीछे का अर्थात चौथी शताब्दी ई० का है। परमाणुवाद (१ : ४०) सौत्रान्तिकों की समयसम्बन्धी प्रकल्पना कि काल क्षणों की शृङ्खला है (३ : ५२), स्फोटवाद (देखिए योगभाष्य, ३ : १७) तथा बौद्ध आदर्शवाद (४ : १५–१७) का उल्लेख योगसूत्र में आया है।

यह मानकर कि वैशेषिकसूत्र में वसुबन्धु के आदर्शवाद की समीक्षा की गई है, प्रोफेसर वुड्स योगसूत्र के निर्माणकाल की पूर्वतर सीमा चौथी शताब्दी ई० रखते है। उनकी सम्मति इस तथ्य से पुष्ट होती प्रतीत होती है कि नागार्जुन ने अपनी 'कारिका' में 'योगदर्शन' का उल्लेख नहीं किया है। यह तर्क हमें दूर तक नहीं ले जाता, क्योंकि यह स्वीकृत तथ्य है कि नागार्जुन के 'उपायकौशल्य-हृदयशास्त्र' के चीनी अनुवाद में योग का उल्लेख दर्शनशास्त्र की आठ शाखाओं में से एक शाखा के रूप मे मिलता है, और बौद्ध आदर्शवाद का समय वसुबन्धु तथा असग से पूर्ववर्ती माना जा सकता है। जैकोबी के विचार मे, योगदर्शन ३०० ई० पू० मे विद्यमान था। उमास्वातिकृत 'तत्त्वार्थसूत्र', २ : ५२, में योगसूत्र, ३ : २२ का उल्लेख है। उमास्वाति, जो अपने टीकाकार सिद्धसेन (पाचवी शताब्दी) से पूर्व का होना चाहिए, साधारणतः तीसरी शताब्दी ई० का माना जाता है। इस प्रकार पतञ्जलि का समय ३०० ई० के पश्चात् का नहीं हो सकता।

३. भोज योगसूत्र पर अपनी टीका, 'राजमार्तण्ड' (प्रस्तावना, पृष्ठ ५) मे कहता है कि उसने व्याकरण, योग और वैद्यक विषयों पर ग्रन्थ लिखे, और इस प्रकार "पतञ्जलि के समान हमारी वाणी, चित्त तथा शरीरों के मलो को दूर किया।" इस तरह वह स्पष्ट करता है कि पतञ्जलि ने व्याकरण (वाणी), योग (चित्त) और वैद्यक (शरीर) के विषयों पर ग्रन्थ लिखे। यह सबसे पूर्ववर्ती उल्लेख है। तो भी इस विषय में सन्देह है कि प्रस्तावना भोज की लिखी हुई है। वुड्स ने अपने 'इण्ट्रोडक्शन टू दि योग सिस्टम' (हार्वर्ड ओरियण्टल सीरीज) नामक ग्रन्थ में महाभाष्य के रचयिता वैय्याकरण पतञ्जलि तथा योगसूत्र के रचयिता पतञ्जलि को एक मानने का विरोध किया है। उक्त दोनों ग्रन्थों में न तो भाषा-सम्बन्धी और न सिद्धान्त-सम्बन्धी ही समानताएं पाई जाती है। महान वैय्याकरणों, जैसे भर्तृहरि, कैय्यट, वामन और नागेश ने योगसूत्र के रचयिता की वैय्याकरण के साथ एकात्मता का कहीं उल्लेख नहीं किया।

४. योगदर्शन पर लिखे गए अन्य ग्रन्थों में, जैसे कि नागोजी भट्ट (नागेश भट्ट), नारायण भिक्षु और महादेव के ग्रन्थों में, अपनी पूर्वधारणाओं के अनुरूप, पतञ्जलि के विचारों को परिवर्तित किया गया है

पद्धति योग की विधियो का उपयोग अपने हित के लिए करती है। कुछ परवर्ती उपनिषदे—यथा मैत्री, शाण्डिल्य, योगतत्त्व, ध्यानबिन्दु, हस, वराह और नादबिन्दु—योग के सिद्धान्तो को बहुत महत्त्व देती है।

## ४

## सांख्य और योग

पतञ्जलि ने योग के विचारो को व्यवस्थित रूप दिया और उन्हे साख्य की तत्त्वज्ञान-सम्बन्धी पृष्ठभूमि पर स्थित किया, जिसे उन्होने परिवर्तन के साथ स्वीकार कर लिया। प्रारम्भिक ग्रन्थो मे योग के सिद्धान्त साख्य के विचारो के साथ ही मिलते है।[1] योग ने पच्चीस तत्त्वो को स्वीकार कर लिया और उनके सम्बन्ध मे विवाद की कोई आवश्यकता अनुभव नही की। विश्व की रचना नही हुई और यह नित्य है। इसमे परिवर्तन अवश्य होते रहते है। अपनी तात्त्विक अवस्था मे इसे प्रकृति नाम से पुकारा जाता है, जिसका साहचर्य गुणो के साथ है और उस रूप मे यह सदा वैसा ही है। जीवात्माए असख्य है, जो जीवित प्राणियो मे जीवन फूकती है और स्वभाव से निर्मल, नित्य और निर्विकार है। किन्तु विश्व के साथ सम्बन्ध होने से ये परोक्ष रूप मे सुखो तथा दुःखो के अनुभव करनेवाली बनती है और अपने सासारिक जीवन मे नाना प्रकार की शरीराकृतियो को धारण करती है। प्रकृति के विकास के विषय मे योग का मत है कि विकास की दो समानान्तर पद्धतिया है जो महत् मे आरम्भ करती है और एक पक्ष मे अहकार, मन पाच ज्ञानेन्द्रियो तथा पाच कर्मेन्द्रियो के रूप मे विकसित होती है, तथा दूसरे पक्ष मे पाच सूक्ष्म तन्मात्राओ द्वारा पाच महाभूतो मे विकसित होती है। व्यास के अनुसार, महाभूत पाच सारतत्त्वो मे निकले है, और ग्यारह इन्द्रिया अहकार अथवा अस्मिता से निकली है। तन्मात्राए अहकार से नही निकली, बल्कि अस्मिता के साथ छः अविशेष कहाती है और उनकी उत्पत्ति महत् मे हुई। विज्ञानभिक्षु का विचार है कि व्यास ने केवल बुद्धि के परिवर्तनो को दो विभागो मे वर्णित किया है, किन्तु उनका तात्पर्य इस प्रकार का सुझाव देने मे नही है कि महत् मे तन्मात्राओ की उत्पत्ति अहकार पर आश्रित नही है।[2] साख्य मे, अहकार सात्त्विक रूप मे इन्द्रिया का जन्म देता है, और तमोरूप मे तन्मात्राओ को जन्म देता है, और ये दोनो ही महत् मे अवरुद्ध रहते है। इस प्रकार साख्य और योग का विकास-विषयक यह भेद कुछ अधिक गम्भीर नही है। हम देखते हैं कि योग साख्य-प्रतिपादित तीन आभ्यन्तर इन्द्रियो को 'चित्' का नाम देता है। यह अहकार और मन को बुद्धि से पृथक नही समझता। इन्द्रियो को भी यह स्वरूप मे भौतिक ही मानता है और इसलिए सूक्ष्म शरीर मानने की कोई आवश्यकता नही रह जाती।

१. देखें कठोपनिषद्। योगसूत्र पर व्यासकृत वृत्ति का नाम साख्यप्रवचनभाष्य है, जो साख्य तथा योग में परस्पर घनिष्ठ सम्बन्ध प्रदर्शित करता है।

२. योगवार्तिक, १ : ४५।

जाती है और चित्त की अवस्थाओ से अलिप्त रहती है। गुण भी अवकाश प्राप्त कर लेते है और आत्मा अपने सारतत्त्व मे प्रतिष्ठित हो जाती है।[1]

जीव का लक्ष्य अनासक्ति तथा स्वाधीनता प्राप्त करना है। यह पारिवारिक जीवन, समाज आदि मानवीय सम्बन्धो के अनुकूल नही है, और इसीलिए योग एक ऐसा दर्शन कहा गया है जिसको नीतिशास्त्र से कोई सरोकार नही है। एक ऐसे दर्शन मे, जिसका लक्ष्य ही मनुष्य के ससार-सम्बन्धी समस्त बन्धनो को तोडने का हो, नैतिक, विषयो पर विवेचन के लिए कोई स्थान नही हो सकता।[2] इस प्रकार की समालोचना का हमे प्राय ही सामना करना पडा है। नैतिक मार्ग ही एकमात्र हमे पूर्णता तक पहुचाने मे सहायक होता है, यद्यपि पूर्णता की प्राप्ति के पश्चात् हम ऐसे क्षेत्र मे पहुच जाते है जो अच्छाई और बुराई दोनो से परे है। आत्मा के यथार्थस्वरूप को, जो अनेक प्रकार के आवरणो से मलिन बना रहता है, जान लेने का ही नाम मोक्ष है। हम केवल पुरुषार्थ तथा आत्मसयम के द्वारा ही उनसे मुक्ति पा सकते है। अन्यान्य अनेको दर्शन-पद्धतियो की अपेक्षा योगदर्शन इस मत को स्वीकार करने पर कही अधिक बल देता है कि दार्शनिक ज्ञान हमे त्राण नही पहुचा सकता। जिस वस्तु की हमे आवश्यकता है वह अनुसन्धान अथवा विवेचन की सूक्ष्मताए नही है, बल्कि इच्छाशक्ति को वश मे करना है। हमे अपनी आन्तरिक भावनाओ तथा वासनाओ पर विजय पानी है। सच्चा दार्शनिक वह है जो आत्मा का चिकित्सक हो, जो हमे इच्छाओ के बन्धन से मुक्ति दिलाने मे सहायक हो।

योगदर्शन इस बात को मानता है कि सब मनुष्य उस आत्मसयम को पालन करने के योग्य नही होते जिसपर कि वह बल देता है। कुछ व्यक्ति ऐसे है जिन्हे आधुनिक मनोविज्ञान की भाषा मे 'बहिर्मुख' कहा जाता है। उनके लिए क्रियायोग का विधान है, जिसमे तपस्या, स्वाध्याय तथा भक्ति (ईश्वर-प्रणिधान) शामिल है।[3] तपस्या वह है जो क्लेश तथा कर्म के परिणामस्वरूप अन्तस्तल मे बैठे हुए अज्ञात सस्कारो समेत समस्त मलो को भस्मसात् कर देती है। योगान्तर्गत मनोविज्ञान की धारणा है कि चेतन मन के अतिरिक्त भी एक अचेतन किन्तु सक्रिय आत्मिक क्षेत्र है, और तपस्या का लक्ष्य इस अचेतन क्षेत्र के विषयो को भी वश मे करना है।[4]

१. ३ : २४-३३।

२. "तार्किक दृष्टि मे एक नैतिक प्रयोजन तथा आचरण योग के लक्ष्य की माग नही है, क्योकि सत्य-व्यवहार तथा मैत्रीभाव इत्यादि एक व्यक्ति के लिए किसी प्रयोजन के नहीं है जो नितान्त अनासक्ति तथा एकाकीपन चाहता है। नैतिक महत्ताओं की चिन्ता का व्यक्तित्व के दमन की कामना के साथ संयोजन उन विषमताओं में से है जो विचार की अव्यवस्था को प्रकट करती है, और यह इस दर्शन में एक त्रुटि है।" (जर्नल आफ फिलासफी, अध्याय १६, संख्या ८, पृष्ठ २००)।

३. २ : १।

४. चैतन्य की सीमारेखा से ऊपर जो कुछ होता है वह नीचे की ओर हो रहे शक्तियो के नाटक का एक प्रतीक है। योगविद्या में निपुण पुरुष, मानसिक रोग (स्नायुरोग) तथा 'भूतबाधा' की अवस्थाओं में, जो कुछ साधारणतः अचेतन के अन्दर छिपा है उसे सम्मोहक मूर्च्छा अथवा अन्य

एक योगी, जिसे समाधि की शक्ति प्राप्त हो गई है, कर्म को नष्ट करने के लिए उद्यत हो जाता है। और वे कर्म तीन प्रकार के है : (१) भूतकाल में किए हुए कर्म, जिन्होने वर्तमान जीवन मे अपना फल देना प्रारम्भ कर दिया है (ये प्रारब्ध कर्म है); (२) वे कर्म जो भूतकाल मे किए गए हे किन्तु जिनके फल किसी भावी जीवन मे मिलने के लिए सचित है (ये सचित कर्म हैं); और (३) वे कर्म जो इस जन्म मे किए गए और जिनका फल इस जीवन मे अथवा किसी भावी जीवन मे मिलने को है (ये आगामी कर्म है)। अन्तिम प्रकार के कर्म ईश्वरभक्ति तथा समाजसेवा द्वारा रोके जा सकते हे। पके हुए कर्म फल दे चुकने पर इसी जीवन मे शेष हो जाते है, और अपरिपक्व कर्मों के विषय म, जिनके लिए आगामी जीवन की आवश्यकता है, यह कहा जाता है कि योगी पुरुष ऐसे सब शरीरो की सृष्टि कर सकता है जिनसे पुराने सब ऋणो का शोध हो जाए। इनमे से प्रत्येक शरीर का एक अपना चित्त अथवा मन रहता है, जिसे निर्माणचित्त अथवा कृत्रिम मन कहते है। कृत्रिम शरीरो की, उनके चित्तो सहित, पहचान साधारण शरीरो से स्पष्ट रूप मे की जा सकती है, क्योकि वे अपने कर्मों मे पूर्णतया व्यवस्थित होते है। योगी की चेतना इन सब विभिन्न इच्छा-रहित कार्यशरीरो का सचालन करती है। ज्योही यह यन्त्रवत् प्राणी, जिसका विशेष लक्ष्य सचित कर्म के एक विशेष भाग की समाप्ति होता है, अपना उद्देश्य पूरा कर चुकता है, योगी उसपर से अपना नियन्त्रण उठा लेता है और 'मनुष्य' हठात् मृत्यु को प्राप्त हो जाता है। प्राकृतिक मन के विपरीत, कृत्रिम मन के अनुभव अपने पीछे कोई चिह्न नही छोडते।[1]

## १५

## कर्म

जब तक अविद्या पर विजय नही प्राप्त की जाती, तब तक ससार मे जन्म होता रहेगा। कर्म का विधान प्रामाणिक माना गया है, और हमारे जीवन, इसके स्वरूप तथा इसकी अवधि—सबका निर्णय इस कर्मविधान से ही होना है।[2] यद्यपि हम अपने पूर्व-जन्मों को स्मरण नही करते तो भी हम उनकी विशेषताओ का अनुमान वर्तमान जीवन की प्रवृत्तियों द्वारा कर सकते है।[3] और ये प्रवृत्तिया अपने कारण (हेतु), प्रेरक भाव (फल), आश्रय और विषय (आलम्बन) के लुप्त हो जाने पर नष्ट हो जाएगी। मूल कारण है अविद्या, यद्यपि अन्य भी उसके साथ ससक्त कारण हो सकते हैं। प्रेरक भाव से तात्पर्य उस प्रयोजन से है जिसके सम्बन्ध मे कोई भी मानसिक प्रक्रिया वर्तमान में

साधनों से ऊपर की ओर आने देते है और खोज निकालने है। इस प्रकार की चिकित्साएं, जो हमें आधुनिक मनोविश्लेषण का स्मरण कराती है, भारत में बहुत प्रचलित हैं।

१. ४ : ४–५।        २. २ : १२–१४।        ३. ४ : ९।

कार्यकारी बनती है। चित्त अवशिष्ट क्षमताओं का अधिष्ठान है और विषय (प्रमेय पदार्थ) वह है जो क्षमताओं को उत्तेजित करता है।[1]

## १६

## अलौकिक सिद्धियां

प्रचलित इन्द्रजाल (जादू) के सम्प्रदाय को मुक्ति की योग-विहित धार्मिक योजना के साथ मिला दिया जाता है। योगसाधना के मार्ग मे कुछ जादू की शक्तिया प्राप्त हो जाती है, ऐसा प्रारम्भिक बौद्ध ग्रन्थो मे माना गया है, यद्यपि स्वय बुद्ध ने उन शक्तियो की खोज को पूर्ण मोक्ष के लिए अनुपयोगी बताया था। हिन्दूधर्मशास्त्र हमे ऐसे व्यक्तियो के विषय मे बताते है जिन्होने केवल कठोर तपस्या से अद्भुत शक्तिया प्राप्त की। योगदर्शन मे इन शक्तियो की प्राप्ति को समाधि के मुख्य लक्ष्य से निम्नस्तर का बताया गया है। यद्यपि उच्चतम लक्ष्य न भी प्राप्त हो, तो भी नीचे की स्थितियों का अपना महत्त्व है ही। प्रत्येक स्थिति अपना पुरस्कार प्रस्तुत करती है। आसनों द्वारा शरीर के नियन्त्रण से अत्यधिक शीत तथा अत्यधिक उष्णता साधक को नही सताते।[2] जिस किसी चीज़ पर भी हम अपने ध्यान को एकाग्र करेंगे उसका पूरा अन्तर्दृष्टिजन्य ज्ञान हम प्राप्त कर लेंगे। सयम अथवा एकाग्रता ऐसे साधन है जिनके द्वारा हम अतीन्द्रिय विषयो का ज्ञान प्राप्त करते है। इनके द्वारा हम वस्तुओं के अन्तस्तम मर्म का भी ज्ञान प्राप्त कर सकते है तथा महान प्रज्ञालोक तक पहुच जाते हैं। मित्रता, अनुकम्पा एव सुख पर नियन्त्रण का प्रयोग करने से इन गुणो मे वृद्धि होती है।[3] यदि हम मासपेशियो की शक्ति पर ध्यान को केन्द्रित करेंगे तो हमे दैत्य के समान शक्ति प्राप्त होगी।[4] इन्द्रियो की बढी हुई शक्तिया, जिनसे योगी दूर से देख तथा सुन सकता है, एकाग्रता का ही परिणाम है।[5] हम अचेतन सस्कारो का भी सीधा ज्ञान प्राप्त कर सकते है तथा, उनके द्वारा, अपने पूर्वजन्मों के विषय मे भी जान सकते है।[6] किसी भी प्रस्तुत विचार पर एकाग्रता के साथ सयम करने से परिणामस्वरूप दूसरे के मन का भाव जाना जा सकता है (परचित्तज्ञानम्)।[7] एक व्यक्ति मे दूसरे व्यक्ति तक विचार का सक्रमण, बिना किसी साधारण सचारसाधन के सर्वथा सम्भव है। तीन प्रकार के परिवर्तनो पर ध्यान लगाने से, जिनमे होकर सब पदार्थ बराबर गुज़रते रहते है, हम भूत, भविष्यत् तथा वर्तमानकाल के विषय मे जानने की शक्ति प्राप्त करते है।[8] योगी अपने शरीर को अदृश्य बना सकता है।[9] दो प्रकार के कर्मों पर संयम करने

१. योगभाष्य, ४ : ११। २. २ : ४८।
३. ३ : २३। ४. ३ : २४। ५. ३ : ३५।
६. ३ : १८। ७. ३ : १९। ८. ३ : १६।
९. योगसूत्र, ३ : २१। "गोरेस का जो पाच खण्डो में बड़ा ग्रन्थ है उसे दैवीय, प्राकृतिक और नारकीय (पैशाचिक) रहस्यवाद में विभक्त किया गया है। पहले में दृष्टि, श्रवण, गन्ध आदि की शक्तियों के चमत्कारिक रूप में बढ़ जाने के सम्बन्ध में, जो अत्यधिक पवित्रता का परिणाम है, कहानियां दी

से, अर्थात् उन क्षमताओं पर जो शीघ्र ही समाप्त हो जाएगी तथा उनपर जिन्हें समाप्त होने में अधिक समय लगेगा, वह जान जाता है कि वह कब मरेगा। वह सूक्ष्म को, छिपे हुए को, अस्पष्ट को, अन्तरिक्ष को, नक्षत्रमण्डल को, ध्रुव तारे को, शारीरिक सघटन को तत्सम्बन्धी सयमों को करने से जान लेता है। पतञ्जलि के अनुसार, ऐसा मनुष्य जो आत्मा तथा पदार्थ-जगत् के पृथक्त्व को ठीक-ठीक जान लेता है, जीवन की तमाम अवस्थाओ और सर्वज्ञता पर अधिकार प्राप्त कर लेता है।[1] पूर्ण ज्ञान की प्राप्ति से पूर्व हमे कभी-कभी सत्य के विषय मे एक प्रकार की पूर्व अर्तदृष्टि मिल जाती है। इसे प्रतिभा कहते है।[2]

अलौकिक सिद्धिया वस्तुत समाधि के मार्ग मे बाधक है, यद्यपि जब मनुष्य इन्हे प्राप्त करता है तो इन्हे पूर्णता का ही रूप समझने लगता है।[3] ये उच्च जीवन की आनुषङ्गिक उपज है। ये वे फूल है जो हमे मार्ग मे मिल जाते है और जिन्हे हम चुन लेते है, यद्यपि सत्य का अन्वेषक इन्हे चुनने के लिए नही निकला था। इन पूर्णताओ की उपेक्षा करने से ही मोक्ष प्राप्त हो सकता है।[4] बनियन के रूपकालकार म दिव्यनगर के तीर्थयात्रियो को स्वय स्वर्ग के मुख्य द्वार पर ही एक छोटी-सी खिडकी मिलती है, जिसमे से होकर एक मार्ग नीचे नरक तक चला गया है। जो पुरुष इन चमत्कारपूर्ण शक्तियो का शिकार हो जाता है उसका अध पतन शीघ्र होता है।

योगदर्शन मे इन अलौकिक सिद्धियो को प्रकृति के नियमो मे चामत्कारिक रूप से विघ्न डालनेवाली नही माना गया है। जो जगत् हमारे लिए इन्द्रियगोचर है यही सम्पूर्ण प्राकृतिक जगत् नही है। जो भौतिक जगत के सिद्धान्तो का व्याघात प्रतीत होता है, वह विश्व-व्यवस्था के दूसरे भाग के सिद्धान्तो द्वारा उसकी केवल पूर्तिमात्र है। भौतिक जगत् से परे जो जगत् है उसका अपना ही विज्ञान तथा विधान है। असीम भौतिक एवं बौद्धिक शक्ति के आकर्षणो का उपयोग सम्भवत सासारिक जीव को उच्चतम जीवन तक ले जाने के लिए किया गया हो, क्योकि मूर्ख लाग सदा चिह्नो की ही खोज करते है।

"सिद्धिया, जन्म से, ओपधियो से, मन्त्रों द्वारा, तपस्या से अथवा समाधि द्वारा प्राप्त होती है।"[5] कुछ व्यक्ति शक्तियो के साथ ही उत्पन्न होते है, क्योकि उन्होने पूर्वजन्म मे योग का अभ्यास किया होता है। ये जन्मजात आत्मिक व्यक्ति थोडे-से ही प्रशिक्षण से उत्कृष्ट योगी बन जाते है। कभी-कभी आत्मिक शक्तियो की प्राप्ति ओषधियो और चेतनाशून्य करनेवाली ओषधियो के प्रयोग से भी होती है। प्रचलित विचार मे नशीली दवाइयो से प्राप्त मूर्च्छा और उन्माद की अवस्था मे कोई भेद नहीं किया

गई है, और उनमें बतलाया गया है कि किस प्रकार एक महात्मा को अदृश्य हो जाने की शक्ति प्राप्त थी, एक दूसरे सन्त को बन्द दरवाजों के अन्दर से गुजर जाने की और तीसरे को वायु में उड़ने की शक्ति प्राप्त थी" (डीन इगे : क्रिश्चियन मिस्टिसिज्म, पृष्ठ २६४–६५)।

१. ३ : ४६।
२. योगभाष्य, ३ : ३३। ३ : ३७।
३. ३ : ३७।
४. ३ : ५०–५१।
५. ४ : १।

जाता। पतञ्जलि ने औषधियों के प्रयोग का विधान नहीं किया है, यद्यपि सिद्धियों के प्राप्त करने के उपायों में इसका उल्लेख अवश्य है।[1] इस प्रकार औषधि द्वारा नशा लाने की आदत, जो आदिम जातियों में प्रचलित थी, योग के उच्चतर रहस्यवाद के साथ मिश्रित कर दी गई। मन्त्र तथा तपस्या भी हमें इन शक्तियों को प्राप्त करने में सहायता देते हैं[2] किन्तु बल केवल चित्त की एकाग्रता पर ही दिया गया है, औरों पर नहीं। औषधियों अथवा अव्यवस्थित स्नायुजाल द्वारा प्राप्त अद्‌भुत दर्शन को दूषित ठहराया गया है। योगदर्शन अपनी परिस्थितियों से सर्वथा सम्बन्ध-विच्छेद करने को उद्यत नहीं था, इसलिए ऐसे अंशों को भी उसने अपने अन्दर सम्मिलित कर लिया जो उसके अन्तस्तम अस्तित्व के साथ सम्बन्ध नहीं रखते थे। इसी समझौते के भाव के कारण योगदर्शन का यह विविधतापूर्ण स्वरूप है, जो निम्नस्तर के प्रकृतिवाद तथा उच्चस्तर के आदर्शवाद के एक मिश्रित रूप को प्रस्तुत करता है। वातावरण से भी अनजाने सुझाव मिल जाना स्वाभाविक है, और इसलिए योगदर्शन कुछ ऐसी विशेषताओं को प्रस्तुत करता है जो उस युग की जिसमें इसका प्रादुर्भाव हुआ, अवस्थाओं के कारण उत्पन्न हुई थीं। किन्तु हमारे लिए यह आसान है कि हम इन गौण तथा आकस्मिक लक्षणों को मुख्य तथा आन्तरिक लक्षणों से पृथक् कर सकें। योगसूत्र इन औषधियों तथा मन्त्रों पर आगे तनिक भी ध्यान नहीं देता जिसमें सुझाव यह मिलता है कि उसका निश्चित मत यह है कि चिह्न और विलक्षणता—जिनको असंस्कृतजन खोजते हैं—चाहे सम्यक् रूप से प्रमाणित ही हों, तो भी उनका आध्यात्मिक महत्त्व कुछ नहीं है।

## १७

## ईश्वर

पतञ्जलि ने ईश्वरभक्ति को योग के सहायकों में अन्यतम माना है।[3] ईश्वर केवल ध्यान का ही विषय नहीं है बल्कि बाधाओं को दूर करके लक्ष्यप्राप्ति में सहायता करनेवाला भी माना गया है। किन्तु ईश्वरवाद पतञ्जलि के सम्प्रदाय का अन्तरंग भाग नहीं है। पतञ्जलि के क्रियात्मक प्रयोजन एक शरीरधारी ईश्वर में पूरे हो जाते हैं, और वह ईश्वरवाद की कल्पनात्मक रुचियों से अधिक वास्ता नहीं रखता। व्यास ने एक ऐसा हेतु प्रस्तुत किया है जो हमें शास्त्रीय तात्त्विक हेतु का स्मरण कराता है।[4] ईश्वर पूर्ण

१. नाइट्रस ऑक्साइड उन्मादपरक चेतना को उत्तेजित करता है। विलियम जेम्स के अनुसार, "मद्य अपने उपासक को वस्तुओं की भावशून्य (जड़) परिधि से दीप्तिमान अन्तस्तत्त्व तक पहुंचा देता है। यह उसे क्षणमात्र के लिए सत्य के साथ तादात्म्य प्राप्त करा देता है" (वैराइटीज ऑफ़ रिलिजियस एक्सपीरियंस, पृष्ठ ३८७)।

२. 'अमेरिकन न्यू थॉट' सावधानी से चुने हुए शब्द अथवा छन्दोबद्ध सूत्र पर ध्यान एकाग्र करने का सुझाव देता है, और यह विधि मन्त्रोच्चारण के अनुरूप है।

३. १ : २३।

४. योगभाष्य, १ : २४।

स्वभाव वाला (प्रकृष्टसत्त्व) है। "उसकीप्रकृष्टता उसके तुल्य अथवा उससे उत्कृष्ट दूसरे किसी के न होने मे है। प्रथम तो, कोई अन्य प्रकृष्टता इससे बढ नही सकती, क्योकि जो कोई इससे अधिक प्रकृष्टता का दावा करेगा उसे उतनी प्रकृष्टता अपनी सिद्ध करनी होगी। इसलिए जिसमे प्रकृष्टता की इस प्रकार की पराकाष्ठा पाई जाएगी वही ईश्वर है।" फिर, उसके समान प्रकृष्टता भी किसी अन्य मे नही है। "क्योकि जब एक ही वस्तु की इच्छा समान श्रेणी के दो व्यक्ति करते है, जिनमे से एक तो कहे कि 'यह नई होनी चाहिए' और दूसरा कहे कि 'यह पुरानी होनी चाहिए', तो यदि एक की विजय होती है तो दूसरे को अपनी इच्छा मे असफलता मिलती है और वह हीनतर हो जाता है। और दो समान श्रेणी के व्यक्ति उसी इच्छित वस्तु को एकसाथ प्राप्त भी नही कर सकते, क्योकि इस प्रकार की प्राप्ति परस्पर-विरोधी होगी। इसलिए हमारा मत है कि जिस किसी मे ऐसी प्रकृष्टता है जिसके न तो कोई बराबर है और न कोई उससे अधिक है, वही ईश्वर है।"[1] पतञ्जलि ईश्वर की सर्वज्ञता को निरन्तरता के विधान द्वारा सिद्ध करते है, क्योकि निरन्तरता की ऊपर कही न कही सीमा आवश्यक है। जहा महत् है और महत्तर है, वहा महत्तम भी अवश्य है। जिस किसीमे भी उत्कृष्टता की श्रेणिया है, वह उच्चतम सीमा तक अवश्य पहुच सकता है। सर्वज्ञता मे उत्कृष्टता की श्रेणिया है। यह शनै-शनै अनुपात मे बढते-बढते उस सोपान तक पहुचाती है जहा भौतिक सामग्री (तमोगुण), जिसने सारतत्त्व (सत्त्व) को ढका हुआ है, दूर हो जाती है। और जब सर्वज्ञता का अकुर अपनी पूर्णता की ऊचाई पर पहुच जाता है तो हम सर्वज्ञ ईश्वर को पाते है। "उसमे सर्वज्ञता का अकुर पूर्णता तक पहुचा हुआ है।" जड प्रकृति की उद्देश्यहीन प्रवृत्ति इस विश्व म, जहा मनुष्य अपने कर्मों के अनुसार कष्ट भोगते हैं, व्यवस्था तथा सामञ्जस्य नही ला सकती। ईश्वर प्रकृति के विकास का मार्गदर्शक है। वह सदा इसके लिए तत्पर रहता है कि प्रकृति का विकास पुरुषो के प्रयोजनो को सिद्ध करनेवाला हो। किन्तु ईश्वर जगत् का स्रष्टा नही है, क्योकि एक ऐसे जगत् की सृष्टि जो दुखो से भरपूर है, किसी ऐसी सत्ता के द्वारा नही हो सकती थी जो अनन्त करुणा का आगार हो। श्रुति ईश्वर के अस्तित्व को सिद्ध करने का यत्न करती है। किन्तु इसके द्वारा दिया गया प्रमाण चक्रक दोष मे पूर्ण है, क्योकि वेदो का प्रामाण्य स्वय इस आधार पर है कि उन्हे ईश्वर ने बनाया है। ये प्रामाणिक कहे जाते है, क्योकि उनकी शिक्षाए तथ्यो के अनुकूल है।[3] साख्य वेदो की प्रामाणिकता को मानता तो है, किन्तु उसके औचित्य का समर्थन नही करता। योग ईश्वर को वेदो के प्रादुर्भाव का आदिस्रोत मानने मे कुछ न कुछ प्रमाण उपस्थित करता है।

पतञ्जलि के ईश्वर का वर्णन करना सरल कार्य नही है। उसे एक विशेष प्रकार की आत्मा कहा गया है, जिसमे अपूर्णता का लेशमात्र भी नही है और जो कर्म के विधान से ऊपर है।[4] सासारिक जीवन की तमाम उलझनो से स्वतन्त्र, ईश्वर नित्य परमानन्द

1. योगभाष्य, १ : २४।
2. तत्र निरतिशय सर्वज्ञत्वबीजम (१ : २५)। और देखिए योगभाष्य, और इसपर योगवार्तिक।
3. तत्त्ववैशारदी, १ : २४।
4. १ : २४।

में रहता है। उसका धर्म और अधर्म (पुण्य व पाप) से कोई सम्पर्क नही। वह दुख के भार से, जिससे जीवित प्राणी अभिभूत रहते है, अछूता है। वह सर्वज्ञ है, प्राचीन ऋषियों का भी गुरु है। यदि ईश्वर को परिश्रम करती हुई आत्माओ को ऊपर की तरफ मोक्ष तथा प्रकाश की ओर बढने मे सहायता करनी है, तो उसे किसी न किसी रूप मे अपने को सासारिक अनुभव के अधीन करना चाहिए। इसलिए पतञ्जलि का झुकाव उसे सत्य का उपदेष्टा, गुरु मानने की ओर है। ईश्वर ने गुरु के रूप मे प्लेटो से लेकर प्रत्येक महान विचारक के हृदय मे प्रतिध्वनि पाई है। वह कालाबाधित है,[1] पूर्ण करुणामय है, और यद्यपि उसकी अपनी ऐसी कोई इच्छा नही है जिसे पूर्ण करना हो, तो भी ससारी पुरुषों के लिए वह प्रत्येक ससार के युगारम्भ मे श्रुतियों का प्रतिपादन करता है। उसका निर्दोष कोटि का सत्त्वस्वभाव, जो रजस् अथवा तमस् मे होनेवाली प्रत्येक त्रुटि से सर्वथा रहित है, उसकी आत्म-अभिव्यक्ति का साधन है और वह पूर्णरूप मे उसके वश मे है।[2] ईश्वर सर्वदा स्वतन्त्र है, और इसलिए उसे मुक्त आत्माओ के साथ नही मिलाया जा सकता, जो किसी समय बद्ध थीं, या जो प्रकृति मे लीन है और भविष्य मे किसी समय भी बन्धन प्राप्त कर सकती है। मुक्तात्माओ के विपरीत, जिनका ससार से कोई और सम्बन्ध नही रहता, ईश्वर नित्य ससार के साथ सम्बन्ध रखता है। यह मान लिया गया है कि ईश्वर का प्रकृति के विशुद्धतम पक्ष अर्थात् सत्त्व के साथ नित्य तथा अटूट सम्बन्ध है, और इस प्रकार के ईश्वर के अन्दर सदा सर्वोपरि शक्ति, ज्ञान तथा श्रेष्ठता रहती है। वह अपनी करुणा से सत्त्वगुण धारण करके परिवर्तन के प्रदर्शन मे अन्त प्रवेश करता है। क्योकि वह सघर्ष मे लगे पुरुषो के हित म स्वेच्छा से ऐसा करता है, इसलिए वह कर्म के विधान मे नही आता। महान प्रलयकाल मे, जबकि प्रकृति अपनी अव्यक्त अवस्था मे लौट जाती है, तो यह स्वीकृत रूप त्याग दिया जाता है, यद्यपि आगामी विकास के समय यह रूप फिर धारण कर लिया जाता है। जिस प्रकार कोई व्यक्ति किसी रात अगले दिन प्रात एक निश्चित समय पर जाग उठने का सकल्प करता है और उसी समय उठ भी जाता है और यह उसके दृढ सकल्प द्वारा छोड़े गए सस्कार के बल पर होता है, ठीक उसी प्रकार ईश्वर भी जब प्रकृति फिर से विकास प्रारम्भ करती है तथा पुरुष प्रकट होते है, फिर से महान् शिक्षक का रूप धारण करने का सकल्प करता है। रहस्यपूर्ण अक्षर 'ओम्' ईश्वर का द्योतक है और इसपर ध्यान लगाने से मन ईश्वर की यथार्थ झाकी म विश्राम करता है।[3]

योगदर्शन का शरीरधारी ईश्वर उक्त दर्शन के शेष भाग के साथ बहुत शिथिलता-पूर्वक सम्बद्ध है। मानवीय महत्त्वाकाक्षा का लक्ष्य ईश्वर के साथ सम्मिलन नही, बल्कि पुरुष का प्रकृति से सर्वथा पृथक्त्व है। ईश्वर-भक्ति परम मोक्ष तक पहुचने के अन्य अनेक उपायो मे से एक है। ईश्वर केवल एक विशेष आत्मा (पुरुषविशेष) है, विश्व का स्रष्टा अथवा सरक्षक नही है। वह मनुष्यो को उनके कर्मों के लिए पुरस्कार अथवा

१. १ : २५–२६।
२. योगभाष्य, १ : २५।
३. १ : २७–२८।

दण्ड नहीं देता। किन्तु जब वह एक बार प्रकट हो गया तो उसके लिए कोई न कोई कार्य निकालना ही चाहिए। कहा जाता है कि वह अपने भक्तों की उन्नति में जो बाधाएं आती है, उन्हें दूर करने मे सहायता करता है। प्रणिधान अर्थात् निःस्वार्थ भक्ति से हम ईश्वर की दया के पात्र बनने के योग्य हो जाते है। ईश्वर मोक्षप्राप्ति में सहूलियत देता है, किन्तु सीधा मोक्ष का दाता नही। निःसन्देह इस प्रकार का ईश्वर-विषयक विचार असन्तोषजनक है,[1] और हम यह कहे बिना नही रह सकते कि योग-दर्शन ने ईश्वर के विचार को लोकाचार के विचार से और जनसाधारण के मन को आकृष्ट करने के लिए ही अपनाया है।[2] उन व्यक्तियों ने जो साख्य की विश्व-सम्बन्धी प्रकल्पना तथा योग की साधना-सम्बन्धी विधियो के प्रचार के लिए उत्सुक थे, सम्भवतः मनुष्य की सहज आस्तिक वृत्तियों को सन्तुष्ट किए बिना अपने विचारों को फैलाने में कठिनाई अनुभव की। परवर्ती योग मे मानवीय हृदय की सार्वभौम आवश्यकताएं अधिक बलवान सिद्ध होती है, और ईश्वर एक अधिक केन्द्रीय स्थान लेना प्रारम्भ करता है। मनुष्य के पवित्र हुए जीवन मे ईश्वर की यथार्थता देखी जाती है। मनुष्य का धार्मिक अनुभव ईश्वर का साक्षी है। अध्यात्म आत्मा को सम्बोधन करता है, और वे जो सत्य का अन्वेषण करते है, अपने हृदयो मे उसका उत्तर पाते है। योग की कठिन साधना, जिसके साथ कठोर शारीरिक यातनाएं तथा गम्भीर नैतिक आशकाए जुड़ी हुई है, एक मार्गदर्शक तथा सहायक चाहती है, जो अन्धकार और दुःख से छुडाए और जो सत्य का शिक्षक तथा शक्ति का प्रेरक हो। शीघ्र ही मानवीय प्रयास का लक्ष्य ईश्वर के साथ सयोग बन जाता है। उदाहरण के लिए, भगवद्गीता मे ईश्वरवादी भक्ति दैववादी योग का स्थान ग्रहण कर लेती है। समाधि के अन्दर आत्मा ईश्वर का साक्षात्कार करती है तथा उसे अपने अन्दर धारण कर लेती है। आत्मा को इन्द्रिय के प्रत्येक विषय तथा विचार से पृथक् करके, सब प्रकार की इच्छा तथा वासना का दमन करके तथा सब प्रकार के वैयक्तिक भाव दूर करके हम फिर से ईश्वर के साथ सयुक्त हो जाते है। ईश्वर के गभीर चिन्तन से लक्ष्य की प्राप्ति हो सकती है। विज्ञानभिक्षु का कहना है : "सब प्रकार के चैतन्ययुक्त ध्यान मे परमेश्वर का ध्यान सबसे ऊचा है।"[3]

१. देखिए शाङ्करभाष्य, २ : २, ३८ और ४१।

२. तुलना कीजिए गार्बे : "शरीरी ईश्वर का अन्तःप्रवेश, जो बाद में निश्चित रूप से योग-दर्शन के स्वरूप का निर्णायक हुआ, पहले बहुत शिथिल रूप में तथा केवल ऊपरी तौर पर ग्रहण किया गया था, और उससे इस दर्शन के वस्तु-विषय तथा प्रयोजन पर कोई असर नहीं पड़ा, ऐसा पतञ्जलि के योगदर्शन के आधार पर परिणाम निकलता है। हम यहां तक कह सकते हैं कि योगसूत्र, १ : २३–२७ ; २ : १, ४५, जो शरीरी ईश्वर का प्रतिपादन करते हैं, ग्रन्थ के अन्य भागों से सम्बद्ध नहीं है। यही नहीं, बल्कि ये इस दर्शन के आधारभूत सिद्धान्तों का भी विरोध करते हैं" (दि फिलासफी आफ दि एंशियण्ट इण्डिया, पृष्ठ १५)।

३. योगसारसंग्रह, १।

# १८.

## उपसंहार

पूर्व तथा पश्चिम के आधुनिक विचारकों को योग की सिद्धि प्राप्त करने की पूरी योजना केवल आत्मसम्मोहन की एक सुपरिष्कृत प्रक्रिया प्रतीत होती है। गम्भीरता के साथ एकान्त में ध्यानावस्थित होना और उसके साथ शारीरिक व्यायाम तथा आसनों का प्रयोग, ये सब हमारे मन को एक प्रकार के सांचे में ढालने में सहायक होते हैं। इस प्रकार के मत को इस चीज से कुछ समर्थन मिलता है कि योगदर्शन के साथ तान्त्रिक सम्प्रदाय की कुछ बीभत्स क्रियाओं को मिला दिया जाता है, तथा कुछ हठधर्मी भिक्षुओं ने पातञ्जल योग को ग्रहण कर लिया। किन्तु यह तथ्य ध्यान में रखना चाहिए कि पतञ्जलि का योग अपने मूलरूप में इस प्रकार के भ्रमजाल से मुक्त था। पतञ्जलि के योगदर्शन की धारणा है कि हम जीवन की समस्त निधियों से सम्पन्न हैं, जिनसे बहुत-कुछ प्राप्त किया जा सकता है, और ये ऐसी निधियां हैं जिनकी कल्पना भी नहीं है। यह दर्शन हमें अपने गम्भीरतम क्रियाशील स्तरों तक पहुंचने की विधियां बताता है। योगसाधन शरीर, मन और आत्मा के पवित्रीकरण के अतिरिक्त और कुछ नहीं है, और इन्हें उस आनन्दमय दर्शन के लिए तैयार करना ही इसका कार्य है।[१] क्योंकि मनुष्य का जीवन चित्त के स्वभाव पर निर्भर करता है, इसलिए यह हमारे अपने वश के अन्दर है कि हम चित्त को नियन्त्रित करके अपने स्वभाव में परिवर्तन कर लें। विश्वास और एकाग्रता से हम अपनी बुराइयों से भी मुक्त हो सकते हैं।[२] मानवीय दृष्टि की साधारण सीमाएं विश्व की सीमाएं नहीं हैं। हमारी इन्द्रियां जिस संसार को हमारे लिए प्रकाश में लाती हैं उसके अतिरिक्त भी अन्य संसार है। निम्न श्रेणी के पशुओं की इन्द्रियों के समान जो इन्द्रियां हमारे पास हैं उनके अतिरिक्त भी अन्य इन्द्रियां हैं। भौतिक प्रकृति की शक्तियों के अतिरिक्त भी अन्य शक्तियां हैं। यदि हमें आत्मा में विश्वास है तो प्रतिप्राकृतिक भी प्राकृतिक का ही एक भाग है। हममें से अधिकांश व्यक्ति अपनी आंखें आधी बन्द करके आलसी मन तथा बोझ से दबे हृदय के साथ जीवन-यापन करते हैं। और वे कतिपय व्यक्ति भी जिनके सम्मुख दर्शन तथा जागरण के वे दुर्लभ क्षण आते हैं, तुरन्त ही फिर निद्रालु अवस्था में डूब जाते हैं। यह जानना हमारे लिए हितकर है कि प्राचीन विचारक हमें यह आदेश करते रहे हैं कि आत्मा की सम्भाव्य शक्तियों को पहचानने के लिए एकान्तसेवन तथा मौन अत्यावश्यक है, जिससे कि चमक के रूप में आने तथा विलीन हो जानेवाले दर्शन के दुर्लभ क्षणों को हम स्थायी प्रकाश के रूप में परिवर्तित कर सकें, जिससे शेष जीवन आलोकित रहे।

१. मारकोस दि नौस्टिक (इरेनियस, १ : १३, ३) कहता है : "अपने को इस प्रकार तैयार करो जैसेकि एक वधू अपने को वर का स्वागत करने के लिए करती है।"

२. जैसेकि 'सेल्फ-मास्टरी' पर अपनी लघु पुस्तिका में एम० कुई कहते हैं : "निश्चय रखो कि तुम जो कुछ चाहते हो तुम्हें प्राप्त हो जाएगा, और तब तक प्राप्त होता रहेगा जब तक यह तर्कसम्मत है।" केवल उसी अवस्था में जबकि संशय है, कोई परिणाम न होगा।

## उद्धृत ग्रन्थों की सूची

दास गुप्ता : योग एज फिलासफी एण्ड रिलिजन
पतञ्जलीज योगसूत्र विद दि कमेंटरी आफ व्यास एण्ड दि ग्लोस आफ वाचस्पति (सेक्रेड बुक्स आफ दि हिन्दूज)
राजेन्द्रलाल मित्र : योग एफोरिज़्म विद दि कमेंटरी आफ भोज (एशियाटिक सोसायटी आफ बंगाल)
वुडस : दि योग सिस्टम आफ पतञ्जलि (हार्वर्ड ओरियण्टल सीरीज, १७)

छठा अध्याय

# पूर्वमीमांसा

प्रस्तावना—रचनाकाल और साहित्य—प्रमाण—प्रत्यक्ष ज्ञान—अनुमान—वैदिक प्रामाण्य—उपमान प्रमाण—अर्थापत्ति—अनुपलब्धि—प्रभाकर की ज्ञानविषयक प्रकल्पना—कुमारिल की ज्ञानविषयक प्रकल्पना—आत्मा—यथार्थता का स्वरूप—नीतिशास्त्र—अपूर्व—मोक्ष—ईश्वर।

## प्रस्तावना

इस दर्शन का नाम पूर्वमीमासा इसलिए हुआ क्योकि यह उत्तरमीमासा का अपेक्षाकृत पूर्ववर्ती है, ऐतिहासिक कालक्रम की दृष्टि से उतना नही जितना कि तार्किक अर्थों मे। इसका मुख्य विषय कर्मकाण्ड है, जैसेकि उत्तरमीमासा का मुख्य विषय वस्तुओ का सत्यज्ञान प्राप्त करना है। उपनिषदो को छोडकर, शेष समग्र वेद के विषय मे यह कहा गया है कि वह धर्म अथवा कर्तव्य कर्मो का प्रतिपादन करता है, जिनमे मुख्य है यज्ञ। पवित्र क्रियाकलाप का अनुष्ठान ज्ञानोपार्जन की भूमिका है। शकराचार्य भी, जो कर्म और ज्ञान के मौलिक विरोध पर बल देते है, इस विषय मे सहमत है कि सुकर्म, चाहे वह इस जन्म मे किया हुआ हो अथवा पूर्वजन्म मे, सत्यज्ञान की प्राप्ति के लिए इच्छा उत्पन्न करता है।

मीमासा का प्रारम्भिककाल स्वय वेद तक पहुच सकता है, जहाकि इसका प्रयोग, कर्मकाण्ड तथा सिद्धान्त-सम्बन्धी नियमो के विषय मे सशय तथा वादविवाद प्रकट करने के लिए किया गया है। यज्ञो का उपयुक्त अनुष्ठान वैदिक मन्त्रो की यथार्थ व्याख्या पर निर्भर करता था। सन्देहास्पद विषयो को लेकर नियमो का अधिक परिष्कार हुआ, और उससे यज्ञ किस विधि से किया जाना चाहिए इस विषय मे सहायता मिली। व्याख्या-विषयक अनेक समस्याओ पर वादविवाद हुआ और ज्यों-ज्यो समस्याए उठती रही, निर्णय होते रहे। उक्त निर्णय ब्राह्मणग्रन्थो मे जहा-तहा बिखरे हुए हैं। ब्राह्मणों मे दिए गए वृत्तान्त एक-दूसरे से इतने अधिक पृथक्, अस्पष्ट तथा अपूर्ण है कि उन्हें बिना अन्य सहायता के नही समझा जा सकता। इस प्रकार की सहायता उस काल

मे मौखिक अनुश्रुति द्वारा प्राप्त होती थी। धार्मिक कर्तव्य के अनुष्ठान के विषय में बहुत समय तक वैदिक मन्त्र तथा मौखिक अनुश्रुति दोनो ही प्रमाण माने जाते रहे। जबकि नानाविध वैदिक शाखाए (सम्प्रदाय) बनने लगी तो अक्षुण्ण परम्परा द्वारा प्राप्त पवित्र पुस्तको की प्रामाणिकता को बहुत महत्त्व दिया गया। बौद्धमत के उदय के पश्चात् वैदिक धर्म के अनुयायियो के लिए उस समस्त ज्ञान का जो उनके पास था, पुनर्निरीक्षण तथा पुनर्निर्माण आवश्यक हो गया, और आवश्यक हो गया उनकी निर्दोषता सिद्ध करना तथा उन्हे सूत्रो के रूप मे रखना। जैमिनि अपने ग्रन्थ मे मीमासा के नियमो को व्यवस्थित रूप देने तथा उनकी यथार्थता सिद्ध करने का प्रयत्न करते है।

पूर्वमीमासा का स्वीकृत लक्ष्य धर्म के स्वरूप की परीक्षा करना है। इसकी रुचि कल्पनापरक होने की अपेक्षा क्रियात्मक अधिक है। इसके अन्दर जो दार्शनिक कल्पनाए पाई जाती है वे कर्मकाण्ड-विषयक प्रयोजन के आगे गौण है। धर्म के प्रति सत्यनिष्ठा के विचार से, इसे आत्मा की यथार्थता को स्वीकार करना पडा और इसे एक शरीरधारी स्थिर सत्ता मानना पडा, जो कर्मो के फलो का उपभोक्ता है। वेद कर्तव्य कर्मों का आदेश देता है, और साथ ही वह उन कर्मों के करने से जो लाभदायक परिणाम प्राप्त होते है उनका भी विशिष्ट रूप मे प्रतिपादन करता है। इन कर्मो को धर्म का रूप देने मे तथा ये लाभदायक फल देने की योग्यता रखते है इस विषय मे प्रमाण नित्यवेद है, जिसे अपनी स्थिति के लिए अन्य किसी आधार की आवश्यकता नही। किन्तु इस प्रकार की रूढिपरक मान्यता उस समय पर्याप्त नही रहती जबकि अन्य विचारक वैदिक मन्त्रो के महत्त्व को स्वीकार न करते हो और उनका कोई क्रियात्मक मूल्य भी दिखाई न देता हो। इसलिए ईश्वरीय ज्ञान तथा दार्शनिक ज्ञान-विषयक विवाद बहुत परिष्कृत रूप मे उठते हैं। मीमासा सब दार्शनिक विचारो का तब तक स्वागत करती है जब तक कि वे इसके मुख्य विषय, अर्थात धर्म के अतीन्द्रिय महत्त्व को, जिसे कर्मकाण्डपरक भाव दिया गया है हानि नही पहुचाते। मीमासा के दार्शनिक कलेवर मे इस प्रकार की शिथिलता ने ही भिन्न-भिन्न विचारको को मीमासा के दार्शनिक विचारो की भिन्न-भिन्न प्रकार से व्याख्या करने का अवसर प्रदान किया, यद्यपि वे सब धर्म के सर्वोपरि महत्त्व के विषय मे एकमत है। वेद को प्रामाणिक स्वीकार किया गया है, और इसकी प्रामाणिकता को बौद्ध मतानुयायियो के विरुद्ध, जो इसका विरोध करते है, तथा ऐसे जिज्ञासुओ के विरुद्ध जो कर्म को ज्ञान के आगे गौण स्थान देते है, सिद्ध किया गया है। मीमासा स्पष्ट रूप मे अनेकेश्वरवादी है, यद्यपि उपलक्षण रूप मे यह निरीश्वरवादी है। बौद्धो के विपरीत, यह जगत के सम्बन्ध मे एक यथार्थवादी दृष्टिकोण रखता है।

हिन्दू धर्म के लिए इसका महत्त्व बहुत अधिक है। धर्मशास्त्रो की, जो हिन्दुओं के दैनिक जीवन पर शासन रखते है, मीमासा के नियमो के अनुकूल व्याख्या करने की आवश्यकता है। आधुनिक हिन्दू विधान पर मीमासा-पद्धति का पर्याप्त प्रभाव है।

# २

## रचनाकाल और साहित्य

जैमिनि का मीमांसासूत्र वैदिक व्याख्या के एक सुदीर्घ इतिहास की पूर्व-कल्पना करता है। क्योंकि यह उन सामान्य नियमों (न्यायो) का जो प्रचलित थे, साराश देता है। यह भिन्न-भिन्न यज्ञो तथा उनके अभिप्रायों का वर्णन करता है एवं अपूर्व की प्रकल्पना और कुछ दार्शनिक प्रस्थापनाओ का भी वर्णन करता है। इसमें बारह अध्याय है, जिनमें पहले अध्याय का दार्शनिक महत्त्व है, क्योकि यह ज्ञान के स्रोतो तथा वेदो की प्रामाणिकता का विवेचन करता है। जैमिनि वेदों के प्रत्येक भाग की न्याय्यता को सिद्ध करने का प्रयत्न करते है। उनका 'सकर्पणकाण्ड', जिसे देवताकाण्ड भी कहा जाता है, पूर्वमीमासा से सम्बद्ध है, क्योकि इसका आधार उपासना है, जिसका भी विधान वेदो मे है।

चौथी शताब्दी ई० पू० सर्वाधिक प्राचीन समय है जो हम जैमिनि के ग्रन्थ के लिए स्थिर कर सकते है, क्योकि यह न्याय तथा योगसूत्रो से अभिज्ञ है।[1] जैमिनि के ग्रन्थ का प्रधान भाष्यकार शबर है। वह लगभग पहली शताब्दी ई० पू० मे हुआ था।[2] यह प्रकट है कि शबर से पूर्व भी जैमिनि के ग्रन्थ के

१. यदि हम कुमारिल के इस मत का स्वीकार करें कि मीमासासूत्र मे अनेक बौद्ध विचारों की आलोचना है (देखिए श्लोकवार्तिक, १ : १, ३, ५ और ६) तो मीमासासूत्र का काल बौद्धमत के उदय के ठीक उपरान्त माना जा सकता है। महाभारत मे जैमिनि के ग्रन्थ के उल्लेख का सर्वथा अभाव होने से कुछ भी निश्चित सामग्री उपलब्ध नहीं होती। जैमिनि का ग्रन्थ, जिसने पाच स्थलों पर बादरायण के नाम का उल्लेख किया है (१ : १, ५ ; ५ : २, १९ ; ६ : १, ८ ; १० : ८, ४४ ; ११ : १, ६४), उसी काल में बना जिसमे ब्रह्मसूत्र बना। ब्रह्मसूत्र दस भिन्न-भिन्न सूत्रों मे जैमिनि का उल्लेख वेदान्त के अधिकारी विद्वान के रूप में करता है (१ : २, २८ ; १ : २, ३१ ; १ : ३, ३१ ; १ : ४, १८ ; ३ : २, ४० ; ३ : ४, २ ; ३ : ४, १८ ; ३ : ४, ४० ; ४ : ३, १२ ; ४ : ४, ५)। क्योंकि उनमें से तो मीमासासूत्र में नहीं पाए जाते, इसलिए कभी-कभी यह तर्क दिया जाता है कि ब्रह्मसूत्र मे जिस जैमिनि का उल्लेख है वह मीमासासूत्र के रचयिता से भिन्न है। औरो का मत है कि जैमिनि के कुछ ग्रन्थ लुप्त हो गए। जैमिनि कई स्थलो पर ब्रह्मसूत्र के ज्ञान का सकेत करता है। आत्मा के सम्बन्ध में जो बादरायण का यह मत है कि वह अभौतिक है उसे वह मानता है, यद्यपि उसकी प्रतिरक्षा में उसने कोई हेतु नहीं दिए। टीकाकारो का सुझाव है कि वह बादरायण के ही हेतुओं को स्वीकार करता है (११ : १, ६४ और ब्रह्मसूत्र, ३ : ३, ५३ ; और देखिए मीमासासूत्र, ६ : १ और ब्रह्मसूत्र, ३ : २, ४०) और इसलिए उनकी पुनरावृत्ति नहीं करता।

२. झा : प्रभाकर स्कूल, पृष्ठ ६–७। शबर द्वारा किया गया विज्ञानवाद तथा शून्यवाद का खण्डन हमें इससे अधिक परवर्ती समय मानने की अनुमति नहीं देता। जैकोबी का विचार है कि शबर ने जिस वृत्ति का उद्धरण दिया है वह २००–५०० ई० में बनी और शबर भी इसी काल में रहा होगा। कीथ का मत है कि ४०० ई० उसके लिए अधिक से अधिक पूर्व का समय है।

भाष्यकार हुए है, यथा भर्तृमित्र[1], भवदास[2], हरि[3] और उपवर्ष[4], परन्तु उनके ग्रन्थ उपलब्ध नही है। मीमासा-सम्बन्धी समस्त परवर्ती लेखो का आधार शबर का भाष्य ही है।

कुमारिल[5] ने, जो उस सनातन ब्राह्मणधर्म का प्रबल व्याख्याकार है जोकि वेदो की प्रामाणिकता तथा पुरोहित की सर्वश्रेष्ठता को मानता है, 'सूत्र' और 'भाष्य' पर टीका की है, और उसके ग्रन्थ के तीन भाग है। पहला 'श्लोक-वार्तिक' पहले अध्याय के पहले भाग के विषय मे है, दूसरा 'तन्त्रवार्तिक' हमे तीसरे अध्याय के अन्त तक ले जाता है; और 'टुपटीका' शेष भाग को पूरा करता है। कुमारिल शकर का पूर्ववर्ती है, और उसे हम सातवी शताब्दी ई० मे रख सकते है।[6] मडनमिश्र, जो 'विधिविवेक' तथा 'मीमासानुक्रमणी' का रचयिता है, कुमारिल का अनुयायी था। यह वाचस्पति (८५० ई०) से पूर्व हुआ, जो अपने 'न्यायकणिका' नामक ग्रन्थ मे 'विधिविवेक' के विचारो को विस्तृत रूप मे प्रस्तुत करता है। कुमारिल के ग्रन्थ के कई टीकाकार हुए है, जैसे सुचरितमिश्र, जो 'श्लोकवार्तिक' पर की गई 'काशिका' नामक टीका का रचयिता है, सोमेश्वर भट्ट, जो 'तन्त्रवार्तिक' पर की गई टीका 'न्यायसुधा' का रचयिता है, जो 'राणक' भी कहलाती है, और पार्थसारथिमिश्र (१३०० ई०), जो 'श्लोकवार्तिक' पर की गई टीका 'न्यायरत्नाकर' का रचयिता है तथा 'शास्त्रदीपिका' का रचयिता है, जो मीमासादर्शन का एक स्वतन्त्र ग्रन्थ है और कुमारिल की पद्धति पर लिखा गया है, तथा 'तन्त्ररत्न' का भी रचयिता

१. न्यायरत्नाकर, १० । और देखिए काशिका, पृष्ठ १० ।

२. श्लोकवार्तिक, १ : ६३ ।

३. शास्त्रदीपिका, १० : २, ५९–६० ।

४. शबर १ : १, ५ पर अपने भाष्य में एक वृत्ति मे एक लम्बा वाक्य उद्धृत करता है (२ : ३, १६ और ३ : १, ६ पर शबर को देखिए)। कुमारिल रचयिता का उल्लेख वृत्तिकार के रूप में करता है। डा० झा उसे भवदास बताते हैं। पार्थसारथि इस सम्बन्ध में उसके नाम का उल्लेख नहीं करता। तो भी पृष्ठ ४८ देखिए। जेकाबी का विचार है कि बोद्धायन ने दोनों मीमासाओं पर वृत्तियां लिखीं, जिस प्रकार कि उसके पूर्ववर्ती उपवर्ष ने लिखी थीं (जर्नल आफ दी अमेरिकन ओरियण्टल सोसायटी, १९११)।

५. कुमारिल के लिए, जो हिन्दूधर्म का एक महान विजेता माना जाता है, कहा जाता है कि वह बिहार का रहनेवाला एक ब्राह्मण था। जो बौद्धमत से हिन्दूधर्म में दीक्षित हुआ था। देखिए इलियट : हिन्दूइज्म एण्ड बुद्धिज़्म, खण्ड २, पृष्ठ ११०, २०७। तारानाथ उसे दक्षिण भारत का निवासी बताते हैं। किवदन्ती के अनुसार, कुमारिल अपने को दो पापों के कारण अग्नि में भस्म कर देना चाहते थे—एक अपने बौद्ध गुरु का नाश; दूसरे, वेदों के नित्यस्वरूप को सिद्ध करने तथा मोक्षप्राप्ति के लिए वैदिक कर्मकाण्ड की ही एकमात्र क्षमता को सिद्ध करने की चिन्ता में ईश्वर के अस्तित्व का क्रियात्मक निषेध। देखिए माधवकृत 'शंकरदिग्विजय'।

६. श्रीयुत पण्डित के अनुसार, कुमारिल भवभूति (६२०–६८० ई०) का गुरु था और इसलिए उसका समय ५९०–६५० ई० रखा गया है; यह काल इस स्वीकृत तथ्य के साथ मेल खाता है कि कुमारिल की ख्याति राजा हर्ष के अन्तिम समय में भली प्रकार स्थिर हो चुकी थी।

है। वेंकटदीक्षित-कृत 'वार्तिकाभरण' 'टुपटीका' पर एक टीका है।[1]

प्रभाकर[2] ने शबर के भाष्य पर अपनी 'बृहती' नामक टीका लिखी, जिसका यह निकट रूप से अनुसरण करती है। कुमारिल कभी-कभी शबर के विचारों का प्रत्याख्यान करता है। इस तथ्य के आधार पर कि प्रभाकर कुमारिल के विचारों की ओर बिलकुल भी ध्यान नहीं देता, जबकि कुमारिल ऐसे विचारों का उल्लेख करता है जिनके समान विचार 'बृहती' में दिए गए है,[3] कभी-कभी अधिकारपूर्वक यह कहा जाता है कि प्रभाकर कुमारिल से पहले हुआ। कहा जाता है कि 'बृहती' की शैली इसके पूर्वसमय का सकेत करती है।[4] शालिकनाथकृत 'ऋजुविमला' 'बृहती' पर एक टीका है। उसकी 'प्रकरणपचिका' प्रभाकर-पद्धति की एक प्रसिद्ध पुस्तक है। उसका 'परिशिष्ट' 'शबर' के भाष्य पर एक सक्षिप्त टिप्पणि का है। भवनाथकृत 'नयविवेक' में प्रभाकर के विचारों का विस्तार से प्रतिपादन किया गया है। शालिकनाथ ने, जो प्रभाकर का शिष्य था, धर्मकीर्ति का उल्लेख किया है।[5] वाचस्पति ने अपनी 'न्यायकणिका' मे प्रभाकर के अनुयायियों की दो शाखाओं मे भेद किया है।[6] मीमांसा की तीसरी शाखा का, जिसका सम्बन्ध मुरारि[7] के नाम के साथ है, उल्लेख हिन्दू दार्शनिक साहित्य मे मिलता है, यद्यपि इससे सम्बन्ध रखनेवाले ग्रन्थ हमें उपलब्ध नही है। माधवकृत 'जैमिनीय न्यायमालाविस्तार' मीमासादर्शन का पद्य में भाष्य है, जिसके साथ गद्य मे टीका भी है। अप्पय दीक्षित (१५५२–१६२४) अपने 'विधिरसायन' ग्रन्थ मे कुमारिल पर आक्षेप करता है। आपदेव (१७वी शताब्दी) ने 'मीमासान्यायप्रकाश' नामक एक प्राथमिक पुस्तक लिखी है, जिसका नाम 'आपदेवी' भी है और यह एक बहुत प्रसिद्ध ग्रन्थ है। लौगाक्षिभास्करकृत

१. रामकृष्णभट्ट ('युक्तिस्नेहप्रपूरणी' का रचयिता), सोमनाथ ('मयूखमालिका' का रचयिता), भट्टशंकर, भट्टदिनकर और कमलाकर इस शाखा के अनुयायी हैं।

२. किवदन्ती के अनुसार, प्रभाकर और मण्डन कुमारिल के शिष्य थे, जिसने प्रभाकर को उसकी उज्ज्वल योग्यताओं के आधार पर 'गुरु' की उपाधि दी थी।

३. १ : २, ३१ ; १ : ३, २ ; १ : ४, १।

४. झा : 'प्रभाकर स्कूल' ; कीथ : 'कर्ममीमासा'। प्रोफेसर कुप्पू स्वामी शास्त्री परम्परागत मत का समर्थन करते हैं और झा तथा कीथ के मत के विरुद्ध विस्तार से तर्क उपस्थित करते है। कलकत्ता की दूसरी ओरियण्टल कांफ्रेस में पढ़े गए 'पूर्वमीमासा की प्रभाकरशाखा' शीर्षक निबन्ध को देखिए। दक्षिणभारत की एक पुरानी किवदन्ती मे कहा गया कि उंवेक कुमारिल का शिष्य था।

उंवेकः कारिकां वेत्ति, चम्पूं वेत्ति प्रभाकरः।
मण्डनस्तूभयं वेत्ति नोभयं वेत्ति रेवणः॥

श्रीयुत पण्डित 'गौटवहो' (बॉम्बे संस्कृत ग्रन्थमाला) की अपनी प्रस्तावना में उक्त श्लोक का 'चम्पू' और 'मण्डन' के स्थान में 'तन्त्र' और 'वामन' शब्दों का व्यवहार करते हुए उद्धृत करते हैं। और देखिए गुणरत्नकृत 'षड्दर्शनसमुच्चयवृत्ति' (१४०९)। उंवेक और भवभूति एक ही थे, और वह कुमारिल के शिष्यों में से एक था, ऐसा माना जाता है। और देखिए चित्सुखकृत अद्वैतप्रदीपिका, पृष्ठ २६५।

५. देखिए प्रकरणपञ्चिका, १। ६. जरत्प्राभाकराः तथा नव्यप्राभाकराः।

७. मुरारेस्तृतीयः पन्थाः।

'अर्थसग्रह' भी प्रसिद्ध ग्रन्थ है जो आपदेव की पुस्तक के आधार पर लिखा गया है। खण्डदेव (१७वी शताब्दी) ने 'भाट्टदीपिका' नामक ग्रन्थ लिखा, जो अपने तर्क के लिए प्रसिद्ध है। उसका 'मीमासाकौस्तुभ' सूत्र के विषय मे प्रतिपादन करता है।[1]

## ३

## प्रमाण

जैमिनि प्रत्यक्ष, अनुमान तथा शाब्द इन तीन प्रमाणो को स्वीकार करता है। प्रभाकर उपमान और अर्थापत्ति को स्वीकार करता है। कुमारिल इनमे अनुपलब्धि को जोडता है। ऐतिह्य (किंवदन्ती) को अस्वीकार किया गया है, क्योंकि यदि किंवदन्ती के आदिम उद्भव के सम्बन्ध मे निश्चित सूचना का अभाव है कि वह विश्वस्त है या नही, तो उससे उत्पन्न होनेवाले बोध की प्रामाणिकता के विषय मे कुछ निश्चय नही हो सकता। स्मृति को प्रमाणो के क्षेत्र से बाह्य माना गया है, क्योंकि यह हमे केवल ऐसी ही वस्तुओ के विषय मे कुछ बताती है जो पहले प्रत्यक्ष हो चुकी है।

प्रभाकर वर्णन करता है कि किस प्रकार हम मन तथा इन्द्रियो के अस्तित्व का अनुमान करते है। हमारे बोध स्वरूप से अल्पकालिक होते है और उनके कारण भौतिक (समवायी कारण) तथा अभौतिक (असमवायी कारण) दोनो प्रकार के होते है।[2] बोधो का समवायी कारण आत्मा है, और इसका असमवायी कारण आत्मा के कारण मे नही रह सकता, क्योंकि आत्मा अजन्मा है, उसका कोई कारण नही है, इसलिए इसे स्वय आत्मा ही मे होना चाहिए। द्रव्य के अन्दर जो समवाय-सम्बन्ध से रहता है वह गुण है, और इस प्रकार बोधो का असमवायी कारण एक गुण है। यदि एक नित्य द्रव्य मे अस्थायी गुण उदय होते है, तो यह अवश्य अन्य द्रव्यो के साथ सम्पर्क के कारण ही हो सकता है। क्योंकि इस विषय मे कोई प्रमाण नही है कि अन्य द्रव्य भी और अन्य द्रव्यो के अन्दर रहते है, इसलिए उन्हे नित्य मानना चाहिए। प्रत्यक्ष जो एक निश्चित प्रकार का ज्ञान है, आत्मा का एक विशिष्ट गुण है। इस प्रकार के गुण को नित्यद्रव्यो के साथ सम्बद्ध होने के लिए असमवायी कारण को कतिपय अन्य द्रव्यो

१. राघवानन्दकृत 'मीमासासूत्रदीधिति', रामेश्वरकृत 'सुबोधिनी' जो मीमासासूत्र पर एक टीका है, और विश्वेश्वर (अथवा गागाभट्ट) कृत 'भाट्टचिन्तामणि'—ये ग्रन्थ कुछ महत्त्व के है। वेदान्तदेशिक के 'सेश्वरमीमासा' नामक ग्रन्थ मे वेदान्त और मीमासा के विचारो मे समन्वय करने का प्रयत्न किया गया है। इसका रचयिता रामानुज का अनुयायी है, जिसका मत है कि दोनो मीमासाए एक ही सम्पूर्ण इकाई के भाग है।

२. तुलना कीजिए प्रकरणपञ्चिका : "पदार्थों का बोध क्षणिक है। आत्मा समवायी कारण है और आत्मा का मन के साथ सम्पर्क सहकारी कारण है" (पृष्ठ ५२ से आगे)।

के साथ सम्पर्क के रूप में होना चाहिए। ऐसे द्रव्य या तो सर्वव्यापक हैं, यथा देश और काल, या आणविक है। सर्वव्यापक द्रव्यों के साथ सम्पर्क हमारे बोधो के नानाविध स्वरूप की व्याख्या नही कर सकता। इसलिए बोध का असमवायी कारण आणविक द्रव्यो के साथ सम्पर्क है, जो स्वय अणुओ की अपनी गति से सम्पन्न होता है। वह आणविक द्रव्य जो प्रमाता आत्मा द्वारा वासित शरीर के अन्दर रहता है, मन है, और अन्य कोई भी बोध के असमवायी कारण के अधिष्ठान को धारण नही कर सकता, जिस बोध का समवायी करण आत्मा है। शरीर के अन्दर होनवाली आणविक द्रव्य की क्रिया, जो सम्पर्क कराने मे सहायक होती है, आत्मा के साथ उसके सम्पर्क के कारण है, जो प्रत्येक बोध के कर्म मे उसकी प्राप्ति के लिए अपना योगदान देता है। किन्तु जहा मन सुख-दु:ख जैसे कार्यों को उत्पन्न कर सकता है, वहा यह रग, गन्ध आदि गुणो को उत्पन्न नही कर सकता। इनके ज्ञान के लिए इसे अन्य इन्द्रियो की सहायता की आवश्यकता होती है।[1] इन्द्रियो के साथ बाह्य पदार्थों के सम्पर्क के द्वारा, जिसमे मन माध्यम का कार्य करता है, आत्मा बाह्य जगत् का ज्ञान प्राप्त करती है। आत्मा तथा मन का सम्बन्ध धर्माधर्म के द्वारा सम्पन्न होता है। किन्तु मन के प्रति जो आत्मा की प्रवृत्ति है, उसमे आत्मा को निष्क्रिय नही माना गया है। मन को इन्द्रियो मे सम्मिलित किया गया है, क्योंकि यह मानसिक अवस्थाओ, यथा सुख, दु:ख, इच्छा और द्वेष, का प्रत्यक्ष ज्ञान प्राप्त करता है। इस प्रकार का तर्क उपस्थित किया जाता है कि यदि हम मन तथा इन्द्रियो पर निर्भर न करते तो हमे सब वस्तुओ का ज्ञान एकसाथ और तुरन्त हो जाता।

आत्मा जब मन के सम्पर्क मे आती है तो बोधो को उत्पन्न करती है। यह सम्पर्क मन की क्रिया से होता है, जिस क्रिया का निर्णय या तो आत्मा के प्रयत्न द्वारा या आत्मा के पूर्वकर्म द्वारा चालित अदृष्ट प्रारब्ध द्वारा होता है। आत्मा अनुभवकर्ता अथवा फलोपभोक्ता है, शरीर अनुभवो का स्थान है, इन्द्रिया अनुभव के साधन है। अनुभव के पदार्थ दो प्रकार के है आभ्यन्तर, जैसे सुख और दुःख, और बाह्य, जैसे घडा आदि। प्रभाकर का कहना है कि हमारी संवित्, अर्थात् चेतनता, एक समय मे एक ही पदार्थ के साथ अपने को सपृक्त करती है, दो के साथ नही।

## ४

## प्रत्यक्ष ज्ञान

प्रत्यक्ष ज्ञान साक्षात् प्रतीति है। यह सीधा इन्द्रिय-सम्पर्क से प्राप्त होता है। प्रत्यक्ष ज्ञान में पदार्थ तथा इन्द्रिय का, पदार्थ के विशिष्ट गुणो तथा इन्द्रिय का, मन और इन्द्रिय

१. शास्त्रदीपिका, पृष्ठ १०० । २. वही, पृष्ठ ६८ ।
३. प्रकरणपञ्चिका : प्रत्यक्ष ।

का, और आत्मा तथा मन का सम्पर्क होता है। कुमारिल की व्याख्या के अनुसार, पदार्थ का इन्द्रिय के साथ सम्पर्क केवल अनुकूलता अथवा पदार्थ को अभिव्यक्त करने की क्षमता है, जिसका अनुमान हम इसके कार्य से करते है।[1] प्रत्यक्ष का सम्बन्ध ऐसे ही पदार्थों से है जिनका अस्तित्व है, अर्थात् जो इन्द्रियो से जानने योग्य है। यह इन्द्रियातीत पदार्थों का बोध नही करा सकता। प्रभाकर के अनुसार, जिन पदार्थों का बोध होता है वे द्रव्य, वर्ग अथवा गुण हो सकते है।

मीमासक[2] सामान्यत: इन्द्रियो के विषय मे न्यायदर्शन की जो प्रकल्पना है उसे स्वीकार करता है, केवल श्रवणेन्द्रिय के सम्बन्ध मे मतभेद है। देश-सम्बन्धी सामीप्य तथा दूरी का साक्षात् प्रत्यक्ष होता है—केवल दर्शन तथा स्पर्श से ही नही बल्कि श्रवणेन्द्रिय द्वारा भी। देश के दो भेद है, स्थिति और दिशा, और इन दोनो का प्रत्यक्ष शब्दो के विशेषणो के रूप मे होता है। श्रवणेन्द्रिय प्राप्यकारी है, अर्थात् प्रमेय शब्द के सम्पर्क मे आती है। श्रवणेन्द्रिय बाहर निकलकर प्रमेय अर्थात् दूरस्थ शब्द तक नही जाती है, बल्कि शब्द कर्णपटह तक वायु की लहरो द्वारा प्राप्त होकर प्रसारित होता है। यह विचार इस तथ्य का कारण स्पष्ट कर देता है कि क्यो समीपस्थ मनुष्यो को तो शब्द का बोध हो जाता है किन्तु दूरस्थ पुरुषो को नही होता। शब्दो की तीव्रता की श्रेणियों मे जो भेद है उसके कारण की भी व्याख्या इससे हो जाती है।[3] यदि श्रवणेन्द्रिय शब्दो के साक्षात् सम्पर्क मे आए बिना भी शब्दो का बोध प्राप्त कर सकती, जैसाकि बौद्धमत कल्पना करता है, तो सभी शब्द —क्या दूर के, क्या पास के —श्रवणेन्द्रिय से एकसाथ प्रत्यक्ष रूप मे जाने जाते, किन्तु अवस्था यह नही है। श्रवणेन्द्रिय के अन्दर वायु की एक परत है जिसपर वक्ता की वाणी से निकलनेवाली वायु की लहर आकर टकराती है, और ऐसी अवस्था उत्पन्न करती है जिससे कि शब्द सुना जाता है। श्रवणेन्द्रिय शब्द के स्थान के सम्पर्क मे नही आती, बल्कि केवल शब्द के सम्पर्क मे आती है जिसका स्थान कर्णपटह मे होता है। किन्तु शब्दो का बोध सदा इस रूप मे होता है कि लगता है कि वे देश के भिन्न-भिन्न बिन्दुओ मे स्थित है, कर्णपटह मे स्थित नही है। वे श्रवण-इन्द्रिय तक केवल शब्दरूप मे नही पहुचते, बल्कि जहा से वे उत्पन्न होते है, उन दिशाओं का रग लिए हुए पहुचते है। इस प्रकार शब्दो तथा उनकी दिशाओ का भी सीधा प्रत्यक्ष ज्ञान होता है। यहा तक कि श्रवणेन्द्रिय द्वारा दूरी का भी प्रत्यक्ष ज्ञान होता है, क्योंकि समीप से आते हुए शब्द अधिक तीव्र होते है, अपेक्षा उनके कि जो दूर से आते है। इस प्रकार शब्दो के मन्द या तीव्र रूप के प्रत्यक्ष से हमे यह भी ज्ञान हो जाता है कि वे कितनी दूरी से आते है।

१. श्लोकवार्तिक, प्रत्यक्षसूत्र, ४२–४३।
२. शास्त्रदीपिका, पृष्ठ ४०० से आगे, श्लोकवार्तिक, ७६० से आगे।
३. तीव्रमन्दादिव्यवस्था।

प्रभाकर और कुमारिल दोनों ही निर्विकल्प तथा सविकल्प प्रत्यक्ष के भेद को मानते है और उन्हे प्रामाणिक मानते है। कुमारिल के अनुसार, निर्विकल्प प्रत्यक्ष व्यक्ति का बोध कराता है, जो सामान्य तथा विशिष्ट लक्षणो का अधिष्ठान है, यद्यपि यह पदार्थ के सामान्य तथा विशिष्ट लक्षणों से युक्त रूप का प्रत्यक्ष ज्ञान नही है।[1] निर्विकल्प प्रत्यक्ष स्वय पदार्थ के कारण ही होता कहा गया है।[2] सविकल्प प्रत्यक्ष मे सामान्य तथा विशिष्ट गुण स्पष्ट रूप मे दिखाई पड़ते है।[3] इस मत के समर्थन मे, पार्थसारथि, आगे और युक्ति देता है। पदार्थ का इन्द्रियों के साथ सम्पर्क होने पर हमे सब प्रकार के सम्बन्धों से विहीन पदार्थ का बोध होता है। तब तक हम गुणी तथा गुणो मे तथा सामान्य और विशिष्ट लक्षणों मे भेद नहीं करते। यदि निर्विकल्प ज्ञान न होता तो सविकल्प प्रत्यक्ष भी न होता,[4] क्योंकि सविकल्प प्रत्यक्ष गुणयुक्त पदार्थ तथा उसके गुणो के पारस्परिक सम्बन्ध का बोध है। इस प्रकार के सम्बन्ध का बोध निर्भर करता है सम्बन्ध के पक्षो के पूर्वबोध पर। जब तक ये पक्ष निर्विकल्प प्रत्यक्ष मे उपलक्षित रूप मे न जाने जाएं, तब तक ये सविकल्प प्रत्यक्ष मे स्पष्ट रूप मे नही जाने जा सकते। पदार्थ के सविकल्प प्रत्यक्ष मे हम स्मरण करते है उस वर्ग को जिससे यह सम्बद्ध है, और उस नाम को जिसे यह धारण करता है, और तब उन्हे प्रत्यक्ष मे जाने गए पदार्थ के साथ जोडते है। यदि वर्ग तथा नाम सर्वथा अज्ञात हो तो वे स्मरण नही किए जा सकते। इसलिए निर्विकल्प प्रत्यक्ष के अस्तित्व को जिसमे जाति, नाम तथा वैशिष्टच बताने वाले गुणो का उपलक्षित रूप मे बोध रहता है, स्वीकार करना आवश्यक है।

कुमारिल का मत है कि पदार्थों का बोध मौखिक अभिव्यक्तियो से स्वतन्त्र है।[5] गाय के वर्ग का बोध सदा 'गाय' शब्द के रूप मे नही होता, यद्यपि हम ज्ञात पदार्थ का वर्णन करने के लिए उक्त शब्द का प्रयोग करते है।[6] कुमारिल का यह विचार है कि निर्विकल्प प्रत्यक्ष अनिर्णीत प्रत्यक्ष है, केवल देख लेना (आलोचन) मात्र है, जिसकी तुलना एक नवजात शिशु के बोध के साथ की जा सकती है, जहा केवल व्यक्ति ही हमारे सम्मुख प्रस्तुत किया जाता है उसके सामान्य (जातिगत) अथवा विशिष्ट लक्षण प्रस्तुत नही रहते। किन्तु प्रभाकर का मत है कि निर्विकल्प प्रत्यक्ष वर्गगत लक्षणो तथा विशिष्ट लक्षणो, दोनो का बोध कराता है, लेकिन क्योंकि अन्य पदार्थ उस समय तक बोध के क्षेत्र के अन्दर प्रविष्ट नही होते, इसलिए पदार्थ का बोध किसी वर्गविशेष से वस्तुत. सम्बद्ध के रूप मे नही होता। कोई पदार्थ, अन्य पदार्थो की तुलना मे ही, जिनसे कि वह अलग लक्ष्य किया गया है, व्यक्तिरूप मे प्रत्यक्ष होता है। किन्तु जब यह किसी वर्ग-विशेष के अन्य सदस्यो के समान कुछ विशिष्ट लक्षणो को लिए हुए देखा

१. श्लोकवार्तिक, प्रत्यक्षसूत्र, ५ : ११३।
२. शुद्धवस्तुज अथवा भेदरहित पदार्थ, ११२।
३. श्लोकवार्तिक, प्रत्यक्षसूत्र, ५ : १२०।
४. शास्त्रदीपिका, पृष्ठ १०९–१०। इस मत की समीक्षा के लिए देखिए जयन्तकृत न्याय-मंजरी, पृष्ठ ९८।
५. श्लोकवार्तिक, प्रत्यक्षसूत्र, १७६। ६. वही, १८०, १८२।

जाता है, तो इसके विषय में यह ज्ञान होता है कि यह किसी विशेष वर्ग का सदस्य है। यद्यपि जिसका बोध हुआ है वह वस्तुतः किसी वर्ग का एक व्यक्ति है परन्तु इसके यथार्थ स्वरूप का ज्ञान तब तक नही हो सकता जब तक कि इसकी तुलना उक्त वर्ग के अन्य सदस्यों के साथ नही कर ली जाती।[1] जबकि वर्गगत लक्षण तथा विशिष्ट लक्षण निर्विकल्प प्रत्यक्ष मे विद्यमान है, उनकी पहचान उक्त प्रत्यक्ष मे उस रूप मे नही होती। सविकल्प प्रत्यक्ष मे आत्मा उसी वर्ग के अन्य पदार्थों का स्मरण करती है और उनकी समानताओ तथा असमानताओं को लक्ष्य करती है। प्रभाकर का मत है कि सविकल्प प्रत्यक्ष का रूप मिश्रित है, और उसके अन्दर स्मृति का अंश अन्तर्निहित है क्योंकि उस वर्ग के अन्य सदस्य आत्मा के प्रति अपने को उस संस्कार के कारण प्रस्तुत करते है जो इसने उनके सम्बन्ध मे प्राप्त किया हुआ है। किन्तु स्मृति का अंश उस पदार्थ से सम्बन्ध नही रखता जिसका प्रत्यक्ष ज्ञान हुआ है, बल्कि अन्य पदार्थों से रखता है जिनके साथ इसकी तुलना की गई है, और इसलिए पदार्थ के अपने बोध की प्रामाणिकता को प्रभावित नही कर सकता।

प्रभाकर और कुमारिल दोनो ही सामान्य की यथार्थता को स्वीकार करते है और उन्हे प्रत्यक्ष के विषय मानते है। इसके विपरीत, बौद्धो का मत है कि विशिष्ट व्यक्तित्व ही केवल यथार्थ है और सामान्यता कल्पना की उपज है।[2] कुमारिल और पार्थसारथि ने बौद्ध मत की समीक्षा की है। सामान्य प्रत्यक्ष का विषय है, क्योकि जब भी हम किसी पदार्थ का प्रत्यक्षज्ञान प्राप्त करते है, हम इसे वर्गविशेष से सम्बद्ध के रूप मे प्रत्यक्ष करते है। प्रत्यक्ष ज्ञान की क्रिया के अन्दर आत्मसात्करण तथा विभेदीकरण दोनो रहते है। प्रत्यक्ष ज्ञान अनुवृत्त भी है तथा व्यावृत्त भी है। अनुवृत्ति सामान्य की यथार्थता पर निर्भर करती है। अनुमान की क्रिया भी इसी पर आधारित है। और न बौद्ध विरोध मे ऐसा कह सकते है कि सामान्य यथार्थ नही है, क्योकि इसका प्रत्यक्ष ज्ञान व्यक्ति से भिन्न रूप मे नही होता। क्योंकि यह तर्क कि जो है वह या तो भिन्न है या अभिन्न, सामान्य वस्तुत्व का मान लेना है।[3] और न ऐसा प्रश्न करना उपयुक्त है कि सामान्यता प्रत्येक व्यक्ति के अन्दर अपने पूर्णरूप मे विद्यमान है या सबके अन्दर समष्टिभाव मे विद्यमान है। इस प्रकार का भेदभाव व्यक्तियों के लिए प्रासंगिक है, किन्तु सामान्यता के लिए नही, क्योंकि सामान्यता अखण्डित है। सामान्य के विषय मे जो जैन मत है उसका भी प्रत्याख्यान किया गया है।[4] यदि सामान्यता और सादृश्य एक ही माने

1. वस्त्वन्तरानुसन्धानशून्यतया सामान्यविशेषरूपं न प्रतीयते। देखिए प्रकरणपञ्चिका, पृष्ठ ५४-५५।

2. विकल्पाकारमात्रं सामान्यम्। शास्त्रदीपिका, पृष्ठ ३८१।

3. यद् वस्तु तद्भिन्नमभिन्नं वा भवति, पृष्ठ ३८२।

4. न च सादृश्यमेव सामान्यम्, पृष्ठ ३८४।

जाएं तो हमारे लिए यह कथन आवश्यक होगा कि "यह एक गाय के समान है", यह नहीं कि "यह एक गाय है"। इसके अतिरिक्त, सामान्यता से अलग सादृश्य सम्भव नहीं है। वस्तुएं, यदि उनके अन्दर सामान्य गुण हैं तभी एक-दूसरे के सदृश हैं। कुमारिल के अनुसार, सामान्य व्यक्ति से भिन्न नहीं है।[1] दोनों का परस्पर सम्बन्ध भिन्नता में तादात्म्य का सम्बन्ध है। हम सामान्य का ज्ञान प्राप्त करते हैं अथवा व्यक्ति का, यह हमारी रुचि पर निर्भर है। सामान्य से तात्पर्य, जिसे आकृति (रूप) भी कहा जाता है, बाह्याकार से नहीं है, बल्कि लक्षण के तादात्म्य से है, क्योंकि आकृति का सम्बन्ध आत्मा जैसे अभौतिक पदार्थों के साथ कहा गया है। पदार्थों का बाह्याकार नाशवान है, किन्तु वर्गगत स्वरूप नाशवान नहीं है।[2] वर्ग स्वयं आकृति के नाम से पुकारा जाता है। इससे स्पष्ट संकेत उसकी ओर है जो व्यक्ति को लक्षित करता है। यह वह है जो सब व्यक्तिरूप पदार्थों में समान है, और इस समष्टि-रूप विचार का साधन है कि इन पदार्थों में एक पूर्ण इकाई का निर्माण होता है।[3] पार्थसारथि का तर्क है कि सामान्य व्यक्ति से सर्वथा भिन्न नहीं है। यदि ऐसा होता तो हम व्यक्ति में सामान्य का प्रत्यक्ष ज्ञान प्राप्त न कर सकते। "यह एक गाय है", इस प्रत्यक्ष ज्ञान में हमें 'यह' का बोध (इयं बुद्धि) तथा 'गाय' का बोध (गोबुद्धि) भी होता है। पहले बोध का विषय व्यक्ति है और दूसरे बोध का विषय सामान्य है। 'यह' और 'गाय' के बोधों में भेद है, और तो भी वे एक ही पदार्थ के अन्तर्गत हैं। प्रत्यक्ष ज्ञान का यह दो प्रकार का स्वरूप पदार्थ के स्वरूप को सामान्य तथा विशिष्ट दोनों रूप में निर्देश करता है। ये दोनों स्वभावतः परस्पर असंगत नहीं हैं, क्योंकि प्रत्यक्ष ज्ञान के एक ही कर्म में तादात्म्य तथा भेद दोनों प्रत्यक्ष होते हैं। तादात्म्य तथा भेद एक-दूसरे का विरोध नहीं करते, जैसेकि 'यह चांदी है' और 'यह चांदी नहीं है' ये बोध करते हैं। तादात्म्य तथा भेद का संबन्ध पदार्थ के भिन्न-भिन्न पहलुओं से है।[4]

प्रभाकर के अनुयायी इस विचार से सहमत नहीं हैं। बोधरूपी वही एक कर्म सामान्य तथा व्यक्ति में तादात्म्य तथा भेद का ज्ञान नहीं करा सकता। जब

१. श्लोकवार्तिक, प्रत्यक्षसूत्र, १४९। इसपर टीका करते हुए 'न्यायरत्नाकर' कहता है : "वर्ग आदि व्यक्ति से सर्वथा भिन्न नहीं है। यह एक साधारण अनुभव की बात है कि व्यक्तिरूप गाय इस रूप में केवल तभी पहचानी जाती है जब यह 'गाय' के वर्ग के साथ एकात्म पाई जाती है। यह नहीं हो सकता था, यदि व्यक्ति वर्ग से सर्वथा भिन्न होता। व्यक्ति की वर्ग के साथ तादात्म्य की इस प्रकार की प्रत्यभिज्ञा ही वर्ग को जानने का एकमात्र साधन है। इसलिए व्यक्ति तथा वर्ग में अवश्य तादात्म्य होना चाहिए।" और देखिए आकृतिवाद, ८, १०, १८, २५।

२. तन्त्रवार्तिक, १ : ३, ३०।

३. जातिमेवाकृतिं प्राहुः व्यक्तिराक्रियते यया।
सामान्यं तच्च पिण्डानामेकबुद्धिनिबन्धनम्॥
(श्लोकवार्तिक, आकृतिवाद, ५ : ३)।

४. शास्त्रदीपिका, पृष्ठ २८४।

हमे सामान्य और व्यक्ति मे भेद का प्रत्यक्ष होता है तो हमे उन दोनो का पृथक्-पृथक् प्रत्यक्ष होगा। और जब हमे उनके अन्दर तादात्म्य प्रत्यक्ष होता है तो हमे उनमे से एक ही का प्रत्यक्ष होगा, अर्थात् या तो सामान्य का या व्यक्ति का। इस अवस्था मे एक ही पदार्थ से, अर्थात् सामान्य या व्यक्ति से दो प्रकार का बोध होगा, अर्थात् सामान्य तथा व्यक्ति का और उनके तादात्म्य का। किन्तु सामान्य के लिए यह सम्भव नही है कि वह व्यक्ति के साथ अपने तादात्म्य का बोध उत्पन्न करे, और न व्यक्ति के ही लिए यह सम्भव है कि वह सामान्य के साथ अपने तादात्म्य का बोध उत्पन्न करे। इसलिए यह नही कहा जा सकता कि भेद तथा तादात्म्य दोनो का ज्ञान बोध के उसी एक कर्म से हो सकता है। पार्थसारथि विरोध मे कहता है कि यह तर्क अप्रामाणिक है। दो पदार्थों के बोध मे आवश्यक नही है कि उनके भेद का ज्ञान भी सम्मिलित रहे। जब पहल-पहल किसी वर्ग के सदस्य एक व्यक्ति का प्रत्यक्ष किया जाता है, तो सामान्य तथा व्यक्ति दोनो का ही प्रत्यक्ष ज्ञान होता है, किन्तु दोनो की भिन्नता का प्रत्यक्ष नही होता। जब उसी वर्ग के किसी अन्य व्यक्ति को देखते है तो उसी वर्ग का होने के कारण प्रथम व्यक्ति के साथ उसका आत्मसात्करण हो जाता है, और भिन्न व्यक्ति होने से प्रथम व्यक्ति से उसका भेद भी प्रत्यक्ष हो जाता है। दो पदार्थों के बोध मे, इसलिए, उनके भेद का बोध अन्तर्गत नही रहता। एक ही पदार्थ के बोध मे आवश्यक नही कि इसके तादात्म्य का बोध भी अन्तर्गत हो, जैसेकि जब कोई किसी दूरस्थ पदार्थ को देखता है और सन्देह अनुभव करता है कि यह खभा है या मनुष्य है।[1]

प्रभाकर के अनुयायियो का तर्क है कि सामान्य तथा व्यक्ति मे एकात्मता नही हो सकती, क्योंकि सामान्य नित्य है और अनेक व्यक्तियों मे एकसमान है, जबकि व्यक्ति अनित्य है और विशिष्ट है। यदि इन दोनो मे एकात्मता होती, तो सामान्य अनित्य होता तथा भिन्न-भिन्न व्यक्तियो मे भिन्न-भिन्न होता और व्यक्ति नित्य होते तथा अनेक एकसमान होते। उत्तर मे पार्थसारथि युक्ति देता है कि एक मिश्रित अथवा बहुरूप पदार्थ कुछ बातो मे नित्य तथा अन्य बातो मे अनित्य हो सकता है, कुछ लक्षणो मे औरो के साथ एकात्मरूप और अन्य लक्षणो मे उनसे भिन्न हो सकता है।

पूर्ण इकाई (अवयवी) तथा उसके भाग (अवयव) के प्रश्न के विषय मे प्रभाकर का मत है कि अवयवी प्रत्यक्ष का विषय है। पूर्ण इकाई के रूप मे पदार्थों का अस्तित्व है। यह आवश्यक नही है कि हम पूर्ण इकाई का प्रत्यक्ष करने से पूर्व उसके सभी हिस्सो का प्रत्यक्ष करे। यदि हम किसी भौतिक पदार्थ को ले तो परमाणु इसके उपादान कारण है, और उनका संयोग अभौतिक

१. न वस्तुद्वयप्रतीतिरेवभेदप्रतीतिः । नाप्येकवस्तुप्रतीतिरेवाभेदप्रतीतिः (शास्त्रदीपिका, पृष्ठ २८७)।

२. शास्त्रदीपिका, पृष्ठ २८८।

कारण है जो पूर्ण इकाई को उसकी विशिष्टता प्रदान करता है। कुमारिल का मत है कि अवयवी तथा उसके अवयव एकात्मरूप है, और यह हमारे दृष्टि-कोण पर निर्भर करता है कि हम किसी पदार्थ को पूर्ण इकाई समझते हैं या अनेक भाग।[1]

प्रत्यभिज्ञा को अनुभूतिपरक ज्ञान मानने में कुमारिल नैय्यायिक के साथ सहमत है, क्योंकि इसकी उपस्थिति वहीं सम्भव है जहां इन्द्रियों की क्रियाशीलता है, और जहां वह नहीं है वहां प्रत्यभिज्ञा का भी अभाव है। केवल इसलिए कि प्रत्यभिज्ञान से पूर्व स्मृति की क्रिया आती है, हम इसे अप्रत्यक्षपरक नहीं कह सकते। जहां कहीं ज्ञानेन्द्रिय का सम्पर्क किसी उपस्थित पदार्थ के साथ है, हम उसे प्रत्यक्ष ज्ञान की अवस्था मानेंगे।[2]

मीमांसक यौगिक अन्तर्दृष्टि की प्रकल्पना का समर्थन नहीं करते, जिसके द्वारा कहा जाता है कि योगी भूत, भविष्यत्, अदृश्य और दूरस्थ पदार्थों का ज्ञान प्राप्त कर लेते हैं। यह अन्तर्दृष्टि या तो इन्द्रियजनित है या अनिन्द्रियजनित है। यदि इन्द्रियजनित है तो क्योंकि इन्द्रियां भूत, भविष्यत् तथा दूरस्थ पदार्थों के सम्पर्क में नहीं आ सकतीं अतः उनका कुछ ज्ञान नहीं हो सकता। यहां तक कि अन्तःकरणरूप इन्द्रिय, अर्थात् मन भी केवल मानसिक अवस्थाओं, यथा सुख-दुःख आदि, का ही ज्ञान प्राप्त कर सकती है। इस प्रकार का तर्क उपस्थित करना कोई अर्थ नहीं रखता कि इन्द्रियां जब उच्च विकास को प्राप्त हो जाती हैं तो पदार्थों के सम्पर्क में आए बिना भी, उनका प्रत्यक्ष ज्ञान प्राप्त कर सकती है, क्योंकि कितना भी विकास क्यों न हो, वह इन्द्रियों की प्रकृति में परि-वर्तन नहीं ला सकता। यदि यौगिक अन्तर्दृष्टि भूतकाल में प्रत्यक्ष की हुई वस्तुओं का बोध प्राप्त करती है तो यह प्रत्यक्ष ज्ञान न होकर स्मृति की अवस्था है। यदि यह ऐसे पदार्थों का बोध कराती है जिनका बोध पहले कभी नहीं हुआ तो इसकी प्रामाणिकता में सन्देह है। भूतकाल के, दूरस्थित तथा भविष्य के पदार्थों का ज्ञान केवल वेदों द्वारा ही प्राप्त किया जा सकता है।[3]

मानसिक प्रत्यक्ष को, जिसके द्वारा हम सुख-दुःख इत्यादि का ज्ञान प्राप्त करते हैं, मीमांसादर्शन ने स्वीकार किया है। तो भी बोध अन्तर्मुखता का विषय नहीं हो सकता। मानसिक प्रत्यक्ष ऐसी क्रियाओं तक ही सीमित है जो बोध-सम्बन्धी नहीं हैं। स्वप्नों में भी बोध जिसे ज्ञानप्राप्ति के योग्य बनाता है वह बाह्य जगत् का ही कोई पदार्थ होता है।[4] यद्यपि स्वप्नकाल में पदार्थ वास्तव में उपस्थित नहीं होता, तो भी वह ऐसी वस्तु होता है जिसका पहले प्रत्यक्ष ज्ञान प्राप्त किया गया है और जो अब संस्कारों द्वारा पुनर्जीवित हो गई है। वह बोध जो हमें स्वप्नों में होता है, स्मृति के स्वरूप का है और कुछ संस्कारों के पुनर्जागरित होने से होता है। स्वप्नों में भूतकाल के

१. श्लोकवार्तिक, वनवाद।
२. श्लोकवार्तिक, प्रत्यक्षसूत्र, २३४–३७।
३. शास्त्रदीपिका, पृष्ठ ५२। देखिए यामुनाचार्यकृत सिद्धित्रय, पृष्ठ ७१।
४. श्लोकवार्तिक, निरालम्बनवाद, १०७–८; शास्त्रदीपिका, पृष्ठ १६२–६३ और १६५।

अनुभव का केवल वही भाग पुनर्जीवित होता है जो कर्ता के सुख अथवा दुःख का कारण बन सके और जिसके लिए वह उस क्षण मे परिपक्व है। स्वप्न केवल ऐसी निद्रा मे ही सम्भव होते है जिसमे आत्मा का सम्पर्क मन के साथ होता है, यद्यपि मन इन्द्रियों के साथ मे सम्पर्क मे नही होता। स्वप्न-विहीन प्रगाढ निद्रा मे आत्मा का मन के साथ सम्पर्क टूट जाता है। प्रभाकर का तो यही विचार है, किन्तु कुमारिल की सम्मति मे, प्रगाढ निद्रा की अवस्था मे आत्मा अपने विशुद्ध चैतन्यरूप मे लौट जाती है, जहाकि किसी प्रकार के स्वप्नो की सम्भावना नही है।[1]

## ५

## अनुमान

शबर के अनुसार, जब दो वस्तुओ मे किसी स्थिर-सम्बन्ध की विद्यमानता जानी हुई होती है, जिससे उनमे से किसी एक के देखने पर दूसरी का भी एक भाव आ जाता है, तो यह दूसरा बोध आनुमानिक कहलाता है।[2] शबर अनुमान को दो भागो मे विभक्त करता है प्रत्यक्षतोदृष्ट, जहा अनिवार्य सम्बन्ध ऐसे पदार्थों के मध्य है जो दृष्टिगोचर है, जैसे धुआ और आग, और सामान्यतोदृष्ट जहा सम्बन्ध इन्द्रियो के द्वारा नही जाना जाता बल्कि केवल अमूर्त रूप मे ही जाना जाता है, जैसेकि सूर्य की गति तथा आकाश मे उसकी परिवर्तित होती हुई स्थिति की अवस्था मे होता है।[3] प्रभाकर के अनुसार, सम्बन्ध अवश्य अचूक, सत्य तथा स्थायी होना चाहिए, जैसाकि कारण और उसके कार्य के मध्य, अवयवी और अवयव के मध्य, द्रव्य और गुण के मध्य, वर्ग और सदस्यो के मध्य होता है। सामान्य सिद्धान्त का उद्भव प्रत्यक्ष ज्ञान मे नही है, क्योकि प्रत्यक्ष ज्ञान का कार्यक्षेत्र केवल वे पदार्थ है जो वर्तमानकाल मे विद्यमान है तथा ज्ञानेन्द्रियो के सम्पर्क मे है। इसका उद्भव अनुमान अथवा अर्थापत्ति से भी नही है, क्योकि ये दोनो इसे मान लेते है। सामान्य सिद्धान्त की सिद्धि अनुभव के आधार पर होती है। ऐसी अवस्थाए हमारे देखने मे आती है जहा धुआ और आग एकसाथ उपस्थित रहते है, और ऐसी अवस्थाए भी देखने मे आती है जहा ये एकसाथ इस प्रकार उपस्थित नही है, और तब हम एक सामान्य सिद्धान्त का अनुमान करते है जो सब अवस्थाओ पर लागू होता है। जब सह-अस्तित्व, तादात्म्य अथवा कार्यकारणभाव का एक स्थायी सम्बन्ध मन मे बैठ जाता है, तो इसका एक पक्ष दूसरे पक्ष का स्मरण कराता है।

प्रभाकर तथा कुमारिल के अनुसार, अनुमान-सम्बन्धी तर्क के केवल तीन अवयव हैं : प्रतिज्ञा अथवा प्रस्तुत विषय के सम्बन्ध मे कथन, मुख्य पद जो सामान्य नियम को

१. झा : प्रभाकर स्कूल, २।

२. ज्ञातसम्बन्धस्यैकदेशदर्शनादेकदेशान्तरेऽसन्निकृष्टेऽर्थे बुद्धिः। और देखिए प्रकरणपञ्चिका, पृष्ठ ६४।

३. शबर का सामान्यतोदृष्ट वात्स्यायन द्वारा की गई इसकी प्रथम व्याख्या के सर्वथा समान है, जबकि वात्स्यायन के पूर्ववत् तथा शेषवत् शबर के प्रत्यक्षतोदृष्ट के अनुकूल हैं।

समर्थन करनेवाले दृष्टान्त समेत उपस्थित करता है, और गौण पद। इन तीन अवयवों को किसी भी क्रम मे रखा जा सकता है। मीमांसक स्वार्थानुमान तथा परार्थानुमान के मध्य जो भेद है उसे स्वीकार करते है। आनुमानिक ज्ञान का दो प्रकार का लक्ष्य होता है: दृष्ट स्वलक्षण, अर्थात् जिसका अपना विशिष्ट लक्षण प्रत्यक्ष हो चुका है, जैसेकि धुए से आग का अनुमान; और अदृष्ट स्वलक्षण, अर्थात् जिसका विशिष्ट लक्षण प्रत्यक्ष का विषय नही है, जैसेकि आग की जला देनेवाली क्षमता का अनुमान। प्रभाकर का मत है कि अनुमान मे सामान्य सम्बन्ध का पूर्वज्ञान सन्निहित है। और इसका सम्बन्ध ऐसे पदार्थों से है जो पहले से ज्ञात है। कुमारिल विलक्षणता को अनुमान का एक अनिवार्य लक्षण मानता है। यद्यपि यह सत्य है कि धुआ दिखाई दिया है और धुए का प्रत्यक्ष अपने साथ आग के सम्बन्ध मे एक सामान्य विचार लिए हुए है, जो बताता है कि उसका धुए से सम्बन्ध है, तो भी आनुमानिक बोध का विषय एक ऐसी चीज है जो पहले से ज्ञात नही है, अर्थात् विधेय से विशेषित उद्देश्य है—प्रचलित दृष्टान्त मे अग्नि-युक्त पहाड।[1]

## ६
## वैदिक प्रामाण्य

मीमांसा का लक्ष्य धर्म के स्वरूप का निश्चय करना है। धर्म का अस्तित्व भौतिक नही है और इसलिए इन्द्रियो द्वारा इसका ज्ञान नही हो सकता। अन्य प्रमाण किसी प्रयोजन के नही है, क्योंकि वे सब प्रत्यक्ष ज्ञान की पूर्वकल्पना करते है। प्रत्यक्ष, अनुमान और इसी प्रकार के ज्ञान के अन्य साधन उस विषय मे कुछ भी नही कह सकते कि अग्नि-ष्टोम यज्ञ का करनेवाला स्वर्ग को जाएगा। इसका ज्ञान केवल वेदो मे ही प्राप्त होता है। यद्यपि वेद का प्रमाण हमारे लिए धर्मज्ञान का एकमात्र स्रोत है, तो भी अन्य साधनो पर विचार किया गया है, क्योंकि यह प्रदर्शित करना आवश्यक है कि वे धर्म के संबंध मे ज्ञान नही दे सकते। भ्रान्त विचारों के उच्छेदन के लिए भी उन्हे उपयोगी पाया गया है।

वेद का सारतत्त्व आदेशात्मक रूप मे दी गई वे घोषणाएं है जो मनुष्यो को कर्म-सम्बन्धी निश्चित विधियों की ओर प्रेरित करती है और यह बताती है कि इस प्रकार का कर्म उपकारी परिणामो को प्राप्त कराएगा। यह मानते हुए कि वेदो मे कर्म-काण्ड का क्रियाकलाप ही सब कुछ है, जैमिनि का यह मत है कि वे भाग जो प्रकट-रूप मे इससे असम्बद्ध है, निरर्थक है,[2] और इस प्रकार उनकी व्याख्या कर्मकाण्ड-सम्बन्धी

१. श्लोकवार्तिक, अनुमान परिच्छेद, ५०। प्रभाकर चार हेत्वाभासो को स्वीकार करता है, अर्थात् असाधारण, बाधित, साधारण और असिद्ध, जबकि कुमारिल का विश्लेषण, जो अनैकान्तिक तथा असिद्ध को स्वीकार करता है, न्याय की योजना से घनिष्ठ समानता रखता है।

२. यह विचार वेद के उन भागो के विषय में कठिनता के साथ उचित हो सकेगा जो विश्व-सम्बन्धी चरम समस्याओं के विषय में प्रतिपादन करते हैं।

आदेशो के आधार पर होनी चाहिए। अन्य भाग भी केवल उसी अवस्था मे प्रामाणिक है जबकि वे व्यक्ति के लिए कर्म करने मे सहायक सिद्ध होते है।[1] मीमासक यह सिद्ध करने का प्रयत्न करते है कि पवित्र वाङ्मय का प्रत्येक भाग कर्तव्य कर्मों से ही सबंध रखता है। वेद का मोटा विभाग मन्त्रो और ब्राह्मणो मे है। वेद के विषयवस्तु का वर्गीकरण इस प्रकार भी किया गया है : (१) विधि, (२) मन्त्र, (३) नामधेय, (४) निषेध और (५) अर्थवाद।[2]

शाब्दिक ज्ञान की परिभाषा करते हुए कहा गया है कि यह ऐसी वस्तु का बोध है जो इन्द्रियो के समक्ष प्रस्तुत नही है, और शब्दो के ज्ञान से उत्पन्न हुआ है। ये शब्द मनुष्यो द्वारा उच्चरित हो सकते है या वेदो के हो सकते है।[3] प्रथम प्रकार के शब्द प्रामाणिक उसी अवस्था मे है जबकि उनके रचयिताओ के विषय मे हमे निश्चय हो कि वे अविश्वसनीय नही है। वेदो के शब्द स्वत. प्रामाणिक है। वह ज्ञान जिसका विरोध आगे आनेवाले ज्ञान से हो जाए, अप्रामाणिक है। किन्तु वैदिक आदेशो द्वारा प्राप्त बोध किसी भी काल मे, किसी भी स्थान मे, अथवा किसी भी अवस्था मे खडित नही हो सकते।[4] ऐसा कहना आत्म-विरोधी होगा कि वैदिक आदेश किसी ऐसी वस्तु को व्यक्त करता है जो सत्य नही है। वेद अपनी निजी प्रामाणिकता को अभिव्यक्त करते है। हमारे द्वारा प्रयुक्त शब्द ऐसी चीजो को व्यक्त करते है जिनका ज्ञान ज्ञान के अन्य साधनो द्वारा प्राप्त किया जा सकता है, और यदि हम उन्हे अन्य साधनो से नही जान सके तो उनके उच्चारण करनेवाले ऐसे होने चाहिए जिनकी प्रामाणिकता असन्दिग्ध हो। इस प्रकार अवैदिक वाक्यो मे कोई अन्तर्निहित प्रामाणिकता नही रहती।[5] प्रभाकर का मत है कि अवैदिक शाब्दिक बोध अनुमान-स्वरूप है। केवल वही शाब्दिक ज्ञान जो वेदो मे मिलता है, सही अर्थो मे शाब्दिक है।[6] किन्तु इसकी सगति अन्य प्रकल्पना के साथ नही है, जो सब बोधो की स्वत प्रामाणिकता को मानती है। क्योकि

१. १ : २, १। वेदान्त विधिपरक मन्त्रों के अतिरिक्त वैदिक मन्त्रों की प्रामाणिकता को भी स्वीकार करता है।

२. विधिपरक आदेश, जो पुरुष को विशेष फलों की आशा से कर्म करने के लिए प्रेरित करते है, यथा : 'जो स्वर्ग का इच्छुक है वह यज्ञ करे' (स्वर्गकामो यजेत), सबसे अधिक महत्त्व के है। इनके सहकारी आदेश भी है जो यज्ञ-सम्बन्धी ब्यौरों का वर्णन करते है, और यह बताते है कि किस क्रम में उनके अनेक भागों को सम्पन्न करना है, और कौन-कौन पुरुष उनको करने के अधिकारी है, आदि आदि। मंत्र यज्ञकर्ता को यज्ञ में सम्बन्धित विभिन्न विषयों का स्मरण कराने में उपयोगी सिद्ध होते है, जैसेकि वे देवता जिन्हें लक्ष्य करके आहुतियां देनी है। कहा जाता है कि कुछ मन्त्रों में रहस्यमय अथवा अतीन्द्रिय कार्य-शक्ति है और वे सीधे अतीन्द्रिय परिणाम अर्थात् अपूर्व को उत्पन्न करते हैं। नामधेय में उन परिणामों का संकेत रहता है जो यज्ञों के द्वारा प्राप्त किए जाते है। निषेध केवल प्रच्छन्न विधियां हैं। अर्थवाद वे वाक्य है जो आदिष्ट वस्तुओं की प्रशंसा करते है या निषिद्ध वस्तुओं की निन्दा करते हैं, अथवा औरों के कर्मों का विवरण देते है, अथवा पुराकल्प अर्थात् इतिहास के दृष्टान्त हैं (अर्थसंग्रह)।

३. अपौरुषेयं वाक्य वेदः (अर्थसंग्रह, पृष्ठ ३)।

४. १ : १, २ पर शबर।

५. शास्त्रदीपिका, पृष्ठ ५३।

६. प्रकरणपञ्चिका, पृष्ठ ८८ से आगे। तुलना कीजिए कुसुमाञ्जलि, ३ : १६।

वेदमन्त्रों का कोई रचयिता नही है, इसलिए त्रुटियो की सम्भावना नही है, और इस प्रकार वेदो की अप्रामाणिकता की कल्पना भी नही की जा सकती।[1] जिस प्रकार मनुष्यो के शब्द भी, यदि उनके रचयिता विश्वस्त व्यक्ति है तो प्रामाणिक होते है, कुमारिल उन्हें भी शब्दप्रमाण मानता है।

वेद नित्य है, क्योकि वे शब्द जिनसे वे बने है, नित्य है। शब्द और अर्थ के मध्य जो सम्बन्ध है वह नैसर्गिक है, और परम्परा द्वारा निर्मित नही है। शब्द और उसके अर्थ के बीच इस प्रकार का सम्बन्ध है, यह प्रत्यक्ष जाना जा सकता है। यदि कोई इसे, जबकि वह पहली बार शब्द को सुनता है, नही जान सकता, तो इसका तात्पर्य केवल यही है कि सहायको का अभाव है किन्तु इससे शब्दार्थ-सम्बन्ध का अभाव नही हो जाता। यदि आख प्रकाश के अभाव मे नही देख सकती तो इसका यह अर्थ नही है कि आख देखने के सर्वथा अयोग्य है। सहायक यह ज्ञान है कि इस-इस प्रकार का शब्द इस-इस प्रकार के पदार्थ (विषय) का द्योतक है, और यह ज्ञान अनुभव से प्राप्त होता है। शब्द के अन्दर अभिव्यक्ति का गुण उसके अपने स्वभाव से निहित है। घडा इत्यादि साधारण सज्ञाओं के विषय मे यह सर्वथा सत्य है, जहाकि शब्दो का अपने अर्थो के साथ सबध किसी परम्परा से सर्वथा स्वतन्त्र है।[2] शब्द तथा उनमे निर्दिष्ट पदार्थ दोनो नित्य है और अज्ञात काल से मनुष्य उन्ही पदार्थो के लिए उन्ही शब्दो का प्रयोग करते आए है।

प्रभाकर के अनुसार, केवल ध्वनि अथवा अस्पष्ट शब्द नाम की कोई वस्तु नही है। समस्त शब्द किसी न किसी अक्षर के रूप मे सुने जाते है। शब्द उन अक्षरो से भिन्न नही है जिनसे यह बना है। अक्षरो का प्रत्यक्ष श्रवणेन्द्रिय द्वारा होता है, और वह क्रम जिसमे यह प्रत्यक्ष होता है यह निर्णय करता है कि किन शब्दो का बोध हुआ है। एक शब्द मे जितने अक्षर है उतने ही प्रत्यक्ष ज्ञान भी होते है, और इन प्रत्यक्ष ज्ञानो की अत्यधिक समीपता के कारण हम कल्पना करते है कि शब्द का प्रत्यक्ष ज्ञान एक ही है। प्रत्येक अक्षर का प्रत्यक्ष ज्ञान प्रकट होते ही विलुप्त हो जाता है और अपने पीछे एक सस्कार छोड जाता है। भिन्न-भिन्न अक्षरो द्वारा छोडे हुए सस्कार अतिम अक्षर के सस्कार के साथ सयुक्त होकर पूर्ण शब्द के विचार को उत्पन्न करते है, जिसके अन्दर अर्थ को प्रकट करने की शक्ति होती है। क्योकि शब्द की क्षमता अक्षरो की भिन्न-भिन्न क्षमताओ से उत्पन्न होती है, इसलिए अक्षरो की क्षमताओ को शाब्दिक बोध का सीधा कारण बताया गया है। शब्दार्थ का बोध इन्द्रिय-प्रत्यक्ष द्वारा प्राप्त नही होता। इन्द्रिया अक्षरो को प्रस्तुत करती है, जिनमे

१. श्लोकवार्तिक, २ ; और देखिए २ : ६२–६८।

२. व्यक्तिवाचक संज्ञाओं के विषय में, जहा वस्तुओं अथवा मनुष्यो के नाम उनके उत्पन्न होने के पश्चात् रखे जाते है, प्रभाकर यह स्वीकार करता है कि शब्द और अर्थ का सम्बन्ध परम्परा के कारण होता है।

३. तुलना कीजिए, शास्त्रदीपिका, पृष्ठ २६६ से आगे।

अक्षरों से बने हुए शब्द द्वारा प्रकट की गई वस्तु का बोध कराने की शक्ति रहती है। इस प्रकार प्रभाकर का मत है कि अक्षर शाब्दिक बोध के साधन हैं। शब्दों में नैसर्गिक रूप से द्योतन की शक्ति रहती है, जिसके द्वारा वे पदार्थों को प्रकट करते हैं, भले ही हम उनके अर्थों को समझ सकें, या न समझ सकें।[1]

प्रभाकर की भांति कुमारिल भी तर्क करता है कि सार्थकता स्वयं अक्षरों के अपने अन्दर रहती है, न कि किसी विशेष स्फोट में। इसलिए वह उस प्रकल्पना का प्रत्याख्यान करता है जिसके अनुसार शब्द का निर्माण करनेवाले अक्षरों की क्षणिक ध्वनियों के अतिरिक्त, एक परिपूर्ण शब्दाकृति क्षणिक ध्वनियों से अभिव्यक्त होती है, किन्तु उत्पन्न नहीं होती।

सामान्यतः शब्दों और विशेषतः वेदों के नित्यस्वरूप के विरुद्ध अनेकों आपत्तियों पर विचार किया गया है। (१) सर्वसाधारण का यह अनुभव है कि समग्र मौखिक शब्दोच्चारण मनुष्यों के प्रयत्न द्वारा होता है और इसलिए इसका प्रारम्भ है। अतः इसे नित्य नहीं माना जा सकता। जैमिनि का उत्तर है कि उच्चारण पहले से विद्यमान शब्द को केवल प्रत्यक्ष ज्ञान के योग्य बनाने में सहायक होता है, किन्तु यह इसे पहली बार निर्मित नहीं करता है। (२) यह कहा जाता है कि शब्द कुछ ही समय के लिए अपना अस्तित्व रखता है, क्योंकि उच्चारण होते ही यह नष्ट हो जाता है। जैमिनि का कहना है कि शब्द नष्ट नहीं होता, बल्कि केवल अपनी मूल अव्यक्त दशा में लौट जाता है। इस जगत् में ऐसी अनेक वस्तुएं हैं जो प्रत्यक्ष का विषय न होती हुई भी अपना अस्तित्व रखती हैं। जब लोग शब्दों के 'निर्माण' के विषय में कहते हैं तो, जैमिनि के अनुसार, निर्माण से तात्पर्य उन ध्वनियों से होता है जो शब्द को अभिव्यक्त करती हैं। (३) एक ही शब्द का उच्चारण एक ही समय में भिन्न-भिन्न पुरुषों द्वारा भिन्न-भिन्न स्थानों में किया जाता है। यदि शब्द एक नित्य तथा सर्वव्यापक सत्ता होती, तो यह सम्भव न हो सकता। जैमिनि का उत्तर है कि जिस प्रकार अनेकों पुरुष भिन्न-भिन्न स्थानों में और एक ही समय में एक ही सूर्य का प्रत्यक्ष दर्शन करते हैं उसी प्रकार वे एक ही शब्द का उच्चारण करते हैं। (४) शब्दों में परिवर्तन होते हैं, जो नहीं होने चाहिए थे यदि वे नित्य होते। प्रत्युत्तर में जैमिनि का कहना है कि शब्दों में परिवर्तन नहीं होता,

1. प्रभाकर के अनुसार, जो अन्विताभिधानवाद की प्रकल्पना को स्वीकार करता है, शब्दों के अर्थ केवल उसी अवस्था में जाने जा सकते हैं क्योंकि वे एक वाक्य में आते हैं जो किसी कार्य का आदेश करता हो। इस प्रकार शब्द पदार्थों का केवल इस प्रकार से वाक्य के अन्य अवयवों से सम्बद्ध रूप में ही ज्ञापन करते हैं। यदि वे एक आदेश से सम्बद्ध नहीं हैं, तो वे केवल अर्थों का ही स्मरण कराते हैं, तो यह स्मृति का विषय है, जो प्रामाणिक बोध नहीं है। कुमारिल के अनुयायियों द्वारा अभिमत अभिहितान्वयवाद के अनुसार, अर्थ का ज्ञान शब्दों के कारण होता है। किन्तु यह ज्ञान स्मरण अथवा बोधग्रहण के कारण नहीं है, बल्कि [illegible] के कारण है। शब्द अर्थों को प्रकट करते हैं, जो संयुक्त होने पर एक वाक्य का ज्ञान देते हैं।

किन्तु अन्य शब्द उनका स्थान लेते हैं। (५) शब्द का परिमाण जब इसका उच्चारण एक अथवा अनेक मनुष्य करते हैं तदनुसार घटता तथा बढ़ता है। जो बढ़ता भी है और घटता भी है वह नित्य नहीं हो सकता। जैमिनि बल-पूर्वक कहते है कि शब्द का परिमाण कभी बढ़ता या घटता नहीं है, यद्यपि मनुष्यों से प्रकट हुई ध्वनि बढ़ती या घटती है।[1]

जैमिनि अपने मत के समर्थन मे निश्चयात्मक धारणाए उपस्थित करते है। शब्द सर्वदा विद्यमान रहता है, क्योंकि इसका उच्चारण केवल इसे औरों के प्रति व्यक्त करने के प्रयोजन से ही होता है। अविद्यमान वस्तु के व्यक्त करने के लिए कोई प्रयत्न नहीं होता। फिर, जब 'गाय' शब्द उच्चारण किया जाता है तो सदा ही इसे पहचान लिया जाता है कि यह वही शब्द है। लोग 'गाय' शब्द को तीन या चार बार उच्चारण करने की बात कहते है, वे ऐसे तीन या चार शब्दों को उच्चारण करने की बात नहीं कहते। यह शब्द एकत्व अथवा नित्यस्वरूप का प्रतिपादन करता है। अनित्य वस्तुओं के नाश के कारण पाए जाते है, किन्तु हमें शब्दों के विनाश के ऐसे कारण नहीं मिलते। वायु से उत्पन्न ध्वनि उस शब्द से भिन्न है जिसे व्यक्त करने के लिए इसका उपयोग होता है। इसके अतिरिक्त, हमे अनेकों वैदिक मन्त्र ऐसे मिलते है जो शब्द के नित्य-स्वरूप पर बल देते है।[2]

शब्द वर्गों (जातियों) को प्रकट करते है, विशिष्ट व्यक्तियों को नहीं। जब हम कहते है कि 'एक गाय लाओ' तो हमारा अभिप्राय किसी विशिष्ट गाय से नहीं होता, बल्कि ऐसे किसी भी पशु से होता है जिसमे गाय के समान लक्षण विद्यमान हो। शब्द वर्ग अथवा रूप को प्रकट करता है, क्योंकि इसका उद्देश्य क्रिया है। यदि शब्दों द्वारा व्यक्ति-विशेषों का द्योतन होता, तो 'गाय' के समान एक जातिगत भाव असम्भव हो जाता। फिर, एक शब्द सब व्यक्तियों का द्योतन नहीं कर सकता, क्योंकि उस अवस्था मे इसमे इतनी ही क्षमताए अन्तर्निहित रहनी चाहिए जितने कि व्यक्ति-विशेष है। यह व्यक्तियों के समूह का भी द्योतक नहीं हो सकता, क्योंकि उस अवस्था मे यह परिवर्तित होने लगेगा, क्योंकि समूह में से कुछ व्यक्ति नष्ट हो जाएगे और कुछ उसमे नये आ जाएगे। फिर, यदि शब्द का तात्पर्य एक व्यक्ति से ही हो तो शब्द का अर्थ के साथ नित्य सम्बन्ध नहीं हो सकता और क्रिया असम्भव होगी, क्योंकि यह निश्चय करना कठिन होगा कि किस व्यक्ति-विशेष से तात्पर्य है। यदि द्योतित पदार्थ व्यक्ति-विशेष हो तो क्योंकि वे सर्वत्र उपस्थित नहीं है, इसलिए शब्द और उसके अर्थ मे कोई सम्बन्ध नहीं हो सकता। आकृति नित्य है और इसलिए यह नित्य जगत् के साथ सम्बन्ध रखने योग्य है।[3] शब्द और उनके अर्थ तो नित्य है, किन्तु इस बात की सम्भावना है कि हमे उनके विषय मे भ्रांत धारणाए

१. १ : १, ६–१७। २. १ : १८–२३।

३. आकृतिस्तु क्रियार्थत्वात् (१ : ३, ३३)।

हों, और मानवीय उच्चारण त्रुटिपूर्ण हो सकते है। किन्तु वैदिक शब्दो के विषय मे ऐसी सम्भावना नही है।

मीमासक उस मत का विरोध करते है जो वेदों को ईश्वर की कृति मानता है। उनका मत है कि वेदो का स्वाधिकार से नित्य अस्तित्व है। ईश्वर, जो अशरीरी है, वाग् इन्द्रिय के अभाव मे वेद के शब्दों का उच्चारण नही कर सकता। यदि यह कहा जाए कि वह दिव्य वाणी को प्रकट करने के लिए मानवीय रूप धारण कर लेता है, तो वह भौतिक जीवन के सब प्रतिबन्धो के अधीन हो जाएगा और उसकी वाणी मे कोई प्रामाणिकता न रहेगी। इसके अतिरिक्त, दैवीय अथवा मानवीय रचयिता (वेदो के) होने की कोई परम्परा भी नही है। यहा तक कि जगत् की सृष्टि-सम्बन्धी प्रकल्पना के आधार पर भी वेदो को इन अर्थों मे नित्य माना जा सकता है कि जगत् का स्रष्टा हरएक मन्वन्तर के प्रारम्भ मे स्मृति मे विगत सृष्टि के वेदो को फिर से दोहराता है, और उनकी शिक्षा देता है।[1] विरोधरूप मे कभी-कभी ऐसा कहा जाता है कि वेद मनुष्यों के बनाए हुए है, क्योकि उनके रचयिता ऋषियो के नाम मन्त्रो के प्रारम्भ मे दिए गए है। इसके उत्तर मे कहा जाता है कि ऋषियो ने मन्त्रो का विशेष अध्ययन किया और औरो को उनकी शिक्षा दी। वेदो की रचना नही हुई है, इन अर्थो मे कि उनपर न तो ईश्वर का और न ऋषियो का ही नियन्त्रण है। ऋषि अधिक से अधिक सत्यों का बोध ग्रहण करते है तथा उनका प्रसारण करते है।[2] वेदो की प्रामाणिकता की इस आधार पर आलोचना की जाती है कि उनमे ऐतिहासिक नामो का उल्लेख मिलता है। उत्तर मे यह कहा जाता है कि ऋचाएं प्राकृतिक नित्य घटनाओ का प्रतिपादन करती है। उनमे आए हुए नाम सार्वभौमिक उपयोग के लिए है और उनका कोई ऐतिहासिक सन्दर्भ नही है। विश्वामित्र का अर्थ है विश्वमात्र का मित्र, और इसका किसी ऐतिहासिक पात्र से तात्पर्य नही है।

१. एवं प्रादुर्वेदपूर्वत्व माधयता न किञ्चिद्दुत्तरं भवति, तेन सत्यपि सर्गे, सुप्तप्रबुद्धन्यायेन अनादिरेव वेदव्यवहारः (न्यायरत्नाकर)। नैयायिक मीमासा के मत का विरोध करते है। (१) वेद का कोई शरीरधारी रचयिता होने की परम्परा में सम्भव है विश्व के विध्वंस या प्रलयकाल में व्याघात आ गया हो। (२) यह सिद्ध करना असम्भव होगा कि किसीको भी कभी भी स्मरण रचयिता का स्मरण नहीं रहा। (३) वेदों के वाक्यों का रूप वैसा ही है जैसाकि अन्य वाक्यों का होता है। (४) गुरु से शिष्य को पहुंचने की वेद की जो वर्तमान परिपाटी है उसके आधार पर किया गया यह अनुमान कि यह परिपाटी अवश्य ही अनादिकाल से चली आई है, टिक नहीं सकता, क्योंकि यह भी तो इसी तरह अन्य किसी पुस्तक के सम्बन्ध में भी लागू हो सकती है। (५) वस्तुतः वेद एक शरीरधारी रचयिता का बनाया हुआ समझा जाता है। (६) शब्द नित्य नहीं है, और जब हम अक्षरों को पहचानते है कि ये वही हैं जो पहले सुने थे तो यह न तो तादात्म्य को और न नित्यत्व को ही सिद्ध करता है, बल्कि केवल यही सिद्ध करता है कि ये उसी वर्ग के हैं जिस वर्ग के शब्द हमने पहले सुने थे। देखिए सर्वदर्शनसंग्रह, १२।

२. देखिए मीमासासूत्र, १ : १, २४-३१। वेदों के अपौरुषेयत्व के विषय में पूर्वमीमासा तथा वेदान्त के विचार लगभग एकसमान हैं। तुलना कीजिए भामती : "पुरुषास्वातन्त्र्यमात्रमपौरुषेयत्वं रोचयन्ते जैमिनीया अपि तच्चास्माकमपि समानम्"' (१ : १, ३)।

## ७

## उपमान प्रमाण

सादृश्य सम्बन्धी निर्णय उपमान प्रमाण के द्वारा होते है। जब हम किसी पदार्थ को देखते है और उसे देखकर अन्य पदार्थ का स्मरण करते है, तो इस देखे गए पदार्थ के साथ स्मृत पदार्थ के सादृश्य का जो ज्ञान हमे होता है वह उपमान प्रमाण के साधन से हुआ कहलाता है। वह गाय जिसे मैंने शहर मे देखा था इस गाय के समान है जिसे मैं अब देखता हू।[1] उपमान द्वारा प्राप्त ज्ञान उस ज्ञान से भिन्न है जो प्रत्यक्ष द्वारा प्राप्त होता है, क्योंकि हम स्मृति द्वारा किसी ऐसी वस्तु का बोध ग्रहण करते हैं जो इन्द्रियो के सम्पर्क मे नही है क्योंकि जिस समय गवय दिखाई दिया उस समय गाय नही देखी गई। यह अनुमान से भिन्न है, क्योंकि अनुमान के लिए आवश्यक अवयवो मे से एक अवयव भी यहा उपस्थित नही है।

## ८

## अर्थापत्ति

जहा किसी पदार्थ के प्रत्यक्ष की व्याख्या करने के लिए एक अन्य वस्तु की कल्पना आवश्यक हो तो वह 'अर्थापत्ति' का विषय है। यह अनुमान से भिन्न है, क्योंकि इस विषय मे दृष्टिगत तथ्यो के अन्दर सशय का एक अश प्रविष्ट होता है, जिसका निराकरण अन्य वस्तु की कल्पना के बिना नही हो सकता। जब तक कल्पना नही की जाती, देखे गए तथ्य असगत अथवा सदिग्ध बने रहते है। अनुमान मे लेशमात्र सशय के लिए भी स्थान नही है। जहा प्रभाकर का यह मत है, वहा कुमारिल का कहना है कि जो दो तथ्य प्रकटरूप मे असगत प्रतीत होते है उनके समन्वय मे अर्थापत्ति से सहायता मिलती है। अनुमान मे, सुनिश्चित तथ्यो के बीच इस प्रकार की कोई असगति नही होती। कुमारिल का विचार अधिक निर्दोष है, क्योंकि देखे गए तथ्य के विषय मे यदि कोई सशय है तो वह अर्थापत्तिपरक तर्क की प्रामाणिकता को सदिग्ध बना देगा। जब तक हमे यह निश्चय न हो कि अमुक पुरुष जीवित है और घर पर नही है, तब तक हम यह कल्पना नही कर सकते कि वह कही और है।

## ९

## अनुपलब्धि

वृत्तिकार का अनुसरण करते हुए, कुमारिल अनुपलब्धि को ज्ञान का एक स्वतन्त्र साधन स्वीकार करता है।[2] सादृश्य का अभाव ही असादृश्य है और अनुपलब्धि का सिद्धान्त

१. शास्त्रदीपिका, पृष्ठ २०८। २. १ : १, ५ पर शबर को देखिए।

इसका समाधान कर देता है। हम जब कहते है, "इस स्थान पर घड़ा नही है", तो हम घड़े के अभाव का बोध ग्रहण करते है। अभाव का ज्ञान प्रत्यक्ष द्वारा नही हो सकता, क्योंकि उसमे एक उपस्थित पदार्थ के साथ इन्द्रिय-सम्पर्क होना आवश्यक है, जो इस विषय मे सम्भव नही है।[1] अन्य प्रमाणो द्वारा भी अभाव का ज्ञान नही हो सकता। अनुपलब्धि ऐसे पदार्थ के सम्बन्ध मे जिसका निषेध बताया गया है, ज्ञान का एक साधन (मानम्) है। हम खाली जगह का प्रत्यक्ष करते है और घड़े के अभाव के विषय मे विचार करते हैं। हम कह सकते है कि घड़े के अभाव का भी प्रत्यक्ष उसी प्रकार हुआ जिस प्रकार कि खाली जगह का हुआ, तो भी, क्योंकि प्रत्यक्ष मे किसी वास्तविक पदार्थ का इन्द्रियों के साथ सम्पर्क निहित है, हम अनुपलब्धि की क्रिया को और प्रत्यक्ष ज्ञान को एकसमान नही मान सकते। हम खाली जगह को प्रत्यक्ष देखते है, उस घड़े का स्मरण करते है जो अनुपस्थित है, और तब हमे घड़े के अभाव का ज्ञान होता है जिसका प्रत्यक्ष की क्रिया से कोई सम्बन्ध नही है। अभाव का ज्ञान अनुपलब्धि के द्वारा होता है।[2] अभाव को ज्ञान का एक विध्यात्मक विषय कहा गया है।[3] जिसे हम खालीपन कहते है, वह ऐसा स्थान है जिसे किसी पदार्थ ने घेर नही रखा है।[4]

प्रभाकर अनुपलब्धि को ज्ञान का स्वतन्त्र साधन स्वीकार नहीं करता। किसी ऐसी वस्तु के अभाव का बोध जो यदि उपस्थित होती तो प्रत्यक्ष का विषय होती। उसके अप्रत्यक्ष से (न दिखाई देने से) अनुमान किया जाता है। जब हम केवल जगह को देखते है और वहा पर घड़े को नही देखते, तो हम कहते है कि घड़ा नहीं है। अधिष्ठान का बोध अपने-आपमे (तन्मात्रधि) अनुपलब्धि का समाधान करता है।[5] कुमारिल इस विचार से असहमत है। हम केवल रिक्त स्थान को ही नही बल्कि उस स्थान को पुस्तको तथा कागज से भरपूर भी देख सकते है, और वह भी हमे घड़े के अभाव का ज्ञान देगा। यदि हम कहे कि हम घटरूप उपाधि से रहित स्थान का ज्ञान प्राप्त करते है, तो हम निषेधात्मक ज्ञान को स्वीकार कर लेते है। केवल भूमि के प्रत्यक्ष ज्ञान से घड़े के अभाव का ज्ञान उत्पन्न नहीं हो सकता, क्योंकि जहा घड़ा है वहा भी भूमि का प्रत्यक्ष तो होता ही है। इसलिए भूमि का प्रत्यक्ष ज्ञान अवश्य ही निषेधात्मक उपाधि से युक्त होना चाहिए, और इसका तात्पर्य यह है कि हमारे समक्ष पहले से निषेध का भाव उपस्थित है।

१. श्लोकवार्तिक, अभावपरिच्छेद।
२. शास्त्रदीपिका, पृष्ठ २३४ से आगे।
३. श्लोकवार्तिक, निरालम्बनवाद, ८०।
४. वस्त्वन्तरैरसंसृष्टः पदार्थः शून्यताधियः (११२)।
५. प्रभाकर के इस मत की आलोचना न्यायरत्नाकरव्याख्या, ४ : ४१, में की गई है।

# १०

## प्रभाकर की ज्ञान विषयक प्रकल्पना

प्रभाकर त्रिपुटीसंवित् का पक्षपोषक है, जिसके अनुसार ज्ञान के प्रत्येक कर्म में ज्ञाता ज्ञेय तथा ज्ञान तीनों एक ही समय में प्रस्तुत रहते हैं। ज्ञान अपने को तथा ज्ञाता और ज्ञेय को भी प्रकट करता है। 'मैं इसे जानता हूँ' (अहम् इदं जानामि) इस चैतन्य में हमारे पास तीन प्रस्तुत पदार्थ हैं, 'मैं' अथवा विषयी (अहंवित्ति), इसे अथवा विषय (विषयवित्ति), और चेतन अभिज्ञता (स्वसंवित्ति)।[1] समस्त चैतन्य एक ही समय में आत्मचैतन्य भी है और विषयचैतन्य भी। सब बोधों में, चाहे वे आनुमानिक हों या शाब्दिक, आत्मा मन के कर्तृत्व तथा सम्पर्क से साक्षात् जानी जाती है। बोध-सम्बन्धी प्रत्येक क्रिया में आत्मा का तो सदा सीधा और तात्कालिक बोध होता है, किन्तु अनात्म अर्थात् विषय (पदार्थ) का सदा सीधा और तात्कालिक बोध नहीं होता। स्मृति और अनुमान में विषय (पदार्थ) सीधा चैतन्य के समक्ष प्रस्तुत नहीं किया जाता। यद्यपि परोक्ष ज्ञान में पदार्थ सीधा चैतन्य के समक्ष प्रस्तुत नहीं किया जाता, तो भी परोक्ष ज्ञान स्वयं सीधा चैतन्य के समक्ष प्रस्तुत किया जाता है।[3] बोध भी सीधा ज्ञान के द्वारा आत्मज्ञात है। बोध का जो प्रकाश-स्वरूप है, अन्य किसी वस्तु की आवश्यकता व्यक्त होने के लिए नहीं होती। इसलिए बोध को स्वतोज्ञात कहा जाता है। बोध प्राप्त करनेवाली आत्मा तथा ज्ञात पदार्थ प्रकाशस्वरूप नहीं हैं, और इसलिए उन्हें अपनी अभिव्यक्ति के लिए अपने से अतिरिक्त किसी ऐसी वस्तु की आवश्यकता रहती है जो प्रकाशस्वरूप हो। बोध स्वतःप्रकाशित हैं और उनका प्रत्यक्ष पदार्थों की भाँति नहीं होता।[4] उनका बोध अन्य बोधों से नहीं होता। वे कभी भी विषय (प्रमेय) नहीं हैं, और इसलिए सुख दुःख की भाँति उनका बोध नहीं होता। उनका बोध सीधा

१. फ्रेंच पाश्चात्य विचारक फुइली भी इसी मत का है। इस मत के अनुसार, ज्ञान की क्रिया को इस प्रकार के सूत्र में अभिव्यक्त किया जा सकता है, "मैं जानता हूँ।" चैतन्य की क्रिया को इस प्रकार के सूत्र में व्यक्त किया जा सकता है, "मैं जानता हूँ कि मैं जानता हूँ"। परन्तु जिस प्रकार हमारे लिए जानना असम्भव है बिना साथ-साथ यह जाने कि हम जानते हैं, उसी प्रकार बिना हमारे वस्तु को जाने यह जानना भी असम्भव है कि हम जानते हैं। [illegible] से भी तुलना कीजिए "मैं जानना चाहता हूँ, इसके लिए यह आवश्यक है कि मैं अपने चैतन्य में प्रविष्ट होऊँ, कि मैं यह जानूँ कि मैं जानता हूँ।" परिणाम यह निकलता है कि चैतन्य की क्रिया अपनी और विचार करनेवाले विषयी की यथार्थता को सिद्ध करती है" ([illegible], पृष्ठ ५)।

२. क्योंकि गहरी निद्रा में हमें पदार्थों का कुछ ज्ञान नहीं होता, इसलिए हमें आत्मा का ज्ञान नहीं होता, यद्यपि वह विद्यमान रहती है। यदि गहरी निद्रा में आत्मा विद्यमान न रहती, तो हम निद्रा से जागने पर अपने आपको भी न पहचान सकते (प्रकरणपञ्चिका, पृष्ठ ५८)।

३. वही, पृष्ठ ५६।

४. तुलना कीजिए इसके साथ अलेक्जेंडर द्वारा किए गए भोग तथा विचार के भेद की (स्पेस, टाइम एण्ड डेयटी, खण्ड १, पृष्ठ १२-१३)।

के रूप मे होता है, विषयो के रूप मे नही ।[1] यदि बोधो का बोध प्रमेय पदार्थों के रूप मे हो, तो हरएक बोध को अपने बोध के लिए अन्य बोध की आवश्यकता होगी, और इस सिलसिले का कही भी अन्त न होगा । प्रभाकर अनुभव करता है कि उसकी प्रकल्पना प्रकटरूप मे शबर के इस कथन से सगत नही है कि ज्ञान ग्रहण करने मे हम पदार्थों का प्रत्यक्ष ज्ञान प्राप्त करते है, बोधो का नही, और इसलिए वह तर्क उपस्थित करता है कि यद्यपि बोध स्वत प्रकाशित है, तो भी उनकी उपस्थिति अनुमान से जानी जाती है । अनुमान इस तथ्य से कि हमे पदार्थ का बोध हुआ, हम बतलाता है कि बोध का अस्तित्व है। यह बोध एक प्रमेय है अर्थात् सत्यज्ञान का विषय है, किन्तु यह सवेद्य अर्थात् अपनी पूर्णता मे जाना गया पदार्थ नही है । प्रभाकर के अनुसार, सवेद्य की अवस्था हमारे सामने केवल तभी होती है जबकि पदार्थ का रूप अभिव्यक्त हो, और यह इन्द्रियो द्वारा प्रत्यक्ष जाने गए पदार्थों के विषय मे ही सम्भव है । क्योंकि बोधो का कोई रूप नही है, इसलिए उनका प्रत्यक्ष नही हो सकता । उनकी उपस्थिति केवल अनुमान द्वारा जानी जाती है । अनुमान पदार्थ के रूप का अथवा वस्तुतत्त्व का ज्ञान नही कराता, बल्कि केवल इसके अस्तित्व का ज्ञान कराता है ।[2] प्रभाकर और कुमारिल दोनो स्वीकार करते है कि बोध, जो आत्मा के परिणाम है, अनुमान के विषय है ।

ज्ञान की प्रामाणिकता का निर्णय किसी बाह्य वस्तु द्वारा नही होता । बाह्य पदार्थों की पुनरावृत्ति का प्रश्न नही है । बोध की प्रामाणिकता उस बल से लक्षित होती है जिसमे समस्त प्रत्यक्ष ज्ञान हमे बाह्य जगत् मे क्रिया करने की प्रेरणा करता है । समस्त ज्ञान हमारे अन्दर इस विशिष्ट प्रवृत्ति को उत्पन्न करता है और किसी परवर्ती अनुभव की मध्यस्थता की प्रतीक्षा नही करता । एक बोध जो एक पदार्थ का ज्ञानग्रहण करता है अप्रामाणिक नही हो सकता । यदि बोध अपने मे प्रामाणिक न होते तो हम अपने बोधो मे विश्वास न कर सकते । प्रामाणिकता का भाव मौलिक है और प्राप्त किया हुआ नही है । जबकि ज्ञान स्वत प्रकाशित है, यह प्रामाणिकता ज्ञान के साधनो से प्राप्त की हुई है । ज्ञान की अवस्थाए भी उसकी प्रामाणिकता-सम्बन्धी चेतना को उत्पन्न करती है ।

प्रभाकर ज्ञान को प्रामाणिक तथा अप्रामाणिक रूप मे विभक्त करता है । अनुभूति अथवा साक्षात् ज्ञान प्रामाणिक है, और स्मृति अप्रामाणिक है । "प्रामाणिक बोध अथवा ज्ञान स्मरण से भिन्न है, क्योंकि स्मरण को पूर्वज्ञान की आवश्यकता होती है ।"[4]

१. संवित्तयैव हि संवित् संवेद्या न संवेद्यतया ।

२. नाप्यनुमानाद् रूपग्रहणं सत्तामात्रग्राह्यनुमानं भवति ।

३. गंगेश अपने तत्त्वचिन्तामणि नामक ग्रन्थ मे इस मत की आलोचना इस आधार पर करता है कि यदि ज्ञान की प्रामाणिकता ज्ञान की सामान्य अवस्थाओ से उत्पन्न होती, तो अप्रामाणिक ज्ञान में भी प्रामाणिक ज्ञान रहता, क्योंकि दोनों की वही अवस्थाएं है । फिर यदि ज्ञान स्वयं प्रकट होता तो संदिग्ध बोध की व्याख्या करना कठिन होता ।

४. प्रमाणम् अनुभूतिः सा स्मृतेरन्या न प्रमाणं स्मृतिः पूर्वप्रतिपत्तिव्यपेक्षणात् । (प्रकरणपंचिका, पृष्ठ ४२; झा : प्रभाकरमीमांसा, २) ।

पूर्वज्ञान पर निर्भरता ही स्मृति की अप्रामाणिकता का कारण है। ऐसे बोध जो विषय से परोक्षरूप से सम्बन्ध रखते हैं, अप्रामाणिक हैं। प्रभाकर और कुमारिल दोनों ने ही विषय के पूर्वज्ञान के अभाव को प्रामाणिक ज्ञान की कसौटी माना है, यद्यपि कुमारिल असंगतियों के अभाव पर भी बल देता है। समस्त ज्ञान प्रामाणिक है और हमें कर्म करने की प्रेरणा करता है।

जिसे विपर्यय कहा जाता है वह मिथ्याज्ञान नहीं है। यदि समस्त बोध स्वप्रकाश है और इसलिए यथार्थ है, तो 'यह चांदी है' इस निर्णय में जो चेतना अभिव्यक्त होती है वह भी भ्रांत नहीं हो सकती। जब हम सीप को भूल से चांदी समझ लेते हैं तो यह भूल उसके अन्तर्गत दो भिन्न-भिन्न तत्त्वों में—अर्थात् चांदी के विचार और 'यह' के संस्कार में—भेद न करने के कारण है। हम प्रत्यक्ष देखे गए तथा स्मरण किए गए तत्त्वों को एक मनोविकृति में मिश्रित कर देते हैं। बोध का विषय वह वस्तु है जो चैतन्य के समक्ष प्रस्तुत की जाती है। 'यह चांदी है' इसमें चैतन्य को जो प्रस्तुत किया गया है वह 'चांदी' है, 'सीप' नहीं है। हम सीप का बोध चांदी के रूप में नहीं करते क्योंकि सीप कभी भी चैतन्य के अन्दर प्रविष्ट नहीं हुआ। जिस विचार का स्मरण किया जाता है वह तथ्य के अनुकूल नहीं होता, क्योंकि 'यह चांदी है' इस प्रकार के निर्णय का, जब ज्ञाता सीप के टुकड़े को उठाता है तो 'यह तो केवल एक सीप का टुकड़ा है,' इस निर्णय द्वारा निराकरण हो जाता है। यह भूल प्रस्तुत तथा स्मृत तत्त्वों में भेद न कर सकने, अर्थात् अख्याति, के कारण है। प्रत्यक्ष देखा गया तत्त्व 'यह' और स्मरण किया गया तत्त्व 'चांदी' सत्य है, केवल मात्र दोनों में जो भेद है उसकी 'अख्याति' है। यह अख्याति ज्ञानेन्द्रियों के कुछ दोषों के कारण है और सीप तथा चांदी के सादृश्य के संकेत के कारण है, जो पूर्वज्ञात चांदी के मानसिक संस्कार को जगा देता है। प्रस्तुत तथा स्मृत तत्त्वों के भेद की यह अनभिज्ञता हमें क्रिया के प्रति अग्रसर करती है। वास्तविक अनुभव में चांदी के प्रामाणिक तथा अप्रामाणिक बोध में कोई भेद नहीं है, क्योंकि कर्ता में दोनों ही उसी एक प्रकार की कार्यशीलता को जन्म देते हैं।[1]

> अन्य सम्प्रदायों ने इस प्रकल्पना की आलोचना की है। "प्रत्यक्षीकृत तथा स्मृत बोध दोनों चैतन्य में प्रकट होते हैं या नहीं? यदि नहीं प्रकट होते तो वे विद्यमान नहीं हैं और यदि प्रकट होते हैं तो दोनों के भेद का प्रत्यक्ष न होना असम्भव है।" यह प्रकल्पना इस तथ्य की व्याख्या करने में असमर्थ है कि जब तक भूल विद्यमान रहती है, तब तक चैतन्य के समक्ष वास्तविक प्रस्तुति होती है, केवल स्मृतिरूप आकृति नहीं होती। स्मृतिप्रमोष का कारण बताना कठिन

१. जब हम निर्णय में कहते हैं कि "सीप पीतवर्ण है" तो इसमें भ्रान्ति का कोई अंश समाविष्ट नहीं है। यदि हम सीप के अन्दर पीलेपन को देखते हैं, भले ही यह आंख के दोष से ही क्यों न हो, तो यह निर्णय प्रामाणिक है, जब तक कि आगे के बोध से इसका प्रत्याख्यान नहीं होता।

२. देखिए पण्डित-न्यायसूत्र, खण्ड १७, पृष्ठ १०६।

है, जो साक्षात् प्रस्तुति की भ्रांति को जन्म देता है।[1] गणेश का तर्क है कि भेद की अचेतनता उस क्रियाशीलता का कारण नहीं हो सकती जिसकी ओर मनुष्य प्रेरित होता है। प्रस्तुत तत्त्व, अर्थात् सीप का ज्ञान, जिसकी प्राप्ति के लिए मनुष्य की इच्छा नहीं है, विरुद्ध प्रतिक्रिया की ओर ले जाएगा और स्मृत चांदी का ज्ञान क्रियाशीलता की ओर ले जाएगा, तथा दोनों के मध्य भेदविषयक अचेतनता का परिणाम निश्चेष्टता होगा। यह समझना कठिन है कि किस प्रकार अचेतनता किसीको क्रियाशीलता के लिए प्रेरित कर सकती है।[2]

प्रभाकर का यह मत कि प्रत्येक ज्ञान की क्रिया में विषय, विषयी और विषय का ज्ञान व्यक्त होते हैं, मनोविज्ञान के साक्ष्य के अनुकूल नहीं है। जब हम किसी विषय (पदार्थ) को जानते हैं तो इसकी कोई आवश्यकता नहीं है कि साथ-साथ ज्ञान की विषयवस्तु में मेरा भी उल्लेख रहे। यदि व्यक्ति दूषित मनोवृत्ति का नहीं है तो सम्भावना यही है कि इसमें अहं का कोई उल्लेख सम्मिलित न होगा। प्रभाकर भूल से परवर्ती विचार के साक्ष्य को ही प्रत्यक्ष का साक्ष्य मान लेता है। जब कोई व्यक्ति अपने पदार्थ-विषयक ज्ञान के विषय में विचार करता है तो उसके विचार में विषय और विषयी दोनों उपस्थित हैं। हम किसी वस्तु के विषय में ज्ञात वस्तु के रूप में तब तक विचार नहीं कर सकते जब तक कि उसके साथ ज्ञाता का भी सम्बन्ध न रहे। परन्तु कोई कारण नहीं है कि क्यों कोई व्यक्ति वस्तु के विषय में उसके ज्ञात वस्तु के रूप में विचार किए बिना विचार न करे। चिन्तन की क्रिया जो विचार में पदार्थों के केवल निरीक्षण से एक उच्चतर स्थिति को प्रस्तुत करती है, हमें ज्ञान के उपलक्षणों के विषय में बताती है। प्रभाकर का विश्वास है कि हम बिना यह जाने कि हम जानते हैं, नहीं जान सकते।[3] प्रतीत होता है कि वह "मैं जानता हूं" और "मैं जानता हूं कि मैं जानता हूं" इनमें जो भेद है उसे स्वीकार नहीं करता। फिर यदि बोध स्वतःप्रकाश हो तो पदार्थ बोध की अभिव्यक्तियों के रूप में प्रकट होंगे, यथार्थ पदार्थों के रूप में नहीं, और इस प्रकार हम विषयीविज्ञानवाद में आ पड़ते हैं।[4] विषयीविज्ञानवाद से बचने के लिए प्रभाकर यह मत प्रकट करता है कि स्वतःप्रकाशित बोध भी अनुमान से जाने जाते हैं। शबर के इस कथन पर कि बोधों का नहीं अपितु पदार्थों का प्रत्यक्ष ज्ञान प्राप्त किया जाता है, टिप्पणी करते हुए वह कहता है कि इससे परिणाम यह निकलता है कि बोधों का ज्ञान केवल अनुमान से होता है।[5] किन्तु यह बोधों के स्वतःप्रकाशत्व का विरोध करता है। शालिकनाथ का सुझाव है कि अनुमान से जो बोध होता है वह मन का आत्मा के साथ सम्पर्क है, जो चैतन्य को उत्पन्न करता है।[6] यदि यही सब कुछ है,

१. विवरणप्रमेयसंग्रह, १ : १।
२. तत्त्वचिन्तामणि।
३. इटली के विचारक बोनाटेली की भी सम्मति यह है कि किसी तथ्य के ज्ञान के अन्दर तथ्य का ज्ञान और ज्ञान का तथ्य एकसाथ रहते हैं।
४. श्लोकवार्तिक, शून्यवाद, २३३।
५. अतःसिद्धमानुमानिकत्वं बुद्धेः।
६. प्रकरणपंचिका, पृष्ठ ६३।

जिसका अनुमान किया जाता है, तो यह कहना अनुचित है कि बोधों का अनुमान किया जाता है। जब तक यह कहा जाएगा कि बोध स्वत प्रकाशित है, विपयीविज्ञानवाद का तब तक भय बना ही रहेगा। प्रभाकर हमें यह नही बताता कि ज्ञान का स्वरूप क्या है, केवल यही कहता है कि स्वत प्रकाश इसका लक्षण है। वह ज्ञान की परमसत्ता पर बल देता है, और आनुषंगिक रूप मे यह प्रतिपादन करता है कि स्वय ज्ञान के अन्दर विपयी तथा विषय का अर्थ किस प्रकार आ जाता है। यदि उसने इस प्रकल्पना के उपलक्षणों का परिष्कार किया होता तो वह अपनी द्वैतपरक पूर्वकल्पनाओं को त्याग देने की ओर बढ सकता था।

## ११

## कुमारिल की ज्ञानविषयक प्रकल्पना

ज्ञान एक गति है जो आत्मा की क्रियाशीलता से उत्पन्न होती है और जो वैषयिक वस्तुओं के चैतन्य की उत्पत्ति मे परिणत होती है। किसी पदार्थ का बोध आगे उक्त बोध के बोध मे परिणत न होकर पदार्थ की प्रकटता मे परिणत होता है।[1] किसी भी ज्ञान की क्रिया मे चार अवयव होते है (१) ज्ञाता, (२) ज्ञेय; (३) ज्ञान का साधन (ज्ञानकरण); और (४) ज्ञान का परिणाम (ज्ञातता)। कुमारिल के अनुसार, बोध का सीधा प्रत्यक्ष नही होता, बल्कि वह बोध से उत्पन्न प्रकटता (ज्ञातता) से अनुमान किया जाता है।[2] बोध की प्रत्यक्ष क्रिया मे द्रष्टा तथा दृष्ट वस्तु के मध्य एक सम्बन्ध उपलक्षित रहता है, जिसमे द्रष्टा की क्रियाशीलता सम्मिलित रहती है। यह सम्बन्ध हमे कर्ता की क्रिया का अनुमान करने योग्य बनाता है, जो ज्ञान के विषय मे बोध है। ज्ञाता तथा ज्ञेय के सम्बन्ध से बोध का अनुमान होता है, जिसका ज्ञान मानस-प्रत्यक्ष से होता है। यदि यह दूसरा अवयव, जो ज्ञाता और ज्ञेय की मध्यस्थता करता है, न होता तो पदार्थ के साथ आत्मा का सम्बन्ध न हो सकता। ज्ञान के अन्तर्निहित विपयी तथा विषय के विशिष्ट सम्बन्ध से बोध के अस्तित्व का अनुमान किया जाता है। चैतन्य को यहां एक प्रकार की तृतीय वस्तु माना गया है, जो आत्मा और अनात्म का सम्बन्ध जोड़ती है। जिनके मत मे समस्त बोध स्वप्रकाश है वे भी यह स्वीकार करते है कि ज्ञान के अन्तर्गत जो आत्मा और अनात्म का सम्बन्ध है, वह मानस-प्रत्यक्ष का विषय है। "घडा मेरे द्वारा जाना गया", हम ऐसा नही कह सकते, जब तक कि हम ज्ञान प्राप्त करनेवाले आत्मा तथा ज्ञात पदार्थ के सम्बन्ध का और बोध तथा बोध के विषय के पारस्परिक

१. तुलना कीजिए प्रोफेसर विनायक रामास्वामी के साथ, जो कहता है कि यद्यपि बोध की प्रत्येक क्रिया हमें पदार्थ का ज्ञान कराती है, जिसके अन्दर उसका अन्त हो जाता है, पर कोई भी क्रिया हमें अपना ज्ञान नहीं कराती। देखिए फिलासोफिकल रिव्यू, जुलाई १९२२, पृष्ठ ४०७।

२. ज्ञाततानुमेय ज्ञानम्। और देखिए, १ : १, ५ पर शबर।

सम्बन्ध को न जाने ।[1] यदि बोध अथवा चैतन्य स्वतःप्रकाश है, और यदि पदार्थ (विषय) चैतन्य से व्यक्त होता है, तो चैतन्य और पदार्थ (विषय) के मध्य जो सम्बन्ध है वह किसके द्वारा व्यक्त होता है ? दोनों के बीच का सम्बन्ध उसी बोध द्वारा अभिव्यक्त नहीं हो सकता, क्योंकि यह बोध के उत्पन्न होने के साथ ही साथ अस्तित्व में नहीं आया । जब बोध उत्पन्न होता है तो यह अपने पदार्थ (विषय) को अभिव्यक्त करता है, और इसलिए दोनों का सम्बन्ध उस बोध का विषय नहीं हो सकता । क्योंकि बोध क्षणिक होता है, इसलिए हम नहीं कह सकते कि यह पहले पदार्थ को व्यक्त करता है और तब पदार्थ के साथ अपने सम्बन्ध को । न यही कहा जा सकता है कि बोध और पदार्थ का सम्बन्ध स्वतःप्रकाश है, क्योंकि इसका कोई प्रमाण नहीं है । इस प्रकार कुमारिल के अनुयायी विरोध में कहते हैं कि आत्मा और पदार्थ के बीच का सम्बन्ध आभ्यन्तर (मानसिक) प्रत्यक्ष का विषय है, जो बोध के अस्तित्व को सिद्ध करता है ।[2]

बोध का अस्तित्व बोध के द्वारा अपने विषय के अन्दर उत्पन्न किए गए 'अतिशय' द्वारा सिद्ध किया जा सकता है ।[3] इस अतिशय को उन्हें भी स्वीकार करना होता है जो ऐसा मत रखते हैं कि ज्ञाता, ज्ञात पदार्थ और बोध इन तीनों की अभिव्यक्ति चैतन्य द्वारा होती है (त्रितयप्रतिभासवादिभिः) । कुमारिल, इसलिए कि वह बाह्य पदार्थों की स्वतन्त्र सत्ता की रक्षा कर सके, बोध की स्वतःप्रकाशता का निषेध करता है । न्याय-वैशेषिक के अनुयायी उस मत का विरोध करते हैं जिसके अनुसार यह कहा जाता है कि हम बोध के द्वारा अपने विषय के अन्दर उत्पन्न किए गए अतिशय से बोध का अनुमान करते हैं । बोध को ऐसा न मानना चाहिए कि वह जिसका बोध कराता है उसे परिवर्तित कर देता है । ज्ञात होना पदार्थ का कोई गुण नहीं है, बल्कि एक प्रकार का स्वरूप-सम्बन्ध है जो विषय और बोध के मध्य रहता है ।[4]

१. अन्यथा ज्ञातो मया घट इति ज्ञानज्ञेयसम्बन्धो ज्ञातृज्ञेयसम्बन्धो वा न व्यवहर्तुं शक्यते । शास्त्रदीपिका, पृष्ठ १५८ ।

२. शास्त्रदीपिका, पृष्ठ १५८–५९ ।

३. अर्थगतो वा ज्ञानजन्योऽतिशयः कल्पयति ज्ञानम् (शास्त्रदीपिका, पृष्ठ १५९) ।

४. बोध का विषय होने के लक्षण के अतिरिक्त ज्ञातता और कुछ नहीं है । विषयज्ञानवाद की परिभाषा करना कठिन है । यदि इसका अर्थ यह है कि विषय में बोध उत्पन्न होता है, तो ज्ञानेन्द्रियों तथा अन्य अवस्थाओं को भी, जो बोध को उत्पन्न करती हैं, विषय मानना होगा । फिर, यह सम्भव नहीं है कि किसी विषय में उस समय कोई धर्म (गुण) उत्पन्न हो सके जबकि विषय विद्यमान नहीं है । ज्ञातता विषयों का एक धर्म है, यद्यपि इसे भूत और भविष्य के विषयों में उत्पन्न नहीं किया जा सकता, जिनका कि बोध होता है । इस प्रकार का तर्क कि विषय ज्ञाततारूपी नये धर्म को बोध उत्पन्न होने के बाद ग्रहण कर लेता है, जैसे कि पाकक्रिया चावल के अन्दर पक्वता का गुण उत्पन्न कर देती है, ठीक नहीं सकता, क्योंकि हम पक्वता को चावल के अन्दर, जो तण्डुल (कच्चे चावल) से ओदन (पके हुए चावल) के रूप में परिवर्तित हुआ है, स्पष्ट देखते हैं, किन्तु विषय के अन्दर हम ज्ञाततारूपी धर्म को प्रत्यक्ष नहीं देखते । इसके अतिरिक्त जब किसी विषय का बोध होता है तो कहा जाता है कि उसके अन्दर एक विशिष्ट धर्म, जिसे ज्ञातता कहते हैं, उत्पन्न होता है; और इस प्रकार जब इस ज्ञातता का बोध हो गया तो उसके अन्दर एक और ज्ञातता उत्पन्न होगी, और इस प्रकार इस क्रम का कहीं अन्त न होगा । यदि अनन्त पश्चाद्गति से बचने के लिए ज्ञातता को स्वतःप्रकाश मान लें, तो क्यों न हम बोध

कुमारिल के अनुयायी तर्क करते हैं कि यदि बोध को प्रत्यक्ष-योग्य माना जाए तो इसे भी एक विषय (पदार्थ) मानना होगा, जिसे जानने के लिए एक अन्य बोध की आवश्यकता होगी, और इस प्रकार इस क्रम का कहीं अन्त न होगा। इसलिए वे बोधों को प्रत्यक्ष के अयोग्य मानते हैं, यद्यपि वे बोध के विषयों को व्यक्त करने में समर्थ हैं।[1]

ही को स्वत:प्रकाश मान लें। यह युक्ति दी जा सकती है कि विषय का अस्तित्व भूत, वर्तमान और भविष्यत् तक रहता है किन्तु इसके अस्तित्व का वर्तमान में सम्बन्धरूप में बोध होता है। ज्ञातता विषय की वह अवस्था है जो वर्तमान से निर्णीत होती है, और इस चिह्न को धारण करने से ही हम बोध का अनुमान करते हैं। किन्तु ऐसा नहीं है, क्योंकि वर्तमान में निर्णीत होने का सम्बन्ध विषय से है और वह बोध से उत्पन्न नहीं हुआ है, बल्कि केवल जाना गया है। यदि यह तर्क दिया जाए कि बोध का अनुमान विषयों के बोध से होता है (विषयसंवेदनानुमेयं ज्ञानम्), तो हम पूछ सकते हैं कि बोध समवाय-सम्बन्ध से आत्मा में रहता है अथवा विषय में। विषय में यह नहीं रह सकता, क्योंकि वह अचेतन है। यदि यह आत्मा में है तो वह कौनसा बोध है जिसका अनुमान विषयों के बोध से होता है? यदि यह कहा जाए कि विषयों के बोध से जिसका अनुमान होता है वह ज्ञाता की क्रिया (ज्ञानव्यापार) के रूप में उसका कारण है, तो हम पूछ सकते हैं कि यह कारण नित्य है अथवा अनित्य। यदि अनित्य है तो उसका कारण क्या है? यदि यह मन के आत्मा के साथ सम्पर्क के कारण है, जो ज्ञानेन्द्रिय के विषय के साथ सम्पर्क से सहायक होता है, तो क्यों न इन सबको बोध का कारण मान लिया जाए। आत्मा की क्रियाशीलता के रूप में एक मध्यस्थ कारण की कल्पना करने की कोई आवश्यकता नहीं है। यदि यह माना जाए कि यह क्रिया नित्य है, और बोधों का कभी-कभी प्रकट होना सहायक कारणों की वजह से है, तो क्योंकि ये बोध को उत्पन्न करने के लिए पर्याप्त हैं इसलिए आत्मा की क्रिया की कल्पना करना अनावश्यक है (श्रीधर, न्यायकन्दली, पृष्ठ ९६–९८)। प्रभाचन्द्र पूछता है कि यह ज्ञातता पदार्थ का धर्म है अथवा ज्ञान (बोध) का धर्म है। यह पदार्थधर्म नहीं हो सकती, क्योंकि यह केवल बोध के समय को छोड़ अन्य किसी समय में पदार्थ के अन्दर नहीं रहती, और यह ज्ञाता आत्मा की निजी निधि के रूप में प्रतीत भी होती है। यह बोध से भी सम्बद्ध नहीं हो सकती, क्योंकि वह बोध जिसका इसे धर्म माना जाए, कुमारिल के मत से, प्रत्यक्ष-योग्य नहीं है, और जो प्रत्यक्ष योग्य नहीं है वह बोधों का अधिष्ठान नहीं हो सकता। दूसरी ओर, यदि ज्ञातता, जो ज्ञान-स्वभाव की है, प्रत्यक्ष-योग्य है तो बोध को भी प्रत्यक्ष-योग्य मानना होगा। यदि ज्ञातता अर्थस्वभाव है तो इसका तात्पर्य केवल पदार्थ की अभिव्यक्ति (अर्थप्राकट्य) है। पदार्थ अभिव्यक्त नहीं हो सकता, यदि बोध, जिससे पदार्थ व्यक्त होता है, अपने-आपमें अनभिव्यक्त है (प्रमेयकमलमार्तण्ड, पृष्ठ ३१ ...)। कुमारिल के अनुसार, घड़े का बोध घड़े के अन्दर ज्ञातता के गुण को उत्पन्न करता है, जो इस रूप में प्रत्यक्ष का विषय हो जाता है, "मैंने इस घड़े का ज्ञान प्राप्त किया है।" इससे बोध का तथा उसकी प्रामाणिकता का भी अनुमान होता है। न्याय का मत है कि ज्ञान, ज्ञान-विषयक चैतन्य (अनुव्यवसाय) तथा प्रामाणिकता का ज्ञान ये क्रमश: होते हैं। किन्तु कुमारिल के विचार में पिछले दोनों युगपत् होते हैं।

१. प्रभाचन्द्र अपने प्रमेयकमलमार्तण्ड ग्रन्थ (पृष्ठ ३१) में इस मत की आलोचना करता है। प्रमाता, बोध-विषयक क्रिया (प्रमाण), और परिणामरूप बोध (प्रमिति), प्रमेय (विषय) के समान ही प्रत्यक्ष के योग्य हैं। हम अपने अनुभव में ज्ञान के भिन्न-भिन्न अंशों का स्पष्ट रूप में प्रत्यक्ष करते हैं। न ही यह आवश्यक है कि जिसे प्रत्यक्ष किया है वह सर्वदा प्रत्यक्ष के विषय के रूप में ही प्रत्यक्ष किया जाए। आत्मा का प्रत्यक्ष ज्ञाता बोध के रूप में होता है, बोध के विषय के रूप में नहीं। इसलिए बोध का प्रत्यक्ष प्रत्यक्ष के साधन के रूप में भी हो सकता है। जब कुमारिल के अनुयायी आत्मा की प्रत्यक्ष-योग्यता को मान लेते हैं, जो मात्र ज्ञान का कर्ता है, तो वे बोध की प्रत्यक्षयोग्यता को भी स्वीकार कर सकते हैं, जो प्रमेय (विषय) की अभिव्यक्ति का साधन है। यदि आत्मा प्रत्यक्ष-योग्य है तो यह बोध

बोध स्वयं अनुमान किया जाता है, जबकि विषय बोध के द्वारा जाने जाते हैं।

मीमांसक ज्ञान की आत्म-प्रामाणिकता के मत को स्वीकार करते हैं।[1] कुमारिल कहता है कि 'सत्यज्ञान के समस्त स्रोतों में अन्तर्निहित प्रामाणिकता है, क्योंकि एक ऐसी शक्ति जो अपने-आपमें अविद्यमान है, दूसरे के द्वारा उत्पन्न नहीं कराई जा सकती।'[2] ज्ञान में इन्द्रियां, आनुमानिक चिह्न और इसी प्रकार के अन्य मध्यस्थ हो सकते हैं किन्तु यह विषयों को स्वयं प्रकट करता है[3] और अपनी प्रामाणिकता के भाव को उत्पन्न करता है। यदि हमें तब तक प्रतीक्षा करनी पड़े जब तक कि हम कारणों की विशुद्धता का निश्चय न कर लें, तो हमें तब तक प्रतीक्षा करनी होगी जब तक कि अन्य कारणों से एक और बोध की उत्पत्ति न हो, और इस प्रकार इस क्रम का कहीं अन्त नहीं है।[4] स्वतः प्रामाण्य के सिद्धान्त का मत है कि बोध अपने-आपमें प्रामाणिक है

पदार्थ को, प्रत्यक्ष के अयोग्य बोध की सहायता के बिना भी, जान सकती है। यदि यह कहा जाए कि कर्ता साधन के बिना कर्म नहीं कर सकता, तो आभ्यन्तर और बाह्य इन्द्रियां बोध के साधन बन सकती हैं। इसके अतिरिक्त, यदि साधन के बिना कोई क्रिया सम्भव नहीं है, तो आत्मा के स्व-बोध में कौनसा साधन है? यदि आत्मा के बोध में आत्मा साधन है, तो यह पदार्थों के बोध में भी साधन का कार्य कर सकती है। यदि यह स्वीकार कर लिया गया कि आत्मा और परिणामरूप बोध (फलज्ञान) का प्रत्यक्ष होता है, यद्यपि वे चैतन्य में बोध के विषय के रूप में प्रकट नहीं होते, तो यह भी स्वीकार किया जा सकता है कि बोध के साधन का भी बोध के विषय के रूप में नहीं वरन् साधन के रूप में, प्रत्यक्ष होता है। फिर साधनरूप बोध (करणज्ञान) तथा परिणामस्वरूप ज्ञान (फलज्ञान) में सर्वथा भिन्न नहीं हैं, और इसलिए यदि अन्त्य दो प्रत्यक्ष-योग्य हैं तो यह प्रत्यक्ष के अयोग्य नहीं हो सकता। इसके अतिरिक्त, आत्मा और बोध, जिनके द्वारा आत्मा पदार्थ को जानती है, हमारे चैतन्य में साक्षात् प्रकट होते हैं, और इसलिए वे चैतन्य के विषय माने जाने चाहिए (प्रतीयमानत्वं हि ग्राह्यत्वं तदेव कर्मत्वम्)। जो कुछ भी चैतन्य में प्रकट होता है वह उसका विषय है। "मैं घड़े को जानता हूं" इस बोध में विषयी अपने विषय से अभिज्ञ है कि वह घड़े के ज्ञान से युक्त है। विषयी का घट सम्बन्धी बोध उतना ही प्रत्यक्ष का विषय है, जितना कि आत्मा और घट। फिर, यदि ज्ञानोत्पादक क्रिया प्रत्यक्ष के अयोग्य है, तो यह किसी प्रमाण द्वारा भी यथार्थ सिद्ध नहीं की जा सकती।

१. तत्र गुरूणां मते ज्ञानस्य स्वप्रकाशरूपत्वात् तज्ज्ञानप्रामाण्यं तेनैव गृह्यते। भाट्टानां मते ज्ञानमतीन्द्रियम्, ज्ञानजन्यज्ञातता प्रत्यक्षा, तया च ज्ञानमनुमीयते। मुरारिमिश्राणां मते अनुव्यवसायेन ज्ञानं गृह्यते। सर्वेषामपि मते तज्ज्ञानविषयकज्ञानेन तज्ज्ञानप्रामाण्यं गृह्यते। (सिद्धान्तमुक्तावली, १३५)।

२. और देखिए न्यायरत्नाकर, २ : ४७।

३. "केवल अपने उद्भव के लिए ही क्रियात्मक सत्ताओं को एक कारण की आवश्यकता होती है। जब वे एक बार उत्पन्न हो गईं तो वे अपने नानाविध कार्यों के लिए अपने आप ही क्रियाशील हो जाती हैं" (२ : ४८)। घड़े को अपनी उत्पत्ति के लिए मिट्टी आदि की आवश्यकता हो सकती है, किन्तु जल को धारण करने की क्रिया वह स्वयं करता है। ज्ञान को अपनी उत्पत्ति के लिए एक कारण की आवश्यकता हो सकती है, किन्तु वस्तुओं के सत्यस्वरूप के निश्चय रूपी कार्य के लिए इसे कारणों की आवश्यकता नहीं है। इस प्रकार मीमांसक तर्क करता है कि स्वतःप्रामाण्य तथा इन्द्रिय-सम्पर्क आदि कारणों पर निर्भरता के मध्य परस्पर कोई विरोध नहीं है। साधारणतः ज्ञान के उदय होने के बाद इन्द्रिय सम्पर्क आदि का अनुमान किया जाता है। केवल स्मृति की अवस्था में ही पूर्वानुभव पर निर्भरता प्रकट है।

४. श्लोकवार्तिक, २ : ४९-५१।

और उनकी प्रामाणिकता का परिहार केवल उनके विषयों के विरोधी स्वरूप से हो सकता है, अथवा उनके कारणों की असंगति का पता लग जाने से हो सकता है।[1] जब हम भूलकर एक रस्सी को सांप समझ लेते हैं और पीछे ऐसा पाते हैं कि यह रस्सी है सांप नहीं है, तो हमारा पहला बोध अप्रामाणिक होकर कट जाता है। जब हम बोध के साधनों के दोषों को पहचान लेते हैं तो हम बोध की प्रामाणिकता के विषय में सन्देह करते हैं। पीलिया रोग से पीडित व्यक्ति के विचार में सीप पीले रंग की है। किन्तु जब वह आंख के दोष को पहचान लेता है, तो वह पीलेपन को आंख के दोष के कारण समझता है और यह स्वीकार कर लेता है कि सीप श्वेतवर्ण है। जब तक हमें असंगतियों का ज्ञान न हो, तब तक हमारे पास सन्देह करने का कोई युक्तियुक्त आधार नहीं है। बोध बाह्य रूप में या तो अन्य साधनों द्वारा पदार्थ के यथार्थस्वरूप का ज्ञान हो जाने से, या बोध के साधनों के दोषों का पता लग जाने से अप्रामाणिक ठहराए जाते हैं। ज्ञान की मानी हुई अवस्थाओं के कारण प्राप्त हुए बोध को प्रामाणिक मानना चाहिए, जब तक कि सन्देह के लिए कोई विशेष कारण न हो। किसी विचार की अप्रामाणिकता कभी भी अन्तर्निहित नहीं होती, वह सदा बाह्य साधनों से जानी जाती है।[2] और सन्देह की अवस्था में भी, जैसे दूरस्थ अथवा धुंधले प्रकाश में देखी गई वस्तु की सत्य-प्रकृति के बारे में, हम सन्देह का निवारण सुधरी अवस्थाओं में दूसरा ज्ञान प्राप्त करके कर सकते हैं। यह हो सकता है कि किन्हीं अवस्थाओं में, दूसरे ज्ञान को एक तीसरे ज्ञान से ठीक करना पड़े और कभी-कभी तीसरे को भी चौथे ज्ञान से ठीक करना पड़े। किन्तु अधिकतर अवस्थाओं में एक छोटी संख्या से दूर जाने की आवश्यकता नहीं है। कुमारिल के अनुसार, तीन या चार बार दुहराया हुआ ज्ञान सर्वथा सत्य सिद्ध होगा।[3]

१. श्लोकवार्तिक, २ : ५८

२ श्लोकवार्तिक, २ : ५ और ७। यत्र कारणदोषज्ञानं बाधकज्ञानं वा तत्र मिथ्यात्वम् (शास्त्रदीपिका, पृष्ठ १४२)। ज्ञानस्य प्रामाण्यं स्वतः, अप्रामाण्यं परतः।

३ श्लोकवार्तिक, २ : ६१।

४ पार्थसारथि का कहना है : बोध के मिथ्या होने के सम्भावित कारण ये हैं : ऐसे दोष जिनका सम्बन्ध स्थान, काल, परिस्थिति, ज्ञानेन्द्रिया, बोध के विषय आदि से होता है। जहां इस प्रकार के दोषों के अस्तित्व का निषेध किया गया हो, जैसे, उदाहरण के रूप में, एक मनुष्य पूर्णरूप से जागरित तथा अपनी क्षमताओं को पूर्णरूप में धारण किए हुए, दिन के उज्ज्वल प्रकाश में अपने समीप रखे हुए घड़े को देखता है, तो दोषों के सम्बन्ध में कोई सन्देह नहीं उत्पन्न हो सकता है, और इसलिए प्रत्यक्ष ज्ञान के अप्रामाणिक होने का भी कोई विचार नहीं हो सकता। अन्य अवस्थाओं में दोष की सम्भावना हो सकती है, उदाहरणस्वरूप से, विषय (पदार्थ) दूर हो सकता है और इसीलिए प्रत्यक्ष की प्रामाणिकता के विषय में सन्देह उठ सकता है। किन्तु साधारणतः एक पग आगे बढ़ने से, पदार्थ तक चलकर जाने से, दो विकल्पों में से— जिनकी एक ही समय में उपस्थिति से सन्देह उत्पन्न हुआ है— कोई एक सत्य के रूप में निर्णीत हो सकता है, और इस साधारण विधि से प्रश्न हल हो सकता है। ज्योंही यह पता चलता है कि सन्दिग्ध दोष का वास्तविक अस्तित्व नहीं है, वह बोध, जिसकी प्रामाणिकता को उक्त दोष के कारण भय हो गया था, अपने स्वतःप्रामाण्य को बलपूर्वक प्रकट कर सकता है (श्लोकवार्तिक, २ : ५८ और ६०–६१ पर न्यायरत्नाकर)।

कुमारिल का विश्वास है कि सीप को चादी मानने का बोध भी बोध के रूप मे प्रामाणिक है। ज्ञाता को उस समय बोध हुआ था। बाद के अनुभव से उसका प्रत्याख्यान हो गया, यह दूसरी बात है। यहा तक कि सीप को पीला समझने के बोध मे भी आंख के पित्तदोष से सम्बन्धित एक यथार्थ पीलेपन का प्रत्यक्ष होता है। सन्दिग्ध बोध, जैसेकि दूरी पर स्थित एक लम्बे पदार्थ के बारे मे हमारी अनिश्चितता कि वह मनुष्य है या खभा, भी प्रामाणिक है, क्योकि हम लबेपन को प्रत्यक्ष देखते है और दो पदार्थों का स्मरण करते है जो दोनों लबे है। भ्रान्त ज्ञान या तो अपूर्ण ज्ञान के कारण होता है, या अज्ञान के कारण होता है। यह विध्यात्मक मिथ्या ज्ञान के कारण नही, बल्कि निषेधात्मक अज्ञान के कारण होता है।[1] पार्थसारथि प्रामाणिक बोध की परिभाषा इस प्रकार करता है कि यह वह ज्ञान है जो असगतियो से स्वतन्त्र होते हुए पहले से अज्ञात वस्तुओं का बोध कराता है।[2] ज्ञान का जो स्वत प्रकाश लक्षण है, इस मत से उसका कोई विरोध नही होता।[3] यह केवल बोध के स्वरूप का फिर से वर्णन करता है जो अपने स्वभाव से प्रामाणिक है। प्रामाणिकता ज्ञान का धर्म है, यद्यपि हम अपने ज्ञान की सचाई की परीक्षा यह जानकर करते और कर सकते है कि यह अन्य ज्ञान के सगत है या उसका विरोधी है। तो भी यह सब सत्य की बाह्य कसौटी है, यह हमे इसके आन्तरिक स्वभाव को प्रकट नही करता।

यदि सगति सत्य की प्रकृति है और केवल इसकी कसौटी नही है, तो सत्य को प्राप्त करना कठिन होगा, क्योकि हम दुष्ट चक्र से नही बच सकते। कुमारिल और पार्थसारथि हमे कह सकते है कि तीन या चार बोधो से दूर जाने की आवश्यकता नही है। यदि हम एक बार यह मान ले कि प्रामाणिकता मध्यस्थ है, तो हम किसी भी बोध की नितान्त प्रामाणिकता के विषय मे निश्चित नही हो सकते।[4]

१. बोधों की अप्रामाणिकता तीन प्रकार की होती है: मिथ्याज्ञान, अज्ञान और सन्देह। सन्दिग्ध और मिथ्याज्ञान विध्यात्मक सत्ताएं हैं और दोषपूर्ण कारणों से हैं, जबकि अज्ञान में केवल कारणों का अभाव है (श्लोकवार्तिक, २ : ५४-५५)।

२. कारणदोषबाधकज्ञानरहितमगृहीतग्राहिज्ञानं प्रमाणम् (शास्त्रदीपिका, पृष्ठ, १२३)।

३. किन्तु देखिए झा: प्रभाकरमीमांसा, २. इस कठिनाई में यह सुझाव दिया गया है कि 'प्रामाणिकता' शब्द का प्रयोग दो अर्थों में होता है। प्रत्येक बोध, ज्ञान के रूप में प्रामाणिक है, और इस अर्थ में भूल, स्मृति आदि भी प्रामाणिक हैं। किन्तु क्रियात्मकरूप में प्रामाणिक बोधों में, जो कर्म की कसौटी पर ठीक उतरते हैं, तथा अप्रामाणिक बोधों में, जो ठीक नहीं उतरते, भेद किया जाता है। देखिए पी० शास्त्री, पूर्वमीमांसा, अध्याय २।

४. सम्भवतः प्रोफेसर स्टाउट के मन में यही है जब वे कहते हैं: "अन्त में, सत्य केवल अन्य सत्य के साथ संगत होने से ही नहीं पहचाना जा सकता। तात्कालिक ज्ञान के अभाव में संगति का सिद्धान्त बिना टेक के लीवर के समान होगा।" यह कहना कि संगत बोध व्यवहित अथवा मध्यस्थ है, इस अर्थ में अवश्य ही दुष्ट चक्र की ओर ले जाता है। यदि व्यवहित बोध में केवल बोधों का ही व्यवधान है जो अपने-आपमें केवल व्यवहित ही हैं, तो ज्ञान का सञ्चालन कभी नहीं हो सकता। यह ऐसा ही है जैसे कि कोई कहे कि दीवार के बनाने में हरएक ईंट को दूसरी ईंट के ऊपर रखना चाहिए, और कोई भी ईंट सीधी भूमि पर न रखी जाए।" (माइंड, १९०८, पृष्ठ ३३)

मीमांसा की प्रकल्पना के आलोचक बलपूर्वक कहते है कि यदि उनके रूप नही है, तो बोधों के अन्दर भेद करना सम्भव न होगा। क्योंकि एकमात्र वस्तु जो एक बोध को दूसरे बोध से भिन्न करती है वह विषय है, इसलिए बोध के विषय मे यह कहा जाता है कि वह विषय का रूप धारण कर लेता है। यह बलपूर्वक कहा गया है कि बोध तथा ज्ञात वस्तु मे तादात्म्य है। मीमांसक कहता है कि यदि ज्ञाता आत्मा और ज्ञात वस्तु मे तादात्म्य होता, तो ज्ञात वस्तु आत्मा के द्वारा जानी गई है, ऐसा न कहा जाता। और न केवल रूप ही बोधो के अन्दर भेद करने का एकमात्र आधार है। संवेदना, अथवा व्यक्ति-विशेष का ज्ञान एक वस्तु है, जो विशेष प्रकार के धर्म की अभिव्यक्ति है, जो उसके एक विशेष पदार्थ के प्रति व्यापार से अनुकूलता रखती है। वह पदार्थ जिसके प्रति यह ज्ञाता की क्रियाशीलता से अनुकूलता रखती है जाना जाता है। क्योंकि प्रत्येक बोध किसी विशिष्ट पदार्थ की ओर क्रियात्मक व्यापार को प्रवृत्त करता है, इसलिए वहा भेद का एक आधार है।

नैय्यायिक ज्ञान की स्वत प्रामाणिकता के सिद्धान्त को स्वीकार नही करता। ज्ञान अपनी सचाई को प्रमाणित नही करता। हमारे बोध सर्वदा यथार्थता के अनुकूल ही होगे इसका कुछ निश्चय नही है। जब हम अपने विचारो पर कर्म करते हैं तो हम कभी सफल होते है और कभी नही होते। यदि सफल होते है तो हम प्रामाणिकता का अनुमान कर लेते है और यदि सफल नही होते तो अप्रामाणिकता का अनुमान होता है।[1]

मीमांसा की आत्मप्रामाणिकता की प्रकल्पना निर्देश करती है कि प्रामाणिकता समस्त ज्ञानात्मक विषय का गुण है जो उससे पृथक् नही किया जा सकता। अनुकूलता और संगति प्रामाणिकता की कसौटी है, किन्तु उसे उत्पन्न नही करती। । हमारे लिए प्रामाणिक बोध के स्वभाव को स्पष्ट नही करती। ज्ञान का कार्य पदार्थों का बोधात्मक ज्ञान प्राप्त करना है। मन का यथार्थता के साथ सम्बन्ध सदा ही इसमे अन्तर्निहित रहता है। इसके अतिरिक्त, मन विचारधारा के विधान के अनुकूल कार्य करता है, जो एक अर्थ मे अनुल्लंघनीय है। जब हम कहते है कि "यह एक रोटी है", तो जिसे हम रोटी कहते है वह वास्तव मे रोटी नही भी हो सकती, किन्तु निर्णय करने के समय हम इसे रोटी ही मानते है और उस विचार की प्रबलता को रोक नही सकते। कोई सन्देह हमारे चैतन्य मे विघ्न उपस्थित नही करता और इसलिए विचार की विषय-वस्तु निर्णय के समय हमारे लिए बिलकुल सत्य होती है। सब निर्णयो मे, चाहे वे सत्य हों या मिथ्या, यह आवश्यकता का अंश रहता है। तो भी इसका अर्थ यह नही है कि निर्णय विचार का केवल खेल-मात्र है। हमारे चैतन्य मे कुछ वस्तु ऐसी प्रस्तुत रहती है जिसे हमें अवश्य स्वीकार करना होता है। हमारी मानसिक प्रक्रिया पर यथार्थता

१. न्यायमंजरी, पृष्ठ १६०–१७२।

का एक नियन्त्रण रहता है। प्रत्येक निर्णय मे इस प्रकार का एक कथन रहता है कि आधारभूत सामग्री में अपने से अधिक कुछ है, कि ऐसी कुछ वस्तु है जो अभी प्रस्तुत नही है, किन्तु जिसकी प्रतिनिधि यह आधारभूत सामग्री है। इसके अतिरिक्त, प्रत्येक निर्णय मे मानसिक क्रिया का एक अंश विद्यमान रहता है, जो आधारभूत सामग्री को बढा देता है। यह प्रस्तुत विषय (सामग्री) की व्याख्या करता है, इसे सार्थकता प्रदान करता है, और दावा करता है कि यह पूर्ण इकाई का एक भाग है और अपने ही अन्दर पूर्ण नही है। यद्यपि मीमासक यथार्थवादी है, तो भी कुमारिल का यह कथन कि यदि निर्णय का समर्थन अन्य निर्णयो द्वारा हो जाए तो उसकी प्रामाणिकता का निश्चय हो जाता है, अनुकूलता की अपेक्षा सगति की प्रकल्पना का सुझाव देता है। विभिन्न निर्णयो को अवश्य सगत होना चाहिए। किन्तु यह आभ्यन्तर सगति ही सब कुछ नही है। यह ठीक केवल इसलिए है क्योंकि यथार्थता, जिसका अनुभव प्राप्त किया जाता है, स्वयं सगत है।

मन का उस यथार्थता के साथ जिसका यह अनुभव करता है, क्या सम्बन्ध है, एतद्विषयक जो परम समस्या है उसे मीमासा ने नही उठाया है। यह उस सहज बुद्धि के मत को मान लेता है कि यथार्थता एक सत्तावान जगत् के रूप मे हमारे चिन्तन से बाह्य है। इस स्थिति के परिणाम सत्य के अनुकूलतापरक भाव की कठिनाइयो से मीमासा सब बोधो की स्वत प्रामाणिकता की प्रकल्पना द्वारा बचकर निकल जाती है।

## १२

## आत्मा

विध्यात्मक वैदिक आदेश दूसरे लोक मे पुरस्कारो के उपभोग का विश्वास दिलाते है। यदि शरीर के विनाश के पश्चात् कोई यथार्थ आत्मा जीवित न रहे तो वे सब निरर्थक हो जाएगे। यज्ञ का कर्ता, कहा जाता है कि स्वर्ग जाएगा, और जो स्वर्ग को जाता है वह मास और रक्त वाला शरीर नही, बल्कि अशरीरी आत्मा है।[1] जैमिनि आत्मा की यथार्थसत्ता का कोई ब्यौरेवार प्रमाण नही देता और इस प्रश्न पर जो युक्तिया वेदान्त ने दी है उन्हे ही स्वीकार करता प्रतीत होता है। वह आत्मा (पुरुष) को बुद्धि

१. १ : १, ५।

२. उपवर्ष, जो दोनों मीमासाओं का वृत्तिकार है, कहता है (१ : १, ५) कि आत्मा के प्रश्न पर उत्तरमीमासा मे विचार किया जाएगा। शबर भी इसी मत का प्रतीत होता है, क्योंकि कुमारिल अपने आत्मवाद (श्लोकवार्तिक) के अन्तिम श्लोक मे कहता है :

इत्याह नास्तिक्यनिराकरिष्णुरात्मास्तितां भाष्यकृदत्र युक्त्या।
दृढत्वमेतद् विषयश्च बोधः प्रयाति वेदान्तनिषेवणेन॥

"इस प्रकार टीकाकार (शबर) ने, निरीश्वरवाद का खण्डन करने के विचार से, तर्क द्वारा आत्मा के अस्तित्व की सिद्धि की है, और वेदान्त के अध्ययन से यह विचार पुष्ट हो जाता है।" देखिए शांकर-भाष्य, ३ : ३, ५३।

तथा इन्द्रियों से भिन्न करता है।[1] शबर एक स्थायी ज्ञाता की यथार्थता को स्वीकार करता है, जो "अपने-आपसे ज्ञात है और देखा या औरों द्वारा दिखाया नही जा सकता।"[2] शबर का मत उपलक्षित करता है कि आत्मा और चैतन्य एक ही है। विज्ञानवाद का खण्डन करते हुए वह कहता है कि बोधो का एक प्रमाता (विषयी) है[3] और वह प्रमाता अपने-आपसे जाना जाता है।

मीमासा के विचारक आत्मा को शरीर, इन्द्रियो तथा बुद्धि से भिन्न मानते है। जब बुद्धि अनुपस्थित रहती है तब भी आत्मा उपस्थित रहती है, जैसेकि निद्रा मे। यदि बुद्धि आत्मा की सहचारिणी हो, तो भी हम यह नही कह सकते कि वे एक-दूसरे के समान है। आत्मा इन्द्रिय नही है, क्योकि इन्द्रियो के क्षत हो जाने अथवा नष्ट हो जाने पर भी आत्मा विद्यमान रहती है। एक सत्ता ऐसी है जो इन्द्रियो मे प्राप्त विभिन्न सामग्री का सश्लेषण करती है। शरीर भौतिक है, और हरएक बोध मे हमे ज्ञाता की शरीर से भिन्नता की अभिज्ञता रहती है। शरीर के अवयव बुद्धि-सम्पन्न नही है और उनका सघात चैतन्य को उत्पन्न नही कर सकता। शरीर अपने मे परे एक लक्ष्य का एक साधन-मात्र है, और इसलिए इसे आत्मा के प्रयोजन के लिए कहा जाता है जो इसका सचालन करती है। स्मृति के तथ्य आत्मा की यथार्थता को सिद्ध करते है। यह स्वीकार किया गया है कि आत्मा परिवर्तन की अनुमति देती है किन्तु वह सब परिवर्तनों मे स्थिर रहती है। बोध, जो एक क्रिया है, आत्मारूपी द्रव्य से सम्बन्ध रखता है।[4] आत्मा के नित्यस्वरूप के विरुद्ध यह कोई युक्ति नही है कि यह परिवर्तनों के अधीन रहती है।[5] और न यह कोई बडी भारी आपत्ति है कि जब हम फल भोगते है तो उन कर्मों को भूल जाते है जिनके कारण वे फल मिले है। आत्मा के विषय मे जो बौद्धो का विचार है कि यह विचारो की एक शृखला है जिनमे से प्रत्येक विचार अपने पूर्ववर्तियों से अपने भूतकाल के सस्कार सगृहीत करता है, उसका खण्डन करते हुए कुमारिल कहता है कि यदि कर्मविधान का कुछ अर्थ है तो एक सामान्य अधिष्ठान अवश्य होना चाहिए। बौद्ध प्रतिफल के विधान अथवा पुनर्जन्म की सम्भावना की व्याख्या करने मे असमर्थ है। सूक्ष्म शरीर की कल्पना अधिक सहायक नही हो सकती, क्योकि विचार का इसके साथ सम्बन्ध एक रहस्य है। विचारो की शृखला-सम्बन्धी बौद्धमत के आधार पर आत्मचैतन्य इच्छा, स्मृति तथा सुख-दुःख का प्रपञ्च बुद्धिगम्य नही हो सकता। इसलिए एक ऐसी सत्ता का होना आवश्यक है जो विचारो की सम्भाव्य क्षमता को धारण करती हो, नित्य हो तथा पुनर्जन्म के योग्य हो। आत्मा आणविक नही हो सकती, क्योंकि यह शरीर के भिन्न-भिन्न भागो मे होने परिवर्तनो का ज्ञान ग्रहण करती है। इसे विभु अथवा सर्वव्यापक माना गया है, और यह एक के बाद दूसरे शरीर मे सबध

१. १ : १, ५।
२. स्वसंवेद्यः स भवति नासावन्येन शक्यते द्रष्टुं दर्शयितुं वा।
३. ज्ञानातिरिक्तः स्थायी ज्ञाता वर्तते।
४. श्लोकवार्तिक, आत्मवाद, १००।
५. श्लोकवार्तिक, आत्मवाद, २२ और २३।

करने योग्य भी है। जिस शरीर के साथ इसका सम्बन्ध है उसका यह, जब तक मोक्ष नहीं होता, सचालन करती है। एक सर्वत्र उपस्थित आत्मा कर्म कर सकती है, क्योंकि कर्म केवल आणविक गति नहीं है। आत्मा की शक्ति शरीर की गति का कारण है।

मीमांसक आत्माओं के अनेकत्व की प्रकल्पना को मानते हे[1] इसलिए कि अनुभवों की विविधता की व्याख्या की जा सके। शरीरो की क्रियाओ से हम आत्मा के अस्तित्व का अनुमान करते है, क्योकि बिना आत्मा की कल्पना के उनकी व्याख्या नही हो सकती। जिस प्रकार मेरी क्रियाए मेरी आत्मा के कारण है, उसी प्रकार अन्य क्रियाए अन्य आत्माओं के कारण है। धर्म और अधर्म के भेद जो आत्माओ के गुण है, भिन्न-भिन्न आत्माओं के अस्तित्व के कारण ही है। यह दृष्टान्त कि जिस प्रकार एक सूर्य भिन्न-भिन्न द्रव्यो मे प्रतिबिम्बित होकर विविध धर्मों वाला हो जाता हे, उसी प्रकार एक ही आत्मा भिन्न-भिन्न शरीरो मे प्रतिबिम्बित होकर भिन्न-भिन्न गुण धारण कर लेती है, टिकेगा नही, क्योकि गुण जो भिन्न-भिन्न प्रतीत होते है, प्रतिबिम्ब के माध्यम से सम्बद्ध है, सूर्य से नही। यदि उक्त दृष्टान्त को सत्य माना जाए, तो आत्माओ के सम्बन्ध मे प्रकट होते नानाविध गुण शरीरो से सम्बद्ध होगे, आत्मा मे नही। किन्तु सुख-दु.ख आदि आत्मा के गुण है, शरीर के नही।[2]

प्रभाकर का आत्मा से तात्पर्य एक ऐसी वस्तु से है जो बुद्धिविहीन है और ज्ञान, क्रियाशीलता, अनुभव अथवा सुखोपभोग तथा दुःख आदि जैसे गुणो का अधिष्ठान है।[3] एक स्थायी अनन्य आत्मा का कोई सीधा ज्ञान नही है। उसकी सिद्धि परोक्ष-रूप मे विचार के स्थायी विषयो के प्रत्यभिज्ञारूपी तथ्य के द्वारा होती है।[4] प्रत्यभिज्ञा की घटना मे दो अवयव होते है, एक स्मृति तथा दूसरा पदार्थ का पूर्वानुभव। इस तथ्य का कि हम भूतकाल के बोध को स्मरण कर सकते हे, अर्थ है कि एक स्थायी आत्मा का अस्तित्व है जो भूतकाल के प्रत्यक्ष ज्ञान तथा वर्तमानकाल के स्मरण की आश्रय है। इस प्रकार, प्रभाकर के अनुसार, स्थायी आत्मा या निजी व्यक्तित्व प्रत्यभिज्ञा का विषय नही बल्कि उसका आश्रय है।[5] यह सर्वव्यापक तथा अपरिवर्तनशील है। यह स्वत

१. बुद्धीन्द्रियशरीरेभ्यो भिन्नात्मा विभुर्ध्रुवः।
नानाभूतः प्रतिक्षेत्रमर्थज्ञानेषु भासते। (सर्वसिद्धान्तसारसंग्रह, ६ : २०६) और देखिए श्लोकवार्तिक, आत्मवाद, पृष्ठ ५–७।

२. झा : प्राभाकरमीमांसा।

३. कर्ता भोक्ता जडो विभुरिति प्राभाकराः। मधुसूदन सरस्वतीकृत 'सिद्धान्तबिन्दु', 'न्यायरत्नावलि' में जड की व्याख्या इस प्रकार की गई है : स च ज्ञानस्वरूपभिन्नत्वाज्जडः ; ज्ञानामीति ज्ञानाश्रयत्वेन स भाति न ज्ञानरूपत्वेन।

४. विवरणप्रमेयसंग्रह थिबौत का आंग्लभाषानुवाद, पृष्ठ ४०५ (इण्डियन थौट, खण्ड १)।

५ अद्वैत इस मत से असहमत है। स्मरण के कर्म में वर्तमान आत्मा है ; भूतपूर्व प्रत्यक्ष में भूतकाल की आत्मा थी ; और दोनों के बीच की खाई भरी नही जा सकती जब तक कि प्रत्यभिज्ञा का कर्म न हो, जिसे फिर अन्य की आवश्यकता होगी, और इस प्रकार इस क्रम का कहीं अन्त नहीं है। तर्क में यह नही कहा जा सकता कि वर्तमान स्मरण और भूतपूर्व प्रत्यक्ष एकसाथ आत्मा के निरन्तर अस्तित्व का ज्ञान प्रदान करते हैं, क्योंकि दोनों, एक भूत तथा दूसरा वर्तमान, साथ-साथ नही रह सकते।

प्रकाश नही है, क्योकि यदि ऐसा होता तो हमे प्रगाढ निद्रा मे भी ज्ञान होता। किन्तु ऐसा होता नही है, यद्यपि प्रगाढ निद्रा मे आत्मा विद्यमान रहती है। स्वत प्रकाश बोध, 'मैं घडे को जानता हू", घडे को बोध के विषय के रूप मे अभिव्यक्त करता है और आत्मा को बोध के आश्रय के रूप मे। आत्मा बोध के आश्रयरूप मे तुरत जानी जाती है, जैसेकि घडा बोध के विषयरूप मे जाना जाता है। जो 'मैं' इस रूप मे प्रतीत होती है वह आत्मा है, और वह विषय (प्रमेय) सम्बन्धी सब अवयवो से स्वतन्त्र है। क्योकि सब बोधो मे, यहा तक कि उन बोधो में भी जहा शरीर का कोई बोध नही है, आत्मा हमे अभिव्यक्त होती है, इसलिए आत्मा को शरीर से भिन्न माना गया है। आत्मा अपने-आपमे प्रत्यक्ष-योग्य नही है, किन्तु उसे सर्वदा बोध के कर्ता के रूप म जाना जाता है, कर्म के रूप मे नही। बोध का कर्म आत्मा के अन्दर स्वफल को उत्पन्न नही करता, इसलिए आत्मा बाह्य या आभ्यन्तर प्रत्यक्ष का विषय नही है। विषय-चैतन्य से अलग आत्मचैतन्य नाम की कोई वस्तु नही है। आत्मा चैतन्य का विषयी और विषय दोनो नही हो सकती।[1] यह कर्ता है, सुखोपभोक्ता है, और यद्यपि अचेतन है तो भी सर्वत्र उपस्थित है। इस प्रकार यह शरीर, इन्द्रियों और बुद्धि से पूर्णरूप मे भिन्न है। इसकी सब बोधो म अभिव्यक्ति होती है और यह नित्य है। प्रभाकर नही मानता कि आत्मा अणु के आकार की है या उस शरीर के आकार की है जिसे यह सूचना देती है। यद्यपि यह सर्वत्र उपस्थित है तो भी दूसरे शरीर मे जो कुछ हो रहा है उसे अनुभव नही कर सकती, क्योकि यह उसीका अनुभव कर सकती है जो कुछ उस शरीररूपी यन्त्र मे हो रहा है, जो आत्मा को भूतकाल के कर्म से प्राप्त हुआ है। आत्माए अनेक है, प्रत्येक शरीर मे एक आत्मा है। अपनी मुक्तावस्था मे आत्मा केवल सद् रूप मे अवस्थित रहती है और एकसाथ सब वस्तुओ के सामूहिक बोध का आश्रय होती है, किन्तु सवेदना का आश्रय नही होती, क्योकि सुख और दुख के धर्म अपने को सिवाय शरीर के अन्यत्र अभिव्यक्त नही कर सकते। यह अनश्वर है, क्योकि इसकी सत्ता किसी कारण के द्वारा नही उत्पन्न हुई।[2]

पार्थसारथि तर्क करता है कि ऐसा मानने मे कि आत्मा प्रत्यक्ष की विषयी और विषय दोनो ही है, किसी प्रकार का परस्पर-विरोध नही है। जब प्रभाकर कहता है कि आत्मा बोधरूपी कर्म से व्यक्त होती है, तो उसका तात्पर्य यह है कि आत्मा भी चैतन्य का विषय है। प्रत्यभिज्ञा तथा स्मरण मे चैतन्य मे विषय प्रकट होता है, विषयी प्रकट नही होता। यह प्रत्यक्ष के विषयरूप मे जानी गई आत्मा ही है जिसे चैतन्य मे वर्तमान प्रत्यभिज्ञा तथा स्मरण के विषयरूप मे प्रस्तुत किया गया है। यदि आत्मा की प्रत्यभिज्ञा मे आत्मा विषय न होती, तो कर्म विषयविहीन हो जाएगा। किन्तु बिना विषय के कोई चैतन्य नही हो सकता। इसलिए आत्मा को अवश्य आत्म-चैतन्य का विषय मानना चाहिए।[3] आत्मा का ज्ञान प्रामाणिक बोध की उसी प्रक्रिया से होता है जिससे कि स्वय विषयो का होता है, परन्तु तो भी आत्मा बोध का विषयी है, विषय

१. शास्त्रदीपका, पृष्ठ ३४८–४९। २ झाझन प्राभाकरमीमासा।
३ पृष्ठ ३४४ से आगे।

नहीं; जैसेकि एक व्यक्ति जो पैदल चलता है, यद्यपि चलने की क्रिया उसकी अपनी ही है, चलने की क्रिया का कर्ता माना जाता है, विषय नहीं।

कुमारिल के अनुयायियों के अनुसार, प्रत्येक बोधात्मक कार्य में आत्मा अभिव्यक्त नहीं होती। विषय-चैतन्य सर्वदा आत्मा द्वारा आत्मसात् नहीं किया जाता। व्यक्ति कभी विषय को जानता है कि "यह घड़ा है", किन्तु वह यह नहीं जानता कि वह घड़े को जानता है। आत्मा विषय-चैतन्य (विषयवित्ति) के विषयी या विषय के रूप में अभिव्यक्त नहीं होती, किन्तु कभी-कभी विषयवित्ति के साथ एक अन्य भिन्न चैतन्य होता है, अर्थात् आत्मप्रत्यय जिसका आत्मा विषय है। प्रभाकर का ऐसा मानना उचित है कि अनात्म के चैतन्य में विषयी सदा उपलक्षित रहता है, किन्तु यह सदा स्पष्ट रूप में अभिव्यक्त नहीं होता। आत्मा की उपस्थिति तथा उपस्थिति की चेतना में भेद है, और हमारे लिए यह आवश्यक नहीं है कि जब भी हम किसी विषय का ज्ञान प्राप्त करें तो आत्मा के विषय में भी अभिज्ञ हों। आत्मा केवल आत्मचैतन्य में ही अभिव्यक्त होती है, जिसे और विषय-चैतन्य को एक नहीं माना जा सकता। आत्मचैतन्य केवल विषय-चैतन्य से उच्चतर कोटि का चैतन्य है।[1] विषय-बोध के साक्षात् अथवा मुख्य अनुभव तथा चिन्तनात्मक एवं गौण अनुभव में, जिसमें मन अपने ऊपर वापस लौट आता है, भेद है।

प्रभाकर यह स्वीकार नहीं करता कि आत्मा और संवित् अथवा चैतन्य एक समान है। और इसीलिए वह ऐसा कहने के लिए बाध्य है कि आत्मा स्वतःप्रकाश नहीं है। किन्तु इस मत का पक्षपोषण कठिन है। आत्मा प्रमातृ अर्थात् जाननेवाली है और प्रभाकर संवित् अथवा चैतन्य का कभी ज्ञाता और कभी बोध रूप में वर्णन करता है।[2] कुमारिल की इस प्रकल्पना का कि आत्मा मानसिक प्रत्यक्ष का विषय है, खण्डन करते हुए, शालिकनाथ स्वीकार करता है कि आत्मा स्वतःप्रकाश है और बाह्य पदार्थों के बोध में भी संलग्न रहती है,[3] इस प्रकार यह चैतन्य का अचेतन आश्रय नहीं है। संवित् स्वतःप्रकाश है, यद्यपि इसका बोध चैतन्य के विषय के रूप में नहीं होता। फिर, बोधों को आत्मा के परिणाम (परिवर्तित रूप) कहा जाता है, और इसलिए आत्मा की प्रकृति को चैतन्यमय होना चाहिए, अन्यथा यह बोधों के रूप में परिणत नहीं हो सकती। आत्मा (अथवा चैतन्य) चैतन्य का विषय नहीं हो सकती, किन्तु इसका अर्थ यह नहीं है कि यह चैतन्यरहित है। यह समस्त ज्ञान का आधार है। स्वयं ज्ञान के अन्दर ही यह विषयी अथवा अहं के रूप में प्रकट होती है। अहं आत्मा से न तो

१. शास्त्रदीपिका, पृष्ठ ३४४–५२।

२. संवित् का प्रयोग चैतन्य के अर्थों में किया गया है। संविद् उत्पत्तिकारणम् आत्ममनस्संनिकर्षाख्यम् (प्रकरणपञ्चिका, पृष्ठ ६३)।

३. स्वयंप्रकाशत्वेन, विषयप्रतीतिगोचरत्वेन (प्रकरणपञ्चिका, पृष्ठ १५१)।

अधिक है, न कम है, जिसे हम तुरन्त अभिज्ञ होकर बोध का विषयी अथवा आश्रयरूप जानते हैं। आत्मा न तो द्रव्य है, न गुण है, न कर्म ही है। यह केवल चैतन्य है। जैसाकि अद्वैतवेदान्तवादी कहेंगे, जब यह मायावश अहंकारत्व के इन्द्रिय सम्पर्क में आती है तो अहं बन जाती है। प्रगाढ़ निद्रा में 'अहंरूप' अनुपस्थित रहता है, जबकि आत्मा अहंकारत्व के सब प्रतिबन्धों से मुक्त रहती है। पदार्थों के बोध में सर्वव्यापी आत्मा अथवा चैतन्य पदार्थ के साथ अपने सम्बन्ध में युक्त प्रकट होती है। प्रभाकर इस विषय से अभिज्ञ प्रतीत होता है कि उसकी प्रकल्पना उसे अद्वैत वेदान्त की स्थिति की ओर ले जाती है, परन्तु उसे चिन्ता है कि इसपर बल नहीं देना चाहिए, क्योंकि उसका मुख्य उद्देश्य मनुष्यों तथा उनके उत्तरदायित्व के भेदों पर बल देना है। प्रभाकर कहता है "यह कथन कि 'मैं' और 'मेरा' ये उक्तियां आत्मा के सम्बन्ध में एक मिथ्या विचार की ओर संकेत करती हैं, उन व्यक्तियों के प्रति होना चाहिए जिन्होंने सांसारिक पदार्थों की ओर अपनी आसक्ति का दमन कर लिया है, उनके प्रति नहीं जो कर्म में जुटे हुए हैं।"[1]

कुमारिल के अनुसार आत्मा शरीर से भिन्न है, नित्य है और सर्वत्र व्याप्त है। आत्मा अपने में चैतन्य है, यद्यपि आत्माएं अनेक हैं। क्योंकि सब आत्माएं चैतन्य स्वभाव की हैं, इसलिए उपनिषद् उन्हें एक ही कहती हैं।[2] आत्मा चैतन्य है और बोध की, जो आत्मा से उत्पन्न है, आश्रय भी है।[3] 'अहं'भाव के द्वारा आत्मा के अस्तित्व का अनुमान किया जाता है। आत्मा अपने-आपसे अभिव्यक्त होती है यद्यपि दूसरे इसका प्रत्यक्ष नहीं कर सकते।[4] आत्मा बोध का विषय है, क्योंकि इसका साक्षाद् ज्ञान होता है, जैसे घड़ा है। यह मानस प्रत्यक्ष का विषय है। आत्मा ज्ञान का विषय और विषयी दोनों ही हैं।[5] और यह परस्पर विरोध नहीं है, क्योंकि हम आत्मा के अन्दर एक तो द्रव्यात्मक अंश पाते हैं जो बोध का विषय है, और एक चैतन्य का अंश पाते हैं जो बोध का विषयी (प्रमाता) है।[6] प्रभाकर के अनुयायी इस मत पर आपत्ति करते हैं। यदि आत्मा का द्रव्यात्मक अंश बुद्धिशून्य है, तो यह सर्वथा आत्मा ही नहीं है। जो कुछ रहता है वह केवल चैतन्यांश ही है, और वह विषयी तथा विषय दोनों रूप में

१. बृहती, पृष्ठ ३०, 'एशियाटिक सोसाइटी आफ बंगाल' में मीमांसासूत्र।

२. श्लोकवार्तिक, आत्मवाद, ७०-७४।
३. तन्त्रवार्तिक, ३, १, ५।

४. रामानुज भी इसी प्रकार के मत को स्वीकार करते हैं, बोध को आत्मा का नित्यगुण मानते हैं, जो विस्तृत तथा संकुचित हो सकता है, जबकि कुमारिल का विचार है कि बोध आत्मा का विकास (परिणाम) है और उसका उदय प्रमाणों द्वारा होता है।

५. श्लोकवार्तिक, आत्मवाद, १४२-४३।
६. श्लोकवार्तिक, आत्मवाद, १०७।

७. तुलना कीजिए : न्यायरत्नावली। आत्मनोऽपि अंशद्वयं चिदंशोऽचिदंशश्च; चिदंशेन द्रष्टृत्वमचिदंशेन ज्ञानसुखादिपरिणामित्वं 'माम् अहं जानामि' इति ज्ञेयत्वं च (पी० शास्त्री : पूर्वमीमांसा, पृष्ठ ६५)। और देखिए विवरणप्रमेयसंग्रह, थिबौट का इंग्लिश ट्रांसलेशन, इण्डियन थौट, खण्ड १, पृष्ठ ३५७।

कार्य नही कर सकता। इसके हिस्से नही है, और इसीलिए अपरिवर्तनीय है, जिससे एक ही समय मे यह विषय और विषयी दोनो का रूप धारण नही कर सकता। यदि द्रव्यत्व चैतन्य का विषय है, तो आत्मा विषयी अथवा ज्ञाता नही हो सकती, क्योकि यह घड़े के समान ही द्रव्य है। यदि कुमारिल यह कहता है कि चैतन्य का विशुद्ध रूप विषयी है और वही चैतन्य लौकिक दृष्टि से परिवर्तित होकर विषय हो जाता है,[1] तो ऐसा प्रतीत होता है कि हमारे पास तीन प्रकार है, अर्थात् शुद्ध विषयग्रहण, शुद्ध ज्ञातृता, और घड़े आदि पदार्थ से परिवर्तित विषयी (घटावच्छिन्नज्ञातृता)। इसके अतिरिक्त, क्योकि प्रत्येक पदार्थ के बोध मे आत्मा की ज्ञाता के रूप मे साक्षात् अभिव्यक्ति होती है, इसलिए मानस-प्रत्यक्ष के समान एक अन्य बोध की, जो आत्मा को साक्षात् एक विषय के रूप मे अभिव्यक्त करता है, कल्पना करना अनावश्यक है।

यदि ज्ञान का सम्बन्ध आत्मा से है तो आत्मा चैतन्यविहीन नही हो सकती। यदि आत्मा चैतन्य है, तब यह स्वतःसिद्ध है, क्योकि समग्र प्रमाण उसकी यथार्थता की पूर्वकल्पना कर लेता है।[2] कुमारिल के मत मे विषय चैतन्य के साथ वृत्ति द्वारा सम्बद्ध प्रतीत होते है। आत्मा का अचिदंश (चैतन्यविहीन अंश) सम्भवतः अन्तःकरण है, जिसके द्वारा आत्मा वृत्ति के रूप मे विकसित हुई है। केवल इसलिए कि आत्मचैतन्य मे आत्मा विषयी तथा विषय दोनो है, यह परिणाम न निकालना चाहिए कि इसमे चैतन्य तथा चैतन्यविहीनता दोनो के अंश है। वस्तुतः, हम देखते है कि कुमारिल और प्रभाकर दोनो आत्मा के विषय मे एक अधिक उपयुक्त विचार को प्राप्त करने के लिए संघर्ष तो करते है, किन्तु अपनी-अपनी क्रियात्मक रुचियो के कारण उसे प्राप्त नही कर सकते।

## १३

## यथार्थता का स्वरूप

मीमांसा की प्रत्यक्ष-विषयक प्रकल्पना पदार्थों की यथार्थता को मान लेती है, क्योकि यथार्थ पदार्थों के साथ सम्पर्क होने पर ही प्रत्यक्ष ज्ञान उत्पन्न होता है।[3] जब हम प्रत्यक्ष ज्ञान प्राप्त करते हैं तो पदार्थों का प्रत्यक्ष करते है, अपने बोधो का नहीं।[4] बोध का हम अनुमान करते है, प्रत्यक्ष नही करते। ज्ञान की स्वतःप्रामाणिकता का सिद्धान्त जाने गए पदार्थों की यथार्थता को उपलक्षित करता है। कुमारिल उस प्रकल्पना (निरालम्बनवाद) का प्रत्याख्यान करता है जिसके अनुसार विचारो का कोई आधार नही है और शून्यवाद की प्रकल्पना का भी खण्डन करता है जिसके अनुसार पदार्थों की बाह्य यथार्थता केवल शून्यमात्र है। बाह्य जगत् की यथार्थता ही केवल अनुभव और जीवन की

१. घटावच्छिन्ना हि ज्ञातृता ग्राह्या, शुद्धैव ज्ञातृता ग्राहिका (न्यायमञ्जरी, ४३०)।
२. देखिए सुरेश्वरकृत सम्बन्धवार्तिक, १०६६।
३. सत्सम्प्रयोग, मीमांसासूत्र, १ : १, ४।
४. अर्थविषया प्रत्यक्षबुद्धिर्न बुद्धिविषया। १ : १, ४ पर शबर।

आधारभित्ति है। यदि विचारों के अतिरिक्त और कुछ न हो, तो हमारे समस्त निष्कर्ष, जो बाह्य यथार्थता में विश्वास पर आधारित हैं, मिथ्या हो जाएंगे। बोधों का यथार्थ आश्रय बाह्य जगत् में है, यह आगे और ज्ञान से भी विरोध नहीं खाता। यदि यह कहा जाए कि जागरितावस्था के बोधों की अयथार्थता योगियों की अन्तर्दृष्टि में मालूम होती है, तो कुमारिल इसका उत्तर देते हुए योगियों की अन्तर्दृष्टि की प्रामाणिकता का निषेध करता है, और अन्य यौगिक अन्तःप्रेरणाओं का उद्धरण देता है जो जगत की यथार्थता को पुष्ट करती है। मीमांसा के विचारक जगत् को प्रतीयमान प्रपंच बतानेवाली प्रकल्पना का समर्थन नहीं करते। "जो ब्रह्म को जानते हैं वे यदि इसी परिणाम पर पहुंचते हैं कि वह सब कुछ, जो ज्ञात है, मिथ्या है, और जो अज्ञात है, वह सत्य है, तो मैं झुककर उनसे विदा लेता हूं।"[1] यह विश्व यथार्थ है और मन से, जो इसका प्रत्यक्ष करता है, स्वतन्त्र है।

प्रभाकर द्रव्य, गुण, कर्म, सामान्य, परतन्त्रता, शक्ति, सादृश्य, और संख्या—इन आठ पदार्थों को स्वीकार करता है। द्रव्य, गुण और कर्म की व्याख्या लगभग उसी प्रकार की है जैसी कि न्याय की प्रकल्पना में है। प्रभाकर के अनुसार, सामान्य यथार्थ है। यह प्रत्येक व्यक्ति में पूर्णरूप में विद्यमान रहता है और इन्द्रियप्रत्यक्ष का विषय है। व्यक्ति से पृथक् इसका अस्तित्व नहीं है। प्रभाकर उच्चतम प्रजाति के अस्तित्व को स्वीकार नहीं करता, इस आधार पर कि हमें उसकी अभिज्ञता नहीं है। हम पदार्थों को केवल विद्यमान नहीं देखते। जब हम किसी व्यक्तिरूप पदार्थ को विद्यमान (सत्) कहते हैं, तो हमारा तात्पर्य यह होता है कि वह अपनी विशिष्ट सत्ता (स्वरूपसत्ता) रखता है। हम किसी वस्तु को उसके गुणों से पृथक् नहीं देखते। सामान्य और विशेष समवाय-सम्बन्ध से सम्बद्ध हैं। जब एक नया व्यक्ति उत्पन्न होता है, तो समवाय का नया सम्बन्ध उत्पन्न होता है, जिसके द्वारा वह व्यक्ति उस वर्गगत लक्षण के सम्बन्ध में आता है जो अन्य व्यक्तियों के अन्दर विद्यमान है। जब एक व्यक्ति का नाश हो जाता है तो सामान्य और व्यक्ति के मध्य जो समवाय-सम्बन्ध है उसका भी नाश हो जाता है। समवाय नित्य नहीं है, क्योंकि यह विनश्वर वस्तुओं में भी विद्यमान रहता है। यह एक नहीं है, बल्कि जितनी वस्तुएं हैं उतना ही है। यह दोनों प्रकार का है—उत्पन्न भी है, अनुत्पन्न भी है, दृश्य भी है, अदृश्य भी है। जिन वस्तुओं में यह रहता है उनके स्वरूप के अनुसार होता है। शक्ति उस क्षमता को दिया गया साधारण नाम है जिसके द्वारा द्रव्य, गुण, कर्म और सामान्य वस्तुओं के कारण बनते हैं।[2] क्षमता, जिसका अनुमान कार्यों से होता है, नित्य वस्तुओं में नित्य है और अन्यों में अनित्य है। प्रभाकर के अनुसार, सादृश्य को द्रव्य, गुण अथवा कर्म के साथ न मिला देना चाहिए, क्योंकि यह गुणों में आन्तरिक सम्बन्ध से रहता है। द्रव्य गुणों में नहीं रह सकता, और न ही एक गुण

१. बृहती, पृष्ठ २०। और देखिए शास्त्रदीपिका : अद्वैतमतनिराश।

२. इस मत की कि कारण के अन्दर एक अदृष्ट शक्ति रहती है जो कार्य को उत्पन्न करती है, आलोचना नैय्यायिक ने इस आधार पर की है कि यह शक्ति न तो दिखाई देती है और न अनुमान की जा सकती है। देखिए कुसुमाञ्जलि, १।

अथवा कर्म दूसरे गुण अथवा कर्म मे रह सकता है। सादृश्य और जातिगत सामान्य रूप एकसमान नही है, क्योकि सादृश्य अपने सह-सम्बन्धी पर निर्भर करता है। यह जाति से भी सम्बद्ध है, जैसे हम कहते है कि गाय की जाति घोड़े की जाति के समान है। अभाव को और इसे एकसमान नही माना जा सकता, क्योंकि इसका बोध इसकी प्रतिकूल सत्ता के सम्बन्ध मे नही प्राप्त किया जाता। हम पहले देख आए है कि सादृश्य प्रत्यक्ष के द्वारा नही जाना जाता। अनुमान, अथवा साक्ष्य और उपमान हमें इसका ज्ञान कराते है।[1] शक्ति, सादृश्य और संख्या, ये स्वतन्त्र पदार्थ माने गए है, क्योंकि इन्हे ह्रास द्वारा अन्यों मे लाया नही जा सकता। नैय्यायिक द्वारा प्रतिपादित विशेष को नही माना गया, क्योंकि यह एक विशिष्ट प्रकार के गुण का निर्देश करता है। अभाव देश के अन्दर अपने उस आधार को छोडकर, जहा इसे विद्यमान माना जाता है, अन्य कोई वस्तु नही है।

कुमारिल सब पदार्थों को भावात्मक तथा अभावात्मक रूप मे बाटता है। अभावात्मक पदार्थ चार प्रकार के है : पूर्ववर्ती, परवर्ती, परम और पारस्परिक। भावात्मक पदार्थ भी चार प्रकार के है : द्रव्य, गुण, कर्म और सामान्य। शक्ति और सादृश्य को द्रव्य के अन्तर्गत माना गया है। क्षमता पदार्थों का ऐसा धर्म है जिसका अनुमान होता है, प्रत्यक्ष नही। यह वस्तुओ के साथ ही उत्पन्न होती है। संख्या एक गुण है। शक्ति प्राकृतिक (सहज) या उत्पन्न (आधेय) होती है। सादृश्य केवल एक गुण है, जो इस तथ्य मे पाया जाता है कि एक से अधिक पदार्थों मे एकसमान लक्षण होते है। यह एक भिन्न पदार्थ नही हो सकता, क्योंकि हम अपने साधारण अनुभव मे सादृश्य की भिन्न-भिन्न श्रेणियो से अभिज्ञ रहते है। कुमारिल की दृष्टि मे समवाय स्वय उन वस्तुओं से, जिनमे यह रहता है, भिन्न नही है।[2] प्रभाकर के समान, कुमारिल का मत है कि जातिगत सामान्यरूप प्रत्यक्ष का विषय है।[3] जो वस्तुए भिन्न है उनमे सम्बन्ध विद्यमान रहता है, किन्तु समवाय इस प्रकार का सम्बन्ध कहा जाता है जो पृथक न हो सकने योग्य वस्तुओं मे ही रहता है, जैसेकि वर्ग तथा व्यक्ति मे, और इस प्रकार यह एक असम्भव विचार है।

द्रव्य वह है जिसके अन्दर गुण रहते है। द्रव्य संख्या मे नौ है : पृथ्वी, जल, वायु, अग्नि, आकाश, आत्मा, मन, काल और देश। कुमारिल इस सूची मे अन्धकार और शब्द को जोड़ता है।[4] पृथ्वी, जल, वायु और अग्नि मे रूप तथा स्पृश्यता है, और इसलिए जब ये अपनी आणविक अवस्था मे नही होते, तो दृष्टि तथा स्पर्श की इन्द्रियो के विषय होते है। अन्य द्रव्य प्रत्यक्ष के विषय नही है, उनका केवल अनुमान होता है।

१. प्रकरणपञ्चिका, पृ० ११० से आगे।

२. श्लोकवार्तिक, प्रत्यक्षसूत्र, पृष्ठ १४९-५०।

३. इन्द्रियगोचर, श्लोकवार्तिक, वनवाद, २४।

४. प्रभाकर के अनुसार, अन्धकार केवल प्रकाश के अभाव का नाम है। यदि यह द्रव्य अथवा गुण होता तो इसका प्रत्यक्ष दिन में भी होना चाहिए था। कुमारिल का तर्क है कि अन्धकार एक द्रव्य है, क्योंकि इसमें नीलेपन का गुण है और इसमें गति हो सकती है।

आकाश की प्रकट धवलता इसमे अग्नि के कणा के कारण है। आकाश का शब्द के आश्रयरूप मे अनुमान होता है। वायु प्रभाकर के मत म, न ठण्डी है, न गरम। उष्णता अथवा शीतता इसमे अग्नि अथवा जल के कणो के व्याप्त होने के कारण है। कुमारिल के अनुसार, वायु का स्पर्श द्वारा प्रत्यक्ष ज्ञान प्राप्त होता है।

गुणो के कथन तथा उनका द्रव्या के साथ सम्बन्ध बतलाने म प्रभाकर और कुमारिल वैशेषिक के ऋणी है। कुमारिल, प्रशस्तपाद का अनुसरण करते हुए, चौबीस गुणो को गिनाता है, केवल शब्द के स्थान पर ध्वनि को और धर्म व अधर्म के स्थान पर अभिव्यक्ति तथा क्षमता को रखता है। जहा प्रभाकर बलपूर्वक यह कहता है कि व्यक्तित्व केवल नित्य वस्तुआ ही पर लागू होता है, वहा कुमारिल का मत है कि यह उत्पन्न पदार्थो तथा नित्य वस्तुओ पर भी लागू होता है।

कर्म को वैशेषिक म पाच प्रकार का बताया गया है। जहा प्रभाकर का मत है कि यह केवल अनुमान का विषय है, वहा कुमारिल इसे प्रत्यक्ष का विषय मानता है। प्रभाकर के अनुसार हम जब देश के बिन्दुआ से सयोग और वियोग देखते है तो हम कहते है कि हम गति देखते है। ये सम्पर्क देश के अन्दर है, जबकि गति पदार्थ मे है। कुमारिल का मत है कि यदि गति का अनुमान होता है, तो इसका अनुमान देश के बिन्दुओ से किसी पदार्थ के सयोग और वियोग के अभौतिक कारण के रूप मे ही हो सकता है, और इसम यह उपलक्षित होगा कि यह पदार्थ और देश दोनो मे रहता है, जबकि यह केवल पदार्थ म ही रहता है। इसलिए वह तर्क करता है कि हम गति को देखते है, जो पदार्थ मे है और जो देश के अन्दर सयोग और वियोग को उत्पन्न करती है। जबकि कुमारिल द्रव्य, गुण और कर्म की सामान्यताओ को स्वीकार करता है, प्रभाकर अन्तिम दो को स्वीकार नही करता। पूर्वमीमासादर्शन आदिम सृष्टि और नितान्त प्रलय के सिद्धान्त को स्वीकार नही करता।[1]

## १४

## नीतिशास्त्र

उचित जीवन की योजना धर्म है। जैमिनि धर्म की परिभाषा करते हुए कहते है कि धर्म एक अध्यादेश अथवा आदेश है।[2] 'चोदना' अर्थात् निषेधाज्ञा धर्म का लक्षण है। यह विधानकार द्वारा की गई विधान की परिभाषा है। शबर के अनुसार, चोदना ऐसे वचनो की द्योतक है जो मनुष्यो को कर्म म प्रवृत्त होने की प्रेरणा करते है।[3] 'चाहिए'

१. श्लोकवार्तिक, सम्बन्धाक्षेपपरिहार, ११३।
२. चोदनालक्षणोऽर्थो धर्मः (१ : १, २)।
३. चोदनेति क्रियायाः प्रवर्तकं वचनमाहुः (१ : १, २ पर शबर)।

का उद्भव बाह्य है, क्योंकि कर्तव्य हमारे लिए एक शक्ति द्वारा प्रकाशित किए जाते हैं, हम स्वयं उन्हें प्रकाशित नहीं करते। 'चोदना' शब्द का एक और अर्थ भी है, अर्थात् दैवीय प्रेरणा अथवा अन्दर से होनेवाली प्रेरणा। जो अन्तःस्थ हृदय को अच्छा लगता है वह बाहर की आज्ञा के अनुकूल होता है। एक व्यक्ति की इच्छा और जाति की दी गई व्यवस्था परस्पर समान होती है। टीकाकारों का कहना है कि जिसका आदेश दिया जाता है उसके अन्दर दुःख की अपेक्षा सुख उत्पन्न करने की क्षमता अधिक रहती है। इस प्रकार आचरण की पद्धतियां, जिनका विधान किया जाता है, अभिलषित उद्देश्यों की ओर हमें ले जाती हैं। सुख ही लक्ष्य है, जो मीमांसादर्शन को अभिमत है, यद्यपि इससे तात्पर्य इस जगत् के सुख से नहीं है। पारलौकिक सुख के लिए हमें इस लोक में आत्मत्याग का अभ्यास करना चाहिए। जिन कार्यों का परिणाम नुकसान अथवा दुःख (अनर्थ) हो वे धर्म नहीं हैं। जिसे करने के लिए आज्ञा दी गई है वह धर्म है, और वह हमें सुख की ओर ले जाता है।[1] यदि हम आज्ञाओं का पालन नहीं करते तो केवल यही नहीं कि हम अपने सुख से वञ्चित होते हैं, बल्कि दुःख भागते हैं।

पूर्वमीमांसा द्वारा प्रतिपादित नीतिशास्त्र ईश्वरीय ज्ञान पर आधारित है।[2] वैदिक आज्ञाएं धर्म के ब्योरों का प्रतिपादन करती हैं। सत्कर्म, मीमांसक के अनुसार, वह है जो वेदविहित है। कट्टरपंथी प्रकल्पना के अनुसार, स्मृति के वाक्यों के अनुरूप वैदिक वाक्य हैं, यद्यपि उनमें से कतिपय लुप्त हो गए हों, यह सम्भव है। यदि स्मृतियां श्रुति की विरोधी हैं तो उन स्मृतियों का अप्रामाण्य ठहराना होगा।[3] हमें यदि प्रतीत हो कि स्मृतियों का निर्माण स्वार्थ की प्रेरणा से हुआ है, तो ऐसी स्मृतियों को अवश्य त्याग देना चाहिए।[4] स्मृतियों से उतरकर सज्जन पुरुषों का आचरण अथवा प्रथा हमारे मार्गदर्शक हैं।[5] ऐसे कर्तव्य जिनके लिए धर्मशास्त्र में अनुमति नहीं पाई जाती, उनकी व्याख्या उपयोगिता के सिद्धान्त पर की जाती है। यदि हम सहज प्रेरणाओं के वश होकर कोई कार्य करते हैं तो हम धर्मात्मा नहीं हैं।[6] एक हिन्दू का जीवन वैदिक नियमों से शासित है, और इसलिए हिन्दू विधान की व्याख्या के लिए मीमांसा के नियम बहुत महत्त्वपूर्ण हैं।

मोक्ष की प्राप्ति के लिए हमें सन्ध्या इत्यादि नित्यकर्मों का पालन करना चाहिए और उचित अवसर आने पर नैमित्तिक कर्मों का पालन करना चाहिए। ये बिना किसी प्रतिबन्ध के कर्तव्य कर्म हैं। यदि इन्हें हम पूर्ण नहीं करते तो हमें पाप (प्रत्यवाय) लगता है। विशेष उद्देश्यों की प्राप्ति के लिए हम काम्य कर्म करते हैं। यदि हमें उद्देश्यों की कामना न हो तो उन्हें करने की आवश्यकता नहीं है। निषिद्ध आचरणों से बचकर हम नरक से बचते हैं, और यदि हम काम्य कर्मों से दूर रहें तो हम

१. आदेश विधि के अनुकूल है, कर्तव्य धर्म के अनुकूल है और अनुमान फल के अनुकूल है।
२. तुलना कीजिए पाले द्वारा की गई धर्म की परिभाषा से : "ईश्वरेच्छा के अनुसार तथा स्थायी सुख की कामना से मनुष्य-जाति का कल्याण करना।"
३. १ : ३, ३।
४. १ : ३, ४।
५. १ : ३, ८–६।
६. ४ : १, ३।

अपने को स्वार्थपरक उद्देश्यों से स्वतन्त्र रख सकेंगे, और यदि हम प्रतिबन्धरहित कर्तव्य कर्मों का पालन करते रहे तो हमे मोक्षलाभ होगा ।

जैमिनि के अनुसार, यज्ञों के करने का अधिकार केवल ऊपर के तीन वर्णों, अर्थात् ब्राह्मण, क्षत्रिय और वैश्य को ही है । उसे आत्रेय का समर्थन प्राप्त है । परन्तु बादरी के समान ऐसे विचारक भी थे जिनका मत था कि यज्ञो का अधिकार सब वर्णो को एक-समान प्राप्त है । जैमिनि का आधार यह है कि, क्योंकि शूद्र वेदो का अध्ययन नही कर सकते, इसलिए वे यज्ञों को करने के अधिकार से वञ्चित है ।[1]

प्रभाकर के अनुयायी सकल्प-शक्ति का विस्तृत विश्लेषण करते है । 'सिद्धान्त मुक्तावलि' मे ऐच्छिक कर्म का, प्रभाकर के मत मे, निम्नलिखित क्रम दिखाया गया है: कार्यताज्ञान, अर्थात् कोई कार्य करना है इसका अभिज्ञान, अथवा कर्तव्य का भाव; चिकीर्षा, अर्थात् उसको करने की इच्छा जिसमे यह ज्ञान उपलक्षित है कि यह कार्य किया जा सकता है, अर्थात् कृतिसाध्यताज्ञान; प्रवृत्ति; चेष्टा, और क्रिया । प्रभाकर कल्याण की भावना की अपेक्षा कर्तव्य-भावना पर अधिक बल देता है, परन्तु काम्य कर्मों मे कल्याण की भावना विद्यमान रहती है, वैदिक यज्ञो मे, आदेश अपनी शाब्दिक शक्ति द्वारा, कर्ता के अन्दर, उस उद्देश्य की प्राप्ति के लिए कार्य करने की प्रेरणा उत्पन्न करता है जिसका सकेत आदेश मे किया गया है । मीमासा दर्शन मानवीय स्वतन्त्रता को मानता है, अन्यथा मनुष्य अपने कर्मो के लिए उत्तरदायी नही ठहराए जा सकते ।

कर्म-विधान का तात्पर्य यदि ठीक-ठीक समझ लिया जाए तो मानवीय स्वतन्त्रता के साथ इसकी असगति नही है । हम प्रथम पग उठाने से बच सकते है, किन्तु जब एक बार पग उठा लिया तो, स्वभाव के विधान के अनुसार, दूसरा पग सरलता से उठ जाएगा ।[2]

वेद मनुष्य-जाति की विज्ञता का प्रतिनिधित्व करते है, और यदि उनमे शिक्षित समाज की सम्मति मे विरोध पाया जाता है तो उनकी प्रामाणिकता के विषय मे स्वभावत सन्देह उत्पन्न होता है । कुमारिल तर्क करता है कि वैदिक आदेशो मे अन्तर्निहित प्रामाणिकता है, क्योंकि अधिकतर जनसाधारण उन्हे मानते है । उसकी सम्मति मे सामाजिक चैतन्य वैदिक नियमो की प्रामाणिकता को पुष्ट करता है । तो भी वह कर्तव्य के विषय मे हमे वेद की पथप्रदर्शकता को स्वीकार करने का आदेश देता है, और समाज-कल्याण अथवा दूसरो का सुख सरीखे अनिश्चित पथप्रदर्शको पर विश्वास न करने का आदेश करता है ।[3] महान पुरुषों का आचरण भी हमे धर्म के स्वरूप का

१. ६ : १, २५–३८ । जैमिनि को विरोध कुछ तथ्यों से होता है, जिनका समाधान करने के लिए वह बहुत प्रयत्न करता है । ६ : १, ४४–५० मे रथकार के लिए, जो चारों वर्णों के बाहर है, अग्न्याधान यज्ञ करने का अधिकार स्वीकार किया गया है । निषाद रौद्रयज्ञ के अधिकारी है । (६ : १, ५१–५२) ।

२. डेरियस का भूत पर्शियन अवतरण से यह नैतिक शिक्षा लेता है : "जब हम अपनी स्वतन्त्र इच्छा से पाप की ओर वेग से दौड़ते है, तो स्वयं परमात्मा हमारा सहायक हो जाता है ।"

३. श्लोकवार्तिक, २ : २४२–४७ ।

संकेत करता है। किन्तु कुमारिल बौद्धमत के सिद्धान्तो का समर्थन करने मे सकोच अनुभव करता है, क्योकि बौद्ध वेदों की प्रामाणिकता का विरोध करते है। वह नेकनीयती के साथ स्वीकार करता है कि बौद्धो का आचार-विधान, जो अहिसा पर बल देता है, श्रेष्ठ है, यद्यपि वे जो वेदो का खण्डन करते है, वह निन्दनीय है। बौद्धमत मे जो सत्य का अश है वह उससे मिश्रित है जो अधिकतर मिथ्या है, और इसलिए वह इसकी तुलना उस दूध के साथ करता है जो कुत्ते की खाल में रखा हुआ है।[1]

वेदान्त यान्त्रिक क्रियाकलाप (कर्मकाण्ड) का विरोध उसी भावना को लेकर करता है जिस भावना से ईसामसीह ने पारसियो का विरोध किया और लूथर ने कर्मों द्वारा औचित्य-निर्णय के सिद्धान्त का विरोध किया। प्रत्येक कार्य चाहे वह कितना ही पवित्र क्यो न प्रतीत हो, बिना किसी मनोभावना के यान्त्रिक रूप मे किया जा सकता है, और इसलिए अपने-आपमे मोक्ष के लिए अधिक उपयोगी नही हो सकता। कर्मकाण्डवाद अधिकतर हानिकारक है, क्योंकि उसमे मिथ्याविश्वास रहता है। हम चाहे कितने ही यज्ञ क्यो न करे, फिर भी हो सकता है कि वे आन्तरिक भावना मे कोई भी परिवर्तन न ला सके। यदि पुण्य अथवा धर्म से तात्पर्य नैतिक सुधार अथवा हृदय-परिवर्तन से है, तो कर्मकाण्ड-सम्बन्धी यज्ञ नही बल्कि स्वार्थत्याग आवश्यक है। वेद श्रद्धा, भक्ति और तपस्या का विधान करते है, जिनका यज्ञो के साथ बहुत दूर का सम्बन्ध है।[2] ईश्वरवादी मत, जो घोषणा करता है कि समस्त कार्य ईश्वर को समर्पित करके करना चाहिए, वेद की भावना के अनुकूल है। कुछ परवर्ती मीमांसको का यही मत है। लौगाक्षि भास्कर हमे बतलाता है कि जब ईश्वरार्पण के भाव मे कर्तव्य का पालन किया जाता है तो वह मोक्ष का कारण बन जाता है।[3] इस लोक मे या परलोक मे पुरस्कार का भाव अनासक्ति तथा आत्मत्याग की भावना को दबा देता है। इसके अतिरिक्त, मीमासक मुख्य करके यज्ञो के विषय मे ही कहते है,[4] और इस प्रकार मानवीय जीवन के मुख्य भाग को अछूता छोड़ देते है।

## १५

## अपूर्व

कर्मों को करने का आदेश उनके फलों की दृष्टि मे रखकर किया जाता है। कर्म और उसके परिणाम मे एक प्रकार का सम्बन्ध रहना आवश्यक है। कर्म, जो आज किया गया है, किसी भविष्यत्काल मे अपना परिणाम उत्पन्न नही कर सकता जब तक कि वह समाप्त होने से पूर्व किसी अदृष्ट परिणाम का जन्म न दे दे। जैमिनि इस प्रकार

१. श्वचर्मनिक्षिप्तक्षीरवत् (तन्त्रवार्तिक, १ : ३, ६, पृष्ठ १२७)।

२. श्रद्धा देवा यजमाना उपासते (ऋग्वेद, १० : १५१-५४) और देखिए ऋग्वेद, १० : १६७।

३. ईश्वरार्पणबुद्ध्या क्रियमाणस्तु निःश्रेयसहेतुः (अर्थसंग्रह)।

४. यागादिरेव धर्मः, तल्लक्षणं वेदप्रतिपाद्यः प्रयोजनवद् अर्थो धर्मः (अर्थसंग्रह, पृष्ठ १)।

की एक अदृष्ट शक्ति की कल्पना करते है और उसे 'अपूर्व' की सज्ञा देते है।[1] इसे या तो फल का पूर्ववर्ती अदृष्ट माना जा सकता है या कर्म की पश्चाद्वर्ती अवस्था। क्योकि यज्ञ इत्यादि की व्यवस्था ऐसे निश्चित फलो के लिए की गई है जो दीर्घकाल के बाद मिलते है, इसलिए कालान्तर मे फल की प्राप्ति तब तक सम्भव नही हो सकती जब तक कि इसके लिए अपूर्व को माध्यम न माना जाए।[2] कार्य तथा उसके परिणाम के बीच 'अपूर्व' एक अतिलौकिक कडी है।[3] मीमासक कर्मों के फलो को ईश्वर की इच्छा पर निर्भर मानने के इच्छुक नही है, क्योकि नानाविध कार्यो का कारण कोई एक नही हो सकता।[4]

> कुमारिल के अनुसार, अपूर्व प्रधान कर्म मे अथवा कर्ता मे एक योग्यता है, जो कर्म के करने से पूर्व नही थी और जिसका अस्तित्व धर्मशास्त्र के आधार पर सिद्ध होता है। कर्म के द्वारा उत्पन्न निश्चित शक्ति जो परिणाम तक पहुचाती है, अपूर्व है। अपूर्व का अस्तित्व अर्थापत्ति से सिद्ध होता है। यदि हम इसके अस्तित्व को नही माने तो कितने ही वेदवाक्यो की व्याख्या न हो सकेगी। कर्ता द्वारा किया गया यज्ञ कर्ता मे साक्षात् एक ऐसी शक्ति उत्पन्न करता है जो उसके अन्दर अन्यान्य शक्तियो की भाति जन्म-भर विद्यमान रहती है और जीवन के अन्त मे उसके लिए प्रतिज्ञात पुरस्कार प्राप्त कराती है। प्रभाकर के अनुसार, अपूर्व आत्मा के अन्दर नही रह सकता, क्योकि अपनी सर्वत्र व्यापकता ही के कारण आत्मा निष्क्रिय है। वह इस मत को स्वीकार नही करता कि कर्म कर्ता के अन्दर एक निश्चित क्षमता उत्पन्न करता है, जो अन्तिम परिणाम का निकटतम कारण है। यज्ञ इस प्रकार की क्षमता उत्पन्न करता है, यह न तो प्रत्यक्ष से न अनुमान से और न धर्मशास्त्र से ही सिद्ध होता है। कर्ता के प्रयत्न से कर्म उत्पन्न होता है, और कारणरूप क्षमता इसी प्रयत्न मे रहनी चाहिए। इस प्रकार हमे क्षमता की कल्पना कर्म मे करनी चाहिए न कि कर्ता मे। इसके अतिरिक्त, [illegible] १, २ मे यह सिद्ध किया गया है कि नियोज्य पुरुष द्वारा अभिलषित परिणाम का साक्षात् कारण, कार्य है। यह कार्य कर्म नही हो सकता, क्योकि कर्म अन्तिम परिणाम का साक्षात् कारण नही है। कार्य की उत्पत्ति कर्ता की कृति अर्थात् प्रयत्न द्वारा होती है, जिसका कारण नियोग (प्रेरणा) है।[5] प्रयत्न कर्ता के अन्दर एक परिणाम (कार्य) उत्पन्न करता है। प्रभाकर इसे भी नियोग का नाम देता है, क्योकि यह कर्ता के लिए एक प्रेरक का कार्य करता है, जिसके कारण वह कर्म करने का प्रयत्न करता है, परन्तु

१. कोई नई वस्तु, जो पहले नही जानी गई।

२. पूर्वमीमासासूत्र, २ : १, ५।

३. तुलना कीजिए भीमाचार्य की इस परिभाषा से : यागादिजन्य स्वर्गादिजनकः कश्चन गुणविशेषः (न्यायकोश)।

४. शाकरभाष्य, ३ : २, ४०। ५. ३ : १, ३।

यह नियोग, जब तक भाग्य इसमें सहायक न हो, परिणाम को उत्पन्न नहीं कर सकता, जैसाकि शालिकनाथ ने कहा है। प्रभाकर के मत[1] को समझना आसान नहीं है और वह कुमारिल के मत से कुछ उन्नत भी प्रतीत नहीं होता।

उद्योतकर ने अपूर्व के सिद्धान्त की आलोचना की है।[2] यह नित्य नहीं हो सकता, क्योंकि इसे नित्य मानने से मृत्यु सम्भव न हो सकेगी, क्योंकि पुण्य व पाप भी नित्य हो जाएंगे। यदि अपूर्व एक है तो सब मनुष्यों के सुख और दुःख एकसमान होंगे। हम यह नहीं कह सकते कि यद्यपि अपूर्व एक है, किन्तु अभिव्यक्त करनेवाले साधन अनेक है, क्योंकि हम नहीं जानते कि अभिव्यक्त करनेवाला साधन क्या है, अर्थात क्या यह परिणाम उत्पन्न करने की योग्यता है, अथवा अपूर्व से सम्बद्ध एक धर्म है। हम नहीं कह सकते कि अपूर्व और योग्यता एक ही है, या भिन्न है। यदि हम कहें कि गुप्त अपूर्व अभिव्यक्त किया गया है, तो हमारे लिए इसका समाधान करना आवश्यक होगा कि पहले यह गुप्त कैसे रहता है। यदि नित्य अपूर्व भिन्न-भिन्न पुरुषों के लिए भिन्न-भिन्न भी हो, तो भी अभिव्यक्ति की कठिनाइयों से बच नही सकते। शङ्कराचार्य अपूर्व की प्रकल्पना की आलोचना इस आधार पर करते है कि यह अभौतिक नही है और तब तक यह कार्य नही कर सकता जब तक कि इसे चालित करनेवाला कोई आध्यात्मिक न हो। कर्मों के फलों की व्याख्या एकमात्र अपूर्व के सिद्धान्त से नहीं हो सकती। यदि कहा जाए कि ईश्वर अपूर्व के सिद्धान्त के अनुसार कर्म करता है, तो वेदान्त का ठीक यही मत है कि ईश्वर कर्म-विधान के अनुसार कार्य करता है।[3]

## १६

## मोक्ष

जैमिनि और शबर ने मोक्ष की समस्या का सामना नही किया। उन्होंने स्वर्ग के जीवन का तो मार्ग निर्दिष्ट किया, किन्तु संसार से मुक्ति का मार्ग-निर्देश नही किया। परन्तु परवर्ती लेखक उक्त समस्या से बच नही सके, क्योंकि अन्य सम्प्रदायों के विचारकों का ध्यान इधर आकृष्ट था। प्रभाकर के अनुसार, धर्म और अधर्म के सर्वथा विलोप होने का नाम ही मोक्ष है, क्योंकि इनका व्यापार ही पुनर्जन्म का कारण है। इसकी परिभाषा इस प्रकार की है, "समस्त धर्म और अधर्म के विलोप हो जाने के कारण जो शरीर की समाप्ति है वही मोक्ष है।"[4] एक व्यक्ति यह पता लगाकर कि इस संसार में सुख-दुःख

१. प्रकरणपञ्चिका, पृष्ठ १८५ से आगे।

२. न्यायवार्तिक, १ : १, ७।

३. कर्मापेक्षाद् अपूर्वापेक्षाद् वा यथास्तु तथास्तु ईश्वरात फलम् (शाङ्करभाष्य, ३ : २, ४१)।

४. आत्यन्तिकस्तु देहोच्छेदो निःशेषधर्माधर्मपरिक्षयनिबन्धनो मोक्ष इति सिद्धम्। धर्माधर्मवशीकृतो जीवस्तासु तासु योनिषु संसरति (प्रकरणपञ्चिका, तत्त्वालोक, पृष्ठ १५६)।

के साथ मिश्रित है, मोक्ष की ओर अपने ध्यान को मोडता है। वह निषिद्ध कर्मों से बचने का प्रयत्न करता है और विहित कर्मों से भी बचता है, जो इस लोक मे या परलोक मे सुख दे सकते हैं। वह पूर्व-एकत्रित कर्म को पूर्णतया समाप्त कर देने के लिए जो आवश्यक परिशुद्धिया है उनमे से गुजरता है, और शनै -शनै आत्मा के सत्यज्ञान से, जिसमे सन्तोष तथा आत्मनियन्त्रण सहायक होते है, अपने शारीरिक जीवन से मुक्ति पा जाता है।[1] केवल ज्ञान हमे बन्धन से मुक्ति नही दिला सकता, जिसकी प्राप्ति कर्म की सर्वथा समाप्ति से ही हो सकती है। ज्ञान आगे के लिए पुण्य व पाप के सचय को रोकता है।[2] यह प्रकट है कि प्रभाकर के अनुयायी केवल कर्म को ही अपने आपमे मोक्ष-प्राप्ति के लिए पर्याप्त नही मानते। कर्म, पुरस्कार की आशा मे, आगामी जन्म की ओर ले जाता है। हमारी रुचिया तथा अरुचिया हमारे भावी जीवनो की निर्णायक है। यदि हम मोक्ष प्राप्त करना चाहते है तो हमे इस चक्र को अवश्य तोडना होगा। सुख और दु ख दोनो की समाप्ति का नाम मोक्ष है। यह परम आनन्द की अवस्था नही है, क्योकि गुणविहीन आत्मा आनन्द को भी प्राप्त नही कर सकती। मोक्ष केवल आत्मा का प्राकृतिक स्वरूप है।[3]

कुमारिल के अनुसार, मोक्ष समस्त दु ख से रहित आत्मा को अपने स्वरूप मे स्थिति है।[4] कुछ विचारक आत्मा के आनन्दानुभव को मोक्ष मानते है।[5] किन्तु यह कुमारिल के मत के विरुद्ध है, जो बलपूर्वक कहता है कि मोक्ष नित्य नही हो सकता जब तक कि यह निषेधात्मकस्वरूप न हो।[6] पार्थसारथि का भी मत है कि मोक्ष की अवस्था दु ख से मुक्ति है, सुखोपभोग नही है। आत्मा ज्ञान की शक्ति है। पदार्थों (विषयो) के बोध मानस तथा इन्द्रियो की क्रियाओ के कारण है। क्योकि मोक्ष मे इनका कोई अस्तित्व नही रहता, इसलिए आत्मा सब प्रकार की अभिव्यक्ति से रहित, अपने विशुद्ध सारतत्त्व मे रहती है। यह सुख, दु ख और वैसे ही अन्य विशिष्ट गुणो से रहित एक अवस्था है। इसे चैतन्य की ऐसी अवस्था माना जा सकता है जिसमे कोई विषयपरक बोध अथवा किसी भी प्रकार की सवेदना नही होती। किन्तु कुमारिल मोक्ष को एक विध्यात्मक अवस्था—आत्मा का साक्षात्कार—मानता है, और यह अद्वैत वेदान्त के बिलकुल समीप है। उसके विचार मे मोक्षप्राप्ति के लिए ज्ञान पर्याप्त नही है। उसका विश्वास है कि ज्ञानयुक्त कर्म से मोक्ष की प्राप्ति हो सकती है।

१. शमदमब्रह्मचर्यादिकाङ्गोपबृंहितेनात्मज्ञानेन। पृष्ठ १५७।
२. एक भिन्न मत के लिए देखिए भाट्टचिन्तामणि, बनारस एडीशन, पृष्ठ ५७।
३. स्वात्मस्वरूपः (प्रकरणपञ्चिका, पृष्ठ १५७)।
४. परमात्मप्राप्त्यवस्थामानम्।
५. नित्येन स्वात्मसौख्यानुभूतिः।
६. श्लोकवार्तिक, सम्बन्धाक्षेपपरिहार, पृष्ठ १०७।

## १७

## ईश्वर

पूर्वमीमासा अनेको देवताओ के अस्तित्व को स्वीकार कर लेती है, जिससे कि वेदविहित आहुतिया उन्हे अर्पित की जा सके । यह इन देवताओ के परे नही जाती, क्योकि वैदिक धर्म के पालन मे किसी सर्वोपरि शक्ति की कल्पना की आवश्यकता नही है । जैमिनि ईश्वर का निषेध उतना नही करते जितना कि उसकी ओर उपेक्षा का भाव रखते है। वैदिक धर्म के किसी भी ब्यौरे मे ईश्वर की सहायता आवश्यक नही है । धर्म की स्थापना एक नित्य स्वयंभू: वेद के द्वारा हुई है, और हम पहले ही देख आए है कि किस प्रकार वेद को ईश्वर की कृति मानने के प्रयासो का प्रत्याख्यान किया गया है । यज्ञों के पुरस्कार किसी परोपकारी ईश्वर के कारण नही है । यहा तक कि जहा परिणाम तुरन्त प्रकट नही होते, वहा अपूर्व का अतीन्द्रिय सिद्धान्त उपस्थित कर दिया जाता है, और यह समय पर यज्ञ के कर्ता को उसके पुरस्कार की प्राप्ति मे सहायता देता है। एक सर्वज्ञ सत्ता के अस्तित्व का कोई विश्वसनीय प्रमाण नही मिलता । प्रत्यक्ष, अनुमान तथा शब्दप्रमाण सब अनुपयोगी है । श्रुति के वे वाक्य जो घोषणा करते है 'वह सब जानता है', 'वह ससार को जानता है', यज्ञकर्ता के पुण्यो की बढा-चढाकर स्तुति करते है । कार्यो का सिलसिला और उससे निकलनेवाले परिणाम, बीजाकुर की भाति, अनादिकाल से अनन्तकाल तक चलते रहते है । मीमासा उस सिद्धान्त को स्वीकार नही करती जिसके अनुसार सृष्टि और प्रलय बार-बार होते है । परिणमन तथा विनाश की प्रक्रिया निरन्तर चलती है । यह कल्पना करना व्यर्थ है कि सर्वोपरि प्रभु किसी एक समय मे सब आत्माओ की शक्तियो को निष्क्रिय बना देता है और जब एक नई सृष्टि का सचालन होता है तो उन्हे फिर से जागरित करता है । प्रभाकर यह तो स्वीकार करता है कि विश्व के सघटक भाग है, जिनका आदि भी है और अन्त भी है, किन्तु वह यह मानता है कि पूर्ण इकाई के रूप मे विश्व का न आदि है, न अन्त है । मनुष्यों तथा पशुओ के शरीरो की उत्पत्ति मे हम किसी दैवीय सत्ता के हस्तक्षेप को नही देखते, क्योकि वे अपने माता-पिता से उत्पन्न होते है । हम नही कह सकते कि परमाणु ईश्वर की इच्छा के अनुकूल कर्म करते है, क्योकि हमारे अपने अनुभव मे प्रत्येक आत्मा उस शरीर पर कार्य करती है जो उसे मिला हुआ है । किन्तु परमाणु ईश्वर का शरीर नही हैं । यदि हम ईश्वर को शरीररूपी यन्त्र प्रदान करे भी, तो उस शरीर मे क्रिया ईश्वर के ही प्रयत्न के कारण होगी । यदि वह प्रयत्न नित्य है तो परमाणु निरन्तर क्रियाशील रहेगे । और न ही हम यह कह सकते है कि धर्म व अधर्म का कोई दैवीय निरीक्षक है, क्योकि वे बुद्धिसम्पन्न व्यक्तियो से सम्बद्ध है । एक सत्ता, चाहे वह कितनी ही महान क्यों न हो, दूसरे के धर्म और अधर्म को नही जान सकती । ईश्वर अपनी इन्द्रियों अथवा मन के द्वारा दूसरों के धर्म को, जो अदृश्य है, प्रत्यक्ष नही कर सकता, क्योंकि वह उसके शरीर के बाह्य है । धर्म और अधर्म पर ईश्वर के नियन्त्रण का क्या स्वरूप है, इसे समझना कठिन है। यह नियन्त्रण संयोग की अवस्था नही है, क्योंकि धर्म

और अधर्म गुण है और संयोग द्रव्यों में ही सम्भव हो सकता है। यह समवाय की अवस्था भी नहीं है क्योंकि धर्म और अधर्म अन्य आत्माओं में समवाय-सम्बन्ध से रहते है, और ईश्वर मे नही रह सकते ।[1]

कुमारिल न्याय के उस मत की आलोचना करता है जो तर्क के द्वारा ईश्वर के अस्तित्व को सिद्ध करता है, और घोषणा करता है कि वेदों का निर्माण ईश्वर द्वारा हुआ है। यदि वेद, जिन्हें ईश्वर की कृति समझा जाता है, कहते है कि ईश्वर जगत् का स्रष्टा है, तो इस प्रकार के कथन का कोई मूल्य नही है।[2] यदि स्रष्टा ने जगत् को बनाया है तो इसे कौन प्रमाणित करेगा? फिर, वह जगत् का निर्माण कैसे करता है? यदि उसका कोई भौतिक शरीर नही है, तो उसे सृष्टिरचना की कोई इच्छा भी नही हो सकती। यदि उसका कोई भौतिक शरीर है तो वह स्वय उसके कारण नही हो सकता, और इस प्रकार हमे उसके लिए एक अन्य स्रष्टा मानना होगा। यदि उसका शरीर नित्य माना जाए तो वह किन तत्त्वों से बना है क्योंकि पृथ्वी आदि तत्त्व तो तब तक उत्पन्न नही हुए थे? यदि उसकी रचनात्मक क्रिया से पूर्व प्रकृति का अस्तित्व है, तो अन्य पदार्थों के अस्तित्व का निषेध करने का कोई कारण नही है। दुःखों से भरे इस ससार को उत्पन्न करने मे ईश्वर का क्या प्रयोजन है? भूतकाल के कर्म की व्याख्या लागू नही होती, क्योंकि इसमे पूर्व सृष्टि न थी। दया के कारण वह सृष्टि की रचना नही कर सकता, क्योंकि ऐसे प्राणी नही थे जिनपर दया दिखाई जा सके। इसके अतिरिक्त इस मत के अनुसार केवल सुखी प्राणियों की ही रचना की जानी चाहिए थी। हम यह नही कह सकते कि ऐसी सृष्टि की रचना सम्भव नही है जिसमे दुःख का अंश विद्यमान न हो, क्योंकि ईश्वर के लिए कुछ भी असम्भव नही है। किन्तु यदि किन्हीं कारणों से उसपर प्रतिबन्ध लगा हुआ है, तो वह सर्वशक्तिमान नही है। यदि सृष्टि की रचना ईश्वर के मनोरंजन के लिए है, तो उस कल्पना से विरोध होता है जो कहती है कि ईश्वर सर्वथा सुखी है। इससे ईश्वर बहुत अधिक कष्टदायक परिश्रम में पड जाएगा, और न ही ससार के विनाश की उसकी इच्छा समझ में आएगी। हम उसकी वाणी पर क्यों विश्वास करें? क्योंकि यदि उसने जगत् का निर्माण न भी किया हो तो भी अपनी शक्ति की महत्ता दिखाने को वह ऐसा कह सकता है।[3] यदि स्रष्टा अपने धर्म की मात्रा के कारण अन्यों से भिन्न है, तो धर्म केवल वेदों के द्वारा ही सम्भव है, और इस प्रकार वे सृष्टि से पूर्ववर्ती है।[4] यदि यह कहा जाए कि परमाणु ईश्वर की इच्छा के अनुसार कार्य करते है, तो ईश्वरेच्छा कैसे उदय होती है? यदि अदृष्ट सरीखे किसी कारण से इसे प्रेरणा मिलती है, तो वही ससार का भी कारण हो सकता है।[5] यदि ईश्वर अन्य वस्तुओं पर निर्भर करता है तो उसकी स्वतन्त्रता में अन्तर पड़ता है। यदि

१. झा : प्राभाकरमीमांसा, पृष्ठ ८०-८७।
२. श्लोकवार्तिक, सम्बन्धाक्षेपपरिहार, ११४ ; चोदनासूत्र, १४२।
३. असृष्ट्वापि ह्यसौ ब्रूयादात्मैश्वर्यप्रकाशनात्, ६०।
४. श्लोकवार्तिक, सम्बन्धाक्षेपपरिहार, ४४–७२, ११४–१६।
५. वही, ७२–७३।

हम ईश्वर की इच्छा का आश्रय लेते है, तो ससार की व्याख्या के लिए वह पर्याप्त है, और कर्म की कोई आवश्यकता नही रह जाती।

देवताओ के देहधारी स्वरूप के विषय मे शबर का विचार है कि वेद उक्त स्वरूप के विषय में केवल स्तुति के विचार से कहते है। यह कहने का कि "हमने तुम्हारा हाथ पकड़ लिया है" अर्थ होता है कि हम तुम्हारी शरण मे आ गए है।[1] प्रभाकर और कुमारिल दोनों का मत है कि देवता देहधारी नही है। हम देवताओं की कृपा से अपने कर्मों का फल प्राप्त नही करते, और इसलिए उन्हे किसी प्रकार के भौतिक रूप की आवश्यकता नही है। यद्यपि मीमासा के सस्थापको ने देवताओ को किसी प्रकार की यथार्थता से सम्पन्न माना, परन्तु परवर्ती मीमासक, मन्त्रो के महत्त्व पर बल देने की उत्सुकता मे, तर्क करते हुए कहते है कि यज्ञकर्ता को देवताओ के व्यक्तित्व से कोई सरोकार नही है, उसे मन्त्रो तक ही अपने ध्यान को सीमित रखना चाहिए। उनका झुकाव देवताओ को काल्पनिक मानने की ओर है, और तो भी व इसपर बल देते रहते है कि उन्हे आहुतिया देने से पुरस्कार-प्राप्ति निश्चित है, चाहे उन्हे उद्दिष्ट करके बने मन्त्रों से अलग उनका अस्तित्व ही न हो।[2]

पूर्वमीमासा पर लिखे गए एक आधुनिक ग्रन्थ मे इस प्रश्न पर मीमासा के मत को वेदान्त के मत के साथ समन्वय करने का सुकल्पित प्रयत्न किया गया है।[3] ऐसा तर्क दिया गया है कि यह ठीक है कि जैमिनि ईश्वर के पुरस्कारो का वितरण करनेवाले रूप का खण्डन करते है, परन्तु वह ईश्वर के सृष्टि का स्रष्टा होने का निषेध नही करते। जहा अन्य दर्शन-पद्धतियो के मत मे ईश्वर जगत् का स्रष्टा भी है और फलो का प्रदाता भी है, वहा जैमिनि का विरोध यही है कि ईश्वर फलो का प्रदाता नही है। कोई भी पदार्थ जब मनुष्य को सुख या दु.ख प्रदान करता है तो 'फल' कहलाता है। जब तक इसका सम्बन्ध किसी व्यक्ति के साथ सुख अथवा दु.ख के रूप मे नही है तब तक इसे 'फल' नही माना जा सकता।[4] जब कर्म को 'फल' का कारण कहा जाता है तो इसका तात्पर्य यह होता है कि यह पदार्थ के सुखोपभोग का कारण है, केवल उसकी रचना से तात्पर्य नही होता। क्योकि बादरायण अपने ग्रन्थ के तीसरे अध्याय मे जैमिनि के मत पर विचार करता है, इसलिए वह जैमिनि के इस मत पर आक्षेप करता है कि ईश्वर नही बल्कि अपूर्व पुरस्कारो के वितरण का कारण है। यदि जैमिनि ने ईश्वर को स्रष्टा मानने से निषेध किया होता, तो बादरायण ने निश्चित रूप से इसका खण्डन दूसरे अध्याय मे किया होता, जो प्रतिपक्षियों की कल्पनाओ की आलोचना के लिए ही रखा गया था। जैमिनि ने अनुभव किया कि यदि ससार की असमानताओ का एकमात्र उत्तरदायित्व

१. १० : १, ६ पर शबर को देखिए।
२. देखिए आपदेव : देवतास्वरूपविचार।
३. पी० शास्त्री : पूर्वमीमांसा, पृष्ठ ३।
४. शांकरभाष्य, ३ : २, ३८।

अकेले ईश्वर पर होता, तो वह पक्षपात तथा क्रूरता के दोषों से मुक्त न हो सकता, और इस कारण मनुष्यों के नानाविध भाग्यों का कारण उसने उनके पूर्व आचरण को ही ठहराया। यह समाधान निश्चय दिलानेवाला नहीं है, क्योंकि इससे पूर्व कि हम वस्तुओं से सुख अथवा दुःख की प्राप्ति कर सकें, उनका पहले अस्तित्व आवश्यक है। यदि अपूर्व हमारे सुखों और दुःखों का वितरण करने-वाला है, तो इसे जगत् का स्रष्टा भी होना चाहिए। यदि सृष्टिरचना के लिए ईश्वर आवश्यक है, तो अपूर्व केवल कर्म का सिद्धान्त होना चाहिए, जिसका ध्यान ईश्वर ने सृष्टि-रचना में रखा है। साक्षात् अथवा परोक्ष रूप में जैसे भी हो, ईश्वर जगत् का स्रष्टा तथा फलों का प्रदाता भी बन जाता है।

पूर्वमीमासा के अन्दर का शून्य स्थान इतना सन्तोपजनक था कि परवर्ती लेखक गुप्त मार्ग मे ईश्वर को ले आए। अपूर्व का अचेतन तत्त्व उन सामंजस्यपूर्ण परिणामों को जो इसके कारण उत्पन्न हुए कहे जाते है, प्राप्त नहीं कर सकता, इस आलोचना में जो बल था उसे अनुभव किया गया।[1] शनैः-शनैः दैवीय सिद्धान्त का प्रवेश हुआ। किन्तु इस सर्वोपरि प्रभु का कर्मविधान के अधीन होना आवश्यक नही है, क्योंकि कोई भी अपने ही स्वरूप के अधीन नहीं होता। कर्मविधान ईश्वर की निरन्तरता को व्यक्त करता है। जब कुमारिल यह स्वीकार कर लेता है कि कर्म और उपासना दोनों मोक्षप्राप्ति के लिए आवश्यक है, तो वह ईश्वर के अस्तित्व को निश्चित रूप से मानता है, यद्यपि निःसन्देह यह तर्क दिया जाता है कि उपासना भी एक प्रकार का कर्म है जो स्वयं अपने उचित फल को उत्पन्न करता है। यह प्रकट है कि बहुत पहले ही यह अनुभव कर लिया गया था कि मीमांसादर्शन यदि ईश्वरवाद से अपना सम्बन्ध नहीं जोड़ता तो विचारवान पुरुषों को सन्तोष प्रदान न कर सकेगा। इसलिए आपदेव और लौगाक्षिभास्कर घोषणा करते है कि यदि यज्ञ का सम्पादन सर्वोपरि प्रभु के सम्मान में किया जाता है तो यह उच्चतम कल्याण को प्राप्त कराएगा। इस प्रवृत्ति को अपनी पूर्ण सीमा तक वेदान्तदेशिक के सेश्वर मीमासाग्रन्थ मे पहुचाया गया है।

पूर्वमीमासा मे नैतिक पक्ष पर बल दिया गया है। कर्म के स्थिर सिद्धान्त को संसार की परम यथार्थता समझा गया है। ईश्वर न्यायपरायणता अथवा धर्म है। धर्म की विषयवस्तु वेदों मे रखी गई है, और वेद, केवल ईश्वर के मन को प्रकाश में लाते है। कुमारिल कहता है : "यह शास्त्र जिसे वेद कहा जाता है, जो शब्दों के रूप में ब्रह्म है, एक सर्वोपरि आत्मा का स्थापित किया हुआ है।"[2] कुमारिल अपनी पुस्तक का प्रारम्भ शिव के प्रति प्रार्थना से करता है : "मैं उसे प्रणाम करता हूं जिसका शरीर विशुद्ध ज्ञान से बना है, तीनों वेद जिसके दिव्य चक्षु हैं, जो परमानन्द की प्राप्ति का

१. भामती, ३ : २, ४१।
२. शब्दब्रह्मेति यच्चेदं शास्त्रं वेदाख्यमुच्यते।
तदप्यधिष्ठितं सर्वमेकेन परमात्मना॥ (तन्त्रवार्तिक, पृष्ठ ७१९।)

## सातवां अध्याय

# वेदान्तसूत्र

प्रस्तावना—सूत्रकार तथा ग्रन्थ की रचना का काल—अन्य सम्प्रदायों के साथ संबंध—अध्यात्म विद्या संबंधी विचार—उपसंहार।

### प्रस्तावना

वेदान्तदर्शन पर विशेष ध्यान देना केवल इसीलिए आवश्यक नहीं कि इसका दार्शनिक महत्त्व है अपितु इसलिए भी आवश्यक है क्योंकि भारत देश के धर्म में यह ओतप्रोत है और इस देश में यह अन्य सभी विचारपद्धतियों की अपेक्षा अधिक जीवित रूप में विद्यमान है। आधुनिक समय के हिन्दू विचारकों का जगत् के विषय में जो दृष्टिकोण है उसका निर्णय करने में वेदान्त का ही किसी न किसी रूप में प्रमुख भाग है।

'वेदान्त' शब्द का यौगिक अर्थ है—वेद का अन्त, अथवा वे सिद्धान्त जो वेदों के अन्तिम अध्यायों में प्रतिपादित किए गए हैं, और ये ही उपनिषदें हैं। उपनिषदों के विचार भी वही हैं जो वेद का अन्तिम लक्ष्य अथवा वेदों का सार[1] है। वेदान्तसूत्र का दूसरा नाम ब्रह्मसूत्र भी है, क्योंकि यह ब्रह्म-सम्बन्धी सिद्धान्त की व्याख्या है और शारीरकसूत्र[2] भी इसीका एक अन्य नाम है इसीलिए कि यह निरुपाधिक आत्मा की अभिव्यक्ति के विषय में प्रतिपादन करता है। जहां एक ओर जैमिनि का कर्ममीमांसा ग्रन्थ वेदविहित धर्म तथा उसके फलाफल का अनुसंधान करता है वहां बादरायण का उत्तरमीमांसादर्शन उपनिषदों के दार्शनिक व ईश्वरज्ञान सम्बन्धी विचारों का वर्णन करता है।[3] दोनों एकत्र मिलकर सम्पूर्ण वेद के प्रतिपाद्य विषयों का क्रमबद्ध अनुसंधान करते हैं। उपनिषदें केवलमात्र सत्य के प्रति विविध दृष्टिकोणों से किए

१. "वेदान्तविज्ञानसुनिश्चितार्थाः" (मुण्डकोपनिषद्)। गौतम ने उपनिषदों तथा वेदान्त (२२ : १) में भेद किया है, किन्तु परम्परा के अनुसार बराबर यही माना जाता रहा है कि उपनिषदों के अनुयायी वेदान्त के अनुयायी हैं।

२. शरीर, देह।

३. तुलना कीजिए, वेदान्तवाक्यकुसुमग्रथनार्थत्वात् सूत्राणाम् (शाङ्करभाष्य, १ : १, १)।

गए दृष्टिपातों की एक श्रृंखला है, किन्तु महत्त्वपूर्ण प्रश्नों पर अन्तिम रूप से विचार करने के प्रति प्रयास नहीं है। तो भी ऐसे व्यक्तियों के ऊपर जो उन्हें ईश्वरीय प्रेरणा द्वारा प्राप्त सत्य करके मानते हैं, यह दर्शाने का उत्तरदायित्व है कि उपनिषदों की शिक्षाएं एक संगतरूप में परिपूर्ण इकाई हैं और बादरायण का प्रयास इसी प्रकार के क्रमबद्ध कार्य की दिशा में है। उसका ग्रन्थ क्रमबद्ध दर्शन न होकर ईश्वरज्ञान-विषयक एक व्याख्या है। "बादरायण के ग्रन्थ का उपनिषदों के साथ वही सम्बन्ध है जैसाकि क्रिश्चियन रूढ़िवादियों का 'न्यू टेस्टामेण्ट' के साथ है, यह उपनिषदों की शिक्षाओं का अनुसंधान करता है, जो ईश्वर, जगत् तथा आत्मा के संसारचक्र में भ्रमण के विषय में तथा मोक्ष की अवस्थाओं के विषय में है। यह प्रत्यक्ष में दिखाई पड़नेवाली सिद्धान्त-सम्बन्धी असङ्गतियों का निराकरण करता है, उन्हें परस्पर क्रमबद्ध रूप में जोड़ता है, और विशेष करके इसका उद्देश्य विरोधियों के आक्षेपों से बचाना है।"[1] पांच सौ पचपन सूत्रों के अन्दर, जिनमें से प्रत्येक दो या तीन शब्दों से बने हैं, समग्र दर्शन का परिष्कार किया गया है। सूत्र अपने-आपमें विशद अर्थ नहीं देते, किन्तु सब कुछ उनके भाष्यकार के ऊपर निर्भर करता है। उन्हें प्रोटियस के समान किसी निर्यामित रूप में नहीं पकड़ा जा सकता। उनकी शिक्षाओं की व्याख्या कभी तो साकार ईश्वरवाद के उज्ज्वल प्रकाश में की जाती है और कभी-कभी अस्पष्ट भाववाचक निरपेक्षवाद के रूप में की जाती है। आस्तिकवाद के विभिन्न सम्प्रदायों में बहुत प्रारम्भ से ही भिन्न-भिन्न विचार-परम्पराएं स्थापित हो गई थीं, जिन्हें शङ्कर तथा रामानुज प्रभृति विचारकों ने लेखबद्ध किया। टीकाकारों ने, जिनमें प्रमुख हैं शङ्कर, भास्कर, यादवप्रकाश, रामानुज, केशव, नीलकंठ, मध्व, बलदेव, वल्लभ तथा विज्ञानभिक्षु,[2] एक समान विचारधारा का परिष्कार नहीं किया और इसलिए इस विषय का निर्णय करना कि इनमें से किसको सूत्र के ठीक-ठीक समझने के लिए पथ-प्रदर्शक माना जाए, सरल कार्य नहीं है, क्योंकि इनकी टीकाएं ऐसे समय में लिखी गईं जबकि ये सिद्धान्त अत्यन्त गम्भीर संशय तथा वाद-विवाद के विषय बन चुके थे। ये अपनी-अपनी व्याख्याओं का विकास अपने पूर्व-निर्धारित मतों के आधार पर ही करते हैं, यहां तक कि कभी-कभी शब्दों के धात्वर्थ तथा स्पष्ट अर्थों को भी दृष्टि से ओझल कर देते हैं, जिससे कि वे सन्दर्भ को खींच-खांचकर अपने दार्शनिक सिद्धान्तों की सचाई को सिद्ध करने में प्रयोग कर सकें। सूत्र ऐसे दुर्लभ ग्रन्थों में से एक ग्रन्थ है, जिसमें से प्रत्येक व्यक्ति को अपना अभिलषित सिद्धान्त अपनी-अपनी योग्यता के अनुसार प्राप्त हो सकता है।

१. डयूसन, ५ पृष्ठ, २१।

२. भारतीय परम्परा के अनुसार, शुक को भी सर्वप्रथम टीकाकारों में माना गया है। शबर ने अपने पूर्वमीमांसाभाष्य में वृत्तिकार उपवर्ष का नाम लिया है। शङ्कर का भी यह मत है (३ : ३, ५३)। रामानुज और उसके अनुयायी उसे बोधायन कहते हैं। वेदान्तदीपिका की घोषणा है कि उसे एक ही व्यक्ति को दोनों नामों से पुकारा गया है। द्रामिड, टंक, भर्तृप्रपञ्च, भारुचि, कापर्दि, ब्रह्मानन्द और गुहदेव की टीकाएं उपलब्ध नहीं हैं, ऐसा प्रतीत होता है। देखें शाङ्करभाष्य, १ : १, ४; १ : २, २३; १ : ३, १८; १ : ४, १२; ४ : ३, १४।

बादरायण के ग्रन्थ में वेदान्त के अन्य शिक्षकों के उल्लेखों से यह स्पष्ट विदित है कि उस समय उपनिषदों की कितनी ही स्वतन्त्र व्याख्याएं, जो बादरायण की व्याख्याओं से भिन्न थीं, प्रचलित थीं।[1] जिस समय बादरायण ने अपने सूत्र का निर्माण किया उस समय भी परस्पर में मुक्तात्मा[2] के लक्षण-सम्बन्धी तथा जीवात्मा के ब्रह्म के साथ सम्बन्धपरक मुख्य-मुख्य विषयों में भी परस्पर मतभेद विद्यमान थे।[3] आश्मरथ्य की सम्मति है कि जीवात्मा का ब्रह्म के साथ भेदाभेद-सम्बन्ध है, अर्थात् जीवात्मा ब्रह्म से न तो नितान्त भिन्न है और न ही नितान्त अभिन्न है।[4] औडुलोमि का मत है कि मोक्ष से पूर्व जीवात्मा ब्रह्म से सर्वथा पृथक् तथा भिन्न रहता है—मोक्ष अवस्था मे ब्रह्म के अन्दर सर्वथा लीन हो जाता है[5] और काशकृत्स्न का विचार है कि जीवात्मा तथा ब्रह्म परस्पर सर्वथा तादात्म्य-सम्बन्ध से है और ब्रह्म ही किसी न किसी रूप में अपने को जीवात्मा के रूप में प्रकट करता है।[6] परवर्ती टीकाकार भी उक्त मतो मे से ही एक न एक मत को स्वीकार करते हैं। यह प्रकट है कि उपनिषदे स्वय पर्याप्त विवाद का विषय रही है और बादरायण का वेदान्तविषयक विचार एक प्रमुख विचार-सम्प्रदाय का निष्कर्ष है, यद्यपि अन्यान्य सम्प्रदाय भी, जो पर्याप्त मात्रा में प्रसिद्ध थे, विद्यमान थे।

## २

## सूत्रकार तथा सूत्र की रचना का काल

शङ्कराचार्य से आरम्भ करके बराबर परम्परा यही रही है कि वेदान्तसूत्र के कर्ता बादरायण है। चूकि बादरायण का नाम अनेक स्थलों पर अन्य पुरुष[7] में आया है इसलिए स्वभावतः मन में यह शंका उत्पन्न होती है कि बादरायण इसका रचयिता नही है।[8] किन्तु प्राचीन भारत में इस प्रकार अन्य पुरुष के प्रयोग का कोई असाधारण रिवाज नहीं था और इससे रचयिता कोई अन्य व्यक्ति

१. बादरि (१ : २, ३० ; ३ : १, ११ ; ४ : ३, ७ ; ४ ४, १०), औडुलोमि (१ : ४, २१; ३ : ४, ४५ ; ४ : ४, ६), आश्मरथ्य (१ : २, २९ ; १ : ४, २०), काशकृत्स्न (१ : ४, २२), कार्ष्णाजिनि (३ : १, ९), आत्रेय (३ : ४, ४४) और जैमिनि। महाभारत में भी इनके मतों का वर्णन नहीं है।

२. ४ : ३, ७–१४ ; ४ : ४, ५–७।

३. १ : ४, २०–२२।

४. १ : ४, २०।

५. १ : ४, २१।

६. १ : ४, २२।

७. १ : ३, २६; १ : ३, ३३; ३ : २, ४१; ३ : ४, १; ३ : ४, ८; ३ : ४, १९; ४ : ३, १५; ४ : ४, ७; ४ : ४, १२।

८. उदाहरण के लिए ड्यूसन का तर्क है कि जैमिनि और बादरायण के ग्रंथ, जिनमें से प्रत्येक में अपना तथा दूसरे का उद्धरण है, किसी परवर्ती सम्पादक ने एक ग्रन्थ में संगृहीत कर दिए, जिसके ऊपर उपवर्ष ने टीका लिखी और अंतिम ग्रन्थ पूर्वमीमांसा के ऊपर शबरभाष्य तथा ब्रह्मसूत्रों पर शांकर-भाष्य का आधार हुआ ('ड्यूसन्स सिस्टम आफ दि वेदान्त', पृष्ठ २४, पादटिप्पणी १७)।

है इस प्रकार की अर्थापत्ति न निकाली जानी चाहिए। भारतीय परम्परा के अनुसार वेदान्तसूत्र का रचयिता बादरायण तथा व्यास एक ही व्यक्ति हे। शकर के अनुयायी, गोविन्दानन्द, वाचस्पति और आनन्द गिरि व्यास तथा बादरायण को एक ही बताते है। रामानुज, मध्व, वल्लभ और बलदेव वेदान्त-सूत्र का रचयिता व्यास को बताते हे। कही-कही इस मत का खण्डन इस आधार पर किया जाता हे कि जैमिनि, जिसका उद्धरण बादरायण ने स्थान-स्थान पर दिया है, व्यास का शिष्य था, यदि हम महाभारत, विष्णुपुराण तथा भागवत पर भरोसा करे, और इस प्रकार जैमिनि तथा बादरायण के ग्रथो मे पारस्परिक उल्लेख गुरु व शिष्य के सम्बन्ध मे परस्पर सगत नही बैठते। शबर, गोविन्दानन्द तथा आनन्दगिरि का मत है कि इसमे असगति कुछ नही है।[1] किन्तु स्वय शकराचार्य का इस विषय म क्या मत था यह स्पष्ट नही ज्ञात होता।[2]

ब्रह्मसूत्र म सांख्य, वैशेषिक तथा जैन और बौद्ध सम्प्रदायो के मतो की ओर भी परोक्ष सकेत पाया जाता है। शकर, रामानुज, मध्व, और वल्लभ २ ३ ४५ और ४ १ १०, म क्रमश गीता के उल्लेखो (१५ ७, ८ २४), और उक्त आचार्यो म से प्रथम तीन, अर्थात् शकर, रामनुज और मध्व, ४ १ १० मे गीता (७ ११) के उल्लेख के बारे मे एकमत है। सूत्रो मे वर्णित अनेको नाम श्रौत सूत्रो मे भी पाए जाते है यथा आश्वलायन मे आश्मरथ्य, कात्यायन मे बादरि, कार्णाजिनि और काशकृत्स्न, तैत्तिरीय प्रातिशाख्यसूत्र मे आत्रेय। बौद्धायन के गृह्यसूत्र म आत्रेय, काशकृत्स्न तथा बादरी के नामो का उल्लेख है, इसी प्रकार भारद्वाज गृह्यसूत्र मे भी आत्रेय का उल्लेख है। काशकृत्स्न एक अत्यन्त प्राचीन टीकाकार है। पाणिनि अष्टाध्यायी पर रचित महाभाष्य मे औडुलोमी का उल्लेख पाया है।[3] गरुडपुराण, पद्मपुराण और मनुस्मृति मे वेदान्तसूत्र का उल्लेख है और हरिवश मे, जिसे होपकिन्स ने २०० वर्ष ईसा के पश्चात् का बना हुआ माना है, इस विषय के स्पष्ट उल्लेख पाए

१ देखे, बेलवाल्कर : '... आथरशिप आफ दि वेदान्तसूत्राज', '... फिलासाफिकल रिव्यू', अक्तूबर १९२८, मे और ... 'बिगिनिंग्स इन ब्रह्मसूत्राज', पृष्ठ ८।

२. शकर ब्रह्मसूत्र पर की गई अपनी टीका ... के वाक्य म ... कि द्वापर और कलियुग के प्रति सक्रमणकाल म एक प्राचीन ऋषि तथा वैदिक शिक्षक ... की प्रेरणा से कृष्ण द्वैपायन नाम से उत्पन्न हुआ। ... शकर ने यह नही कहा कि यह कृष्णद्वैपायन ब्रह्मसूत्रो का रचयिता है इसलिए विंडिश्मान और ... इस परिणाम पर पहुंचे कि शकर की दृष्टि में दोनो व्यक्ति भिन्न थे ('... बादरायण', '... आफ ... ', बम्बई, खण्ड १६, १८८३, पृष्ठ १९०)। कहा भी शकर ने व्यास का उल्लेख किया ... कही भी ऐसा सकेत नहीं मिलता कि व्यास ब्रह्मसूत्रो के रचयिता है (... ३, ७)। भगवद्गीता तथा महाभारत के शान्तिपर्व के अनेकों उल्लेख ब्रह्मसूत्रो में है, ... यदि हम टीकाकारो की ... को स्वीकार करें, अर्थात् सूत्रों का रचयिता तथा महाभारत का लेखक एक ही है, ... उक्त ... का ... सरलता से समझ में नहीं आ सकता।

३. ४ : १, १४।

जाते हैं। कीथ का मत है कि बादरायण का समय २०० वर्ष (ईसा के बाद) से आगे का नहीं माना जा सकता।[1] भारतीय विद्वानों का मत है कि उक्त सूत्र का निर्माण ५०० से २०० वर्ष ईसापूर्व के बीच के काल में हुआ। फ्रेज़र इसे ४०० वर्ष ईसापूर्व का बताता है।[2] मैक्समूलर का कहना है, "भगवद्गीता का जो कोई भी काल हो (और यह महाभारत का एक भाग है), वेदान्तसूत्र और बादरायण का काल अवश्य उससे पूर्व होना चाहिए।"[3]

## ३

### अन्य सम्प्रदायों के साथ सम्बन्ध

बादरायण के वेदान्त का जैमिनि के पूर्वमीमांसादर्शन के साथ ठीक-ठीक सम्बन्ध क्या है इसे भिन्न-भिन्न टीकाकारों ने भिन्न-भिन्न रूप में बतलाया है।[4] रामानुज वृत्तिकार से सहमत होकर मानता है कि दोनों मीमांसादर्शन एक ही ग्रंथ से सम्बन्ध रखते हैं किन्तु शंकर का मत इसमें भिन्न है। यह सम्भव है कि दोनों प्रारम्भ में एक ही सामान्य ग्रंथ के दो भाग रहे हों।[5] दोनों मीमांसादर्शन मुख्यतः वैदिक दर्शन हैं और प्रारम्भ में तथा मुख्यरूप में श्रुति अथवा वेद अर्थात् उपनिषदों के भाष्यरूप में थे। बादरायण ने न्याय का कहीं भी उल्लेख नहीं किया। योग को सांख्य के साथ जोड़ा जाता है और सांख्य की जो समालोचनाएं हैं वे सब योग के ऊपर भी घटती कही जाती हैं।[6] सांख्य का खण्डन बहुत विस्तार के साथ मिलता है। और अनेक स्थलों पर उसका उल्लेख पाया जाता है।[7] यह एक ऐसा दर्शन है जिसके प्रति अत्यन्त आदर-भाव दिखाया गया है, कुछ तो इसलिए कि इसके प्रतिपादित सिद्धान्त बादरायण

१. कर्ममीमांसा, पृष्ठ [illegible]। [illegible] जैकोबी का विश्वास है कि सूत्र का निर्माण २०० और ४५० वर्ष ईसा के पश्चात् के बीच हुआ ('जर्नल आफ द अमेरिकन ओरियण्टल सोसाइटी', [illegible])।

२. '[illegible]', पृष्ठ [illegible]।

३. '[illegible] फिलासफी', पृष्ठ [illegible]। [illegible], '[illegible] ब्रह्मसूत्र।'

४. बादरायण ने जैमिनि का [illegible] पर उल्लेख किया है : देखो, [illegible] ४ : ३, १२; [illegible]।

५. देखो, [illegible] भाष्य, [illegible]। जैकोबी : 'जर्नल आफ द अमेरिकन ओरियण्टल सोसाइटी', [illegible]। [illegible] 'टेस्टामेंट' की रचना होने की उपमा दी [illegible] जीवन [illegible] में बदलता है। 'ड्यूसन्स सिस्टम आफ दि वेदान्त', पृष्ठ [illegible]।

६. २ : १, ३।

७. [illegible] २ : २, १-१०।

८. [illegible] १ : ३, ११; १ : ४, २८; २ : १, [illegible]; २ : ३, ५१; ४ : २, २१।

को भी अभिमत है और कुछ इसलिए भी कि इसका समर्थन मनु तथा व्यास सरीखे ऋषियों ने किया है।[1] वैशेषिक के सिद्धान्तों की समालोचना की गई है[2] और हमें ज्ञात होता है कि बादरायण के समय में वैशेषिक दर्शन की ख्याति अधिक नहीं थी। बौद्धमत के अनेक सम्प्रदायों, लोकायत और भागवत के सिद्धान्तों पर भी विवाद मिलता है।[3] सूत्र के रचयिता के ऊपर भगवद्गीता तथा भागवतों के आस्तिकवाद का पर्याप्त मात्रा में प्रभाव हुआ है।

## ४

## अध्यात्मविद्या-सम्बन्धी विचार

वेदान्तसूत्र चार अध्यायों मे विभक्त है। प्रथम अध्याय मे ब्रह्म का आधारभूत यथार्थता के रूप मे प्रतिपादन किया गया है। उक्त विषय के ऊपर जो भिन्न-भिन्न वैदिक मत हैं उनका समन्वय करना इसका प्रयोजन है। धर्म के सम्बन्ध मे कोई भी व्याख्या हो तथा ईश्वर, आत्मा और जगत् के सम्बन्ध मे कोई भी समाधान हो, इन सबके लिए ऐसे व्यक्तियो के धार्मिक अनुभवो का विचार करना आवश्यक होता है, जो घोषणापूर्वक कहते है कि उन्होंने नित्यसत्ता के दर्शन किए है, और प्रत्येक दार्शनिक सिद्धान्त को सन्तोषप्रद बनने के लिए भूतकाल के ऋषियों के लेखबद्ध अनुभवो के अन्दर समन्वय स्थापित करना आवश्यक है। पहले अध्याय मे हमे ब्रह्म के स्वरूप एव इस दृश्यमान जगत् तथा जीवात्मा के साथ उसके सम्बन्ध का वर्णन मिलता है। दूसरे (अविरोध) अध्याय मे उक्त विचार के ऊपर जो आपत्तिया उठाई गई हे उनका समाधान किया गया है और विरोधी सिद्धान्तों की समालोचना की गई है। इसके अन्दर ईश्वर के ऊपर जगत् किस रूप मे निर्भर है इसका भी दिग्दर्शन कराया गया है तथा उस ईश्वर के भीतर से क्रमिक विकास तथा उसीके अन्दर पुनर्विलय का भी वर्णन दिया गया है और अन्तिम भाग में[4] आत्मा के स्वरूप, उसके गुण, ईश्वर, शरीर तथा अपने कर्मों के साथ सम्बन्ध के विषय मे रोचक मनोवैज्ञानिक विवेचन भी दिया गया है। तीसरे अध्याय में ब्रह्मविद्या की प्राप्ति के साधनो तथा उपायों पर विचार किया गया है। इसमें हमें पुनर्जन्म और साधारण मनोवैज्ञानिक[5] तथा ईश्वरज्ञान-सम्बन्धी[6] विषयो पर भी विवेचन मिलता है, जिसके साथ श्रुतिभाष्य-सम्बन्धी अनेक टिप्पणिया भी है। चौथे अध्याय मे ब्रह्मविद्या के पुरस्कारो का प्रतिपादन हे। इस अध्याय मे कुछ ब्यौरे के साथ मृत्यु के पश्चात् आत्मा का निष्क्रमण तथा दोनों मार्गों, अर्थात् देवयान तथा पितृयान, द्वारा संचार तथा उस मुक्ति के स्वरूप का भी वर्णन है जहा से लौटकर फिर संसारचक्र में

१. देखें, ब्रह्मसूत्रों पर शाङ्करभाष्य, १ : ४, २८।
२. २ : २, ११-१७।
३. देखें, २ : २, १-४५; १ : ४, २८; ३ : ३, ५३-५४।
४. २ : ३, १५ और आगे भी।
५. ३ : २, १, १०।
६. ३ : २, ११-४१।

आगमन नहीं होता है। प्रत्येक अध्याय में चार हिस्से (पाद) हैं और प्रत्येक हिस्से में जो सूत्र हैं वे किसी न किसी वर्ग के अन्तर्गत आ जाते हैं, जिन्हें अधिकरण की संज्ञा दी गई है। भिन्न-भिन्न टीकाकारों में पाठभेद भी कहीं-कहीं पाया जाता है, किन्तु ये सब भेद कुछ महत्त्व के नहीं हैं।[1]

बादरायण वेद को नित्य मानता है[2] और शास्त्रप्रमाण ही उसकी दृष्टि में बहुत महत्त्वपूर्ण है।[3] वह स्पष्टरूप में घोषणा करता है कि तर्क अथवा विचार के द्वारा अध्यात्मज्ञान-सम्बन्धी सत्य की प्राप्ति सम्भव नहीं है।[4] वह यह भी स्वीकार करता है कि ज्ञान के दो ही स्रोत (साधन) हैं, अर्थात् श्रुति और स्मृति, और वह इन्हें प्रत्यक्ष, तथा अनुमान के[5] नाम से पुकारता है, सम्भवतः इसलिए कि स्मृति, जैसाकि शंकर का सुझाव है कि स्मृति को ज्ञान के आधार (प्रामाण्य) की आवश्यकता होती है जबकि श्रुति को नहीं, क्योंकि वह स्वतः प्रमाण है। ईश्वरीय ज्ञानरूप श्रुति को, जो स्वतः प्रकाशित है, प्रत्यक्ष माना गया है। श्रुति से बादरायण का तात्पर्य उपनिषदों से है और स्मृति से उसका तात्पर्य भगवद्गीता, महाभारत तथा मनुस्मृति से है। जिस प्रकार सांसारिक ज्ञान में अनुमान का आधार प्रत्यक्षज्ञान है, इसी प्रकार स्मृति का आधार श्रुति है। बादरायण अन्य किसी प्रमाणको नहीं मानता। वह इस जीवन को दो भिन्न-भिन्न क्षेत्रों में विभक्त करता है, एक जो विचार का विषय है और यह प्रकृति का क्षेत्र है जिसके अवयव हैं मन, बुद्धि तथा अहंभाव, और दूसरा क्षेत्र है अचिन्त्य, और वह ब्रह्म है। दूसरे क्षेत्र में केवल शास्त्र ही हमारे पथप्रदर्शक हैं।[6] ऐसा एक भी तर्क जो वेद के अनुकूल नहीं है, बादरायण की दृष्टि में निरर्थक है। तर्क का प्रारम्भ विशिष्ट लक्षणों से होता है। किन्तु ब्रह्म के विषय में हम यह नहीं कह सकते कि यह अन्य गुणों से शून्य तथा अमुक-अमुक लक्षणों से युक्त है। इसलिए तर्क अन्तर्दृष्टि-सम्बन्धी ज्ञान के अधीन है[7] और वह अन्तर्दृष्टि भक्ति तथा समाधि के द्वारा ही प्राप्त हो सकती है।[8]

वेदान्तसूत्र के अनुसार, सांख्य में वर्णित पुरुष और प्रकृति स्वतन्त्र पदार्थ नहीं है, किन्तु एक ही यथार्थसत्ता के परिवर्तित रूप है। यथार्थ अनन्तों का अनेकत्व सम्भव ही नहीं है। एकमात्र अनन्त सत्ता, अर्थात् ब्रह्म, को ही उपनिषदों में वर्णित सर्वोच्च यथार्थसत्ता का रूप बताया गया है। प्रथम अध्याय में उपनिषदों में दिए गए ब्रह्म-सम्बन्धी अनेक वर्णनों के ऊपर हमें विचार-विमर्श मिलता है।[9] वही जगत् का उद्भव-स्थान, आधार तथा अन्त है,[10] जो विश्व का निमित्त तथा उपादान कारण भी है। वह बिना साधनों के सृष्टि की रचना करता है।[11] ब्रह्म की यथार्थता का एक मनोवैज्ञानिक प्रमाण प्रगाढ़ निद्रा (सुषुप्ति) की अवस्था की साक्षी में मिलता है।[12] ब्रह्म को जड़रूप-

१. देखें, बेलवालकर : 'दी मल्टिपल आथरशिप आफ दि वेदान्त सूत्राज़', पृष्ठ १४४–४५, 'इण्डियन फिलासाफिकल रिव्यू'।

२. १ : ३, २६। ३. १ : १, ३। ४. २ : १, ११।
५. १ : ३, २८; ३ : २, २४; ४ : ४, २०। ६. १ : १, ३; २ : १, २७।
७. २ : १, ६; २ : १, ११। ८. ३ : २, २४। ६. १ : २ और ३।
१०. १ : १, २। ११. २ : १, २३–२७। १२. १ : १, ६।

प्रधान अथवा जीवात्मा के साथ न मिला देना चाहिए। उसके अन्दर सब धर्म ओत-प्रोत हैं।[1] और वही आन्तरिक विधान तथा पथप्रदर्शक है।[2] उसमें निर्मलता, सत्यार्थ, सर्वज्ञता, सर्वशक्तिमत्ता आदि गुण विद्यमान हैं।[3] उसके ब्रह्माण्ड सम्बन्धी रूपों का भी प्रतिपादन किया है। वह विश्वात्मा ज्योति है, सूर्य में जो स्वर्णमय पुरुष है वह वही है, आकाश भी वही है तथा विश्वात्मा वायु अथवा प्राण भी वही है।[4] जीवात्मा में प्रकाश (ज्योति) भी वही है।[5] मनुष्य के हृदय में उसका निवास है[6], इसी रूप में उसका चिन्तन करना चाहिए, और हमें स्वतन्त्रता दी गई है कि हम सर्वव्यापक ईश्वर को एक परिमित देश के अन्दर विद्यमान भी मान ले सकते हैं। समस्त पदार्थों का परम अधिष्ठान एकमात्र सर्वोपरि आत्मा है और वही प्रत्येक पदार्थ का स्रोत तथा एकमात्र यथार्थ पूजा और श्रद्धा के योग्य है।[7]

जड़ पदार्थ तथा चेतन जीवात्माएं सर्वोपरि सत्ता के साथ किस प्रकार सम्बद्ध हैं? क्या हम इन्हें उसी प्रकार समझें जैसा कि गीता में बतलाया गया है, अर्थात् एकमात्र यथार्थसत्ता के ही यह उच्चतम तथा निम्नतम श्रेणी के अभिव्यक्त रूप हैं? सूत्र इस विषय में हमें कोई स्पष्ट मार्ग नहीं दिखाता। उपनिषदों के सृष्टि-सम्बन्धी विचार की अस्पष्टता इसमें भी पाई जाती है। ब्रह्म जो स्वयं अजन्मा है तथा नित्य है सम्पूर्ण विश्व का कारण है। प्रत्येक भौतिक तत्त्व ब्रह्म के द्वारा रचा गया है।[8] यदि आरम्भिक तत्त्वों के अन्दर गति होने से जगत् का विकास हुआ तो भी वह शक्ति जिसके द्वारा उक्त विकास सम्भव हुआ, ब्रह्म के द्वारा ही दी गई, जैसा कि कहा जाता है ब्रह्म तत्त्वों की रचना करके स्वयं उनके अन्दर प्रविष्ट हो गया था। तथा उसमें स्थित यह ब्रह्म ही है जो अन्यान्य पदार्थों की सृष्टि का परिणाम करता है।[9]

यह पहले बतलाया जा चुका है कि ब्रह्म ही जगत् का उपादान कारण और ब्रह्म ही निमित्त कारण है।[10] ब्रह्म सब पदार्थों का स्रष्टा है और अपने को सब पदार्थों के रूप में परिणत कर देता है, जैसे कि मिट्टी का ढेला नाना प्रकार के मिट्टी के पदार्थों के रूप में परिणत हो जाते हैं। सूत्र में कारण तथा कार्य के परस्पर सम्बन्ध के स्वरूप के विषय में अर्थात् ब्रह्म तथा जगत् पर विचार किया गया है। कारण और कार्य के तादात्म्य-सम्बन्ध को दो दृष्टान्तों के द्वारा समझाया गया है। जिस प्रकार कपड़े का एक थान जब लिपटा हुआ रहता है तो उसके स्वरूप का ज्ञान नहीं होता, किन्तु जब उसे फैलाया जाता है तभी थान स्वरूप का पूर्ण ज्ञान प्राप्त होता है, यद्यपि दोनों अवस्थाओं में कपड़ा वही एक थान है। इसी प्रकार कारण और कार्य एक ही हैं, भले ही उनके गुण परस्पर-भिन्न प्रतीत होते हों।[11] फिर जैसे जब श्वास को रोक

१. २ : १, ३७। २. १ : १, २०। ३. १ : २, १-२; २ : १, ३०।
४. १ : १, २०-२३। ५. १ : १, २४।
६. १ : २, ७। ७. १ : १, ७। ८. २ : ३, ९।
९. १ : १, ५; १ : २, १; २ : १, २२; १ : १, २२।
१०. २ : ३, ७। ११. २ : ३, १३। १२. १ : ४, २३-२७।
१३. २ : १, १४-२०। १४. २ : १, १९, शाङ्करभाष्य।

लिया जाता है तो मनुष्य कोई कर्म नही कर सकता, यद्यपि वह बराबर जीवित रहता है और जब वह श्वास को छोड देता है तो वह अपने अंगों को हिला सकता है, यद्यपि इस सारी अवस्था में श्वास एक ही है, इसी प्रकार कारण और कार्य भिन्न-भिन्न कर्मों को उत्पन्न करते है, यद्यपि वे है एक ही।[1] ब्रह्म और जगत् परस्पर भिन्न नहीं है,[2] वैसे ही जैसेकि मिट्टी का पात्र मिट्टी से भिन्न नही है।[3] यद्यपि टीकाकार इस विषय में सहमत है कि कारण कार्य से भिन्न नही है तो भी ब्रह्म तथा जगत् के तादात्म्य की उन्होने भिन्न-भिन्न प्रकार से व्याख्या की है। बादरायण की दृष्टि मे अनन्य शब्द के प्रयोग मे तात्पर्य भिन्नता का अभाव अथवा परिवर्तन नही है। इस परिवर्तन की व्याख्या करने के लिए ही शंकर ने अविद्या की कल्पना की है। जगत् का अस्तित्व ऐसे ही व्यक्तियों के लिए है जो अविद्या के प्रभाव मे है, जैसेकि कल्पनात्मक साप ऐसे ही मनुष्य के लिए है जिसे रस्मी के विषय में भ्रम हुआ है। अन्य टीकाकारो ने 'परिणाम' अर्थात् परिवर्तन की कल्पना का आश्रय लिया है। छान्दोग्य उपनिषद मे कारण और कार्य के दृष्टान्त के लिए मिट्टी, सोना और लोहा तथा इनसे बने पदार्थो को चुना गया है, रस्सी और साप अथवा सीप और चादी को नही। सान्त पदार्थों की यथार्थता ब्रह्म के परिणामस्वरूप होने ही से है। 'ब्रह्म जगत् का उपादान कारण है" इस प्रकार के कथन से यही ध्वनित होता है कि यह जगत् ब्रह्म के सारतत्त्व का ही परिणमित रूप है।[4] जगत् कोई भ्रान्ति अथवा स्वप्न के समान ढाचा नही है किन्तु एक यथार्थ एवं विध्यात्मक ठोस पदार्थ है, जिसकी उत्पत्ति, स्थिति तथा विलय भी ब्रह्म के अन्दर होता है।[5] बादरायण का मत है कि सृष्टि-रचना की शक्ति निर्मल एवं निर्दोष ब्रह्म की अपनी शक्ति है जिस प्रकार से कि ताप अग्नि की अन्तर्निहित शक्ति है।[6] ब्रह्म अपनी लीला के लिए[7] अपने को जगत् के रूप मे विकसित[8] करता है किन्तु इससे उसके अन्दर न तो किञ्चिन्मात्र परिवर्तन होता है[9] और न उसका ह्रास ही होता है। बादरायण को इस विषय की चिन्ता नही है कि वह यह सब कैसे सम्भव है उसकी व्याख्या करे। रामानुज तथा अन्यान्य आचार्यों की भाति वह यह भी नही कहता कि ब्रह्म की शक्ति अद्भुत है जिसके द्वारा अचिन्त्य वस्तु की भी प्राप्ति हो सकती है। वह हमारा ध्यान श्रुति के प्रत्यक्ष मे परस्पर-विरोधी वाक्यों की ओर आकृष्ट करते हुए हमे सावधान करता है कि श्रुति के प्रामाण्य के विषय मे शका करने का हमे कोई अधिकार नही है। दार्शनिक दृष्टि से यह उत्तर असन्तोषजनक है। इस स्थिति का समाधान शकर करता है और परस्पर विरोध को श्रुति की अपेक्षा वैयक्तिक विचारो के ऊपर डाल देता है

१. २ : १, २०, शाङ्करभाष्य। रामानुज के अनुसार, कार्य कारण की ही परिवर्तित अवस्था का नाम है। शङ्कर भी स्वीकार करता है कि यह जगत ब्रह्म का अवस्थान्तर ही है जैसे कि कपडा धागों का।

२. २ : १, १४।
३. १ : १, ४ ; १ : ४, २२।
४. १ : ४, २६, और भी देखें, २ : ३, ७।
५. ३ : २, ३।
६. १ : ३, १।
७. २ : १, ३३।
८. १ : ४, २६।
९. २ : १, २७।

और तर्क करता है कि ब्रह्म ही जगत् के रूप में परिणत नहीं होता है। हम, जिनके अन्दर भ्रान्तिदोष है, यह समझते है कि एक दूसरे के रूप में परिवर्तित हो जाता है। उसका मत है कि परम यथार्थसत्ता ब्रह्म है, जो निर्विकल्प आत्मा है, और उसका तर्क है कि ज्ञाता, ज्ञात तथा ज्ञान सबकुछ किसी न किसी प्रकार से ब्रह्म ही के अन्दर निहित है। रामानुज का मत इससे भिन्न है। वह जब एक निर्मल, अद्वितीय ब्रह्म के अतिरिक्त अनादि जगत्प्रवाह की समस्या में आकर घिर जाता है तो श्रुति का आश्रय ढूंढ़ता है। असम्भव भी ईश्वर के लिए सम्भव है[1], जिसकी अद्भुत शक्तियां हैं।[2]

बादरायण[3] कहता है कि आत्मा ज्ञाता है जिसे शंकर ने बुद्धि का रूप दिया, किन्तु रामानुज इसे बुद्धिसम्पन्न ज्ञाता मानता है। वल्लभ शंकर के साथ सहमत है किन्तु केशव के विचार मे आत्मा ज्ञान तथा ज्ञाता दोनो ही है। जीवात्मा कर्ता है।[4] जन्म तथा मृत्यु का सम्बन्ध शरीर से है, आत्मा से नही[5] क्योंकि वह अनादि है। यह अनादि नित्य है।[6] जीवात्मा को सूक्ष्म कहा गया है अर्थात् अणु के आकार का। रामानुज, मध्व, केशव, निम्बार्क, वल्लभ और श्रीकण्ठ इसी मत को मानते है। शंकर का मत है कि आत्मा सर्वव्यापक अर्थात् विभु है यद्यपि सासारिक अवस्था मे इसे आणविक समझा जाता है।[7] बादरायण का मत है कि ब्रह्म जीवात्मा के अन्दर है, यद्यपि ब्रह्म के स्वरूप पर आत्मा के स्वरूप का कोई असर नही होता।[8] चूंकि जीव और ब्रह्म भिन्न-भिन्न हे जिस प्रकार सूर्य का प्रकाश और सूर्य भिन्न है और जिस प्रकार प्रकाश को बादल ढक लेते हे किन्तु सूर्य पर उसका असर नही होता, इसी प्रकार जब जीव दुःख भोगता है तो ब्रह्म दुःख का भागी नही होता।[9] शरीरधारी आत्मा कर्म करती है और सुख भोगती है तथा पुण्य और पाप का संचय करती हे और सुख व दुःख मे लिप्त होती है, किन्तु सर्वोपरि आत्मा का स्वभाव इसके विपरीत है और वह सब प्रकार की बुराई (पाप) से परे है।[10] 'तत्

१. देखें रामानुजभाष्य, ब्रह्मसूत्रों पर, २ : १, २७।

२. ब्रह्मसूत्र के अनुसार (३ : २, ३) यह जगत् स्वप्नों की भांति माया नहीं है। 'माया' शब्द जैसेकि अर्वाचीन वेदान्त में स्पष्ट है अत्यन्त भ्रामक है। हम इसका अर्थ भास्कर से सहमत होकर अर्थप्रत्ययशून्यत्व, अथवा शङ्कर से सहमत होकर [illegible]स्वरूपत्व, अथवा रामानुज के साथ मिलकर आश्चर्यात्मकत्व, अथवा वल्लभ के अनुसार सर्वभावनासामर्थ्य भी ले सकते हैं।

३. २ : ३, १८। ४. २ : ३, ३३-३९। ५. २ : ३, १६।

६. २ : ३, १८।

७. देखें, ३ : १, १४-२८। ब्रह्मसूत्र के अनुसार, जीव चार वर्ग के हैं : जरायुज, अण्डज, स्वेदज, तथा उद्भिज। ये सब चेतनायुक्त माने गए हैं, यद्यपि चेतनता की श्रेणियां भिन्न-भिन्न हैं। वनस्पति तथा पौधे अपनी चेतना को वाणी में प्रकट नहीं कर सकते, क्योंकि उनमें तमोगुण की प्रधानता है।

८. १ : २, ८। ९. २ : ३, ४६। इसपर केशव की टीका भी देखें।

१०. १ : १, १७, और भी देखें, २ : १, २२।

त्वमसि' और 'अयमात्मा ब्रह्म' इत्यादि वाक्य यह दर्शाने का प्रयत्न करते हैं कि दोनों अर्थात् ब्रह्म और आत्मा, ईश्वर और मनुष्य यथार्थ में एक हैं। यदि ब्रह्म सबका कारण है तो यह जीवात्मा का भी कारण है। परम दैवीय तत्त्व इसकी सभी अभिव्यक्तियो मे विद्यमान है। प्रत्येक जीवात्मा ईश्वरीय आत्मा की भागीदार है। बादरायण के कथन से यह स्पष्ट नही होता कि ठीक किस रूप मे जीवात्मा ब्रह्म के साथ सम्बद्ध है अर्थात् विश्वात्मा के अश के रूप मे अथवा आभास (प्रतिबिम्ब) के रूप मे।[1] बादरायण निर्देश करता है कि आश्मरथ्य, औडुलोमि और काशकृत्स्न जीवात्मा के ब्रह्म के साथ सम्बन्ध के विषय में भिन्न-भिन्न स्थिति रखते है। आश्मरथ्य का विचार है कि देश-सम्बन्धी अर्थ मे भी आत्मा ब्रह्म का अश है। औडुलोमि का मत है कि प्रगाढ निद्रा (सुषुप्ति) की अवस्था मे आत्मा का कुछ समय के लिए ब्रह्म के साथ सयोग हो जाता है। काशकृत्स्न, जिसकी सम्मति का समर्थन शकर भी करता है, मानता है कि ब्रह्म पूर्ण तथा अविभक्त रूप मे जीवात्मा के आकार मे विद्यमान रहता है और बादरायण केवल इन भिन्न भिन्न मतो का वर्णन तो अवश्य करता है किन्तु इनमे से वह किस मत का समर्थक है यह नही कहता।[2] शकर ने इस वाक्य का कि 'जीव सर्वोपरि यथार्थसत्ता का अश है' अर्थ यह लगाया है कि 'मानो यह अश के समान है'[3] (अश इव)। चूंकि ब्रह्म हिस्सों से मिलकर नही बना है इसलिए यौगिक अर्थ मे भी उसके हिस्से नही हो सकते। भास्कर तथा वल्लभ बलपूर्वक कहते हैं कि जीव प्रभु (ब्रह्म) का एक अश है क्योकि उनमे परस्पर भेद भी है और तादात्म्य भी है। रामानुज, निम्बार्क, बलदेव और श्रीकण्ठ का विचार है कि जीव ब्रह्म का एक वास्तविक अश है इसी प्रकार जैसेकि किसी प्रकाशमय पुञ्ज, यथा अग्नि अथवा सूर्य, से निकलने-वाला प्रकाश उक्त पुञ्ज का अश होता है। इस मत का कि जीव सर्वोपरि ब्रह्म से भिन्न भी है और अभिन्न भी है जैसेकि एक साप अपनी कुण्डलियों से भिन्न है भी और भिन्न नही भी है[4], खण्डन किया गया है। किन्तु रामानुज मानता है कि सूत्र मे ब्रह्म का प्रकृति के साथ जो सम्बन्ध है उसका प्रतिपादन किया गया है और वह इस मत का खण्डन करता है कि प्रकृति केवल ब्रह्म की एक भिन्न मुद्रामात्र है किन्तु ब्रह्म से भिन्न नही है, जैसेकि साप की कुण्डलियां केवल भिन्न मुद्रा ही है किन्तु साप से भिन्न नही है। रामानुज का तर्क है कि जीव और प्रकृति दोनो ब्रह्म के अश है। केशव का तर्क है कि प्रकृति दोनो है अर्थात् ब्रह्म से भिन्न भी है और ब्रह्म के साथ उसका तादात्म्यभाव भी है, जैसेकि साप और उसका फण भिन्न-भिन्न है किन्तु जब सांप को एक सम्पूर्ण इकाई के रूप मे लिया जाता है तो भिन्न नही भी है। प्रकृति ब्रह्म के साथ एकरूप है क्योकि इसका अस्तित्व ही ब्रह्म के ऊपर निर्भर है और यह ब्रह्म से

१. २ : ३, ४३ और ५०।
२. १ : ४, १९–२२।
३. २ : ३, ४३, शाङ्करभाष्य।
४. ३ : २, २७।

> भिन्न है क्योंकि इसका नाम और रूप अलग है। जीव भी, ब्रह्म से भिन्न भी है और अभिन्न भी है और यह भेद निश्चित रूप से यथार्थ है।[1] बादरायण ब्रह्म तथा जीवात्मा के भेद को यथार्थ मानता है इस विषय को प्रबल समर्थन प्राप्त है और यह भेद आत्मा के मोक्ष प्राप्त कर लेने के पश्चात् भी विद्यमान रहता है। जीव आकार मे सूक्ष्म होने पर भी समस्त शरीर मे व्याप्त रहता है जैसेकि चन्दन का थोडा-सा लेप भी सारे शरीर को शीतलता पहुचा देता है।[2]

यह जगत् ईश्वर के सकल्प का परिणाम है। यह उसीकी लीला अथवा खेल है। किन्तु इसका अर्थ यह नही है कि उसने पाप और दु ख की सृष्टि भी अपनी प्रसन्नता के लिए की, जैसाकि किसी-किसी धार्मिक योजना मे लिखा मिलता है कि निम्न श्रेणी के प्राणी रहे जो उसकी अनन्त महत्ता की प्रशसा करेगे तथा उसका यश गाएगे। एक ऐसा ईश्वर जो आनन्दमय है और जो प्राणियो के दु ख मे प्रसन्नतालाभ करता हो वह ईश्वर ही नही है। मनुष्य-जाति मे जो विभिन्नता पाई जाती है उसका निर्णय मनुष्यो के अपने कर्म के आधार पर होता है।[3] ईश्वर की शक्ति भी मनुष्यो के पूर्व-जन्मो के ऊपर विचार करने के कारण से परिमित हो जाती है। सुख का विषम रूप मे विभाग जो देखा जाता है वह प्रकट करता है कि इस जगत् मे एक ऐसी नैतिक व्यवस्था है जिसे ईश्वरेच्छा कहा जाता है। इस प्रकार से ब्रह्म न तो पक्षपाती ही है और न ही निर्दय है और उसे स्वेच्छापूर्वक इस प्रकार की स्वतन्त्रता अथवा उत्तर-दायित्वहीनता भी प्राप्त नही है, जिन दोपो का आरोप किसी-किसी ईश्वरज्ञानवेत्ता ने ईश्वर के नाम पर कर दिया है। यदि ईश्वर की कठोर निष्पक्षता के दोप का इस सिद्धान्त से निराकरण हो जाता है कि वह प्रत्येक मनुष्य को उसके अपने कर्म के अनु-सार सुख अथवा दु ख प्रदान करता है तो इस दूसरे मत का कि ईश्वर स्वय उचित एव अनुचित आचरण[4] का कारणरूप कर्ता है, कोई समाधान नही होता। यदि प्रत्येक प्रकार के कर्म का प्रेरक ईश्वर ही है, तब तो वही कर्ता और दु ख का भोक्ता दोनो हो जाता है। ऐसा प्रतीत होता है कि वह अनन्त परम्परा मे इस प्रकार से जकडा हुआ है कि वह स्वय ही अपने को अच्छाई और बुराई का फल देनेवाला भी है। यहा पर फिर सूत्र श्रुति का ही आश्रय लेता है, किन्तु परस्पर विरोध के निराकरण का कोई प्रयत्न नही करता।

१. ३ : २, २७-२८ पर केशव की टीका।

२. २ : ३, २१। सूत्र के अनुसार जीव का निवासस्थान हृदय अथवा हृत्पद्म है जोकि स्नायु-जाल के मेरुदण्ड का जटिल केन्द्र है जहा कि १०१ भिन्न-भिन्न नाडिया मिलती है। उन सबमें से सुषुम्ना एक नाडी है जो बराबर उनमें से गुजरती हुई शीर्षस्थान तक पहुचती है। मृत्युकाल समीप आने पर ज्ञाता आत्मा प्रभु की कृपा से हृदय की ग्रन्थि को छिन्न-भिन्न करके सुषुम्ना के मार्ग में प्रविष्ट हो जाती है और कपाल में छिद्र करके शरीर से निकल जाती है। (४ : २, १७)। जब जीव शरीर से बाहर निकलता है तो यह सूक्ष्म इन्द्रियो से, मन तथा मुख्य प्राण से, आवृत रहता है (३ : १, १–७ ; ४ : २, ३–२१)। यह उन्हींके साथ फिर से जन्म लेता है।

३. २ : १, ३४। ४. ३ : २, ४१ ; कोषीतकि उपनिषद्, ३ : ८

सूत्र के तीसरे अध्याय में इस विषय का प्रतिपादन किया गया है कि किस प्रकार नैतिक साधना के द्वार[1] एक मनुष्य को ऐसा शरीर प्राप्त हो सकता है जो परब्रह्म के ज्ञान की प्राप्ति करा सके। उपनिषदों में वर्णित जो साधारण नियम हमारे अपने साधनों की पवित्रता के लिए दिए गए है उन्हें सूत्र में स्वीकार किया गया है।[1] साधारणतया ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य इन तीन उच्च वर्णों को यज्ञ आदि करने का अधिकार दिया गया है। इसके अतिरिक्त शूद्र और स्त्रियां भी प्रभु की कृपा से मुक्ति को प्राप्त कर सकते हैं।[2] सूत्र के रचयिता का कहना है कि क्रियात्मक सेवा के भाव तथा संसार के त्याग को भी धर्मग्रन्थों का समर्थन प्राप्त है।[3] उक्त ग्रन्थकार का अपना झुकाव भी त्याग-भाव के साथ कर्मवीरता के जीवन[4] को परस्पर संयुक्त करने की ओर है। अज्ञानता से किया गया कर्म, किन्तु समस्त कर्म नही, आध्यात्मिक ज्ञान की प्राप्ति में बाधक होता है।[5] मोक्षप्राप्ति के पश्चात् जो भी स्वतन्त्रता इस लोक में हमें प्राप्त होती है, अर्थात् जीवन्मुक्त की अवस्था, उसमें भी कर्म करने का विधान है।[6] उपनिषदों का अनुसरण करते हुए सूत्र भी देवताओ की पूजा के विधान की अनुमति देता है जोकि अपने उपासकों को वरदान देते है यद्यपि ये भी सर्वोपरि ब्रह्म से ही शासित होते है।[7] यथार्थता प्रतीकों अथवा लिंगो से परे है और इनके अन्दर सन्निविष्ट नहीं है, किन्तु तो भी मनुष्य की दुर्बलता का विचार करके उक्त प्रतीकों की उपासना की अनुमति दी गई है।[8] परब्रह्म अव्यक्त है अर्थात् उसकी कोई अभिव्यक्ति नही है, यद्यपि 'संराधना'[9] में उसका साक्षात्कार होता है। ईश्वर का साक्षात्कार ही सर्वोच्च कोटि का धर्म है। ऐसे व्यक्ति जो इस प्रकार की आध्यात्मिक अन्तर्दृष्टि को विकसित नही कर सकते, शास्त्रों पर भरोसा रखते है। मनुष्य का अन्तिम लक्ष्य आत्मा को प्राप्त करना है।[10] हम यह नहीं कह सकते कि आत्मा के साथ इस प्रकार का मिलन तादात्म्यस्वरूप का है अथवा संयोग तथा साहचर्य का है। बादरायण जीवन्मुक्ति मे विश्वास करता है। ब्रह्मज्ञान हो जाने पर उन कर्मों का, जिन्होंने फल देना अभी प्रारम्भ नहीं किया है, विनाश हो जाता है[11] यद्यपि शरीर तब तक विद्यमान रहता है जब तक कि, वह कर्म जो फल देना आरम्भ कर चुके है,[12] पूर्णतया शेष नही हो जाते।

चौथे अध्याय में हमे वर्णन मिलता है कि किस प्रकार जीवात्मा देवयानमार्ग से ब्रह्म को प्राप्त करती है, जहां से फिर संसारचक्र मे लौटना नही होता। चौथे अध्याय के ४, ५–७ सूत्र में मुक्तात्मा के लक्षणों पर विचार-विमर्श किया गया है। औडुलोमि के अनुसार इसका मुख्य स्वरूप 'विचार' है। जैमिनि का मत है कि मुक्तात्मा में उच्चकोटि के अनेक गुण विद्यमान होते है और सूत्रकार अपना मत प्रकट करते हुए भी कहता है कि उक्त दोनों ही विचारों का समन्वय युक्तियुक्त है। मोक्ष प्राप्त करने पर मुक्तात्मा

१. ३ : ३, ४०-४२। २. १ : ३, ३४–३८ ; ३ : ४, ३८।
३. ३ : ४, ९। ४. ३ : ४, ३२–३५।
५. ३ : ४, २६। ६. ३ : ४, ३२।
७. ३ : २, ३८–४१। ८. ४ : १, ४। ९. ३ : २, २३–२४।
१०. १ : १, ९। ११. ४ : १, १३–१५। १२ ४ : १, १९।

अनन्त शक्ति तथा ज्ञान प्राप्त कर लेती है। इसका वर्णन करने के पश्चात् सूत्रकार यह भी स्पष्ट कर देता है कि कोई भी मुक्तात्मा सृष्टिरचना, शासन तथा विश्व के संहार की शक्ति प्राप्त नही करती[1] क्योकि ये कार्य केवल एकमात्र ईश्वर के ही है। मध्व और रामानुज उक्त वाक्य की व्याख्या सरलता के साथ कर लेते है, क्योकि यह उनके अपने सिद्धान्त अर्थात् जीवात्मा तथा ईश्वर के मध्य स्थायी भेद मानने के सर्वथा अनुकूल पड़ता है।[2] किन्तु बादरायण का मत इस विषय मे बिलकुल स्पष्ट नही है। जहां कुछेक वाक्य उक्त भेद को स्थिर[3] बताते है, अन्य वाक्य केवलमात्र उसका समाधान कर देते है।[4]

## उपसंहार

बादरायण ससार के अद्वैतवाद-विषयक विचार का समर्थन करता है। उसे बहुदेवतावाद अथवा अनेक स्वतन्त्र और एकसमान परम यथार्थसत्ताओ अथवा अजन्मा जीवात्माओ या ईश्वर तथा शैतान के मध्य द्वैतभाव आदि से कोई सरोकार नही। ब्रह्म के विषय मे जो दो मत है अर्थात् निर्विशेप चिन्मात्रा का स्वरूप, जैसाकि बादरी, काशकृत्स्न और औडुलोमि मानते है, और सविशेष शरीरधारी प्रभु, जैसाकि आश्मरथ्य तथा जैमिनि मानते हे, ये दोनो मत सूत्रकार को अभीप्ट हे। सूत्र की पद्धति से यह ठीक-ठीक निर्णय करना सम्भव नही है कि ग्रन्थकार के मन मे उक्त दोनो मतो के समन्वय का क्या प्रकार रहा होगा। उपनिषदो का मत स्पष्ट है कि ब्रह्म अविकारी अथवा परिवर्तनरहित तथा नित्य है। यह जगत् परिवर्तनशील तथा अस्थायी है। इस प्रकार का कार्य विपरीत गुण रखनेवाले कारण से कैसे प्रकट हो सकता है? सूत्र श्रुति के आधार पर केवल इतना ही कहता है कि ब्रह्म विश्व के रूप मे परिष्कृत हो जाता है और इन्द्रियातीत रहता है।[5]

'ब्रह्मकारणता' की अत्यधिक यथार्थ परिभाषा करने का प्रयत्न करने पर हमे भिन्न-भिन्न मत मिलेगे। शकर का तर्क है कि ब्रह्म जगत् की उत्पत्ति करता है किन्तु उससे ब्रह्म के अन्दर कोई भी विशिष्ट परिवर्तन नही होता, रामानुज तथा वल्लभ का मत है कि यह जगत वस्तुतः ब्रह्म के द्वारा बना है, अर्थात् ब्रह्म वस्तुत जगत् के रूप मे परिणत हो गया है। फिर, बादरायण का कहना है कि यद्यपि ब्रह्म जीवात्मा के अन्दर है तो भी जीव के दोषो के कारण ब्रह्म के अन्दर कोई विकार नही हुआ, क्योकि दोनो के स्वभाव मे परस्पर भेद जो है।[6] वह ब्रह्म और जीवात्मा के अन्दर दोनों भावों को अर्थात् तादात्म्य तथा

१. ४ : ४, १७।
२. १ : १, १७।
३. ४ : ४, १७ और २१।
४. ४ : २, १३ और १६।
५. १ : ४, २७।
६. १ : २, ८।

भेदभाव को मानता है। उक्त स्थिति के सम्बन्ध में कोई तर्कसम्मत कथन उसने नहीं किया। शंकर को यह असम्भव जंचता है कि किस प्रकार सूत्रकार के ब्रह्म-विषयक विचारों को उपनिषदों के अन्दर प्रतिपादित निर्गुण तथा निर्विशेष ब्रह्म के ऊपर लागू किया जा सकता है। किन्तु अन्य भाष्यकार सूत्रकार की परिभाषाओं को सर्वोपरि ब्रह्म के सम्बन्ध में सर्वथा उपयुक्त मानने को उद्यत हैं। इन भाष्यकारों का तर्क है कि सूत्रकार दो प्रकार के ब्रह्म की कल्पना से अनभिज्ञ है एवं जगत् के मिथ्यात्व से भी अनभिज्ञ है। सूत्रकार सांख्य का खण्डन तथा सृष्टिरचना-सम्बन्धी कल्पनाओं पर इतनी गम्भीरता के साथ विवाद न करता यदि उसके मत में यह जगत् केवल आभासमात्र होता, क्योंकि उस अवस्था में इस जगत् के स्रष्टा का कोई प्रश्न ही न उठता। यह भी हो सकता है कि बादरायण दैवीय स्वभाव के वस्तुतः परिवर्तनशील पक्ष में विश्वास करता हो, अर्थात् उसके स्वगत भेद में, जिसके कारण ब्रह्म में विविध पदार्थों के रूप में तथा व्यक्तिगत मनुष्य-जीवन में भी अपने को अभिव्यक्त करने की योग्यता है। तो भी इस विषय में कोई स्पष्ट कथन नहीं मिलता है।

मुक्तात्मा की दशा ब्रह्म से अविभाग की दशा है। इस साधारण से अविभागरूपी नियम की नानाविध व्याख्याएं हो सकती हैं, जोकि इसे परवर्ती भाष्यकारों से प्राप्त होती है। शंकर इसका तात्पर्य यह समझता है कि विश्वात्मा के साथ इसका सम्पूर्ण भाव से तादात्म्य है, किन्तु रामानुज के अनुसार ईश्वर के साथ आंशिक ऐक्य होता है। शंकर की विचार-पद्धति में दोनों के लिए गुंजाइश है। नीतिशास्त्र के प्रश्न पर बादरायण ने, त्याग का कर्म के साथ क्या सम्बन्ध है, इसपर सर्वथा विचार-विमर्श नहीं किया है और उद्देश्य-प्राप्ति के लिए इनके अन्दर कहां तक क्षमता है, इस विषय पर भी प्रकाश नहीं डाला है। धर्म के क्षेत्र में वह ब्रह्म को अव्यक्त मानता है, किन्तु तो भी स्वीकार करता है कि उसका आध्यात्मिक रूप में साक्षात्कार हो सकता है। दोनों के समन्वय की आवश्यकता है।

बादरायण के सूत्र में भी उपनिषदों की विशेषता के समान अनिश्चितता तथा सन्दिग्धता पाई जाती है। सूत्र में उपनिषदों की ही शिक्षा का प्रतिपादन करने का प्रयत्न किया गया है और इसीलिए इसके अन्दर अनेक प्रकार के सन्देह तथा वाद-विवाद के अंकुरों का समावेश है। यदि सूत्र के अन्तर्गत विचारों की विशिष्टता को और सूक्ष्मता के साथ समझने का कोई प्रयत्न किया जाएगा तो अनेक विरोधी चट्टानों तथा आध्यात्मिक विघ्नों का सामना करने की सम्भावना हो सकती है। अन्त में हम यह देखने का प्रयत्न करेंगे कि किस प्रकार एक ही समान सूत्रों से आध्यात्मिक मनोवृत्तियों में भिन्नता रहने के कारण नानाविध व्याख्याओं की उत्पत्ति होती है।

## आठवां अध्याय

# शंकर का अद्वैत वेदान्त

प्रस्तावना—शकर का जन्मकाल तथा जीवन—साहित्य—गौडपाद—अनुभूत ज्ञान का विश्लेषण—सृष्टिरचना—नीतिशास्त्र और धर्म—गौडपाद और बौद्धधर्म—भर्तृहरि—भर्तृप्रपंच—उपनिषदो तथा ब्रह्मसूत्र के साथ शकर का सम्बन्ध—शकर तथा अन्य सम्प्रदाय—आत्मा—ज्ञान का तन्त्र या रचना—प्रत्यक्ष अनुमान—शास्त्रप्रमाण—विषयिविज्ञानवाद का निराकरण—सत्य की कसौटी—तार्किक ज्ञान की अपूर्णता—अनुभव—अनुभव, तर्क तथा श्रुति—परा तथा अपरा विद्या—शकर के सिद्धान्त और कुछ पाश्चात्य विचारो की तुलना—विषयनिष्ठ मार्ग: देश काल और कारण—ब्रह्म—ईश्वर अथवा शरीरधारी परमात्मा—ईश्वर का सात्त्विक रूप—जगत् का मिथ्यात्व—मायावाद—अविद्या—क्या जगत् एक भ्रान्ति है—माया और अविद्या प्राकृतिक जगत—जीवात्मा—साक्षी और जीव—आत्मा और जीव—ईश्वर और जीव—एक-जीववाद तथा अनेकजीववाद—नीतिशास्त्र—शकर के नीतिशास्त्र पर किए गए कुछ आरोपो पर विचार—कर्म—मोक्ष परलोक—धर्म—उपसहार।

## १

### प्रस्तावना

शकर का अद्वैतवाद, एक महान कल्पनात्मक साहस और तार्किक सूक्ष्मता का दर्शन है। इसका उग्र बुद्धिवाद, इसका कठोर तर्क जोकि मनुष्य की आशाओ तथा विश्वासो के प्रति उपरामता का भाव लिए अपने मार्ग पर आगे ही आगे चलता जाता है, इसका धार्मिक तत्त्व-सम्बन्धी उद्वेगो से अपेक्षाकृत स्वातन्त्र्य, यह सब एकसाथ मिलकर इसे विशुद्ध दार्शनिक योजना के एक महान उदाहरण के रूप मे उपस्थित करता है। थिबौत, जिसपर कोई शकर के प्रति पक्षपात रखने का लाञ्छन नही लगा सकता शकर के दर्शन के विषय मे इस प्रकार कहता है. "शकर द्वारा प्रतिपादित सिद्धान्त जो विशुद्ध दार्शनिक दृष्टिकोण से, सब प्रकार के धर्मतत्त्व-सम्बन्धी विचारो के अतिरिक्त अत्यन्त महत्त्वपूर्ण तथा रोचक है, भारत की भूमि मे उपजा है। वेदान्त के उन रूपो मे से जो शकर के मत से भिन्न दिशा मे जाते है, अथवा वेदान्त-विपरीत दर्शनो मे से कोई भी, जहा तक साहस, गाम्भीर्य तथा कल्पना की सूक्ष्मता का सम्बन्ध है, शास्त्रीय वेदान्त की तुलना में

नहीं ठहर सकते।"[1] शङ्कर के ग्रन्थों को पढ़ते समय यह असम्भव है कि पाठक के मन में इस प्रकार का भाव उत्पन्न न हो कि वह एक ऐसे मस्तिष्क के सम्पर्क में आ गया है जो अत्यन्त सूक्ष्मता के साथ गहराई मे जानेवाला तथा अगाध आध्यात्मिक ज्ञान से परिपूर्ण है। अपरिमेय विश्व के विषय मे अपनी अत्यधिक उच्च भावना के कारण, आत्मसम्बन्धी गूढ तत्त्वों के स्फूर्तिदायक प्रेक्षण के कारण, जिसे सिद्ध किया जा सके, उसके सम्बन्ध में न अधिक और न कम कथन करने का अविचल संकल्प रखने के कारण, शंकर मध्यकालीन भारत के धार्मिक उपदेशकों के नानाविध समूहों के मध्य एक तेजस्वी व्यक्तित्व रखते हैं। उनका दर्शन स्वयं मे परिपूर्ण है जिसको न तो अपने आगे और न पीछे ही किसी अन्य सामग्री की आवश्यकता है। यह एक ऐसी स्वतःसिद्ध पूर्ण इकाई है जो कलापूर्ण ग्रन्थों मे ही पाई जा सकती है। यह अपनी पूर्वनिर्धारित कल्पनाओं को विस्तृत रूप से प्रस्तुत करता है, अपने ही लक्ष्य द्वारा शासित होता है, और अपने सब घटक अवयवो को एक स्थायी तथा युक्तियुक्त साम्यावस्था मे धारण किए हुए है। दर्शनशास्त्र के किसी विद्यार्थी के अन्दर जो गुण होने चाहिए ऐसे गुणों की जो सूची[2] शङ्कर ने निर्धारित की है उससे यह स्पष्ट हो जाता है कि उसकी दृष्टि में दर्शन केवलमात्र बौद्धिक धन्धा न होकर समर्पित जीवन भी है। सबसे प्रथम गुण, 'नित्य तथा अनित्य वस्तुओं मे भेद करने की क्षमता' की माग है कि दर्शनशास्त्र के विद्यार्थी के अन्दर ऐसी विचारशक्ति होनी चाहिए जो उसे अपरिवर्तनशील यथार्थसत्ता तथा परिवर्तनशील ससार के अन्दर भेद करने मे सहायता प्रदान कर सके। ऐसे व्यक्तियो के लिए जिनके अन्दर यह शक्ति हो अध्यात्मविद्या-सम्बन्धी साहसिक कार्य मे दूर रहना असम्भव हो जाता है। दूसरा आवश्यक गुण है 'पुरस्कार के सुख की आकाक्षा का इस लोक तथा परलोक दोनो मे त्याग'। आनुभविक जगत मे तथा मनुष्य के ऐहलौकिक जीवन मे भी आत्मा की महत्त्वाकाक्षाओ को पूर्ण कर सकने योग्य सामग्री नही है। दर्शनशास्त्र को उचित अवसर तथा औचित्य दोनो ही जीवन मे उपलब्ध भ्रान्ति-निवारण द्वारा प्राप्त होते है। सत्य का अन्वेषण करनेवाले को चाहिए कि वह वस्तुओं के प्रतीयमान रूप के समक्ष अपने को नीचे गिराने के स्थान पर अपने अन्दर एक कठोर अनासक्ति के भाव का विकास करे, क्योकि यही सर्वश्रेष्ट आत्मा की विशिष्टता है। तीसरा गुण जिसके ऊपर बल दिया गया है, यह है 'नैतिक व्यवस्था'[3] और सबसे अन्त मे 'मुमुक्षुत्व की प्रबल अभिलाषा' का स्थान है। जैसाकि सन्त ल्यूक ने कहा है, हमारे मन का झुकाव एक नित्य जीवन की ओर होना आवश्यक है।[4] शकर हमारे समक्ष दर्शन का जो यथार्थ आदर्श प्रस्तुत करते है वह अधिकतर ज्ञानपरक न होकर विवेकबुद्धिपरक एवं

१. 'इण्ट्रोडक्शन टु ब्रह्मसूत्र', पृष्ठ १४। सर चार्ल्स इलियट के मत मे शङ्कर का दर्शन संगति, पूर्णता तथा गाम्भीर्य मे भारतीय दर्शन में सबसे प्रथम स्थान रखता है। ('हिन्दूइज्म एण्ड बुद्धिज्म', खण्ड २, पृष्ठ २०८)।

२. शाङ्करभाष्य, प्रस्तावना।

३. शाङ्करभाष्य, २ : १, १।

४. 'एक्ट्स', १३ : ४८। देखें भारतीय दर्शन, प्रथम खण्ड, पृष्ठ ३९ और ४०।

तार्किक विद्यापरक न होकर आध्यात्मिक स्वातन्त्र्य से युक्त है। शंकर की दृष्टि में संसार के कतिपय अन्य महान विचारकों यथा प्लेटो, प्लाटिनस, स्पिनोज़ा और हीगल के समान ही दर्शनशास्त्र शाश्वत सत्य का गूढ निरीक्षण है जोकि मनुष्य के तुच्छ जीवन की क्षुद्र चिन्ताओं से उन्मुक्त होने के कारण दिव्य है। शकर की महाकाय किन्तु सूक्ष्म आन्वीक्षिकी विद्या के अन्दर से एक विशद तथा भावुक प्रवृत्ति की झलक मिलती है जिसके बिना दर्शनशास्त्र का झुकाव केवलमात्र तर्क की खेल की ओर हो जाना सम्भव है। अत्यन्त कठोर तर्क के ऊपर जहा शकर को पूर्ण अधिकार प्राप्त है, वहा दूसरी ओर उन्हें एक उत्कृष्ट तथा सजीव काव्य पर भी उतना ही अधिकार प्राप्त है, यद्यपि यह दर्शन से भिन्न प्रकार का विषय है। उनकी प्रतिभा की किरणों ने विचारधारा के अन्धकारमय कोनो मे भी पहुचकर उन्हे प्रकाशित किया तथा अत्यन्त निराशहृदयो के दु.खो को भी दूर कर उन्हे सान्त्वना प्रदान की। जहा एक ओर शकर का दर्शनशास्त्र अनेकों को बल प्रदान करता है तथा सान्त्वना देता है, दूसरी ओर नि.सन्देह ऐसे भी व्यक्ति है जिन्हे शङ्कर विरोध तथा अन्धकार की एक अथाह खाई प्रतीत होते है। किन्तु हम सहमत हों या न हो, यह मानना ही पड़ेगा कि उनके मस्तिष्क का प्रकाश हमे कभी भी जहा का तहा ही नही छोड़ जाता।

## २

## शंकर का जन्मकाल तथा जीवन

तेलग के अनुसार, शकर, ईसा के पश्चात् छठी शताब्दी के मध्य अथवा अन्त में हुए।[1] सर आर० जी भण्डारकर का कहना है कि शकर का जन्म सन् ६८० ईस्वी मे हुआ। वे इससे कुछ वर्ष पूर्व भी मानने को उद्यत है।[2] मैक्समूलर तथा प्रोफेसर मैकडोनल का मत है कि शकर का जन्म ७८८ ईस्वी का है और ८२० ईस्वी मे उनका देहान्त हुआ। प्रोफेसर कीथ की सम्मति मे भी नवी शताब्दी के प्रथम चरण मे शकर का होना माना गया है।

हम शकर के रूप मे एक नि:सग तपस्वी विचारक की कल्पना कर सकते है, जो गम्भीर ध्यान मे मग्न होने की क्षमता रखता था और साथ ही क्रियात्मक जीवन मे भी गम्भीर था। शकर के कुछ शिष्यो ने उनके जीवनवृत्त-सम्बन्धी घटनाओं का सग्रह किया है, जिनमे से मुख्य है माधवकृत 'शकर-

१. उनका तर्क यह है कि पूर्णवर्मन, जिसका उल्लेख आगम २ पर किए गए शङ्कर के भाष्य में आता है, मगध का एक बौद्ध धर्मावलम्बी राजा था, जो उसी समय में हुआ।

२. देखें, 'रिपोर्ट आन दि सर्च फार संस्कृत मैन्युस्क्रिप्ट्स', १८८२, पृष्ठ १५।

३. 'इण्डियन लॉजिक एण्ड एटमीज़्म', पृष्ठ ३०। कृष्ण मिश्र (लगभग ग्यारहवीं शताब्दी ईसा के पश्चात्) के प्रबोध चन्द्रोदय के नन्दीश्लोक में माया तथा मृगतृष्णिका एवं सर्प रज्जु के अत्यन्त प्रचलित दृष्टान्त दिए गए है।

दिग्विजय' तथा आनन्दगिरि कृत 'शंकरविजय'[1] । शकर का जन्म मलाबार की सरलस्वभाव किन्तु विद्वान तथा परिश्रमी नम्बूद्री ब्राह्मण जाति मे हुआ और सामान्यतः यह अनुमान किया जाता है कि उनका जन्मस्थान प्रायद्वीप के पश्चिमी समुद्रतट पर स्थित कालदी था ।[2] यद्यपि परम्परा के अनुसार कहा जाता है कि उनके कुलदेवता शिव थे, किन्तु एक मत यह भी है कि वे जन्म से शाक्त थे। अपनी युवावस्था के प्रारम्भ मे वे गौडपाद के शिष्य गोविन्द द्वारा सचालित वैदिक पाठशाला मे प्रविष्ट हुए । अपने सब ग्रन्थो मे शकरस्वय को गोविन्द के शिष्यरूप मे ही बताते हे । इससे स्पष्ट है कि गोविन्द ने ही उन्हे वेदान्त के मुख्य-मुख्य सिद्धान्तो की शिक्षा दी । कहा जाता है कि अपनी बाल्यावस्था मे ही जब वे केवल आठ वर्ष के थे, उन्होने उत्कट अभिलाषा तथा प्रसन्नता के साथ सब वेदो को कण्ठस्थ कर लिया । वे प्रकटरूप मे वैदिक विद्या तथा स्वतन्त्र प्रज्ञा से युक्त एक असामान्य प्रतिभा के तेजस्वी व्यक्ति थे । जीवन के गूढ रहस्य तथा महत्त्व ने उन्हे प्रभावित किया और उन्होने भगवान की झलक अपने जीवन के बहुत प्रारम्भिक काल मे ही प्राप्त कर ली । इसके पूर्व ही कि वे ससार के व्यवहार से अभिज्ञता प्राप्त करते, उन्होने ससार का त्याग कर दिया और वे संन्यासी हो गए । किन्तु वे एक वीतराग परिव्राजक नही थे । सत्य की विशुद्ध ज्वाला उनके अन्तस्तल मे प्रज्वलित हो रही थी । एक आचार्य के रूप मे उन्होने स्थान-स्थान पर भ्रमण किया, और वे विभिन्न मतो के नेताओं के साथ सवाद और शास्त्रार्थ मे प्रवृत्त हुए । परम्परागत वर्णनो के अनुसार, वे इन अपनी विजययात्राओ मे कुमारिल[3] और मण्डनमिश्र के सम्पर्क मे आए, जिनमे से आगे चलकर मण्डनमिश्र उनका शिष्य बन गया और सुरेश्वराचार्य[4] के नाम से प्रसिद्ध हुआ । अमरुक के मृत शरीर मे शकर के प्रवेश करने की कहानी यह प्रकट करती है कि शकर योग-सम्बन्धी क्रियाओ मे निपुण थे । उन्होने चार मठो की स्थापना की, जिनमे मुख्य वह है जो मैसूर प्रान्त मे शृगेरी मे है । अन्य तीन मठ क्रमशः पूर्व मे पुरी मे, पश्चिम मे द्वारका मे और हिमालय प्रदेश मे बदरीनाथ मे हे । एक करुणाजनक घटना, जिसके विषय मे परम्परा मे सब एकमत है, यह दर्शाती है कि शकर का हृदय किस प्रकार मानवीय

१. चिद्विलास तथा सदानन्द ने कुछ वृत्तान्त दिए है । स्कन्दपुराण मे कुछ तथ्य दिए गए है (देखें, ९)। एक मध्व ग्रथकार नारायणाचार्य ने अपने 'मध्वविजय' और 'मणिमञ्जरी' मे कुछ विवरण दोहराए हैं। किन्तु इनमे दिए गए कई तथ्य किवदन्तिरूप है और उनके ऐतिहासिक होने में सन्देह है । देखें, 'लाइफ एण्ड टाइम्स आफ शङ्कर', सी० एन० कृष्णस्वामी अय्यर, मद्रास, द्वारा विरचित ।

२. आनन्दगिरि का मत है कि शङ्कर का जन्म चिदम्बरम् में ४४ वर्ष ईसा से पूर्व हुआ तथा १२ वर्ष ईसा से पूर्व उनका देहान्त हुआ । किन्तु उनके इस मत को अधिक समर्थन प्राप्त नही है ।

३. दक्षिण भारत की एक परम्परा के अनुसार यह कहा जाता है कि शकर कुमारिल के शिष्य थे ।

४. मैसूर के प्रोफेसर हिरियान्न ने सुरेश्वर तथा मण्डनमिश्र के एक ही होने के विरोध मे आग्रहपूर्वक विश्वस्त प्रमाण उपस्थित किए है । देखे, 'जर्नल ऑफ दि रायल एशियाटिक सोसाइटी,' अप्रैल, १९२३, और जनवरी, १९२४ ।

करुणा तथा माता-पिता की भक्ति से भरा हुआ था। सन्यासाश्रम की व्यवस्था के नियमो को प्रकट रूप मे भंग करके शकर ने अपनी माता की अन्त्येष्टि-क्रिया मे पूर्ण भाग लिया और इस प्रकार अपने समुदाय के विकट विरोध का सामना किया। परम्परा से पता लगता है कि ३२ वर्ष की अवस्था मे हिमालय के अचल मे केदारनाथ मे उनका देहान्त हुआ। हम जैसे साधारण मनुष्यो को, जिनका जीवन भावुकतामय का है, शकर के जीवन मे एक प्रकार का सूनापन प्रतीत होता है जो प्रसन्नतादायक साहचर्य के रगीले सुख से वचित था और सामाजिक मनोरजन का भी जिसमे अभाव था, किन्तु सामान्यरूप मे यही अवस्था उन सब महापुरुषो की होती है जो उच्चतर कोटि के जीवन का अवलम्बन करते है और यह अनुभव करते हे कि उनकी पुकार ईश्वर की न्यायपरायणता का प्रचार करने तथा आत्मा के दावो को पूरा करने के लिए हुई है। वे एक ऐसे देवदूत की तरह थे जो मनुष्य-समाज को धर्म के मार्ग पर पथ-प्रदर्शन करने के लिए अवतरित हुआ था और भारत मे ऐसा कोई भी व्यक्ति उस कार्य को नही सभाल सकता जिसके सन्देश की पृष्ठभूमि मे ससार की चिन्ताओ के प्रति अनासक्ति न हो।

थोडे ही वर्षो मे शकर ने जीवन-यात्रा के नाना उपायो का अवलम्बन किया, जिनमे से प्रत्येक एक साधारण पुरुष के लिए सन्तोषप्रद हो सकता था। कल्पना के क्षेत्र मे उनकी सबसे महान सिद्धि अद्वैतदर्शन है, जिसे उन्होने प्राचीन सूत्रो के ऊपर भाष्यों के द्वारा विकसित किया। उन्होंने इसे ज्ञान के समकालीन मान दण्डो तथा विश्वास का प्राचीन सूत्रो तथा परम्पराओ के साथ समन्वय करने का सबसे उत्तम मार्ग समझा। छठी तथा सातवी शताब्दियो ने प्रचलित हिन्दू-धर्म के उदय को देखा था। दक्षिण भारत मे बौद्धधर्म पतन के मार्ग की ओर जा रहा था।[1] और जैनमत अपने उच्च शिखर पर आसीन था। वैदिक क्रिया-कलाप अप्रतिष्ठा को प्राप्त होने लगा था। शैवमतावलम्बी भक्त (अदियार) तथा वैष्णवमतावलम्बी भक्त (आलवार) ईश्वर-भक्ति के मार्ग का प्रचार कर रहे थे। मन्दिरो मे पूजा तथा त्योहार, जिनका सम्बन्ध पौराणिक हिन्दूधर्म से था, सर्वत्र प्रसार पा रहे थे। दक्षिण भारत मे पल्लव साम्राज्य सर्वश्रेष्ठ था और स्वातन्त्र्य तथा उस शान्ति के समय मे, जो एक केन्द्रीय शासन के कारण प्राप्त थी, ब्राह्मणधर्म शनैः-शनै हिन्दूधर्म मे परिणत हो रहा था। पल्लव राजाओ की धार्मिक प्रेरणाए उस समय हो रहे पुन सघटन का स्पष्ट सकेत करती हैं। जहा पल्लव वश के सबसे पूर्व के काल के शासक बौद्धमतावलम्बी थे वहा क्रमानुसार उनके पीछे आनेवाले वैष्णवमतावलम्बी थे और सबसे अर्वाचीन शैवमत को माननेवाले थे। बौद्धधर्म की त्यागपरक प्रवृत्ति की

१. जहां फाहियान ने बौद्धधर्म को पान्चवीं शताब्दी में फलते-फूलते देखा, युआन च्वाग ने, जो उसके पीछे अर्थात छठी और सातवीं शताब्दी में आया, उसके पतन के चिह्नों को स्पष्ट रूप में देखा। बाण का हर्षचरित उक्त प्रभाव की पुष्टि करता है।

प्रतिक्रियास्वरूप तथा ईश्वरवाद की भक्तिपरक प्रवृत्ति के विरुद्ध मीमांसक लोग वैदिक क्रियाकलापों के महत्त्व को अत्यन्त बढ़ाकर जनता के समक्ष प्रस्तुत कर रहे थे। कुमारिल तथा मण्डनमिश्र ने ज्ञान और संन्यास के महत्त्व को दूषित ठहराया तथा कर्म के महत्त्व एवं गृहस्थाश्रम की उपयोगिता पर बल दिया। शंकर एकसाथ और एक ही समय में कट्टर मनातनधर्म के उत्साही रक्षक एवं धार्मिक सुधारक के रूप में भी प्रकट हुए। उन्होंने पुराणों के उज्ज्वल विलास-मय युग के स्थान में उपनिषदों के रहस्यमय सत्य के युग को फिर से लौटा लाने का प्रयत्न किया। आत्मा को उच्चतर जीवन की ओर मोड़ने की जो शक्ति धर्म मे है उसे उसके बल को परखने की कसौटी माना। उन्होने अपने युग को धार्मिक दिशा मे मोडने के लिए प्रयत्न करने में अपने को विवश पाया और इसकी सिद्धि उन्होंने एक ऐसे दर्शन व धर्म की व्यवस्था के द्वारा सम्पन्न की जो बौद्धधर्म, मीमासा तथा भक्तिधर्म की अपेक्षा जनता की आवश्यक-ताओ को कही अधिक सन्तोषप्रद सिद्ध हो सकती थी। आस्तिकवादी सत्य को भावावेश के कुहरे से आवृत किए हुए थे। रहस्यवादी अनुभव प्राप्त करनेवाली अपनी प्रतिभा से सम्पन्न वे लोग जीवन की क्रियात्मक समस्याओं के प्रति उदासीन थे। मीमासकों द्वारा कर्म के ऊपर दिए गए बल से एक आत्मविहीन क्रियाकलाप का विकास हुआ। धर्म जीवन के अन्धकारमय सकटों का सामना करके केवल उसी अवस्था मे जीवित रह सकता है जबकि यह विचार का उत्तम परिणाम हो। शकर की सम्मति मे, अद्वैतदर्शन ही एकमात्र परस्पर-विरोधी सम्प्रदायों के अन्दर निहित सत्य है तथा उसकी न्यायोचितता का प्रतिपादन कर सकता है और इस प्रकार उन्होने अपने सब ग्रथों का निर्माण एक ही उद्देश्य को लेकर किया, अर्थात् जीवात्मा को ब्रह्म के साथ अपने एकत्व को पहचानने मे सहायक सिद्ध होना और यही ससार से मोक्षप्राप्ति का उपाय है।[1] मालाबार-स्थित अपने जन्म-स्थान से उत्तर दिशा में स्थित हिमालय तक की अपनी यात्राओ मे उन्हे पूजा के अनेक रूप देखने को मिले और उन्होने उन सबको स्वीकार किया जिनके अन्दर मनुष्य को ऊचा उठाकर जीवन को निर्मल बना देने की शक्ति थी। उन्होने मुक्ति के केवलमात्र एक ही उपाय का प्रचार नही किया अपितु प्रचलित हिन्दूधर्म के भिन्न-भिन्न देवताओं, यथा विष्णु, शिव, शक्ति तथा सूर्य आदि को लक्ष्य करके असदिग्ध रूप से महत्त्वपूर्ण छन्दो की रचना की। यह सब उनकी सार्वजनिक सहानुभूतियो तथा प्राकृतिक देन की सम्पत्ति का अद्भुत प्रमाण उपस्थित करता है। प्रचलित धर्म में फिर से जीवन डालने के अतिरिक्त उन्होने धर्म का सुधार भी किया। उन्होने दक्षिण भारत में शक्तिपूजा की मूर्तरूप अभिव्यक्ति को हटा दिया और यह दुःख की बात है कि उसका असर कलकत्ता के बड़े काली मन्दिर में देखने को नहीं

१. संसारहेतुनिवृत्तिसाधनब्रह्मात्मैकत्वविद्याप्रतिपत्तये। देखें, शांकरभाष्य, १ : १, १।

मिलता। कहा जाता है कि दक्षिण भारत मे उन्होने कुत्ते के रूप मे प्रचलित शिव की भ्रष्ट पूजा का दमन किया जो मल्लारि के नाम से होती थी, और कापालिकों की घातक प्रक्रियाओं का दमन किया, जिनका देवता भैरव नरबलि की अभिलाषा रखता है। उन्होने शरीर को विविध चिह्नों से दागने की प्रथा को दूषित ठहराया। उन्होने बौद्धसघ से यह सीखा कि अनुशासन, मिथ्या-विश्वास से मुक्ति और धार्मिक सघटन धार्मिक विश्वास को स्वच्छ तथा बल-शाली बनाए रखने मे सहायता करते है, और उन्होने स्वय दस धार्मिक सघो की स्थापना की, जिनमे से चार ने आज तक अपनी प्रतिष्ठा को स्थिर बनाए रखा है।

शकर के जीवन मे विरोधी भावो का एकत्र सग्रह मिलता है। वे दार्शनिक भी है और कवि भी, ज्ञानी पडित भी है और सन्त भी, वैरागी भी है और धार्मिक सुधारक भी। उनमे इतने भिन्न-भिन्न प्रकार के दिव्य गुण निहित थे कि यदि हम उनके व्यक्तित्व का स्मरण करे तो भिन्न-भिन्न मूर्तरूप हमारे सम्मुख उपस्थित हो जाते है। युवावस्था मे वे बौद्धिक महत्त्वाकाक्षा के आवेश से पूर्ण, एक अदम्य और निर्भय शास्त्रार्थ-महारथी प्रतीत होते है। कुछ व्यक्ति उन्हे तीक्ष्ण राजनैतिक प्रतिभा से सम्पन्न मानते है जिन्होने जनता को एकता की भावना का महत्त्व समझाया। तीसरे वर्ग के वे लोग भी है जिनकी दृष्टि मे वे एक शान्त दार्शनिक है जिनका एकमात्र प्रयत्न जीवन तथा विचार के विरोधो का अपनी असामान्य तीक्ष्ण बुद्धि के द्वारा भेद खोल देने के प्रति था। और चौथे वर्ग के लोगो की दृष्टि मे वे एक रहस्यवादी है जो घोषणापूर्वक कहते है कि हम सब उससे कही अधिक महान है जितना कि हम जानते है। उनके समान सार्वजनिक-मेधावी पुरुष बहुत कम देखने मे आते है।

## ३

## साहित्य

इस दार्शनिक मत के मुख्य-मुख्य ग्रन्थ है प्रमुख उपनिषदो[1] पर तथा भगवद्गीता और वेदान्तसूत्र पर किए गए शाकरभाष्य। उपदेशसहस्री और विवेकचूडा-मणि ग्रथो से उनकी सामान्य स्थिति हमारे समक्ष आ जाती है। ईश्वर के भिन्न-भिन्न स्वरूपो को लक्ष्य करके निर्माण किए गए स्तोत्र, इस जीवन मे उनकी आस्था कहा तक थी, इसे भली भाति प्रकट करते है। इन स्तोत्रो के नाम है: दक्षिणामूर्तिस्तोत्र, हरिमीडेस्तोत्र, आनन्दलहरी और सौन्दर्यलहरी। जीवन के प्रति जो उनकी आस्था थी उसका औचित्य भी इन स्तोत्रों से प्रकट होता है।

१. छान्दोग्य, बृहदारण्यक, तैत्तिरीय, ऐतरेय, श्वेताश्वतर, केन, कठ, ईश, प्रश्न, मुण्डक और माण्डूक्य। कहा जाता है कि उन्होंने अथर्वशिखा, अथर्वशिरस और नृसिहतापनीय उपनिषदों के भी भाष्य किए थे।

अन्य ग्रन्थ, जो शकर के रचित बताए जाते है, ये हैं : आप्तवज्र सूची, आत्मबोध, महामुद्गर, दशश्लोकी और अपरोक्षानुभूति तथा विष्णुसहस्रनाम और सनत् सुजातीय के ऊपर भाष्य। ऐसे अनेक सूत्रो की अभिव्यक्ति उनके ग्रन्थों में प्रकट है जिन्होने उसके व्यक्तित्व के जटिल विन्यास का निर्माण किया था। उनकी शैली के विषय मे विशेष बात जो लक्ष्य करने की है, वह यह है कि किस प्रकार से वह शकर के मानसिक गुणो को, अपनी शक्ति को, अपने तर्क को, अपने मनोभावों तथा विनोदप्रियता के भाव को अपने अन्दर प्रतिबिम्बित कर देती है। शकर के द्वारा प्रतिपादित दर्शनशास्त्र का इतिहास बहुत लम्बा है और आज तक भी वह प्रगतिशील है। अन्य मतावलम्बी सामान्यत. अपनी स्थिति का समर्थन शकर के विचारो का खण्डन करके करते है। इसके कारण शकर की स्थिति का पक्षपोषण प्रत्येक काल मे आवश्यक हो गया है। किन्तु हमारे लिए शकर के दर्शन मे उनके अपने समय की समृद्धि के अतिरिक्त बाद मे हुई समृद्धि का ठीक ठीक पता लगाना सम्भव नही है।[1]

१ सुरेश्वराचार्य के वार्तिक और नैष्कर्म्य सिद्धि, वाचस्पति की भामती, पद्मपाद की पञ्चपादिका और आनन्दगिरि का न्याय-निर्णय, ये अद्वैत के प्रसिद्ध ग्रन्थ है जिनकी रचना शकर के समय के ठीक पश्चात् हुई। अमलानन्द का कल्पतरु (तेरहवी शताब्दी का मध्य भाग) भामती के ऊपर किया गया एक भाष्य है। अप्पय दीक्षित (सोलहवी शताब्दी) ने अपने कल्पतरुपरिमल नामक ग्रथ का निर्माण, जो एक महाकाय ग्रन्थ है, कल्पतरु के आधार पर किया। उसका 'सिद्धान्त लेश' वेदान्त के भिन्न-भिन्न विकसित रूपों का एक महत्त्वपूर्ण सारसग्रह है। प्रकाशात्मा ने (१२०० ईस्वी) के अपने 'पञ्चपादिकाविवरण' मे पद्मपाद की 'पञ्चपादिका' के ऊपर टीका की है, जो प्रथम चार सूत्रो के ऊपर एक परिष्कृत वृत्ति है। विद्यारण्य ने, जो चौदहवी शताब्दी में हुआ और जिसे सामान्यत. माधव माना जाता है, अपने 'विवरणप्रमेयसग्रह' की रचना की, जो प्रकाशात्मा के ग्रथ का भाष्य है। 'पञ्चदशी' जहा अर्वाचीन अद्वैत का एक शास्त्रीय ग्रन्थ है, वहा उसका 'जीवन्मुक्तिविवेक' भी अत्यन्त महत्त्व का ग्रंथ है। पञ्चदशी के रचयिता के सम्बन्ध में परम्परागत मतभेद है। ऐसा कहा जाता है कि पहले छः अध्याय विद्यारण्य के द्वारा रचित हुए तथा अन्य नौ अध्याय भारतीतीर्थ ने रचे (देखें, पीताम्बरस्वामी का सस्करण, पृष्ठ ६)। निश्चलदास ने अपने 'वृत्तिप्रभाकर' (पृष्ठ ४०४) में प्रथम दस अध्यायों का कर्ता विद्यारण्य को माना है तथा अन्य पाच का कर्ता भारतीतीर्थ को माना है। सर्वज्ञात्ममुनि ने (९०० ईस्वी) अपने 'सक्षेपशारीरक' में शकर की स्थिति का सर्वेक्षण किया है और रामतीर्थ ने इसके ऊपर टीका लिखी है। श्रीहर्ष का खण्डनखण्डखाद्य (११९० ईस्वी) अद्वैत दर्शन का सबसे महान ग्रंथ है। यह दर्शनशास्त्र की निःसारता के ऊपर लिखा गया एक अत्यन्त विस्तृत विचार-प्रबन्ध है, जो मानवीय मस्तिष्क की उन उच्च श्रेणी के विषयों को मापने की अयोग्यता का प्रतिपादन करता है जिन्हे यह अपनी कल्पनात्मक विलक्षणता द्वारा खोज लेने योग्य समझता है। नागार्जुन के ही प्रेरकभाव का अनुसरण करते हुए वह सामान्य वर्गीकरण का विश्लेषण सूक्ष्मता तथा परिशुद्धता के साथ करता हुआ एक सुदीर्घ तथा परिश्रमसाध्य प्रक्रिया द्वारा पाठक के समक्ष इस सरल सत्य को सिद्ध करता है कि किसी विषय को भी अन्तिम एव निश्चित रूप मे सत्य अथवा असत्य नही कहा जा सकता। सार्वभौम चैतन्य के अतिरिक्त अन्य सब वस्तुए सन्दिग्ध है। निरपेक्ष परमात्मा की यथार्थता के अन्दर जो उसका विश्वास है वह उसे बौद्धधर्म के शून्यवाद (१ : ५) से पृथक् लक्षित करता है। अन्त मे जाकर वह न्याय के प्रमाणों तथा उसके कारणकार्यभाव की प्रकल्पना के ऊपर वादविवाद उठाता है तथा तर्क करता है कि न्याय केवल प्रतीयमान वस्तुओं तक ही सीमित है, यथार्थसत्ता तक नही पहुंचता। वस्तुओं के अन्दर की

## ४

## गौडपाद

अद्वैत वेदान्त पर क्रमबद्ध भाष्य लिखनेवालो मे गौडपाद[1] सबसे प्रथम है। वह शकर के गुरु, गोविन्द, के नाम से प्रसिद्ध है और कहा जाता है कि या तो आठवी शताब्दी के प्रारम्भ मे या सातवी शताब्दी के अन्त के लगभग हुआ।[2] यह भी कहा जाता है कि गौडपाद ने उत्तरगीता पर भी एक भाष्य लिखा था। कारिका मे अद्वैतदर्शन के मुख्य-मुख्य सिद्धान्तो का प्रतिपादन किया गया है, जैसेकि यथार्थसत्ता के अनुक्रम, ब्रह्म और

विविधता परम यथार्थ नही है, किन्तु निरपेक्ष ब्रह्म परम यथार्थ है (१ ९), यद्यपि यह कभी जाना नही गया। चित्सुख ने इसके ऊपर एक टीका लिखी तथा इसके अतिरिक्त एक स्वतन्त्र ग्रन्थ 'तत्त्वदीपिका' नामक भी उसी पद्धति के ऊपर लिखा। 'न्यायामृतम्' में 'चित्सुखीयम्' की समीक्षा की गई है। मधुसूदन सरस्वती ने (१६वी शताब्दी) अपने 'अद्वैतसिद्धि' नामक ग्रन्थ मे 'न्यायामृत' की समीक्षा की। रामाचार्य ने अपनी 'तरगिणी' में 'अद्वैतसिद्धि' की समीक्षा की। 'गौडब्रह्मानन्दीय' अथवा 'गुरुचन्द्रिका' ब्रह्मानन्दकृत एक ग्रन्थ है, जो 'तरङ्गिणी' के विरुद्ध की गई समीक्षा के विरुद्ध 'अद्वैतसिद्धि' ग्रन्थ के समर्थन में लिखा गया है। शकरमिश्र तथा रघुनाथ ने खण्डन के ऊपर स्वतन्त्र ग्रन्थ लिखे। धर्मराजाध्वरीन्द्र का 'वेदान्तपरिभाषा' नामक ग्रन्थ (सोलहवी शताब्दी) न्यायशास्त्र की व्याख्याओ के विषय मे एक अत्युत्तम ग्रन्थ है। इसके ऊपर धर्मराज के पुत्र रामकृष्ण ने अपना 'शिखामणि' नामक ग्रन्थ लिखा। अमरदासकृत 'मणिप्रभा' इसके ऊपर एक उपयोगी टीका है। विज्ञानभिक्षु के 'विज्ञानामृत' (सोलहवी शताब्दी) मे यह सिद्ध करने का प्रयास किया गया है कि साख्यप्रतिपादित द्वैत वेदान्त से भिन्न है। अद्वैतानन्द का 'ब्रह्मविद्याभरण' (१५वी शताब्दी), गोविन्दानन्द की 'रत्नप्रभा', सदानन्द का 'वेदान्तसार' (१५वी शताब्दी) अपनी 'सुबोधिनी' तथा 'विद्वन्मनोरञ्जनी' नामक टीकाओ समेत प्रकाशानन्द का 'सिद्धान्तमुक्तावली', सदानन्द का 'अद्वैतब्रह्मसिद्धि', लक्ष्मीधर का 'अद्वैतमकरन्द' आदि कतिपय अन्य ग्रन्थ भी बहुत महत्त्व के है। कई आधुनिक उपनिषद, यथा महोपनिषद, तथा कई धार्मिक ग्रन्थ, यथा योगवाशिष्ठ और अध्यात्मरामायण अद्वैतवाद का समर्थन करते है। योगवाशिष्ठ में बौद्ध विचारो का प्रतिबिम्ब पाया जाता है। तुलना कीजिए—

> यदिद दृश्यते किञ्चित् तन्नास्ति किमपि ध्रुवम्।
> यथा गन्धर्वनगर यथा वारि मरुस्थले ॥ (२)

अद्वैत वेदान्त के ऊपर अन्य कितने ही ग्रन्थ लिखे गए है, किन्तु वे सब शकर के वचनो के गाम्भीर्य तथा अगाधता तक नही पहुचते। सुरेश्वर, वाचस्पति, पद्मपाद, श्रीहर्ष, विद्यारण्य, चित्सुख, सर्वज्ञात्ममुनि, मधुसूदन सरस्वती, अप्पयदीक्षित ये सब यद्यपि एक ही समान विचार-प्रणाली में आते हैं तो भी नवीन विषय का कुछ न कुछ प्रतिपादन करते है, तथा निरपेक्ष आदर्शवाद की सार्थकता के किसी न किसी पक्ष पर प्रकाश डालते है, जिसके समान प्रगाढ विचार पहले कभी सामने नही आए। ये सब यद्यपि एक ही सामान्य विधि का प्रयोग करते है तथा एक ही सामान्य मत की व्याख्या करते है और फिर भी अपने विशेष व्यक्तित्व का भी धारण किए हुए है।

१. सम्भवतः यह वह गौडपाद नही है जोकि साख्यदर्शन के भाष्य का कर्ता है।

२. इसे बहुत अधिक प्राचीन होना चाहिए क्योंकि वालेसर का कहना है कि भव्यविवेककृत तर्कज्वाला के तिब्बती भाषा के रूपान्तर में कारिका का उद्धरण आता है। परवर्ती ग्रन्थकार अवश्य शुआन-चाग से पहले हुआ और इसलिए गौडपाद का समय लगभग ५५० ईस्वी, या ऐसा ही होना चाहिए (देखें जैकाबी, 'जर्नल आफ दि अमेरिकन ओरिएण्टल सोसाइटी', अप्रल, १९१३)। जैकोबी का मत है कि कारिका ब्रह्मसूत्र से अर्वाचीन है। प्राचीन बौद्धग्रंथों में ब्रह्मसूत्र का कोई उल्लेख न रहने से इस मत

आत्मा का एकत्व, माया, परमनिरपेक्ष सत्ता पर कारण-कार्यभाव को लागू न होना, ज्ञान अथवा विद्या का मोक्ष का प्रत्यक्ष साधन होना, तथा निरपेक्ष शून्य का अचिन्त्य होना। यह ग्रंथ चार अध्यायों में विभक्त है। प्रथम के अन्दर, जिसे आगम कहा जाता है, माण्डूक्योपनिषद् के प्रतिपाद्य विषय की व्याख्या की गई है। गौडपाद ने यह दर्शाने का प्रयत्न किया है कि यथार्थसत्ता के विषय में जो उसका मत है उसे श्रुति की मान्यता प्राप्त है और तर्क उसका समर्थन करता है।[1] दूसरे अध्याय में, जिसका नाम वैतथ्य है, युक्तियों द्वारा संसार के प्रतीयमान स्वरूप की व्याख्या की गई है, क्योंकि इसकी विशिष्टता द्वैतभाव और परस्पर-विरोध से लक्षित होती है। तीसरे भाग में अद्वैत सिद्धान्त को सिद्ध किया गया है। अन्तिम भाग में, जिसका नाम अलातशान्ति है और जिसका अर्थ होता है ज्वाला को बुझाना, आत्मा के एकमात्र यथार्थ अस्तित्व के तथा उससे सम्बद्ध हमारे साधारण अनुभव के स्वरूप के विषय में अद्वैत सिद्धान्त की जो स्थिति है उसका और अधिक परिष्कार किया गया है। जिस प्रकार एक सिरे पर जलती हुई लकड़ी जब चारों ओर घुमाई जाती है तो बड़ी शीघ्रता से एक प्रकार का भ्रम उत्पन्न करती है कि यह अग्निचक्र (अलातचक्र) है यही हाल संसार के अनेकत्व का है। यह योगाचार मत का भी उल्लेख करती है और बुद्ध का नाम भी इसमें कम से कम आधा दर्जन बार आया है।

गौडपाद ऐसे समय में हुआ जबकि बौद्धधर्म विस्तृत रूप में प्रचलित था। स्वभावतः यह बौद्धधर्म के सिद्धान्तों से अभिज्ञ था और जहां पर वे उसके अपने अद्वैतवाद के सिद्धान्तों के साथ विरोध में नहीं जाते थे, वहां पर उन्हें गौडपाद ने स्वीकार भी किया था। बौद्धधर्मियों से उसने यह कहा कि उसके मत का आधार कोई धर्मशास्त्रीय मूलग्रंथ या दैवीय वाणी नहीं है। सनातनी हिन्दू को उसने यह कहा कि इसको श्रुति प्रमाण की भी मान्यता प्राप्त है। अपने उदार विचारों के कारण उसे बौद्ध धर्म से सम्बद्ध सिद्धान्तों को स्वीकार करके उन्हें अद्वैत की शैली पर अपने अनुकूल बना लेने की सुविधा प्राप्त हो गई।

---

ही था अन्तर नहीं आता क्योंकि ब्रह्मसूत्र के 'रहस्यमय स्वरूप' के कारण विजातीयों के लिए वेदान्त-दर्शन के विचारविषयों के स्पष्टस्वरूप में उसका उद्धरण देना सम्भव हो जाता है। "इसके अतिरिक्त बौद्ध लेखक बादरायण व पुरातन वेदान्त की उपेक्षा भी कर दे सकते थे जिस प्रकार कि जैनियों ने आगे चलकर नवीं शताब्दी में किया। किन्तु वे 'गौडपादी' की उपेक्षा नहीं कर सकते थे, क्योंकि उक्त ग्रन्थ ने एक ऐसे दर्शन की शिक्षा दी जोकि अनेक अंशों में उनके अपने समान थी।" 'जर्नल आफ दि अमेरिकन ओरियण्टल सोसाइटी', अप्रैल, १९१३)। अनेक भारतीय विद्वानों का झुकाव जेकोबी की सम्मति की ओर है, यद्यपि वे उसके तर्क को वालेसर के तर्क से भिन्न नहीं मानते।

१. ३ : २३।

२. मैत्रायणी उपनिषद् भी देखें, ६ : २४। यही उपमा का प्रयोग बौद्धग्रन्थों में भी किया गया है। निःसन्देह भाषा तथा विचार की दृष्टि से गौडपाद की कारिका तथा माध्यमिक ग्रन्थों में अद्भुत समानता पाई जाती है, और उनमें प्रयुक्त दृष्टान्त भी इसमें मिलते हैं। विशेष रूप में तुलना कीजिए, २ : ३२; ४ : ५९। देखें, 'जर्नल आफ दि रायल एशियाटिक सोसाइटी', १९१०, पृष्ठ १३६ से आगे।

## ५

## अनुभूत ज्ञान का विश्लेषण

एक अन्य स्थान पर हमने चेतना की श्रेणियों तथा प्रकारों के विषय मे जो सिद्धान्त है, और जिसका वर्णन माण्डूक्योपनिषद् मे किया गया है, उसका उल्लेख किया है।[1] गौडपाद इसी विश्लेषण को अपना आधार मानकर बलपूर्वक कहता है कि स्वप्नावस्था के अनुभव तथा जागरित अवस्था के अनुभव एकसमान है। यदि स्वप्नावस्थाएं हमारे अन्य साथी मनुष्यों के सामान्य अनुभवों तथा हमारे अपने भी साधारण अनुभव की अवस्थाओ के अनुकूल नही है तो अवश्य यह समझना चाहिए कि इसका कारण यह नही है कि वे निरपेक्ष यथार्थसत्ता मे न्यून है, अपितु इसका कारण यह है कि वे हमारे अपने परम्परागत मानदण्डो के अनुकूल नही है। अनुभवो की उनकी अपनी एक पृथक् ही श्रेणी है और अपने सब के अन्दर वे सश्लिष्ट है। स्वप्न मे का पानी स्वप्नगत प्यास को बुझा सकता है और यह कहना कि यह वास्तविक प्यास को नही बुझाता है, असंगत है। ऐसा कहने का तात्पर्य होगा कि हम यह मान लेते है कि जागरित अवस्था का अनुभव अपने-आपमे यथार्थ है और वही एकमात्र यथार्थ है। जागरित तथा स्वप्न अवस्थाए दोनो ही अपने-अपने स्थानो पर यथार्थ है, अथवा निरपेक्ष भाव से दोनो ही एक समान अयथार्थ है।[2] गौडपाद का मत है कि जागरितावस्था के अनुभूत यथार्थ हम सबके लिए एकसमान है जबकि स्वप्नावस्था मे जाने गए पदार्थ केवल स्वप्नद्रष्टा की निजी सम्पत्ति है।[4] फिर भी उनका कहना है कि 'क्या स्वप्न मे और क्या जागरित अवस्था मे जो भी पदार्थ ज्ञान मे आते है वे सब अयथार्थ है।"[5] उसका तर्क यह है कि पदार्थ के रूप मे जो कुछ भी प्रस्तुत होता है वह सब अयथार्थ है। यह तर्क कि सब पदार्थ अयथार्थ है और केवल मात्र प्रमाता (ज्ञाता) जो निरन्तर साक्षीरूप आत्मा के रूप मे है वही यथार्थ है, कुछ उपनिषदों में उपस्थित किया गया है और इसे बौद्ध विचारधारा मे निषेधात्मक परिणामों के साथ विकसित किया गया है। इसी तर्क का प्रयोग आगे चलकर गौडपाद

१. देखें खण्ड १, पृष्ठ ३०–३३, १५८ से आगे। तुलना कीजिए, ब्रैडले : 'ट्रुथ ऐण्ड रियलिटी', पृष्ठ ४६२–६४।

२. २ : २०३।

३. "जब मैं इस विषय पर ध्यान देकर विचार करता हूं तो मुझे एक भी ऐसा लक्षण नही मिलता जिसके द्वारा मैं निश्चित रूप से निर्णय कर सकूं कि क्या मैं जागता हूं या स्वप्न देख रहा हू। स्वप्नावस्था के अनुभव तथा जागरितावस्था के अनुभव इतने अधिक समान है कि मैं पूर्णरूप से हैरान हो जाता हू और वस्तुतः मैं नही जानता कि मैं इस क्षण मे स्वप्न नही देख रहा हू" डेस्कार्ट : 'मेडिटेशन्स', पृष्ठ १ का पास्कल का कथन ठीक है कि यदि हर रात एक ही स्वप्न दिखाई दे तो हम उसमें भी ठीक इसी प्रकार लिप्त हो जाएंगे जैसेकि उन वस्तुओं में हो जाते है जिन्हे हम प्रतिदिन देखते है। उसके शब्द हैं, "यदि कोई कारीगर निश्चित रूप से पूरे बारह घण्टे तक यह स्वप्न देखे कि वह राजा है तो मेरा विश्वास है कि वह भी उसी राजा के समान सुखी होगा जो हर रात में बराबर बारह घण्टे तक यह स्वप्न देखता है कि वह कारीगर है।"

४. २ : १४।

५. २ : ४।

ने यह सिद्ध करने के लिए किया है कि यह जीवन जागरित अवस्था का स्वप्न है ।[1] हम जागरित अवस्था के ससार को बाह्य मान लेते है, इसलिए नही कि हमे अन्य लोगो की मानसिक अवस्थाओ का ज्ञान होता है, किन्तु इसलिए कि हम उनकी साक्षी को मान लेते है । देश, काल और कारण के सम्बन्ध, जो जागरित ससार के पदार्थों का नियमन करते है, आवश्यक नही कि यथार्थ ही मान लिए जाए । गौडपाद के अनुसार, "एक वस्तु के स्वरूप से जो कुछ समझा जाता है, वह वह है जोकि अपने मे पूर्ण होता है, वह जोकि इसकी वास्तविक अवस्था है वह जोकि अन्तर्निहित है, वह जोकि आकस्मिक नही है अथवा वह जो अपने-आपमे नष्ट नहीं हो जाता ।"[2] इस कसोटी को उपयोग मे लाने पर हमे प्रतीत होता है कि आत्माए तथा ससार अपने-आपमे दोनो ही कुछ नही हैं, और केवल आत्मा ही सत् है ।[3]

अनुभूत ज्ञान की व घटनाए हमारे मस्तिष्क के अन्दर प्रविष्ट होती है, किन्ही निश्चित नियमो का पालन करती है तथा किन्ही निश्चित सम्बन्धो मे आबद्ध ह, जिनमे प्रधान सम्बन्ध है कारण । वह कौन सा क्रम है जिसके अनुसार कारण और कार्य एक-दूसरे के पीछे आते है ? यदि वे युगपत् आते है, जैसेकि एक पशु के दो सीग साथ-साथ आते है, तो वे कारण और कार्य के रूप मे एक-दूसरे से सम्बद्ध नही हो सकते । बीज और वृक्ष का दृष्टान्त अधिक उपयुक्त नही हो सकता । हम किसी भी वस्तु को कार्य नही कह सकते यदि हम उसके कारण को नही जानते ।[4] बाह्य आवरण के स्वरूप मे कारण-कार्य-सम्बन्धी व्याख्या पूर्ण नही हो सकती । वस्तुओ की किसी भी प्रस्तुत अवस्था को हम सोपाधिक मानते हैं और उसकी उपाधियो का पता लगाते हे और जब उपाधियो का पता लग जाता है तो हमे उनकी पृष्ठभूमि मे जाना होता है । इस प्रकार की प्रक्रिया का कोई अन्त नही है ।[5] किन्तु यदि हम विश्वास करे कि ऐसे अनादि नित्य कारण भी वर्तमान है जो स्वय मे कारणरहित है और तो भी कार्यों को उत्पन्न करते हैं, तब फिर गौडपाद कैसे पूछ सकता है कि क्या वह पदार्थ जो कार्य को उत्पन्न करता है, स्वय अज (अर्थात् न उत्पन्न होनेवाला) हो सकता है ? और एक परिवर्तनशील पदार्थ कैसे नित्य हो सकता है ? स्वय अनुत्पन्न वस्तुओ को अन्य वस्तुओ को उत्पन्न करते हुए हम कहा पाएगे ? कारण और कार्य, स्पष्ट है कि परस्पर सापेक्ष है, जिनमे से एक-दूसरे को सहारा देता है और जो गिरते भी साथ-साथ है ।[6] कारण कार्य-सम्बन्ध का स्वरूप यथार्थसत्ता के स्वरूप-सा नही है किन्तु केवल ज्ञान की एक दशा है । गौडपाद कहता हे "न तो अयथार्थ का और न यथार्थ का ही कारण कभी अयथार्थ हो सकता है और न ही यथार्थ का कारण यथार्थ हो सकता हे और यथार्थ कैसे अयथार्थ का कारण हो सकता है ?"[7] कारणकार्यभाव की समस्याओ के कारण गौडपाद यह कहने के लिए विवश हुआ कि "कोई भी वस्तु न तो अपने से और न अन्य

१. २ : ३१ । २. ४ : ६ । ३. ४ : १०, २८, ६१ ।
४. ४ : १६, २१ । ५. ४ : ११-१३, २१, २३, २५ ।
६. ४ : १४-१५ । ७. ४ : ४० ।

के द्वारा उत्पन्न हो सकती है। वस्तुतः कोई वस्तु उत्पन्न होती ही नहीं, चाहे वह सत् हो चाहे असत् हो अथवा दोनों में से एक हो।"[1] कारणकार्यभाव असम्भव है। हम न तो यही कह सकते है कि ईश्वर ससार का कारण है अथवा और न यह कि जागरित अवस्था का अनुभूत ज्ञान स्वप्नावस्थाओं का कारण है।[2] नानाविध पदार्थ—विषयनिष्ठ और पदार्थनिष्ठ, जीवात्मामात्र तथा ससार—सभी अयथार्थ है।[3] वे तभी तक यथार्थ प्रतीत होते है जब तक कि हम कारणकार्य के सिद्धान्त को स्वीकार करते है।[4] "प्रत्येक पदार्थ सवृति (अर्थात् सापेक्ष सत्य) की शक्ति से उत्पन्न होता है और इसलिए कुछ भी नित्य नही है, फिर प्रत्येक पदार्थ उत्पत्तिरहित है क्योंकि वह सत् से पृथक् नही हो सकता और इसलिए विनाश नाम की कोई वस्तु नही है।"[5] उत्पत्ति और विनाश केवल प्रतीति-मात्र है और यथार्थ मे न तो कुछ उत्पन्न होता है और न विनष्ट ही होता है।[6] यथार्थसत्ता तक पहुचने के लिए हमे कारणकार्यभाव तथा अन्य सम्बन्धो को अस्वीकार करना होगा, क्योंकि यथार्थसत्ता प्रतीतिरूप जगत् से अतीन्द्रिय है।[7]

यह ध्यान देने योग्य विषय है कि आत्मनिष्ठ तथा पदार्थनिष्ठ का भेद वेदान्त मे वैसा नही है जैसाकि साधारणत होता है। मानसिक जगत् वैसा ही पदार्थनिष्ठ अथवा अयथार्थ है जैसाकि भौतिक जगत् है, क्योंकि एकमात्र ज्ञाता अथवा यथार्थसत्ता केवल आत्मा ही है। यद्यपि गौडपाद और शकर दोनो ही इस विचार के माननेवाले है तो भी शकर स्वप्नलोक तथा जागरित लोक मे परस्पर भेद करने का विशेष ध्यान रखते है। जहा एक ओर शकर इस बात पर बल देता है कि दोनो जगत् मानसिक और भौतिक एक ही प्रकार तथा एक ही व्यवस्था के नही है, यद्यपि तात्त्विक रूप से वे दोनो ही ब्रह्म है। गौडपाद के ऊपर यह दोष आ सकता है कि वह परम्परागत अर्थों मे आत्म-निष्ठता को मानता है क्योंकि उसने बाह्य वस्तुओ की अयथार्थता को सिद्ध करने तथा उन्हे मानसिक विचार के रूप मे प्रस्तुत करने के लिए उन्ही युक्तियों का प्रयोग किया है जिनका प्रयोग बौद्धधर्म का विज्ञानवाद करता है।[8] यह चैतन्य की गति (विज्ञान-स्पन्दितम्) है जो प्रत्यक्ष ज्ञान के कर्ता तथा ज्ञात पदार्थ की प्रतीति को उत्पन्न करती

१. ४ : २२। शकर इसपर इस प्रकार टीका करते है, "अतएव किसी भी वस्तु से सत का उत्पन्न होना किसी प्रकार भी सिद्ध नही हो सकता। अपने-आपसे, अर्थात् अपनी निजी आकृति से कुछ नहीं उत्पन्न हो सकता। कोई भी पदार्थ फिर से अपने को उत्पन्न नहीं कर सकता जैसे घड़े से फिर घड़ा नहीं उत्पन्न हो सकता, और न ही किसी अन्य वस्तु से कोई वस्तु उत्पन्न हो सकती है जैसे घड़े से कपड़ा नहीं उत्पन्न हो सकता; और पहले कपड़े से दूसरा कपड़ा नही उत्पन्न हो सकता; और अपने तथा अपने से अन्य दोनो से कुछ नहीं उत्पन्न हो सकता: क्योंकि एक घड़ा और एक कपड़ा दोनों एकसाथ मिलकर किसी एक को या दूसरे को उत्पन्न नहीं कर सकते।"

२. ४ : ३८। ३. ४ : ५१-५२, ६७। ४. ४ : ५५-५६; ४ : ४२।

५. ४ : ५७। ६. २ : ३२। ७. प्रपञ्चोपशमम्, १ : ३५।

८. जेकोबी गौडपाद के तर्क को इस तर्कक्रम में प्रस्तुत करता है: "जागरित अवस्था में देखे गए पदार्थ यथार्थ नहीं हैं: यह प्रतिज्ञा (प्रापोजीशन) है, हेतु यह है कि वे देखे गए हैं, जैसेकि किसी स्वप्न में देखे गए पदार्थ, यह दृष्टान्त है; जिस प्रकार स्वप्न में देखे गए पदार्थ यथार्थ नहीं होते, इसी प्रकार दृश्यमानता का गुण जागरितावस्था के पदार्थों से भी सम्बन्ध रखता है; यह हेतु का उपयोग (हेतूपनय)

है और जहा यह नही होती वहा हम नानाविध वस्तुओ की कल्पना कर लेते है।[1] ससार का अस्तित्व केवलमात्र मनुष्य के मन मे है।[2] गौडपाद की दृष्टि में कुल यथार्थ-सत्ता मानसिक प्रभावमात्र के अतिरिक्त और कुछ नही और वह यह भी घोषणा करता है कि मानसिक प्रभाव के कोई पदार्थनिष्ठ कारण नही है। "वस्तुओ के स्वभाव के आधार पर निर्धारित युक्तिया सकेत करती है कि कारण का कारण नही होता।"[3] "चित्त (अथवा विचार) अपने को पदार्थों के साथ सम्बद्ध नही करता और न यह पदार्थों को ही अपने अन्दर प्रतिबिम्बित होने देता है, क्योंकि पदार्थ अयथार्थ हैं और उनका प्रतिबिम्ब उससे (चित्त से) पृथक् नही है।"[4]

यथार्थवादी तर्क करता है कि विचार तथा मनोभावनाए उदय ही नही होगी यदि बाह्य पदार्थ उन्हे उत्पन्न न करे। गौडपाद विचारो से स्वतन्त्र प्रमेय पदार्थों के अस्तित्व की कल्पना को अयुक्तियुक्त बतलाता है और शकर यह स्वीकार करने के लिए विवश है कि यह प्रतिवाद 'बौद्धो के विज्ञानवादी सम्प्रदाय का तर्क है जो यथार्थ-वादियो (बाह्यार्थवादियो) की सम्मति को अमान्य ठहराते है, और आचार्य उनसे यहा तक सहमत है।'[5]

किन्तु विचारो के यथार्थप्रवाह की कल्पना भी गौडपाद के लिए अरुचिकर है। वह विज्ञानवाद की मुख्य स्थिति अर्थात् चित्त की यथार्थता का भी प्रतिवाद करता है। "इसलिए मन (चित्त) का उद्भव नही होता और न मन के द्वारा जाने गए पदार्थ ही उत्पन्न होते है। ऐसे व्यक्ति जो उनके उद्भव को जानने का अभिनय करते है, केवल हवाई किले बनाते है।[6] यदि सम्पूर्ण ज्ञान केवल प्रतीतिमात्र है तो फिर यथार्थ और मिथ्या ज्ञान मे अन्तर ही क्या रहा? निरपेक्ष परमसत्ता की दृष्टि मे कुछ भी अन्तर नही है। रस्सी का रस्सी के रूप मे ज्ञान भी फिर उतना ही निराधार है जितना कि रस्सी को साप के रूप मे जानने का ज्ञान है। जागरित तथा स्वप्न अवस्थाओ मे प्रस्तुत पदार्थों की चेतना निरन्तर रहनेवाला घटक साधन नही है। सुषुप्ति अवस्था मे न तो बाह्य और न आभ्यन्तर पदार्थो का बोध हो सकता है। केवल एक ऐसा एकत्व है जिसके अन्दर सब पदार्थ आकर एक चेतना के पुञ्जरूप मे एकत्र होते हुए प्रतीत होते है जहा वे अलग-अलग पहचाने नही जा सकते।[7] इस अवस्था का अस्तित्व इस विषय

---

है; इसलिए जागरित अवस्था में देखे गए पदार्थ भी अयथार्थ है; यह निष्कर्ष (निगमन अनुमान) है। 'जर्नल आफ दि अमेरिकन ओरियण्टल सोसाइटी', खण्ड ३३, भाग १, अप्रैल १९१३। और भी देखें, २:४, ३१; ४:६१-६६, ७२-७३।

१. २:१५ और १७, और ४:४७।

२. ४:४५-४८, ७२:४:७७; १:१७।

३. ४:२५। इसके ऊपर भाष्य करते हुए शकर लिखता है, "घडे आदि का, जिन्हे तुम विषयी-निष्ठ प्रभावों का पदार्थनिष्ठ कारण मानते हो, अपना कोई कारण नहीं है, न कोई आधार ही है; इसलिए वे विषयीनिष्ठ प्रभावों के कारण नहीं है।"

४. ४:२६। ५. ४:२१, २५-२७। ६. ४:२८।

७. "यथा रात्रौ नैशेन तमसा विभज्यमान सर्वं घनमिव तद्वत् प्रज्ञानघन एव।" शांकरभाष्य, माण्डूक्योपनिषद्, ५।

का स्पष्ट प्रमाण है कि ज्ञान, जिसमें ज्ञाता और ज्ञात पदार्थ का भेद है, निरपेक्ष परम नही है। स्वप्न तभी तक यथार्थ है, जब तक कि हम स्वप्न देखते है। इसी प्रकार जागरित अवस्था का ज्ञान भी तभी तक वर्तमान है जब तक कि हम निद्राभिभूत नही होते एवं स्वप्न नही देखते। सुषुप्ति (अर्थात् स्वप्नरहित निद्रा), जिसमे से गुजरकर हम जागरित अथवा स्वप्नावस्था मे आते है उतनी ही अयथार्थ है जितनी कि अन्य अवस्थाएं, और तीनो अवस्थाए उस समय अपने सापेक्ष रूप को प्रकट करती है, जब मनुष्य "भ्राति-रूप निद्रा से जाग जाता है, जिसका कोई आदि नही है और वह उस अजन्मा, सदा जागरित, स्वप्नविहीन को पहचान जाता है जिसके समान दूसरा कोई नही है।"[1]

ससार के मिथ्यात्व को दर्शाने का दूसरा तर्क यह है कि "प्रत्येक वस्तु जो प्रारम्भ मे असत् थी और अन्त मे भी असत् रूप मे परिणत हो जाएगी, मानना चाहिए कि मध्यकाल मे भी असत् है।"[2] दूसरे शब्दो मे वह सब जिसका आदि व अन्त है, अयथार्थ या मिथ्या है।[3] यथार्थता का प्रमाण पदार्थनिष्ठता अथवा क्रियात्मक क्षमता नही है किन्तु सब काल मे निरन्तर अस्तित्व अथवा निरपेक्ष आत्मसत्ता है। जागरितावस्था के अनुभूत पदार्थ स्वप्नावस्था मे असत् हो जाते है और स्वप्नावस्था के पदार्थ जागरितावस्था मे असत् रूप हो जाते है। इस प्रकार गौडपाद अनुभूत जगत् के अयथार्थस्वरूप को सिद्ध करता है अर्थात् (१) इसकी स्वप्नावस्था के साथ समानता के कारण; (२) इसके प्रस्तुत होनेवाले अर्थात् पदार्थनिष्ठ स्वरूप के कारण, (३) इसके उन सम्बन्धो के दुर्बोध होने के कारण जो इसका सगठन करते है, और (४) उसके सब कालो मे स्थिर न रहने के कारण।

यह स्वीकार करते हुए कि सापेक्षता एक सर्वग्राही शक्ति है जो अनुभूत ज्ञान के क्षेत्र मे नियामक है, वह एक ऐसी वस्तु की यथार्थता की स्थापना करता है जो अनुभव, ज्ञान तथा सापेक्षता से भी ऊपर हो। सापेक्ष की सम्भावना ही निरपेक्ष यथार्थसत्ता को उपलक्षित करती है। यदि हम यथार्थसत्ता को अस्वीकार करते है तो हम सापेक्ष को भी अस्वीकार करते है।[4] उपनिषदो मे प्रतिपादित किया गया है कि जागरित, स्वप्न तथा सुषुप्ति तीनो ही अवस्थाओ से परे उन सबका एक सामान्य आधार आत्मा है।[5] केवल-मात्र यही सत् है। यह अखण्ड है क्योंकि यदि इसके खण्ड होते तो बहुत्व का दोष आ जाता। सत् के अन्दर कोई भेद नही रह सकता क्योंकि जो सत् से भिन्न है वह असत् है, और असत् अभावात्मक है। "वह वस्तु जो सत् है बन नही सकती, जिस प्रकार जो नही है वह हो नहीं सकती।" सत् का विचार के साथ तादात्म्य है क्योंकि यदि यह

१. २ : १६।   २. २ : ६।   ३. २ : ७।

४. ३ : २८।

५. १ : १। एक एव त्रिधा स्मृतः। तुलना कीजिए :

· सत्त्वा-जागरणं विद्याद्रजसा स्वप्नमादिशेत।
प्रस्वापनं तु तमसा तुरीयं त्रिषु सन्ततम्॥

देखें, सांख्यप्रवचनभाष्य, १ : ६१।

६. ४ : ४।

तादात्म्य न होता तो यह अन्य प्रकार से नितान्त रूप में एक न होता। विचार वही है जो सत् है; किन्तु यह विचार वह मानवीय विचार नहीं है जिसे एक प्रमेय पदार्थ की आवश्यकता होती है। इस प्रकार का विचार सम्बन्धों में और इसीलिए बहुत्व से संपृक्त होगा। विचार से यहां तात्पर्य है सरल आत्मप्रकाश की ज्योति से, जो सब प्रकार के सापेक्ष ज्ञान को सम्भव बनाती है। "सदा अजन्मा, जागरित, स्वप्नरहित, अपने को स्वयं से प्रकाशित करता है। यह अपने स्वरूप ही के कारण सदा प्रकाशमान रहता है।"[1] निरपेक्ष परमसत्ता को निषेधात्मक शून्यता के साथ न मिला देना चाहिए जो सुषुप्ति की अवस्था है। सुषुप्ति में हमें अबोध रहता है किन्तु ब्रह्म के अन्दर हमें विशुद्ध बोध होता है। जागृति, सुषुप्ति तथा निद्रा, ये तीन प्रकार की अवस्थाएं हैं जिनमें एक-मात्र निरुपाधिक आत्मा अपने को अभिव्यक्त करती है जबकि यह भिन्न-भिन्न उपाधियों (सीमाओं) से मर्यादित रहती है।[2]

## ६

## सृष्टिरचना

गौडपाद सर्वश्रेष्ठ तत्त्व अर्थात् आत्मा तथा आनुभविक जगत् के मध्य क्या सम्बन्ध है इस विषय के प्रश्न को उठाता है। यदि हम सत्य के नैष्ठिक विद्यार्थी (परमार्थ-चिन्तका:) और सृष्टि के सम्बन्ध में केवल कल्पना ही कल्पना करनेवाले (सृष्टि चिन्तका:) नहीं हैं तो हम देखेंगे कि सृष्टिरचना नाम की कोई वस्तु है ही नहीं। यथार्थ-सत्ता में कोई परिवर्तन सम्भव नहीं है। यदि यह सम्भव होता तो 'अमर मरणधर्मा हो जाता।'[4] "किसी प्रकार से भी यह सम्भव नहीं है कि कोई वस्तु अपने से सर्वथा विपरीत गुणवाली वस्तु के रूप में परिणत हो जाए।"[5] प्रत्येक परिणमन अवास्तविक है एवं केवल आनुभविक जगत् में ही वह सत्य अथवा सप्रमाण है। यथार्थ में भेद नामक कोई वस्तु नहीं है। (नास्ति भेद कथञ्चन)।[6] आत्मा ही जो, एकमात्र निरुपाधिक यथार्थसत्ता है, अपने अतिरिक्त और किसीके विषय में अभिज्ञ नहीं है। जैसाकि शङ्कर कहता है: प्रमेय पदार्थों का बोध एक क्रियाशील प्रमाता को होता है, साधारण सत्ता मात्र को नहीं होता।' यह बताना सम्भव नहीं है कि यह अध्यास अथवा आत्मा का अनात्म के साथ असामञ्जस्य कैसे उत्पन्न होता है, किस प्रकार से एक अनेकरूप में प्रकट

१. ४ : ८१। और भी देखें, ३ : ३३, ३५ : ३६।

२. ३ : ३४। और भी देखें, १ : २६-२९ ; ३ : २६ : ४ : ८।

३. स्थूल, सूक्ष्म तथा कारण शरीरों से सम्बद्ध आत्मा की क्रमशः, विश्व, तैजस और प्राज्ञ संज्ञा होती है। इसके साथ तुलना कीजिए हीगल के विचार की अर्थात् एक ऐसी क्रमबद्ध श्रेणी जिसके द्वारा मनुष्य का मानस शनैः-शनैः न्यूनतर यथार्थ से अयथार्थता के अधिकतर सही विचारों पर पहुंचता है, उस प्रक्रिया की अवस्थाओं के अनुकूल है जिसके द्वारा यथार्थता स्वयं सदा बढ़ती रहनेवाली यथेष्टता के साथ घटनाओं के ऊपर उठनेवाले क्रम में स्वयं अभिव्यक्त होती है।

४. ३ : १६। ५. ३ : २१। ६. ३ : १५, ६ और २४।

होता है, क्योंकि अखण्ड आत्मा के यथार्थ मे विभाग नही हो सकते और कभी-कभी यह तर्क किया जाता है कि जगत् की व्याख्या का पता लगाना, यदि यह यथार्थ नही है तो भी, आवश्यक है।[1] सृष्टिरचना के विषय मे प्रस्तुत किए गए भिन्न-भिन्न विकल्पो पर गौडपाद ने इस प्रकार विचार किया है, "कुछ इसे ईश्वर की अभिव्यक्ति (विभूति) के रूप मे मानते है किन्तु अन्य कई इसे स्वप्नरूप अथवा भ्रांति (स्वप्नमाया) के रूप मे मानते है अन्य कई का मत है कि यह ईश्वर की इच्छा-रूपी एक सङ्कल्प है, किन्तु ऐसे व्यक्ति जो काल मे विश्वास रखते है, बलपूर्वक कहते है कि सब कुछ काल से ही प्रादुर्भूत हुआ है। कुछ का कहना हे कि सृष्टि भोग के लिए है, दूसरी ओर ऐसे भी व्यक्ति है जिनका कहना है यह क्रीडा के लिए है।'[2] गौडपाद उक्त सब मतो का निराकरण करते हुए बलपूर्वक कहता है कि "यह उस तेजोमय का अन्त स्थित स्वभाव (देवस्यैष स्वभावोऽयम्) है जिसे सब कुछ प्राप्त है क्योंकि उसकी इच्छा और क्या हो सकती है?'[2] इसलिए इस मत का निराकरण करते हुए कि जगत् की तुलना एक स्वप्न अथवा भ्रांति के साथ की जा सकती है, गौडपाद तर्क करता हे कि यह ईश्वर के अपने स्वभाव का व्यक्तरूप है, अर्थात् उसकी शक्ति का अभिव्यक्त स्वरूप हे। अन्य वाक्यो मे भी जगत् का यथार्थवादी विचार प्रकट होता है तथा "आत्मा अपनी माया की शक्ति द्वारा (स्वमाया से) अर्थात् अपने आपसे अपनी कल्पना करता है। वही एक-मात्र बाह्य विषयो (प्रमेय पदार्थों) का बोध ग्रहण करता हे। इस विषय पर वेदान्त का यह अन्तिम मत है।"[3] यहा पर गौडपाद ने माया शब्द का प्रयोग अद्भुत शक्ति के अर्थों मे किया है, यह आत्मा का स्वभाव बन जाता है "जो उस सर्वदा ज्योतिष्मान् से पृथक् नही हो सकता और जो इसके द्वारा आवृत है।"[4] माया के विषय मे यह भी कहा गया है कि यह अनादि सृष्टितत्त्व है जो मनुष्य की दृष्टि से यथार्थसत्ता को छिपाए रहती हे।[5] वह परमतत्त्व इस माया रूपी तत्त्व अथवा स्वभाव से सयुक्त होकर जो अव्याकृत है, ईश्वर कहाता है 'जो समस्त चैतन्य के केन्द्रो का वितरण करता हे।"[6]

पृथ्वी, लोहा और आग के स्फुलिंगो के दृष्टान्त जिनका उपयोग उपनिषदो मे किया गया है वह हमे केवल परमार्थसत्ता के प्रत्यक्षीकरण मे सहायता प्रदान करने के लिए हे।[7] अर्वाचीन वेदान्त मे इस स्थिति को परिष्कार करके अध्यारोपापवाद अथवा एक अध्यास के रूप मे, जिसके आगे अपसरण आता है, प्रतिपादन किया गया है।[8] उक्त सब कथनो मे जो आध्यात्मिक सत्य निहित है वह यह है कि इस आनुभविक जगत् का अधिष्ठान आत्मा है जो यथार्थ मे किसी प्रकार के द्वैत को स्वीकार नही करता (द्वैत-स्याग्रहणम्)।[9] 'द्वैतपरक जगत् केवल माया है यथार्थसत्ता अद्वैत है।[10] शङ्कर कहते हैं, 'ज्ञान की विविधता आत्मा के अन्दर ठीक उसी भाति रहती है जैसेकि साप रस्सी

१. १ : १७-१८। २. १ : ७-९।
३. २ : १२ और भी देखे, ३ : १०। ४. २ : १९।
५. १ : १६। ६. १ : ६। ७. ३ : १५। ८. वेदान्तसार, २।
९. १ : १३. १७। १०. मायामात्रमिद द्वैतम द्वैत परमार्थतः (१. १७)।

मे ।"[1] हमे यह न कहना चाहिए कि आत्मा अपने को जगत् के रूप मे परिणत करती है। यह वस्तुओं को उत्पन्न करती है केवल उसी भांति जिस भांति कि एक रस्सी सांप का रूप धारण करती है, किन्तु यथार्थरूप मे वह सांप नही।[2] यह केवल माया के द्वारा ही अनेक रूप मे परिणत होती केवल प्रतीत होती है किन्तु अपने आपमे नही (न तत्त्वत)।[3] "अनुभूत ज्ञान की विविधता को आत्मा के अनुरूप नही कहा जा सकता और न अपने-आपमे स्वतन्त्र रूप मे अवस्थित ही कह सकते है, और कुछ भी भिन्न अथवा तादात्म्य-सूचक नही है।"[4] यह जगत् न तो आत्मा के साथ तादात्म्यरूप है और न उससे पृथक् तथा भिन्न ही है। जिस समय गौडपाद का ध्यान सर्वोपरि यथार्थसत्ता के ऊपर होता है तो वह बलपूर्वक कहता है कि जगत् केवल स्वप्नमात्र अथवा भ्रान्ति है और भेद सब केवल प्रतीतिस्वरूप है।[5]

गौडपाद ने माया शब्द का प्रयोग ठीक एक ही अर्थ मे नही किया है। इसका प्रयोग (१) जगत् तथा आत्मा के मध्यगत सम्बन्ध की अव्याख्येयता के अर्थो मे किया है, (२) ईश्वर के स्वभाव अथवा शक्ति के अर्थों मे तथा, (३) जगत् की स्वप्नसदृश प्रतीति के अर्थों मे किया है। शङ्कर ने माया के पहले अर्थो को ही अधिकतर प्रधानता दी है और तीसरे प्रकार के अर्थों के प्रति वह उदासीन है। वह तीसरे प्रकार के अर्थों की गौडपाद की स्थिति को माध्यमिकों के संवृति सत्य अथवा असत्य के सदृश बना देती है, किन्तु व्यावहारिक सत्य अथवा क्रियात्मक सत्य के सदृश नही।[6]

यदि यह जगत् चित्तनिष्ठ पदार्थों से ही बना है (चित्तदृश्यम्) और निरपेक्ष परमार्थस्वरूप आत्मा के ऊपर आरोपित किया गया है तो यही जीव की दशा है। आत्मा का अनेक जीवो मे विभक्त होना केवल प्रतीतिमात्र है। आत्मा की तुलना सर्वव्यापी देश के साथ की गई है और जीव की तुलना भी उसीके समान घडे मे सीमित आकाश (देश) के साथ की गई है। और जब ढकनेवाला बाह्य आवरण नष्ट हो जाता है तो सीमाबद्ध देश (घटाकाश) व्यापक देश (महाकाश) मे मिल जाता है। भेद केवल ऐसे आनुषगिक पदार्थो मे रहते है, यथा आकृति, क्षमता और नाम, किन्तु स्वय व्यापक देश (आकाश) मे यह भेद नही है। जैसेकि हम यह नही कह सकते कि सीमाबद्ध आकाश (देश) व्यापक आकाश का अवयव है अथवा एक विकार है इसी प्रकार हम यह भी नही कह सकते कि जीव आत्मा का अवयव है या विकार है। ये दोनो एक ही है और भेद केवल प्रतीतिपरक है। यद्यपि व्यावहारिक रूप मे हमे इन दोनो को भिन्न मानना होता है।[7]

१. ब्रह्मसूत्र पर शाङ्करभाष्य, २ : १२, १८।

२. ३ : २७ ; २ : १७।    ३. ३ : २७।    ४. २ : ३४।

५. ३ : १९, २६ ; ४ : ४५। और भी देखें, २ : १८।

६. गौडपाद की दृष्टि मे आनुभविक जगत् के पदार्थ (धर्म) केवल भ्रांतिमात्र है जैसाकि आकाश (गगनोपम)। ज्ञान को भी वह आकाश के समान कल्पनात्मक और ज्ञेय पदार्थों से अभिन्न मानता है।

७. ३ : ३-१४।

## ७

## नीतिशास्त्र और धर्म

मनुष्य का सबसे श्रेष्ठ हित इसीमे है कि वह उन बन्धनो को तोड फेंके जो उसे उस यथार्थसत्ता से दूर रखे हुए है, जो उसका अपना स्वरूप है। जीवात्मा के अन्दर आत्मा का साक्षात्कार कर लेने का नाम ही मोक्ष है।[1] 'मुक्त आत्मा कभी जन्म नही लेती क्योकि वह कारणकार्य की परिधि से दूर हो जाती है।'[2] जब मनुष्य सत्य का साक्षात् कर लेता है तो वह ससार मे उच्चकोटि के अनासक्तिभाव से युक्त रहता है जिसकी तुलना जड प्रकृति की पूर्ण उदासीनता के साथ (जडवत्) हो सकती है।[3] वह परम्परागत नियमो तथा विधानो के बन्धन मे नही रहता।[4]

नैतिक प्रयत्न उच्चकोटि के कल्याण के प्रगतिशील सान्निध्य मे है। पुण्य और पाप के भेद आनुभविक जगत् से ही सम्बन्ध रखते है जहा कि जीव व्यक्तित्व का भाव रखते है। चूकि अविद्या एक ऐसी वस्तु है जिसका प्रभाव मनुष्य के व्यक्तित्व के ऊपर सम्पूर्णरूप मे होता है। इससे मुक्त होने के लिए न केवल सत्य ज्ञान अपितु सदाचरण और ईश्वर मे भक्ति आवश्यक है। धर्म सर्वोपरि नि श्रेयस् की प्राप्ति मे हमारा सहायक होता है। परिमित शक्तिवाले जीवात्मा का पूजा तथा उपासना के विषय मे पूरी स्वतन्त्रता दी गई है, जो उस अनन्त सत्ता की जिस किसी भी रूप मे कल्पना कर सकता है क्योकि जितनी भी आकृतिया है उसी एक परम सत्ता मे न्यस्त है।[5] मानवीय आत्मा तथा ईश्वर मे परस्पर भेद के ऊपर निर्भर धर्म का स्वरूप सापेक्ष है और इसको साधन के रूप मे महत्त्वपूर्ण होने के कारण स्वीकार किया गया है।[6] गौडपाद योगशास्त्रविहित पद्धति को साधन के रूप मे स्वीकार करता है। "जब चित्त कल्पना करते करते आत्मविषयक सत्यज्ञान के कारण विरत हो जाता है तो यह शून्य हो जाता है और तब चूकि इसे किसी वस्तु का बोध ग्रहण करना शेष नही रहता इसलिए विश्रान्तिलाभ करता है।"[7] इस अवस्था को सुषुप्ति-अवस्था के साथ नही मिला देना चाहिए क्योकि यह एक ज्ञान की अवस्था है जिसका ज्ञेय विषय है ब्रह्म।[8] यह भावात्मक वर्णन से परे है, सब प्रकार के द्वैतभाव से परे है, यह एक ऐसे क्षेत्र मे है जहा कि ज्ञान आत्मा के अन्दर केन्द्रित है।[9] योग की प्रक्रिया कठिन है क्योकि इसके लिए मन का निग्रह अत्यन्त आवश्यक है जो इतना कठिन है कि गौडपाद इस कष्टसाध्य प्रयत्न की तुलना एक ऐसे व्यक्ति के प्रयत्न से करता है जो घास के एक तिनके से बूद बूद लेकर समुद्र को सुखाने का प्रयत्न करता है।[10] तो भी जब तक परम आनन्द की प्राप्ति न हो जाए, चित्त को बीच मे प्रयत्न न छोड़ना चाहिए।

१. २ : १८, ३८ ।
२. ४ : ७१ ; ३ : ४८ ।
३. २ : ३६ ।
४. २ . ३७ ।
५. २ : २९-३० ।
६. ३ : १ ।
७. ३ : ३२ ।
८. ३ . ३३ ३४ ।
९. ३ : ३५-३८ ।
१०. ३ : ४०-४१ ।

# ८

## गौडपाद और बौद्धधर्म

गौडपाद के ग्रन्थ मे जो सामान्य विचार हमें आदि से अन्त तक मिलता है—अर्थात् बन्धन और मोक्ष, जीवात्मा तथा जगत्, यह सब अयथार्थ हैं—एक मर्मभेदी समालोचक को इस परिणाम पर पहुचाता है कि वह प्रकल्पना जो इससे अधिक कुछ नहीं कह सकती कि एक अयथार्थ आत्मा इस अयथार्थ जगत् मे सर्वश्रेष्ठ कल्याण की प्राप्ति के लिए अयथार्थ बन्धनो से मुक्त होने का प्रयत्न कर रही है, स्वय अपने मे भी अयथार्थ है। एक ओर यह कहना कि अस्तित्व का रहस्य, कि किस प्रकार निर्विकार यथार्थसत्ता इस परिवर्तनशील विश्व म बिना अपने स्वरूप को नष्ट किए अपने को अभिव्यक्त करती है, स्वय रहस्य है और साथ-साथ समस्त परिवर्तनशील विश्व को केवल मृगतृष्णिका-मात्र बताकर निराकरण करना दूसरी बात है। यदि हम जीवन के क्रीडाक्षेत्र मे खेलना है तो हम अपने अन्दर इस प्रकार की धारणा रखकर कि यह सब केवल दिखावामात्र है और इसके अन्दर जितने भी पुरस्कार है व सब शून्य है, कभी खेल मे भाग नही ले सकते। कोई भी दर्शन इस प्रकार के मत को युक्तिसगत मानते हुए शान्ति नही प्राप्त करा सकता। इस प्रकार की प्रकल्पना मे सबसे बडा दोष यह है कि हम ऐसे प्रमेय पदार्थो मे लगे रहने के लिए बाध्य होते है कि जिनके अस्तित्व तथा महत्त्व का हम अपनी इस प्रकल्पना मे बराबर निषेध कर रहे होते है। यह ससाररूपी तथ्य रहस्यमय तथा अनिर्वचनीय हो सकता है। यह केवल यही दर्शाता है कि एक अन्य सत्ता ऐसी अवश्य है जो इस ससार के अन्दर निहित है और इससे भी ऊपर है किन्तु तो भी इस प्रकार का सकेत नही करता कि ससार एक स्वप्न है अर्वाचीन बौद्धधर्म से ही गौडपाद की इस प्रकल्पना मे ऐसी अतिशयोक्ति का समावेश हुआ। ऐसा प्रतीत होता है कि उसे बौद्धदर्शन के कुछ रूपो के साथ अपने दर्शन की समानता होने का ज्ञान था। इसलिए वह कुछ अधिक आगे बढकर विरोध के रूप मे कहता है कि उसका मत बौद्धमत नही है। अपने ग्रन्थ के अन्तिम भाग म वह कहता है "यह बुद्ध ने नही कहा था।"[1] इसके उपर टिप्पणी करते हुए शङ्कर लिखता है, "बौद्धधर्म का सिद्धान्त अद्वैत के साथ सादृश्य रखता है किन्तु बौद्धधर्म वैसा निरपेक्षवाद नही है जो अद्वैतदर्शन का प्रधान आधार है।"

गौडपाद के ग्रन्थ (कारिका) मे बौद्धदर्शन के चिह्न मिलते है,[2] विशेषकर विज्ञानवाद तथा माध्यमिक सम्प्रदाय के। गौडपाद ठीक उन्ही युक्तियो का प्रयोग करता है जिनका प्रयोग विज्ञानवाद ने बाह्य पदार्थो की अयथार्थता को सिद्ध करने के लिए किया है। बादरायण और शकर दोनो ही बलपूर्वक कहते है कि स्वप्नावस्था के

१. नैतद् बुद्धेन भाषितम् (४ : ९९)।

२. ऐसे भी व्यक्ति है जिनका विश्वास है कि गौडपाद अपने-आपमे बौद्धधर्मावलम्बी था और उसने 'माध्यमिककारिका' पर टीका की है, तथा उसकी सम्मति मे बौद्धधर्म उपनिषदों की पद्धति के समान है। देखे, दासगुप्ता : 'हिस्टरी आफ इण्डियन फिलासफी,' पृष्ठ ४२३-४२८।

तथा जागरित अवस्था के प्रभावों मे मौलिक भेद है।[1] और यह कि जागरित अवस्था के प्रभावों का आधार बाह्य पदार्थों का अस्तित्व है। किन्तु गौडपाद जागरित तथा स्वप्न अवस्था दोनों के प्रभावों को एकसाथ जोड़ देता है।[2] शंकर जहां एक ओर अपने दर्शन को विषयीविज्ञानवाद से अछूता रखने के लिए उत्सुक है, जोकि विज्ञानवाद का सहचारी है, वहां गौडपाद उसका स्वागत करता है।[3] विज्ञानवाद को अन्तिम रूप में स्वीकार करने के लिए उद्यत न होने के कारण वह ऐसी घोषणा करता है कि विषयी (प्रमाता) भी प्रमेय विषय के समान ही अयथार्थ है और इस प्रकार संकट मे पड़कर शून्यवादियों की स्थिति के ही समीप पहुंच जाता है। नागार्जुन के समान वह कारणकार्यभाव तथा परिवर्तन की सम्भाव्यता का भी निराकरण करता है।[4] "विनाश नाम की कोई वस्तु नहीं है सृष्टिरचना भी नही है, बन्धनों में जकड़ा हुआ कोई नहीं है, मोक्ष के लिए प्रयत्न करनेवाला भी नही है, न कोई मोक्ष की ही अभिलाषा करनेवाला है, न कोई मुक्त है, यही परमसत्य है।"[5] यह आनुभविक जगत् अविद्या के कारण है अथवा नागार्जुन की भाषा में संवृति के कारण है। "एक जादू के बीज से जादू का अंकुर निकला है; यह अंकुर न तो स्थायी है और न नाशवान् है। वस्तुएं भी ऐसी ही है और इसी कारण हैं।"[6] भेदों के परे सबसे ऊंची ज्ञान की अवस्था को हम अस्तित्व अथवा अभाव दोनों अथवा इनमें से किसी एक के भी विधेयों द्वारा लक्षित नही कर सकते। गौडपाद और नागार्जुन के मत मे यह एक ऐसी वस्तु है जो प्रतीतिस्वरूप जगत् से ऊपर है।[7] इन सिद्धान्तविषयक अंशों के अतिरिक्त पारिभाषिक शब्दों मे भी समानताएं है जो निश्चयपूर्वक बौद्धधर्म के प्रभाव का निर्देश करती है। किसी वस्तु अथवा सत्ता के लिए धर्म शब्द का प्रयोग, सापेक्ष ज्ञान के लिए संवृति शब्द का प्रयोग और संघात शब्द का प्रयोग पदार्थों के अस्तित्व के लिए विशिष्ट रूप से बौद्धधर्म से ही सम्बन्ध रखते हैं।[8] आलातचक्र की उपमा का बौद्धधर्म के ग्रन्थों मे प्रायः ही अयथार्थता के प्रतीक रूप में प्रयोग हुआ है।[9]

१. २ : २, २८–३२। : ४। ३. ४ : २४-२८।

४. १ : ३२ ; ४ : ४, ७, ११, ५९।

५. २ : ३२, माध्यमिककारिका, १ : १। योगवाशिष्ठ भी देखें, ४ : ३८, २२।

न बन्धोऽस्मि न मोक्षोऽस्मि नाबन्धोऽस्ति न बन्धनम्।
अप्रबोधादिदं दुःखं प्रबोधात् प्रविलीयते॥

६. ४ : ५९। यह बौद्धधर्म के इस सिद्धान्त का कि "शून्य से पदार्थों की उत्पत्ति होती है" भावानुवाद है।

७. प्रपञ्चोपशमनम्, २ : ३५। तुलना कीजिए, माध्यमिककारिका, १ : १ ; और २० : २५।

सर्वोपलम्भोपशमः प्रपञ्चोपशमः शिवः।
न क्वचित् कस्यचित् कश्चित् धर्मो बुद्धेन देशितः॥

८. ३ : १० ; ४ : ७२।

९. लंकावतार। बी० टी० एस० संस्करण, पृष्ठ ८५। इस मत का कि गौडपाद हमें बौद्धधर्म के शून्यवाद का वेदान्त रूप देता है कई विद्वानों ने समर्थन किया है, यथा जेकोबी, पूसी, सुखठणकर तथा विधुशेखर भट्टाचार्य। दुर्भाग्यवश शंकर बौद्धधर्म के समग्र स्पष्ट उल्लेखों का समाधान कर डालता है।

गौडपाद की कारिका माध्यमिकों के निषेधात्मक तर्क को उपनिषदों के भावात्मक आदर्शवाद के साथ एक पूर्ण इकाई के अन्दर संयुक्त करने का प्रयास है। गौडपाद में निषेधात्मक प्रवृत्ति भावात्मक प्रवृत्ति की अपेक्षा अधिक मात्रा में पाई जाती है। शंकर का दृष्टिकोण अधिक सन्तुलित है।

## ९

## भर्तृहरि

शंकर का एक अन्य पूर्ववर्ती विद्वान् जिसके विचार उनके विचारों के समान हैं भर्तृहरि था जो प्रसिद्ध तार्किक तथा वैयाकरण था।[1] मैक्समूलर[2] की गणना के अनुसार उसकी मृत्यु ६५० वर्ष ईसा के पश्चात् के लगभग हुई। उसका महान् दार्शनिक ग्रन्थ 'वाक्यपदीय' है जिसका झुकाव कुछ-कुछ बौद्धधर्म की ओर है। ई-त्सिंग लिखता है कि भर्तृहरि कई बार बौद्ध भिक्षु बना और कई बार उससे भी गया। उसकी शिक्षाएं उक्त कथन का समर्थन करती हैं। संसार के प्रतीतिस्वरूप के प्रति उसका आग्रह तथा वस्तुओं से अनासक्ति के विचारों में बौद्धदर्शन की भावना प्रबल रूप में पाई जाती है। "मनुष्यों के लिए सब वस्तुएं भयप्रद हैं; अनासक्ति ही केवल सुरक्षित उपाय है।"[3] यह जगत् अपने समस्त भेदों के साथ काल्पनिक है। सांसारिक पदार्थ अनात्म हैं यद्यपि शब्दों के द्वारा उन्हें व्यक्तित्व दिया गया है। किन्तु भर्तृहरि जब ब्रह्म की यथार्थता की स्थापना करता है तो वह बौद्धों से भिन्न है। वह समस्त जगत् को एक विवर्त के रूप में मानता है अर्थात् एक प्रतीति है जिसका आधार ब्रह्म है। वह ब्रह्म तथा शब्द को एक मानता है। "ब्रह्म जो अनादि और अनन्त है और जो शब्द (वाणी) का नित्य सारतत्त्व है, वस्तुओं के आकार में परिवर्तित हो जाता है जोकि संसार के विकास के समान है।"[4] नित्य शब्द जिसे 'स्फोट' की संज्ञा दी गई है और जो अखण्ड है, निःसन्देह ब्रह्म है।[5] ग्रीक भाषा के पारिभाषिक शब्द 'लोगोस' की सन्दिग्धता जो तर्क तथा शब्द दोनों के लिए प्रयुक्त होता है, निर्देश करती है कि दैवीय तर्क तथा दैवीय शब्द परस्पर सम्पृक्त हैं।

---

देखें, ब्रह्मसूत्र पर शांकरभाष्य, ४ : १, २, १९, ४२, ६०, जहां पर बुद्ध तथा उसके सिद्धान्त के अद्भुत उल्लेखों का समाधान कर दिया गया है।

१. डाक्टर विण्टरनीज कवि भर्तृहरि और तार्किक व वैयाकरण भर्तृहरि के एक ही होने में सन्देह प्रकट करता है। सम्भवतः इस विषय में यह विद्वान् डाक्टर आवश्यकता से कुछ अधिक सावधान है।

२. 'सिक्स सिस्टम्स आव इंडियन फिलासफी', पृष्ठ ९० ।

३. सर्वं वस्तु भयान्वितं भुवि नृणाम् वैराग्यमेवाभयम् ।

४. अनादिनिधनं ब्रह्म शब्दतत्त्वं यदक्षरम् ।
विवर्ततेऽर्थभावेन प्रक्रिया जगतो यतः ॥ वाक्यपदीय, १ : १ ।

५. स्फोटाख्यो निरवयवो नित्यशब्दो ब्रह्मैवेति । (सर्वदर्शनसंग्रह, पृष्ठ १४०) ।

## १०

## भर्तृप्रपञ्च

बृहदारण्यक उपनिषद्[1] के अपने द्वारा किए गए भाष्य मे शकर भर्तृप्रपञ्च के द्वैताद्वैत (अथवा भेदाभेद) का उल्लेख करते है जिसके अनुसार ब्रह्म एक ही समय मे एक भी है और द्वैत भी है। कारणरूप ब्रह्म कार्यरूप ब्रह्म से भिन्न है यद्यपि जब जगत् मूल कारण ब्रह्म मे वापस लौट आता है तब दोनो एक-समान हो जाते है। शकर का कहना है कि द्वैत और अद्वैत ये दो विरोधी गुण उसी एक प्रमाता (विषयी) के विषय मे सत्य नही हो सकते। भिन्नता मे अभेद दृश्यमान पदार्थों के विषय मे तो सम्भव हो सकता है किन्तु प्रकृति-तत्त्व के विषय मे यह सम्भव नही है। द्वैतभाव उपाधियो से घिरे हुए जीवात्मा के विषय मे तो सत्य हो सकता है किन्तु उपाधियो से उन्मुक्त होने पर यह विनष्ट हो जाता है।

## ११

## उपनिषदों तथा ब्रह्मसूत्र के साथ शंकर का सम्बन्ध

दर्शनशास्त्र मनुष्य जाति की विकासमान भावना का व्यक्त रूप है और दार्शनिक विद्वान इसकी वाणी है। महान विचारक सब महत्त्वपूर्ण युगो मे प्रकट होते है और जहा वे अपने युगो की उपज है वहा वे उक्त युगो के निर्माणकर्ता भी है। उनकी प्रतिभा अपने युग के अवसर को पकड लेने की शक्ति तथा ऐसी मूक आकाक्षाओ को जो एक दीर्घ-काल से मानव-जाति के हृदयो मे बाह्यरूप मे प्रकट होने के लिए संघर्ष कर रही होती हैं, वाणी प्रदान करने मे निहित रहती है। एक प्रथम श्रेणी के रचनात्मक विचारक के रूप मे शकर ने अपने समय के दार्शनिक उत्तराधिकार मे प्रवेश किया और अपने समय की विशेष आवश्यकताओ को दृष्टि मे रखकर उसकी नये सिरे से व्याख्या की। यद्यपि हिन्दू विचारधारा ने बौद्धमत के ऊपर क्रियात्मक रूप मे विजय प्राप्त कर ली थी, तो भी बौद्धमत ने जनसाधारण के अन्दर अपनी शक्ति का गुप्त रूप से प्रवेश करा दिया था। बौद्धमत मे पुराने मान्यताप्राप्त विश्वासो के ऊपर जो अविश्वास की छाया डाल दी गई थी वह सर्वथा लुप्त नही हुई थी। मीमासक लोग सब मनुष्यो की तर्कशक्ति को वैदिक कर्मकाण्ड के आध्यात्मिक महत्त्व के विषय मे सन्तोष प्रदान करने मे असमर्थ थे। भिन्न-भिन्न आस्तिक सम्प्रदाय वाले ऐसे क्रियाकलाप कर रहे थे जिनके समर्थन मे वे किसी न किसी श्रुतिवाक्य का उद्धरण दे देते थे। हिन्दू जाति के इतिहास मे यह एक सकट का काल था जबकि परस्पर वाक्कलह मे पडे हुए सम्प्रदायो के कारण जनता मे सामान्य अर्थों मे थकावट जैसा भाव आ गया था। उस समय को एक ऐसे धार्मिक

१. शांकरभाष्य, बृहदारण्यक उपनिषद्, ५ : १। इसके साथ, बृहदारण्यक उपनिषद् पर सुरेश्वर का वार्तिक भी देखें, तथा इसपर आनन्दज्ञान की टीका भी।

प्रतिभासम्पन्न पुरुष की आवश्यकता थी जो भूतकाल के साथ सम्बन्ध तोड़े बिना नवीन मतो के उत्तम प्रभावो को भी ग्रहण कर सके और जो पुराने ढाचों को भग किए बिना उनका विस्तार कर सके और परस्पर युद्ध मे, तत्पर सम्प्रदायों का सत्य के ऐसे उदार आधार पर समन्वय कर सके जिसमे सब बुद्धिमान् तथा सस्कृत वर्गो के मनुष्यो को समान स्थान प्राप्त हो। शकर ने उस ध्वनि के अन्दर, जो लाखो मनुष्यो के कानो मे गूज रही थी, मधुर सगीत का सचार कर दिया। उन्होने अपने अद्वैत वेदान्त की धार्मिक एकता को सम्पन्न करानेवाले एक समान आधार के रूप मे घोषणा की।

अपनी नम्रता के कारण शकर ने कहा कि जिस सिद्धान्त का वह प्रचार कर रहा है वह उससे अधिक कुछ नही है जो वेद के अन्दर निहित है। वह समझता है कि वह एक पुरातन तथा महत्त्वपूर्ण परम्परा का ही प्रचार कर रहा है जोकि हमे आचार्यो की एक अविच्छिन्न शृखला के द्वारा प्राप्त हुई है।[1] वह इससे अभिज्ञ है कि वेदान्तसूत्र' के ऊपर अन्य विचारको ने एक भिन्न प्रकार से भाष्य किया है। वह एक अन्य भाष्यकार का प्राय उल्लेख करता है जिससे उसका मतभेद है।[2] नि सन्देह यह निश्चय करना कठिन है कि शकर का दर्शन प्राचीन शिक्षा का अनुबन्ध है, अथवा पुनर्व्याख्या है अथवा एक नवीन जोड है। हम पुराने को नये से अलग नही कर सकते क्योकि जीवन मे पुराना भी नया है और नया भी पुराना है।

जहा तक प्राचीन शास्त्रीय उपनिषदो का सम्बन्ध है, यह कहना पडेगा कि शकर का मत उनकी प्रमुख प्रवृत्ति को प्रस्तुत करता है। जैसाकि हम देख आए है उपनिषदो मे विश्व के सम्बन्ध मे कोई सुसगत विचार नही दिया गया है। उनके रचयिता अनेक थे और सब एक ही काल मे भी नही हुए और यह भी सन्दिग्ध है कि उन सबका आशय विश्व-सम्बन्धी मत मे एक ही प्रकार का था। किन्तु शकर आग्रहपूर्वक उपनिषदो की व्याख्या एक ही सुसगत विधि से करते है। उनके अनुसार ब्रह्म का ज्ञान, जो हमे उपनिषदो से मिलता है बराबर एक समान तथा निर्विशेष होना चाहिए।[3] शकर उपनिषदो के ऐसे वाक्यो मे जो एक-दूसरे के सर्वथा विपरीत प्रतीत होते है समन्वय करने का प्रयत्न करते है।

उपनिषदो मे परम यथार्थसत्ता के विषय मे निर्गुण और सगुण रूप मे विवरण पाए जाते है और शकर उनमे परस्पर पराविद्या (उच्चकोटि के ज्ञान)

१. शकर वृत्तिकार के विरोध मे अद्वैत के पूर्ववर्ती शिक्षकों का उल्लेख करते है। देखे, दहराधिकरण, जहा पर 'अपरमहीयाश्च' वाक्य आया है। 'सम्प्रदायविद्भिराचार्यैः' का बार-बार उल्लेख आया है। तैत्तिरीयोपनिषद पर शाकरभाष्य का प्रारम्भिक छन्द देखे।

२. शाकरभाष्य, ब्रह्मसूत्र पर, ४ : ३, ७ ; १ : ३, १९। लिंगेश महाभागवत का विचार है कि जिस वृत्तिकार का शकर ने खण्डन किया है वह बोधायन नही है और जिस द्रविड का 'सम्प्रदायविद्' के नाम से शकर ने उल्लेख किया है बृहदारण्यकोपनिषद् के भाष्य में वह विशिष्टाद्वैत सम्प्रदाय के द्रामिड से भिन्न है। देखें, 'इण्डियन फिलासफिकल रिव्यू', खण्ड ४, पृष्ठ ११०। भगवान उपवर्ष का नाम शांकरभाष्य में दो बार आया है, १ : ३, २८ ; ३ : ३, ५३।

३. 'ड्यूसन्स सिस्टम आफ वेदान्त', पृष्ठ ९५।

तथा अपराविद्या (निम्न कोटि के ज्ञान) मे भेद के द्वारा समन्वय करते है । परा तथा अपराविद्याओ का यह परस्पर भेद उपनिषदो मे पाया जाता है ।[१] यद्यपि इन दोनों के भेद, जो उपनिषदो मे वर्णन किए गए है, शकर द्वारा किए गए भेदो के सर्वथा समान नही है तो भी ये शकर की व्याख्या मे सहायक है। केवल उच्चकोटि की अध्यात्मविद्या तथा निम्नकोटि की साधारण बुद्धि मे भेद को स्वीकार करने से ही हम याज्ञवल्क्य के विशुद्ध आदर्शवाद को अपेक्षाकृत न्यूनतम उन्नत विचारो के साथ, जो ससार की यथार्थता तथा इसकी एक शरीरधारी ईश्वर के द्वारा रचना का प्रतिपादन करते है, समन्वय कर सकते है । यह भेद शकर की अनेक कठिनाइयो को दूर करने मे सहायक है । उदाहरण के रूप मे ईशोपनिषद् में परस्पर विरोधी विधेयो का सम्बन्ध ब्रह्म के साथ बतलाया गया है, जैसेकि "यह गतिविहीन है और फिर भी मन से अधिक वेगवान् है ।" शकर का कहना है कि "इसमे विरोध कुछ भी नही है ।" यदि हम उसका विचार निरुपाधिक अथवा सोपाधिक रूप मे करे तो यह सम्भव है ।[२] ब्रह्म के निर्विशेष तथा सविशेष विवरणो के विषय मे शकर का कहना है कि "दो विभिन्न दृष्टिकोणो मे ब्रह्म एक ही काल म निरुपाधिक तथा सोपाधिक दोनो ही हो सकता है । मुक्तात्मा के दृष्टिकोण मे वह निरुपाधिक है; बन्धन मे पडे व्यक्ति के दृष्टिकोण से ब्रह्म विश्व के कारणरूप मे प्रकट होता है जिसमे चैतन्य तथा अन्य गुण है ।[३] शकर ने दो प्रकार के वाक्यो की जो मोक्ष को ब्रह्म के साथ समानता अथवा तादात्म्य का वर्णन करते है सरलता के साथ व्याख्या कर दी । यद्यपि माया का सिद्धान्त प्राचीन उपनिषदो मे नही मिलता तो भी यह उपनिषदो के मत का एक बुद्धिपूर्वक विकास है ।[४] अविद्या (अज्ञान) शब्द कठ उपनिषद् मे आता है[५] यद्यपि इसका प्रयोग मनुष्य के यथार्थ सत्य के अज्ञानरूप सामान्य अर्थो मे हुआ है । शकर की योजना मे अविद्या के भाव का प्रमुख भाग है । उपनिषदो के अन्य भाष्यकारो को यह अत्यन्त कठिन प्रतीत हुआ कि किस प्रकार उन सब वाक्यो की व्याख्या की जाए जो ब्रह्म के निर्विकल्प और मोक्ष के ब्रह्म के साथ ऐक्यभाव होने का प्रतिपादन करते है । निःसन्देह ऐसे भी वाक्य है जिन्हे शकर अनावश्यक समझकर छोड देते है ।[६] तो भी उपनिषदो पर उनका भाष्य अपेक्षाकृत अधिक सन्तोषप्रद है ।[७]

१ देखें, 'इण्डियन फिलासफी', पृष्ठ १४८ ; मुण्डक, १ : १, ४ ; मैत्रायणी, ६ : २२ ।

२ नैष दोषः निरुपाध्युपाधिमत्त्वोपपत्तेः ।

३. छान्दोग्योपनिषद्, ८ : १, ५ ; बृहदारण्यक, ४ : ५, १३ भी देखें ।

४. कठ उपनिषद्, २ : ४, ५ ; छान्दोग्य, ८ : ३, १–३ ; १ : १, १० ; प्रश्न, १ : १६ । बृहदारण्यक उपनिषद् की प्रार्थना "असत् से हमें सत की ओर ले जाओ, अन्धकार से प्रकाश की ओर ले जाओ, मृत्यु से अमरत्व की ओर ले जाओ," से माया के सिद्धान्त का सुझाव मिलता है ।

५. २ : ४, और ५ ; मुण्डकोपनिषद्, २ : १, १० ।

६. देखें 'ड्यूसन्स सिस्टम आफ दि वेदान्त', पृष्ठ ६५ ।

७. थिबौत, गफ और जैकब का भी यही मत है । "सम्पूर्ण उपनिषदों की शिक्षाओं को एक सुसंगत

जब हम वेदान्तसूत्र के प्रश्न को हाथ मे लेते है तो वहा विषय इतना अधिक सरल नही है। यदि हम भाष्यो को एक ओर रख दे तो हमे सूत्र के रचयिता का आशय जानना कठिन है। हिन्दू धर्म की व्याख्याविषयक प्रकल्पना के अनुसार छ विख्यात कसौटिया है जिनके द्वारा हम किसी ग्रन्थ की शिक्षा के विषय मे निश्चित ज्ञान प्राप्त कर सकते है और वे ये है (१) उपक्रम (प्रारम्भ) और उपसहार (अन्तिम निर्णय), (२) अभ्यास, (३) अपूर्वता (४) फल, (५) अर्थवाद (व्याख्यापरक वाक्य) और (६) उपपत्ति (दृष्टान्त)। उक्त कसौटियो की दृष्टि मे शकर का विश्वास है कि बादरायण की दृष्टि मे उसी प्रकार का वेदान्त था जिस प्रकार के वेदान्त का प्रतिपादन उन्होने स्वय किया है।[1] यह इस मान्य स्थिति के अनकूल है कि वेदान्त उपनिषदो की शिक्षाओ का सारसग्रह प्रस्तुत करता है। वेदान्त के अनेक अध्ययनकर्ता विद्वान जिनमे थिबौत मुख्य है, इस मत के समर्थक पाए जाते है कि रामानुज ब्रह्मसूत्र के रचयिता के आशयो को अधिक समझते थे।[2] प्रत्येक भारतीय भाष्यकार का विश्वास है कि शकर

तथा विरोधरहित दर्शन में रूप देने का कार्य अपने-आपमे एक कठिन कार्य है। किन्तु यह कार्य जब एक बार हमारे सामने आ गया तो हम यह स्वीकार करने के लिए सर्वथा उद्यत है कि शकर का ही दर्शन सम्भवत. ऐसा सर्वोत्तम दर्शन है जिसका निर्माण इस कार्य के लिए हो सकता था।" ('थिबौत : शांकरभाष्य' ... )। "शकर की शिक्षा उपनिषदो के सिद्धान्तो की स्वाभाविक तथा युक्तियुक्त व्याख्या है," (गफ : 'फिलासफी आफ द उपनिषदस', पृष्ठ ८)। कर्नल जकब कहते है : "यह स्वीकार किया जा सकता है कि यदि उपनिषदो के विरोधी मतों का समन्वय करने तथा उन्हे एकसमान और सगत रूप मे रखने का असम्भव कार्य किया जा सकता है तो शकर का दर्शन ही लगभग एकमात्र प्रयास है जो इस कार्य को कर सकता था।" (वेदान्तसार—प्रस्तावना)

१. शांकरभाष्य, ब्रह्मसूत्र पर, १ १, ४।

२. "वे ब्रह्म के उच्चतम तथा निम्नतर ज्ञान मे परस्पर भेद का प्रतिपादन नही करते; वे ब्रह्म और ईश्वर मे भेद को शकर के अर्थ मे नहीं मानते; वे शकर के समान जीवात्मा तथा उच्चतम आत्मा के परम तादात्म्य-भाव की घोषणा नहा करते" (शांकरभाष्य—भूमिका अश)। उनके मुख्य-मुख्य तर्क सक्षेप में इस प्रकार रखे जा सकते है : (१) चौथे अध्याय के अन्तिम तीन भाग उस क्रमिक गति का प्रतिपादन करते है जिसके द्वारा उस पुरुष की आत्मा जिसने प्रभु को जान लिया ब्रह्मलोक में पहुच जाती है और पुनर्जन्म के चक्र में वापस लौटे बिना वहा पर निवास करती है। इसके अतिरिक्त समस्त ग्रन्थ का अन्तिम सूत्र अर्थात् "शास्त्र के अनुसार, उनके लिए लौटने का कोई प्रश्न नही रहता" यह उपसहार है और उसका आशय अवश्य यही लिया जाना चाहिए कि यह पुनर्जन्म से नितान्त मुक्ति अपितु उस मार्ग पर एक पड़ाव के रूप मे नहा है ज्योकि शकर का मत है। शकर के अनुसार, ४ : २, १२—१४, और ४ : १—७, ऐसे पुरुष की अवस्था का वर्णन करते है जिसने सर्वोच्च अथवा निरुपाधिक ब्रह्म का ज्ञान प्राप्त कर लिया है। इस आक्षेप के उत्तर मे यह कहा जाता है कि उपक्रम अथवा प्रस्तावना इस प्रश्न के विषय में उपसहार की अपेक्षा अधिक निश्चायक है। अप्पयदीक्षित उस नाम के एक ग्रन्थ मे उपक्रम के श्रेष्ठ मूल्य का (उपक्रम पराक्रम) उल्लेख करते है। ४ . ३, ७—१४ के सम्बन्ध में थिबौत का जो मत है उसके विरोध मे भी वही उत्तर ठीक बैठता है जहा पर बादरी, जैमिनी तथा बादरायण की सम्मतियां दी गई है, जहा पर वे प्रतिपादन करते है कि जो पहले आता है वह पूर्वपक्ष होता है और जो अन्त में आता है वह सिद्धान्त होता है। (२) १ : १, २ मे दी गई ब्रह्म-विषयक परिभाषा को ईश्वर की परिभाषा नही माना जा सकना। "यह निश्चित ही इतना असम्भव है कि सूत्रों का प्रारम्भ एक निम्नकोटि के तत्त्व के साथ हो जिसके ज्ञान से कोई स्थायी लाभ प्राप्त न हो

का अपना मत वही है जो ब्रह्मसूत्र के रचयिता का मत था और यह कि अन्य कोई भी मत इसके विपरीत है ।[1]

## १२

## शङ्कर तथा अन्य सम्प्रदाय

यह कहा जाता है और यह सत्य भी है कि ब्राह्मणधर्म ने एक भ्रातृभावपूर्ण स्नेहालिंगन के द्वारा बौद्धधर्म का नाश किया। हम पहले देख चुके है कि किस प्रकार ब्राह्मण धर्म ने चुपचाप बौद्धधर्म की अनेक प्रक्रियाओं को अपने अन्दर ले लिया, पशुबलि को दूषित ठहराया, बुद्ध को विष्णु के अवतार रूप मे मान लिया और इस प्रकार बौद्धमत के सर्वोत्तम अंश को अपने अन्दर समाविष्ट कर लिया। यद्यपि बौद्धमत की प्रारम्भिक तथा तात्कालिक रूप की अप्रत्याशित घटनाएं विलुप्त हो गई तो भी बौद्धमत अंशतः शङ्कर के प्रभाव से देश के जीवन मे एक जीवनप्रद शक्ति बन गया। बौद्ध मत ने विचार के क्षेत्र में एक ऐसा निश्चित वातावरण उत्पन्न कर दिया जिससे कोई भी मस्तिष्क न

सके जितना कि यह असम्भव है कि उनका अन्त ऐसे व्यक्तियो के वर्णन के साथ हो जो केवल निम्न-कोटि के ब्रह्म को ही जानते हैं और इसीलिए यथार्थ मोक्ष से वंचित रहते है।" अद्वैतवादियों का तर्क है कि ब्रह्म यद्यपि अपने यथार्थस्वरूप में अनिर्वचनीय (अनिर्देश्य) है तथा अज्ञेय (अग्राह्य) है तो भी हमें औपचारिक परिभाषाओं का तो अवलम्बन करना ही होता है। वे ब्रह्म को ऐसे पदार्थों से विलक्षण बतलाने के लिए जिनके अन्दर विभिन्न गुण वर्तमान है कुछ विशेषणों तथा लक्षणों का ब्रह्म के सम्बन्ध में प्रयोग करते है और इस प्रकार हमें प्रस्तुत पदार्थों को समझने में सहायक होते है। यह विशिष्ट लक्षण या तो तात्त्विक (स्वरूप लक्षण) है, यथा सत्, चित और आनन्द अथवा आनुषङ्गिक (तटस्थ लक्षण) हैं, यथा विश्व का निर्माणकर्तृत्व, आदि आदि। दूसरे सूत्र की परिभाषा हमें ब्रह्म के ज्ञान में सहायक होती है। (३) इस प्रकार का हेतु कि 'सूत्र' में शंकर की अभिमत माया का सिद्धान्त नहीं पाया जाता एक ऐसा जटिल प्रश्न है कि इसका विवेचन पादटिप्पणी में नहीं किया जा सकता। चाहे कुछ भी क्यों न हो, यह सत्य है कि जगत् के विषय में जो शंकर का मत है वह 'सूत्र' की शिक्षा का एक युक्तियुक्त परिष्कार है। जीवात्मा तथा ब्रह्म के तादात्म्य का प्रश्न माया के सामान्य सिद्धान्त का एक विशिष्ट विनियोग है। शंकर बादरायण के ग्रन्थ के एक नैष्ठिक व्याख्याकार है या नहीं इस विषय में निश्चित रूप से कुछ नहीं कहा जा सकता। देखें, थिबौत : 'शांकरभाष्य'—प्रस्तावना ; जैकब : 'वेदान्तसार'—प्रस्तावना ; सरस्वती : 'वेदान्तसार'—प्रस्तावना ; आर्टे : 'दि डाक्ट्रिन आफ माया', तथा लिङ्गेश महाभागवत का लेख 'इण्डियन फिलासफिकल रिव्यू', खण्ड ४। ड्यूसन स्वीकार करता है कि शंकर तथा बादरायण मे परस्पर महान मतभेद है। देखें, 'ड्यूसन्स सिस्टम आफ दि वेदान्त', पृष्ठ ३१९।

१. तुलना कीजिए, भास्करभाष्य, १। सूत्रों के आशयों को एक ओर रखते हुए एवं अपने-अपने मतों का परिष्कार करते हुए अनेक भाष्यों की रचना हुई है और नये-नये भाष्य भी लिखे जा सकते हैं।

सूत्राभिप्रायसंवृत्या स्वाभिप्रायप्रकाशनात् ।
व्याख्यातं यैरिदं शास्त्रं व्याख्येयं तन्निवृत्तये ॥

बच सका और शङ्कर के मस्तिष्क पर तो निःसन्देह इसने एक चिरस्थायी प्रभाव उत्पन्न किया। एक शङ्करविरोधी भारतीय परम्परा ऐसी भी है जिसके अनुसार शङ्कर के मत को प्रच्छन्न रूप में बौद्धमत का ही रूप बताया जाता है और उनके मायावाद को प्रच्छन्न बौद्धमत कहा जाता है। पद्मपुराण में कहा है कि ईश्वर ने पार्वती पर प्रकट किया कि "माया की प्रकल्पना एक मिथ्या सिद्धान्त है और बौद्धमत का ही प्रच्छन्न रूप है; हे देवि ! मैंने ही कलियुग मे एक ब्राह्मण का रूप धारण करके इस प्रकल्पना का प्रचार किया है।"[1] यामुनाचार्य की भी, जो रामानुज के आध्यात्मिक प्रपितामह थे, यही सम्मति है और इसी सम्मति को रामानुज ने भी दोहराया है।[2] सांख्यदर्शन पर टीका करते हुए विज्ञानभिक्षु कहता है "एक भी ब्रह्मसूत्र ऐसा नही है जिसमें कहा गया हो कि हमारा बन्धन केवल अज्ञान के कारण है। जहा तक माया की विलक्षण प्रकल्पना का संबध है, जिसका प्रचार अपने को वेदान्ती कहनेवालों ने किया है, यह केवल बौद्धों के विषयीविज्ञानवाद का ही रूप है। यह प्रकल्पना वेदान्त का मन्तव्य नहीं है।"[3] यह स्पष्ट है कि शङ्कर के मायावाद की कट्टरता को सिद्ध करने के कुछ काल पश्चात् ही इस मत के विरोधियों ने यह कहना प्रारम्भ किया कि यह बौद्धमत के प्रच्छन्न रूप से अधिक कुछ नहीं है और इसलिए वेदों के अनुकूल नही है। पद्मपुराण मे आगे चलकर उसी अध्याय में शिव के ये शब्द आते है : "उस महान् दर्शन अर्थात् माया के सिद्धान्त को वेदों का समर्थन प्राप्त नही है यद्यपि इसके अन्दर वेदों के सत्य अवश्य निहित है।"[4] उक्त सब अनुमान इस विषय का सकेत करते है कि शङ्कर ने अपने वेदान्तदर्शन में कतिपय बौद्धधर्म के अशो का समावेश किया जैसेकि माया का सिद्धान्त तथा वैराग्य-वाद। यह भी कहा जाता है कि विचारधारा के अविच्छिन्न रूप को सुरक्षित रखने के प्रति अपने प्रयास में उन्होंने तार्किक दृष्टि से परस्पर असंगत कुछ विचारों को भी संयुक्त करने का प्रयत्न किया। शङ्कर के मस्तिष्क की नमनशीलता तथा उनकी सच्ची सहिष्णुता के भाव के पक्ष मे यह विषय कितना ही विश्वसनीय क्यों न हो यह उनकी विचारधारा की तार्किक उग्रता के ऊपर असर किए बिना न रह सका और माया के सिद्धान्त ने उनके दर्शन के अन्तर्गत छिद्रो को ढकने के लिए चोले का काम किया। इस सबके होते हुए भी इसमें सन्देह नही कि शङ्कर ने अपने सम्पूर्ण दर्शन का परिष्कार उपनिषदों तथा वेदान्तसूत्र के आधार पर किया जिसमे बौद्धदर्शन का कोई उल्लेख

१. मायावादमसच्छास्त्रम् प्रच्छन्नं बौद्धमेव च।
मयैव कथितं देवि! कलौ ब्राह्मणरूपिणा ॥ (उत्तर खण्ड, २३६)। सर्वदर्शनसंग्रह भी देखें।

२. अपने सिद्धित्रय में यामुनाचार्य कहते है, कि बौद्धों तथा वेदान्तियों, दोनों के लिए ज्ञाताज्ञात और ज्ञान के मध्य जो भेद है वे अवास्तविक है। अद्वैत इन भेदों का कारण माया को बताता है एवं बौद्ध विषयीविज्ञानवाद इन्हें बुद्धि के कारण बताता है। ('जर्नल आफ दि रायल एशियाटिक सोसाइटी', १९१०, पृष्ठ १३२)।

३. सांख्यप्रवचनभाष्य, १ : २२।

४. वेदार्थवन्महाशास्त्रं मायावादमवैदिकम्।

नही है।[1] भारत के धार्मिक इतिहास के निरन्तर मिथ्या अध्ययन किए जाने का ही परिणाम यह हुआ कि यह विश्वास सर्वसाधारण के अन्दर प्रचलित हो गया कि बौद्ध-मत वेदों के विरुद्ध तथा विदेशी है। बौद्धदर्शन के विषय मे विचार-विमर्श करते हुए हमने बार-बार इस विषय पर बल दिया है कि बुद्ध ने उपनिषदो के ही कुछ विचारो का परिष्कार किया है। बुद्ध को विष्णु के अवतारो मे सम्मिलित करने का यही आशय है कि उसका प्रादुर्भाव वैदिकधर्म की स्थापना के लिए हुआ था न कि उसके ऊपर कुठाराघात करने के लिए। इसमे सदेह नही कि बौद्धदर्शन तथा अद्वैत वेदान्त के विचारो मे समानताए है। इसमे कोई आश्चर्य भी नही है जबकि हम इस तथ्य को देखते है कि उक्त दोनो ही दर्शन-पद्धतियो की पृष्ठभूमि मे उपनिषदे है।

शङ्कर तो इस तथ्य मे स्पष्ट रूप मे अभिज्ञ थे यद्यपि बुद्ध इस तथ्य से अभिज्ञ प्रतीत नही होते। शङ्कर बुद्ध की भाति स्वतन्त्र विचार के प्रति आदरभाव रखते हुए भी परम्परा के लिए महती श्रद्धा रखते थे। दार्शनिक दृष्टि से उन्हे इस विषय का निश्चय हो गया कि कोई भी आन्दोलन निषेधपरक भाव के आधार पर फल-फूल नही सकता और इस प्रकार उन्होने श्रुति के आधार पर ब्रह्म की यथार्थता का बलपूर्वक प्रतिपादन किया। बौद्धो का प्रतीतिवाद माया के सिद्धान्त की ही कोटि का है। शङ्कर घोषणा करते है कि यह आनुभविक जगत् है भी और नही भी है। इसका अन्तर्वर्ती अस्तित्व है जो दोनो ही है अर्थात् है भी और नही भी। बुद्ध चरममीमा के दोनो ही विचारो का खण्डन करते है जिनके अनुसार हरएक वस्तु है और हरएक वस्तु नही भी है और अपना मत प्रकट करते है कि केवल 'परिणमन' का ही अस्तित्व है।[2] शकर परमार्थ सत्य तथा व्यावहारिक सत्य के अन्दर जो भेद है उसे स्वीकार करते है और यह मत बौद्ध-धर्म के अभिमत परमार्थ तथा सवृति के अन्दर के भेद के ही अनुकूल है।[3] प्राचीन बौद्ध धर्म का दृष्टिकोण भावात्मक था और उसने जो कुछ हम प्रत्यक्ष देखते है उस तक ही अपने को सीमित रखा। कुछ प्राचीन बौद्ध तो यहा तक बढ गए कि उनके अनुसार इस प्रतीयमान जगत् की पृष्ठभूमि मे कुछ भी नही है। केवल हमारे ही लिए कुछ नही, किन्तु सर्वथा कुछ नही है। हिन्दू होने के नाते शकर का दावा है कि अपने प्रतीयमान रूप की असन्तोषप्रदता के परे एक अपने गम्भीरतम गह्वर मे यथार्थ आत्मा है जिसमे सर्वप्रकार की विशेषताए निहित है। किन्तु तो भी शकर का मोक्ष-

१. अद्वैत सिद्धान्त को माननेवाले अनेक विचारक विरोधी मतो के सम्बन्ध मे माध्यमिको के आध्यात्मिक खण्डन-मण्डन से सम्बन्धित पद्धति को अपनाते है। श्रीहर्ष का मत है कि अन्य दर्शनों की समीक्षा करते समय हमे किसी भी मत को स्वत सिद्ध मानकर न चलना चाहिए, अपितु केवल माध्यमिको के तर्क का अवलम्बन करना चाहिए। "विचारमात्रकथामालम्ब्य खण्डनाना वक्तव्यत्वात्।" मधुसूदन सरस्वती वाद, जल्प और वितण्डा इन सबका अन्य सिद्धान्तो की समीक्षा में आश्रय लेते हैं।

२. देखें 'भारतीय दर्शन', खड १, पृष्ठ ३६८। सयुत्तनिकाय, २२ : ९०, १६।

३. द्वे सत्ये समुपाश्रित्य बुद्धाना धर्मदेशना।
लोके सवृतिसत्यं च सत्यं च परमार्थतः ॥

देखें, श्लोकवार्तिक पर 'न्यायरत्नाकर' निरालम्बनवाद।

सम्बन्धी विचार बौद्धधर्म के निर्वाण से अधिक भिन्न नही है।[1] यदि हम प्राचीन बौद्धधर्म में एक निरपेक्ष ब्रह्म के यथार्थ अस्तित्व को प्रविष्ट कर दें तो फिर भी हम अद्वैत वेदान्त पर ही आ जाते है। शकर को बौद्ध-विचार के वास्तविक औचित्य तथा प्रतिबन्धों पर पूरा अधिकार प्राप्त था और यदि कही-कही हमे बौद्धधर्म के सम्प्रदायों पर की गई उनकी समीक्षा से विरोध प्रकट करने की प्रवृत्ति होती है तो हमे यह भी न भूलना चाहिए कि उन्होने जो कुछ भी लिखा, बुद्ध की शिक्षाओ पर नहीं, अपितु उस समय के प्रचलित बौद्धमर्त-सम्बन्धी विचारो के ऊपर लिखा।

प्रत्येक विचार-पद्धति के विषय मे जो निर्णय दिया जाता है वह केवल इस आधार पर ही नही होता कि वह किस विध्यात्मक विषयवस्तु को प्रस्तुत करने का प्रयास करती है, किन्तु उन विचारों के आधार पर भी दिया जाता है जिनका वह प्रतिवाद करती है। मण्डनमिश्र के साथ जो शास्त्रार्थ शकर का हुआ उसमे यह प्रकट होता है कि शकर केवल वैदिक कर्मकाण्ड की एकमात्र श्रेष्ठता के विचार के विरोधी थे। शकर ने इस सिद्धान्त पर विशेष बल दिया कि सर्वोपरि आत्मा का ज्ञान मनुष्य के पुरुषार्थ का प्रधान उद्देश्य होना चाहिए। उन्हे भय था कि क्रियाकलापपरक मत मनुष्य को केवलमात्र दम्भ की ओर ले जाता है। जिस प्रकार जीसस् क्राइस्ट ने फारसी सम्प्रदाय को दूषित ठहराया और पाल ने विधान का प्रतिवाद किया, शकर ने भी इस प्रकार की घोषणा की कि कर्मकाण्ड-सम्बन्धी पवित्रता अपने-आपमे धर्म का लक्ष्य नही है, अपितु प्राय. इसकी घातक शत्रु है। तो भी उन्होने वैदिक विधान को निरर्थक बताकर उसका निराकरण नही किया। जीवन के वैदिक नियमो पर तो केवल सच्चे दार्शनिक विद्वान ही पहुच सकते है। अन्यो के लिए शकर ने यही विधान किया कि उन्हे वैदिक नियमो के अनुकूल ही आचरण करना चाहिए; इस आशा से नही कि उन्हे इस लोक मे अथवा परलोक मे उत्तम फल प्राप्त होगा, अपितु कर्तव्य की भावनाओ से और इसलिए भी कि यह वेदान्त के अध्ययन की नैतिक क्षमता मे सहायक होगा। वैदिक पवित्रता हमे अपने चित्त को अन्तस्थित आत्मा की ओर प्रेरणा देने मे सहायक होती है और इस प्रकार मनुष्य जाति का जो अन्तिम और नित्य लक्ष्य है उसकी प्राप्ति की ओर ले जाती है।

शङ्कर के अनुसार, पूर्व तथा उत्तर मीमासाओ के अन्तर्गत विषयवस्तु तथा उद्देश्य सर्वथा एक-दूसरे से स्वतन्त्र है। पूर्वमीमासा मे मनुष्य के कर्तव्य-सम्बन्धी प्रश्न पर अनुसन्धान किया गया है और यह हमारे सम्मुख एक ऐसे परलोक के दृश्य को प्रस्तुत करती है जो हमारे इस मर्त्यलोक के आचरण के ऊपर आश्रित है। उच्चतम सुख जो यह प्रस्तुत करती है केवल क्षणिक है। किन्तु दूसरी ओर वेदान्त हमें सत्य की उपलब्धि मे सहायक होता है। इसका ध्येय इस लोक या परलोक मे सुख-प्राप्ति (अभ्युदय) न होकर पुनर्जन्म के बन्धन से मोक्ष (नि.श्रेयस्) है। और इसकी

१. वासनात्यन्तविरामः। जीवात्मा के ब्रह्म के साथ तादात्म्य का साक्षात्कार (सोऽहम् अथवा अहं ब्रह्मास्मि) "मैं शून्य हूं" (शून्यत्वैवाहम्) माध्यमिकों के इस मत के अनुकूल है यद्यपि बल है एक ही तथ्य के भिन्न-भिन्न पक्षों पर।

प्राप्ति तब तक नही हो सकती जब तक कि हम भविष्य जीवन में अपना विश्वास जमाए हुए हैं। ब्रह्मविषयक अनुसन्धान का सम्बन्ध एक ऐसी यथार्थसत्ता से है जो सर्वदा विद्यमान रही और जो हमारे कर्मों के ऊपर निर्भर नही है।[1]

साधारणत: शङ्कर प्रतिपक्षी सम्प्रदायो के दार्शनिक विचारो पर ही आक्रमण करते है, किन्तु उनके धार्मिक मन्तव्यो पर नही करते। भागवतदर्शन के विषय मे शङ्कर स्वीकार करते है कि इसके धार्मिक विचार श्रुति तथा स्मृति के प्रामाण्य पर आश्रित है, किन्तु इस विषय मे कि जीवात्माए ईश्वर से उत्पन्न होती है, आपत्ति प्रकट करते है।[2] वे एक साकार ईश्वर के सर्वश्रेष्ठत्व को भी स्वीकार करते हे जो जीवात्मा के मोक्ष तथा बन्धन का कारण है। मनुष्य के चित्त मे ब्रह्म का ज्ञान किस प्रकार प्रकट होता है, तार्किक अन्वेषण के द्वारा तो इसका होना सम्भव नही हो सकता, इसलिए उसके क्षेत्र का सम्बन्ध अविद्या से होने के कारण उक्त समस्या को हल करने की इच्छा से शङ्कर ईश्वरेच्छा को प्रस्तुत करते हे।

१. साधारणत: धर्मविषयक जिज्ञासा चित्त को ब्रह्म के प्रति जिज्ञासा के लिए तैयार करती है। ऐसे व्यक्ति जो सीधे ही ब्रह्मजिज्ञासा में तत्पर हो जाते हैं वे हैं जिन्होंने पूर्वजन्म मे अवश्य अपने आवश्यक कर्तव्यों का पालन किया होगा।

२. भागवतों का कहना है कि भगवान वासुदेव अपने को आत्मा, मन तथा इन्द्रियज्ञान के अन्दर विभक्त करता है। शङ्कर का तर्क है कि यदि जीवात्मा की उत्पत्ति भगवान से है तो इसका विनाश भी हो सकता है और फिर इसके लिए अन्तिम मोक्ष की व्यवस्था भी नहीं हो सकती। भागवत यह भी मानते हैं कि जैसे जीवात्मा की उत्पत्ति भगवान से है, उसी प्रकार चित्त की भी उत्पत्ति आत्मा से है और आत्मज्ञान की उत्पत्ति चित्त से। शङ्कर कहते हैं कि यह असम्भव है क्योंकि यह अनुभव का विषय नही है। आत्मा अपने अन्दर से अपने साधनों को उत्पन्न नहीं कर सकती, ठीक जैसेकि खेत में कार्य करनेवाला किसान उस फावड़े को उत्पन्न नहीं कर सकता जिससे वह कार्य करता है। यदि यह कहा जाए कि इन चारों में वही शक्ति है और ये एक ही स्तर के हैं तथा एकसमान यथार्थ हैं तब ये सब एक हैं। यदि इनमें से प्रत्येक क्रमानुसार उत्तरोत्तर एक-दूसरे से उत्पन्न होता है, अर्थात भगवान से आत्मा, आत्मा से चित्त, चित्त से आत्मज्ञान तब कार्यरूप इन सबमें अनित्यता दोष आता है। यदि चारों नित्य हैं तब उसका कोई उत्तर नहीं हो सकता कि भगवान आत्मा को जन्म दें और आत्मा भगवान को जन्म दे। यदि चारों ऐसी आकृतियां हैं जिनके द्वारा एक ही यथार्थसत्ता अपने को अभिव्यक्त करती है तो वेदान्ती का कहना यह है कि ब्रह्म असंख्य आकृतियों में विद्यमान है, केवल इन चारों में ही नहीं। शांकरभाष्य, २ : २, ४२-४४।

३. "चूंकि जीवात्मा जो अज्ञान की दशा में आत्मा को कार्येन्द्रियों (जो शरीर के रूप में प्रकट होती हैं) से पृथक करने में असमर्थ है और अविद्यारूपी अन्धकार के द्वारा उस सर्वोच्च आत्मा को नहीं देख पाती, जो कार्य का अध्यक्ष है, प्राणिमात्र में निवास करता है तथा सबके ऊपर दृष्टि रखता है। प्रभु है, जो आत्मा का भी कारण है, जिससे और जिसकी आज्ञा से संसार की सृष्टि होती है, अर्थात् सब कर्मों का सम्पादन तथा फलोपभोग और, उसकी ही कृपा से ज्ञान उत्पन्न होता है और इस ज्ञान द्वारा मोक्ष प्राप्त होता है।" आगे कहा गया है कि यद्यपि ईश्वर तथा आत्मा का तादात्म्य छिपा हुआ है तो भी जब एक प्राणी निरन्तर चिन्तन करता है तथा सर्वोच्च ईश्वर तक पहुंचने का प्रयत्न करता है, उसी प्रकार जिस प्रकार एक ऐसे व्यक्ति का जिसकी दृष्टिशक्ति नष्ट हो गई है, ओषधियों के प्रयोग से अन्धकार दूर हो जाता है, उसके अन्दर जिसे ईश्वरकृपा पूर्णता प्राप्त करा देती है, यह अभिव्यक्ति होती है, किन्तु स्वभावतः हर किसी प्राणी में नहीं। ऐसा क्यों? क्योंकि उसके द्वारा,

जैसाकि हम देख आए है, शङ्कर साख्यविचारको की क्रमविहीन, शिथिल तथा विवेकरहित कल्पनाओ की समीक्षा करते है और न्यायवैशेषिक की प्रतीतिपरक अनुभव-प्रवृत्तियो की भी समीक्षा करते है। उन्होने नैयायिको की साधारण बुद्धि-सम्मत पद्धति का परित्याग करना उचित समझा और उसके स्थान पर एक ऐसी तर्कसम्मत समीक्षा की स्थापना की जो बौद्ध विचारको के समान ही सूक्ष्म गहराई तक पहुचनेवाली थी।

## १३

## आत्मा

अनुभवरूपी तथ्य से जिसका सकेत मिलता है उसीके विमर्श का नाम अध्यात्मविद्या है। इसकी समस्या केवलमात्र चेतनता के तथ्यो का निरीक्षण करना तथा उन्हे क्रम-बद्धता का रूप देना ही नही है, किन्तु इसका विशेष कार्य यथार्थसत्ता के स्वरूप के विषय मे जो उपस्थित तथ्य सकेत करते है उनपर ध्यान देना भी है। शङ्कर भौतिक विज्ञान के तथ्यो की भाति मनोवैज्ञानिक तथ्यो मे भी कोई शका उपस्थित नही करते किन्तु उक्त तथ्यो की पूर्वकल्पना के ऊपर आगे आपत्ति उपस्थित करते है और उक्त समस्या का अध्ययन विषयीनिष्ठ तथा विषयनिष्ठ पक्षो की दृष्टि से करते है, और उनका मत है कि ये दोनो पक्ष परमार्थरूप मे एक-दूसरे से भिन्न नही है। वेदान्तसूत्र पर अपने भाष्य की प्रस्तावना मे वे प्रश्न करते है कि क्या अनुभव मे ऐसा कोई वस्तु है जिसे मौलिक अर्थात् आधारभूत माना जा सके और वे अनुभव के ऐसे समस्त दावो पर विचार करते हैं। हमारी इन्द्रिया हमे धोखा दे सकती है और हमारी स्मृति भी भ्रातिपूर्ण हो सकती है। भूत और भविष्यत् केवल भावात्मक अमूर्त विषय है। ससार की आकृतिया केवल भावनामात्र हो सकती है और हमारा समस्त जीवन भी एक दु स्वप्न भ्रान्तिमात्र सिद्ध हो सकता है। हम जागरित अवस्था के अनुभव-क्षेत्रो को स्वप्नावस्था के उन लोको के समान मान सकते है जिनमे कि हम स्थान-स्थान का भ्रमण करते है, छायामात्र पदार्थों को व्यवहार मे लाते है और भूत-प्रेतो से युद्ध करते है और परियो के देश मे किए गए साहसिक भ्रमणो का भी स्मरण कर सकते है। यदि स्वप्न तथ्य हो तो तथ्य भी उसी प्रकार स्वप्न हो सकते है। यद्यपि समस्त प्रमेय पदार्थ विश्वास के ही विषय है और इसीलिए उनमे सन्देह भी हो सकता है, तो भी अनुभव के अन्दर ऐसा कुछ अवश्य हो सकता है जो उससे परे इन्द्रियातीत हो। यदि मनुष्य को अपने अन्दर ऐसा कुछ उपलब्ध होता है जो परिस्थितियो की देन नही है किन्तु तो भी इसका निर्माता तथा परिवर्तनकर्ता कोई है तो मनुष्य के ज्ञान की सम्भाव्य परिधि मे तथा इन्द्रियजगत् के अनुमान के अनुसार तर्क की माग है कि मनुष्य को उस अतीन्द्रिय यथार्थसत्ता की उप-

ईश्वर के द्वारा, जो कारणरूप है, आत्मा का बन्धन और मोक्ष सम्पन्न होता है, बन्धन उस अवस्था में जबकि यह ईश्वर तत्त्व को नहीं समझ पाता और मोक्ष तब जबकि यह उसे समझ लेता है।" 'ड्यूसन्स सिस्टम आफ वेदान्त', पृष्ठ ८६-८७।

स्थिति को अपने अन्दर ही ढूढना चाहिए। सशयवाद की विज्ञप्ति आत्मा तक ही सीमित है जिसकी हमे सीधे रूप मे अभिज्ञता है। प्रत्येक व्यक्ति अपनी आत्मा के अस्तित्व के सम्बन्ध मे अभिज्ञता रखता है और यह कोई नही सोचता कि मैं नही हू।[1] डेस्कार्ट की भाति शङ्कर भी आत्मा की साक्षात् निश्चितता के अन्दर सत्य का आधार पाते है जिसे अन्य पदार्थों के विषय मे उत्पन्न हो सकने वाले सशय स्पर्श नही करते।[2] यदि आत्मा के अस्तित्व का ज्ञान न होता तब प्रत्येक मनुष्य यह सोचता कि 'मैं नही हू'। किन्तु यह सत्य नही है। आत्मा की सत्ता चेतनता के प्रवाह से पूर्ववर्ती है, सत्य तथा असत्य से भी पूर्ववर्ती है, यथार्थता व भ्राति से तथा पुण्य व पाप से भी पूर्ववर्ती है। 'ज्ञान के समस्त साधन अर्थात् प्रमाण आत्मा के अस्तित्व पर ही निर्भर करते है और चूकि इस प्रकार का अनुभव अपना प्रमाण स्वय है इसलिए आत्मा के अस्तित्व को सिद्ध करने की आवश्यकता नही है।" "बोधशक्ति तथा उसके कार्यों के अस्तित्व से ही एक ज्ञानसम्पन्न सत्ता की पूर्वकल्पना होती है जो आत्मा के नाम से जानी जाती है जो उनसे भिन्न है और स्वयसिद्ध है तथा जिसके अधीन वे सब है।"[3] प्रत्येक व्यापार और क्षमता, स्थूल शरीर तथा जीवनशक्तियुक्त प्राण, इन्द्रिया और अन्तःकरण, आनुभविक 'अह' केवल आत्मा के ही आधार पर तथा उसीके सम्बन्ध मे प्रकट होते हैं। वे अपने से परे एक लक्ष्य की पूर्ति करते है और अस्तित्व के किसी गम्भीरतर आधार पर निर्भर करते है। आत्मा के अस्तित्व के विषय मे सशय नही हो सकता, "क्योकि यह उसका अनिवार्य स्वरूप है जो इसका निषेध करता है।"[4]

शकर का तर्क है कि हमारे लिए विचार के द्वारा आत्मा को जानना असम्भव है क्योकि विचार स्वय अनात्म के क्षेत्र मे सम्बन्ध रखनेवाले प्रवाह का एक भाग है। यदि हम इसका ग्रहण अपनी समस्त समालोचनात्मक तथा समाधानात्मक शक्तियो पर एक प्रकार का उपेक्षाभाव प्रदर्शित करते हुए करते है तो हम जिस प्रकार के ज्ञान की इच्छा करते है उसे प्राप्त करने मे असफल रहेगे। तो भी हम आत्मा को विचार के क्षेत्र से बाहर भी नही कर सकते क्योकि इसके बिना कोई भी चेतनता अथवा अनुभव सम्भव नही है। यद्यपि यह हमारे ज्ञान से बचता है तो भी सर्वथा हमसे बच नही सकता। यह आत्मसम्बन्धी भाव का विषय है। और इसका अस्तित्व साक्षात् दर्शन के कारण बताया जाता है।[5] इसकी सिद्धि नही हो सकती क्योकि समस्त प्रमाणो का यही आधार है तथा समस्त प्रमाणो से पूर्व इसकी स्थापना आवश्यक है।[6] तार्किक

१. सर्वो ह्यात्मास्तित्वं प्रत्येति न नाहमस्मीति। शाङ्करभाष्य, १ : १, १।

२. तुलना कीजिए, डेस्कार्ट : 'डिस्कोर्स आन मेथड'।

३ सुरेश्वरकृत वार्तिक, पृष्ठ १८६ और ५४२, ७२१–५। और भी देखे, शाकरभाष्य, २ : ३, ७; १ : ३, २२।

४. य एव हि निराकर्ता तदेव तस्य स्वरूपम् (शाकरभाष्य, २ : ३, ७)।

५. अस्मत्प्रत्ययविषय। तुलना कीजिए, केन, २। प्रतिबोधविदितम्।

६. अपरोक्षत्वाच्च प्रत्यगात्मा-प्रसिद्धेः (शाकरभाष्य, १ : १, १)।

७. आत्मा तु प्रमाणादिव्यवहाराश्रयत्वात् प्रागेव प्रमाणादिव्यवहारात् सिद्ध्यति। (शाकरभाष्य, २ : ३, ७; भगवद्गीता पर शाकरभाष्य, १८ : ५०)।

दृष्टिकोण से यह एक स्वतःसिद्ध आधार तत्त्व है। हमें इसको स्वतःसिद्ध मान लेना होता है।[1]

शंकर यथार्थ आत्मा को विषय (प्रमेय पदार्थ) से भिन्न करने का प्रयत्न करते हैं और बलपूर्वक कहते हैं कि विषय तथा विषयी प्रकाश तथा अन्धकार की भांति दोनों एक-दूसरे के विपरीत हैं अर्थात् जो सच्चे अर्थों में ज्ञाता (विषयी) है वह कभी भी विषय (प्रमेय पदार्थ) नहीं बन सकता। आध्यात्मिक दृष्टि से आत्म अस्तित्व के भाव के अन्दर नित्यता, निर्विकारिता और पूर्णता के भाव समाविष्ट हैं। जो सचमुच में यथार्थ है वह अपने में सत् है और अपने लिए सत् है।[2] यहां तक कि आत्मा की यथार्थसत्ता को स्वीकार करना एक नित्य ब्रह्म की यथार्थसत्ता को स्वीकार करना है। आत्मा च ब्रह्म।[3] ब्रह्म की यथार्थता का प्रमाण यह है कि यह प्रत्येक की आत्मा की आधारभूमि है।[4]

हम यह तो जानते हैं कि आत्मा है, किन्तु यह नहीं जानते कि यह है क्या, सान्त है या अनन्त है, ज्ञान है अथवा परमानन्द है, एकाकी है अथवा अपने समान अनेक में से एक है, केवल साक्षीमात्र है अथवा उपभोक्ता भी है अथवा इन दोनों में से कुछ भी नहीं ह। चूंकि आत्मा के स्वरूप के विषय में परस्पर-विरोधी मत हैं इसलिए शंकर का कहना है कि यह दोनों ही है, अर्थात् ज्ञात भी और अज्ञात भी। 'मैं' और 'मैं नहीं' में अवश्य भेद करना चाहिए क्योंकि 'मैं नहीं' में केवल बाह्य जगत् ही नहीं शरीर, उसकी इन्द्रियां तथा बोधशक्ति की समस्त सामग्री और इन्द्रियां भी आती हैं। साधारण प्रयोग में हम मानसिक अवस्थाओं को विषयीनिष्ठ तथा भौतिक अवस्थाओं को विषयनिष्ठ मानते हैं। किन्तु अध्यात्मशास्त्र की दृष्टि से प्रतीतिरूप जगत् की दोनों व्यवस्थाएं अर्थात् भौतिक तथा मानसिक एकसमान विषयनिष्ठ हैं।[5] भौतिकवादी आत्मा

१. शंकर लिखते हैं : "नित्य आत्मा, जो कर्ता से भिन्न है क्योंकि कर्ता 'अहं प्रत्यय का विषय' है, सब प्राणियों में साक्षी रूप से अवस्थित है, एकसमान, एकाकी, सर्वोच्च सत्ता, जिसका बोधग्रहण कोई वेद (विधिकाण्ड) से नहीं कर सकता अथवा अन्य भी ऐसी किसी पुस्तक में नहीं कर सकता जो चिन्तन (तर्क) पर आश्रित हो। वह समस्त जगत् की आत्मा है (सर्वस्यात्मा) और इसलिए कोई भी उसका निराकरण नहीं कर सकता, क्योंकि जो निषेध करता है उसकी भी आत्मा है।" (१ : १, ४)।

२. देखें, हेगल : 'एस्थेटिक्स', अंग्रेज़ी अनुवाद, अध्याय १।

३. शांकरभाष्य, १ : १, १।

४. सर्वस्यात्मत्वाच्च ब्रह्मास्तित्वप्रसिद्धिः। शांकरभाष्य, १ : १, १।

५. "जिस प्रकार अपने पुत्र या पत्नी या ऐसे ही किसी प्रियजन के दुःखी या सुखी होने पर अभ्यास के कारण कोई व्यक्ति यह कहता है कि 'मैं दुःखी या सुखी हूं' और इस प्रकार वह बाह्य पदार्थों के गुणों का आत्मा के सम्बन्ध में प्रयोग करता है, इसी प्रकार वह शरीर के गुणों को भी आत्मा के साथ जोड़ देता है जब वह यह कहता है कि 'मैं मोटा हूं, मैं पतला हूं, मैं श्वेतवर्ण हूं, मैं खड़ा होता हूं, मैं जाता हूं, मैं छलांग मारता हूं', और उसी प्रकार इन्द्रियों के गुणों को भी वह आत्मा के साथ जोड़ देता है जब वह कहता है, 'मैं गूंगा हूं, अशक्त हूं, बहरा हूं, काना हूं, अन्धा हूं', और अंतःकरण के गुणों को भी, अर्थात् इच्छा, संकल्प, संशय, निश्चय इत्यादि को भी वह आत्मा के साथ जोड़ देता है। इस प्रकार वह अहं प्रत्ययी 'अहं' को अन्तःस्थ आत्मा में परिणत कर देता है, जो केवल शरीर-सम्बन्धी प्रवृत्तियों का साक्षीमात्र है और, इसके विपरीत सबका साक्षी है, अन्तःस्थ आत्मा को अन्तः-

तथा शरीर अथवा इन्द्रियो को एकरूप मानते है। किन्तु चेतनता और प्रकृति भिन्न-भिन्न प्रकार की यथार्थता को प्रस्तुत करते है और एक को दूसरे के अन्दर परिणत नही किया जा सकता। और न ही हम आत्मा तथा इन्द्रियो को एक मान सकते है, क्योकि उस अवस्था मे जितनी इन्द्रिया है उतनी ही आत्माए हो जाएगी और इससे व्यक्तिगत पहचान एक समस्या बन जाएगी। इसके अतिरिक्त यदि भिन्न-भिन्न इन्द्रिया मिलकर आत्मा बनती है तो दृष्टि तथा श्रवण और रस आदि का एकसाथ उपभोग सम्भव होगा। योगाचार के सिद्धान्त के अनुसार अस्थायी मानसिक अवस्थाओ की श्रृखला के अतिरिक्त आत्मा कोई वस्तु नही है।[1] किन्तु इस सिद्धान्त के आधार पर हम स्मृति तथा प्रत्यभिज्ञा सम्बन्धी तथ्यो की व्याख्या नही कर सकते। शून्यवाद का, जो घोषणा करता है कि नित्य आत्मा सर्वथा है ही नही, शकर के इस मौलिक सिद्धान्त के साथ विरोध होता है कि आत्मा के अस्तित्व मे सन्देह नही किया जा सकता। यदि हम समस्त जगत् को शून्यरूप भी घोषित करे, तो भी यह शून्यता अपने बोध को ग्रहण करनेवाले की पूर्वकल्पना कर लेती है।[2] सुषुप्ति अवस्था मे भी आत्मा उपस्थित रहती है क्योकि जब मनुष्य उस अवस्था से जाग जाता है तो उसे इस विषय का ज्ञान रहता है कि वह प्रगाढ निद्रा मे था जिसम स्वप्नो न विघ्न नही किया। और यह वह स्मृति के ही द्वारा जानता है। चूकि स्मृति प्रस्तुत विषयो की ही होती है, निद्रा का परम आनन्द और शून्य-सम्बन्धी चेतना निद्रा की अवस्था मे ही प्रस्तुत रहे होगे। यदि यह कहा जाए कि निद्रा मे क्षोभ तथा ज्ञान का अभाव निद्रा से पूर्व अवस्था की स्मृति के द्वारा तथा पीछे की अवस्था के द्वारा केवल अनुमान द्वारा जाना जाता है तब उसका उत्तर यह होगा कि हम ऐसी किसी वस्तु का अनुमान नही कर सकत जिसके समान वस्तु हमारे आगे प्रस्तुत न हुई हो। यदि यह कहा जाए कि एक निषेधात्मक विचार अपने अनुकूल प्रत्यक्ष ज्ञान नहीं रख सकता और इसलिए ज्ञान तथा क्षोभ के अभाव का

करण में तथा शेष को भी परिणत कर देता है।" (शाकरभाष्य, १ : १, १)। देखे, 'ड्यूसन्स सिस्टम आफ दि वेदान्त', पृष्ठ ५४, टिप्पणी; 'आत्मबोध', पृष्ठ १८; सर्वसिद्धान्तसारसग्रह, १२ : ४६–६२, ७२–७७। तुलना कीजिए, डेस्कार्टे : "मै उन अवयवो का पुञ्ज जिसे मानवीय शरीर कहते है नही हू; म एक पतली अन्तःप्रवेश करनेवाली वायु नहा हू जो उक्त सब अवयवो द्वारा अन्दर डाल दी गई है, अथवा वायु, या ज्वाला, या वाष्प, या प्राण, या अन्य ऐसी कोई भी वस्तु जिसकी म कल्पना कर सकता हू, क्योकि मैने कल्पना की कि ये सब नहा थे और कल्पना मे परिवर्तन किए बिना भी मै समझता हू कि मुझे अभी भी अपने आत्मत्व का निश्चय है" (मेडिटेशन्स, पृष्ठ २)। और भी देखें, छान्दोग्य उपनिषद, ८ : ७–१२; तैत्तिरीय उपनिषद्, २ . १, ७, माण्डूक्य उपनिषद्। अनुभूत पुञ्ज तथा कथावस्तु की जटिलताए समाधान नहा करती अपितु व्याख्या की माग करती है। 'काण्ट' ने तार्किक सिद्धान्त को एक प्रभावशाली देन दी जबकि उसने हमें अपना ध्यान चेतना के वस्तु विषयो से हटाकर उस चेतना की ओर मोडने के लिए आदेश दिया जो वस्तु विषय मे अभिन्न है तथा अन्तर्दृष्टि रखती है। किन्तु उसको अपने इस सिद्धान्त-सम्बन्धी सकेतो का पूरा ज्ञान नहीं था कि सर्वव्यापी चेतनता केवलमात्र एक ही हो सकती है। वह जानता था कि निर्जीव तथा सजीव पदार्थों तथा चेतन-अचेतन का भेद वस्तुरूप जगत् के भेद है। किन्तु वस्तुजगत् के अनेकत्व से उसने वस्तुओं के अपने अन्दर अनेकत्व है यह अनुचित अनुमान किया।

१. क्षणिक विज्ञानधारा।

२. शून्यस्यापि स्वसाक्षित्वात्।

केवल अनुमान ही होता है तो उत्तर मे कहा जाएगा कि ज्ञान आदि का अभाव जिसका अनुमान करता है वह विचारगम्य होना चाहिए अर्थात् उसका प्रत्यक्ष ज्ञान उसके अभाव मे साक्षात् होना चाहिए। इस प्रकार सुषुप्ति (प्रगाढ़ निद्रा) की अवस्था मे हमें ज्ञान तथा क्षोभ के अभाव की प्रत्यक्ष चेतना होती है। उस अवस्था मे आनुभविक मन निष्क्रिय होता है और केवल विशुद्ध चेतना ही उपस्थित रहती है।[1] आत्मा को अन्तःस्थ भावना के साथ न मिलाना चाहिए जो हमारी मानसिक प्रवृत्तियो अथवा आनुभविक 'अहं' के निरन्तर हो रहे परिवर्तनो के साथ-साथ रहती हैं, जिसमे समय-समय पर अनेक मानसिक विषय परिष्कृत होते है।[2] यह सत्य है कि क्रिया से पूर्व आत्म-चेतना (अर्थात् अहंकार) आती है किन्तु यह आत्मा नही है क्योकि यह ज्ञान की पूर्ववर्ती नही है, चूंकि यह स्वयं ज्ञान का एक विषय है।[3] आत्मा को अवस्थाओ के प्रवाह के समान मानने के लिए एक अविच्छिन्न समर्पण अथवा अवस्थाओ का प्रवाह मानना चेतनता के तत्त्व को इसके मूलतत्त्वो के अंशो के साथ मिला देना होगा। अनुभूतिपुञ्ज और चेतनता की धाराएं उठती और गिरती है, प्रकट होती तथा विलुप्त होती है। यदि इन सब विविध मूलतत्त्वो को परस्पर सम्बद्ध किया जाए तो हमे एक सर्वव्यापी चेतनता की आवश्यकता प्रतीत होती है जो सदा उनके साथ साहचर्यभाव से

१. अन्तःस्थ इन्द्रिय (अन्तःकरण) निष्क्रिय है और विशुद्ध चेतना का सम्बन्ध अविद्या मे है। 'विवरण' के ग्रन्थकार के अनुसार सुषुप्ति अवस्था में यदि कोई भी क्रिया होती है तो वह अविद्या के कारण है जबकि सुरेश्वर का तर्क है कि सुषुप्ति अवस्था में कोई क्रिया ही नही होती।

२. एम० बर्गसा हमें एक ऐसा विचार देता है जिसके अनुसार आत्मा एक ऐसी वृद्धिशील सत्ता है जो अपने पूर्व अनुभवों को स्मृति द्वारा साथ लेते हुए भविष्य के लक्ष्य की ओर अग्रसर होती है ('क्रियेटिव इवाल्यूशन', पृष्ठ २१०)। यदि व्यक्तित्व का आधार केवल भूतकाल की चेतना ही होती जैसाकि कुछ बौद्ध मतावलम्बियों का विश्वास है तब काल के विभिन्न क्षणों में वही एक आत्मा नही रह सकती थी। जहां एक ओर स्मृति रूप जोड़नेवाली कड़ी से आत्मत्व के भाव को प्रबलता तथा महत्त्व प्राप्त होते है वहां आत्मचैतन्य के अन्दर निहित काल की अनन्तता के भाव की व्याख्या न हो सकेगी। बर्गसा को आत्मा के अन्तर्हित वृद्धिशील होने की असन्तापजनकता का ज्ञान है और इसलिए वह हमे बतलाता है कि यथार्थ आत्मा की परिभाषा एक ऐसे विशुद्ध कार्यकाल से सम्बद्ध होनी चाहिए जिसे न तो अग्रगति और न भूतकाल के ही इतिहास का ज्ञान हो। यह एक अविभक्त वर्तमानकाल है जिसमें समस्त लौकिक वर्गीकरण का अभाव है। इस प्रकार बर्गसा अनन्तता के प्रति जो सहज प्रवृत्ति होती है उसका सन्तापजनक समाधान करने का प्रयत्न करता है एवं काल को कार्य परिमित करता तथा कालावधि अथवा लौकिक मे विपरीत अग्रगति की प्रकल्पना उपस्थित करता है। किन्तु आत्मा जो अपना अस्तित्व स्थिर रखती है वह बाह्य घटकों के ऊपर निर्भर करके ही कर सकती है। यह आत्मनिर्भर नही है। इस प्रकार बर्गसा स्मृति की सर्वांग सम्पूर्ण यथार्थता को प्रगाढ निद्रा (स्वप्नरहित) मे भी वर्तमान स्वीकार करने एवं चेतनता के सातत्य तथा एकता को सिद्ध करने के लिए उसका उपयोग करने के कारण शंकर के अत्यन्त निकट आ जाता है। वह यह भी स्वीकार करता है कि स्मृति मे आत्मिक भाव उस समय भी स्थिर रहता है जबकि वस्तुओ के सार्वभौम प्रवाह में अन्य सब रूप नष्ट हो जाते है। यह आगे आनेवाले अनुभवों के लिए संयोजक कड़ी का तो काम करता ही है, किन्तु समस्त अनुभवों के भी नष्ट हो जाने पर यह स्थिर रहता है।

३. अहंकारपूर्वकमपि कर्तृत्वं नोपलब्धिर्भवितुमर्हति अहंकारस्याप्युपलभ्यमानत्वात् (शांकरभाष्य, २ : ३, ४०)।

रहती है। "जब यह कहा जाता है कि यह मैं हूं जो जानता हूं कि वर्तमान में किसका अस्तित्व है, यह मैं हूं जो भूतकाल को जानता था तथा उसे भी जो भूतकाल से पूर्व था, यह मैं हूं जो भविष्यत् को तथा भविष्यत् के आगे भी क्या होगा उसे जानूंगा, इन शब्दों से उपलक्षित होता है कि ज्ञान के विषय में जब परिवर्तन हो जाता है तब भी ज्ञाता परिवर्तित नहीं होता क्योंकि उसका अस्तित्व भूत, वर्तमान और भविष्य में भी है एवं उसका सारतत्त्व सदा से उपस्थित है।"[1] हम घटनाओं की सासारिक शृंखला को केवल शृंखला के रूप में ही जान सकते है, यदि तथ्यों को उनसे भिन्न किसी वस्तु के द्वारा एकसाथ रखा जा सके और स्वयं वह इसलिए काल के वश से परे हो।[2] आत्मा प्राकृतिक जगत् का प्राणी नहीं है और इसका कारण बिलकुल सरल है कि यदि आत्मा-रूपी तत्त्व की पूर्व से कल्पना न की जाती तो यह जगत् ही नहीं होता। शंकर का मत है कि यदि हम समस्त चतुर्दिक् वर्तमान पदार्थों से इसे विच्छिन्न कर दे, तथा शरीर-रूपी ढाचे से इसे पृथक् करके चिन्तन करे, जिसके अन्दर यह घिरा हुआ है, एव अनुभव के भी समस्त मूलतत्त्वों से इसे पृथक् करके देखें तो हमे आत्मा के भाव का ज्ञान होगा अन्यथा नहीं।[3] हमारे तार्किक मनों को ऐसा प्रतीत हो सकता है कि हमने इसे केवल विचार की क्षमतामात्र ही बना डाला है, हालाकि केवल शून्यता का रूप नहीं भी दिया है तो भी इसे इस प्रकार का मानना कहीं अधिक उत्तम है बजाय इसके कि इसे अंशों से मिलकर बनी एक पूर्ण इकाई, अथवा गुणों से युक्त एक वस्तु, अथवा गुणों से युक्त एक द्रव्य करके माना जाए। यह निर्विशेष चिन्मात्र है जिसके ऊपर शरीर के भस्मीभूत हो जाने तथा चित्त के नष्ट हो जाने पर भी कोई असर नहीं होता।[4]

१. सर्वदा वर्तमानस्वभावत्वात् (शांकरभाष्य, २ : ३, ७, और भगवद्गीता पर शांकरभाष्य २ : १८)। देखे, अद्वैतमकरन्द, पृष्ठ ११ और १३।

२. शंकर लोट्ज़े के तर्क से सहमत है कि दो विचारों की सरलतम तुलना और उनकी समानता अथवा असमानता की स्वीकृति इस प्रकार की पूर्वकल्पना कर लेती है कि 'जो सत्ता उनकी तुलना करती है वह अविभाज्य रूप से एक है' और वह आत्मा है जो उस मूलतत्त्व से बाह्य है जिसका यह प्रतिपादन करती है ('मेटाफिजिक्स', पृष्ठ २४१)।

३. बोधग्रहण, इन्द्रियां आदि अचेतन है और एक विषयी के लिए विषय है। तुलना कीजिए, भामती : "चित्स्वभावात्मा विषयी, जड़स्वभावा बुद्धीन्द्रियदेहविषया विषयाः।"

४. सर्वसिद्धान्तसारसंग्रह, १२ : ८, ४१। तुलना कीजिए, आगस्टाइन : "शरीरों से ऊपर क्रमशः चढ़ते हुए मैं आत्मा तक पहुंच सका जो शरीरगत इन्द्रियों के द्वारा प्रत्यक्ष ज्ञान प्राप्त करता है; और उसके आगे मैं आत्मा की उस क्षमता तक पहुंचा जिस तक शरीरगत इन्द्रियां बाह्य पदार्थों की सूचना को पहुंचाती हैं और यह प्राणियों की बुद्धि की चरम सीमा है। और उसके आगे तर्कशक्ति तक पहुंचा जिस तक शरीरगत इन्द्रियों द्वारा प्राप्त ज्ञान अन्तिम निष्कर्ष के लिए पहुंचाया जाता है। और जब यह शक्ति भी मुझे अपने अन्दर परिवर्तनशील प्रतीत हुई तो इसने अपने को और ऊंचा उठाया और अपनी प्रज्ञा तक पहुंची तथा अनुभवजन्य विचारों से इसने अपने को मुक्त किया तथा इन्द्रियाकृतियों के परस्पर विरोधी जमघट से हटाकर अपने को अमूर्त बनाया इसलिए कि उस प्रकाश को खोज निकाल सके जिसके अन्दर यह आवृत था और तब सब संशयों का उच्छेद करके इसने घोषणा की कि समस्त परिवर्तनशील जगत् की अपेक्षा निर्विकार का ही आश्रय वांछनीय है और वहीं से इसने उस निर्विकार का

समस्त दर्शन की कठिन समस्या यह है कि इन्द्रिया, शरीर की स्नायुमण्डल-सम्बन्धी प्रक्रियाएं तथा जो कुछ देश और काल में है यह सब चेतना को उत्पन्न करता है। निश्चय ही अचेतन वस्तु चेतन वस्तु का कारण नही हो सकती। यदि कुछ सम्भव है तो यह है कि चेतन को अचेतन का कारण अवश्य होना चाहिए। इन्द्रिया, मन और बोधग्रहण की शक्ति आत्मनिर्भर नही है। "इन इन्द्रियों की क्रिया को साथ-साथ उपलब्धि की आवश्यकता है और यह आत्मा की ही वस्तु है।...आत्मा का यथार्थस्वरूप नित्य ज्ञान है।"[1] किन्तु यह चेतनसत्ता जो अचेतन जगत् का कारण है, परिमित शक्तिवाली चेतना नहीं है अपितु निरपेक्ष है, क्योंकि अनेक पदार्थ तथा घटनाएं जो इसमें अथवा उक्त परिमित शक्तिवाली चेतनता मे अवस्थित नही है तो भी उस यथार्थसत्ता में विद्यमान रहती है। इस प्रकार हमे अवश्य एक निरपेक्ष परम चेतनता की कल्पना करनी ही होती है जिसका यह परिमित शक्तिवाली चेतनना केवल अशमात्र है। मूलभूत चेतनता को, जो समस्त यथार्थसत्ता का आधार है, मानवीय चेतनता के साथ नही मिलाना चाहिए जोकि विश्व के विकास में सबसे अन्त मे प्रकट होती है। प्रत्यक्ष द्वारा अनुभूत पदार्थ उत्पत्ति तथा क्षय के अधीन हे और स्वप्रकाशित नही है। और उनका ज्ञान केवल आत्मा के प्रकाश के द्वारा होता है,[2] जिसका अनिवार्य स्वरूप है आत्म-प्रकाशत्व।[3] यह विशुद्ध चैतन्य अथवा केवल अभिज्ञता ही है जो "सर्वोपरि तत्त्व है, जिसके अन्दर ज्ञाता, ज्ञान और ज्ञात विषय का कोई भेद नही है, जो अनन्त है, अतीन्द्रिय है तथा निरपेक्ष ज्ञान का सारतत्त्व है।"[4] इसका स्वरूप निर्विषय चैतन्य का

---

ज्ञान प्राप्त किया और इस प्रकार एक दृष्टि की झपक के प्रकाश मे यह उस तक पहुचा जो सत् है। ('कन्फेशन्स', ७ : २३)।

१ नित्योपलब्धिस्वरूपत्वात् (शाकरभाष्य, २ : ३, ४०)। तुलना कीजिए, 'चित्सुखी', १ : ७।

चिद्रूपत्वादकर्मत्वात् स्वयं ज्योतिरिति श्रुतेः।
आत्मनः स्वप्रकाशत्वं को निवारयितुं क्षमः॥

२ शाकरभाष्य, २ : २, २८। तुलना कीजिए इसके साथ अरस्तू के 'कामन्सेन्स' की जो बोधग्रहण की शक्ति आदि का, जो अन्तर्निहित चेतना द्वारा बुद्धिसम्पन्न है, उनकी अपनी क्षमता का ज्ञान प्राप्त कराने मे सहायक होना है।

३. स्वयं ज्योतिःस्वरूपत्वात् (शाकरभाष्य, १ : ३, २२)। प्रश्नोपनिषद् पर शाकरभाष्य को भी देखें, ६ : ३।

४. विवेकचूडामणि, पृष्ठ २३९। नैयायिक (न्यायमञ्जरी, पृष्ठ ४३२) निम्नलिखित हेतुओं के आधार पर इस प्रकल्पना पर आपत्ति उठाता है : विशुद्ध चैतन्य का ज्ञान कोई भी प्राप्त नहीं कर सका है क्योंकि हमारा आनुभविक चैतन्य सदा ही मन और इन्द्रियों की उपाधि से आवृत रहता है। यह कहना कि इसका ज्ञान अन्तःकरण के चैतन्य (अपरोक्ष ज्ञान) मे होता है स्वतःविरोधी है। यदि इस प्रकार का तर्क किया जाए कि आत्मा का ज्ञान आत्मप्रकाश के रूप मे तात्कालिक होता है तो कहा जाएगा कि एक प्रकाशमान दीपक एक अन्धे मनुष्य के लिए भी व्यक्त होता है यद्यपि अन्धा मनुष्य उसे देखता नहीं है। यदि दीपक ऐसे ही मनुष्य के लिए व्यक्त हो जो उसका बोध ग्रहण करता है तब फिर आत्मा का भी ज्ञान केवल तभी हो जब उसका ज्ञान प्राप्त किया जाए अर्थात् जब यह चेतन्य का विषय बने और तब यह विशुद्ध तथा निर्मल नही रह सकता। कुमारिल प्रश्न करता है कि यदि आत्मा चैतन्य-स्वरूप होने के कारण आत्मप्रकाश है तो क्या सुख तथा दुःख को भी आत्मप्रकाश मानना चाहिए?

है।[1] "आत्मा सर्वांगरूप मे प्रज्ञा के अतिरिक्त अन्य कुछ नही है; प्रज्ञा ही उसका अनन्य-स्वरूप है जैसे नमक की राशि का स्वरूप उसके नमकीन स्वाद मे है।"[2] आत्मा का स्वरूप अनात्म कभी नही हो सकता। अपनी सत्ता के विधान के अनुसार यह सदा ज्योतिर्मय है। जिस प्रकार प्रकाशित करने के लिए कोई वस्तु उपस्थित न रहने पर भी सूर्य स्वतन्त्र रूप से चमकेगा ही, इसी प्रकार आत्मा के अन्दर चैतन्य सदा विद्यमान रहता है, ऐसी अवस्था मे भी जबकि कोई ज्ञातव्य विषय उपस्थित न भी हो।[3] यह विशुद्ध प्रकाश है, विशद ज्योतिष्मान् है एव न केवल हमारे समस्त ज्ञान का आधार है, अपितु हमारी दृष्टि का प्रकाश भी है।

शकर न्याय तथा विशिष्टाद्वैत के मत का सर्वथा निराकरण करते हे जिसके अनुसार आत्मा एक बुद्धिसम्पन्न द्रव्य है और यह कि आत्मा का चैतन्य के साथ धर्मी और धर्म का सम्बन्ध है।[4] बुद्धि तथा आत्मा के मध्य का सम्बन्ध या तो तादात्म्य का हो या भिन्नता का हो अथवा तादात्म्य और भिन्नता दोनो का हो। यदि बुद्धि स्वरूप मे आत्मा से भिन्न हो तब उनके मध्य मे द्रव्य और गुण का सम्बन्ध नही हो सकता।[5] इसके अतिरिक्त भिन्न-भिन्न प्रमेय पदार्थों की अवस्था मे सम्बन्ध या तो बाह्य सयोग के रूप का हो अथवा आन्तरिक सम्बन्ध अर्थात् समवाय के समान हो। सयोग दो भौतिक वस्तुओ मे सम्भव होता है किन्तु आत्मा और बुद्धि भौतिक नही है। यदि आत्मा तथा बुद्धि के बीच मे आन्तरिक समवायसम्बन्ध हो तो यह सम्बन्ध आत्मा से भी सम्बद्ध होना चाहिए और दूसरे सम्बन्ध को भी आत्मा से सम्बद्ध होना चाहिए और इस प्रकार इसका कही अन्त नही होगा। इस प्रकार यदि आत्मा तथा बुद्धि एक-दूसरे से भिन्न है तो उनके अन्दर द्रव्य और गुण जैसा सम्बन्ध विचार मे भी नही आ सकता। और यदि दोनो एकसमान है तब इस प्रकार के कथन का कोई अर्थ ही नही होता कि एक-दूसरे का गुण है। यह मानना सभव नही है कि कोई वस्तु अन्य वस्तु के समान भी है और भिन्न भी है। इस प्रकार आत्मा को

---

इस मत के अनुसार स्वप्नावस्था में सुख-दुःख के विरत हो जाने का हम कोई समाधान न कर सकेंगे। यदि यह कहा जाए कि सुषुप्ति अवस्था में केवल आत्मा की ही अभिव्यक्ति होती है किन्तु शरीर, अथवा इन्द्रियों अथवा पदार्थों की नहा होती जिन सबकी अभिव्यक्ति जागरित अवस्था में होती है तो कुमारिल इसका निराकरण इस आधार पर करता है कि जागने पर हमें उस विषय की चेतना रहती है कि हमने प्रगाढ निद्रा की अवस्था में कुछ ज्ञान प्राप्त नहीं किया। उसका तर्क है कि आत्मासानस प्रत्यक्ष का विषय है। देखे, शास्त्रदीपिका, पृष्ठ ३४७ से ३५० तक।

१. निर्विषयज्ञानमयम्। तुलना कीजिए, शकर के 'हिम्स टु हरि', पृष्ठ ४।

२. शांकरभाष्य, ३ : २, १६। और भी देखें, शांकरभाष्य, १ : ३, १६, २२।

३. शांकरभाष्य, २ : ३, १८।

४. चिद्धर्म आत्मा न तु चित्स्वभावः। तुलना कीजिए, ज्ञानभिन्नो नित्यात्मेति सिद्धम्। (विश्वनाथकृत मुक्तावली, पृष्ठ ४६)।

५. आत्मघटादिवद्धर्मधर्मित्वानुपपत्तेः।

बुद्धि के समान ही मानना चाहिए।[1]

चैतन्य अथवा आत्मा को तार्किक बोधग्रहण के साथ नही मिला देना चाहिए क्योंकि तार्किक बोधग्रहण निरपेक्ष तथा परम यथार्थसत्ता नही है, जिसकी व्याख्या अपनी परिभाषा मे हो सके, किन्तु वह प्रमाता (विषयी) तथा प्रमेय पदार्थ (विषय) की पारस्परिक प्रतिक्रिया का कार्य होता है। यदि ज्ञान के विषय मे इसे एक ऐसे स्तर पर रखकर विचार किया जाए कि जिस स्तर पर यह अपने विषय (प्रमेय पदार्थ) का निर्माण करनेवाला है तो भी उसके अन्दर ज्ञाता और ज्ञेय का भेद रहेगा ही। और यह प्रतिबन्ध केवल प्रतिबन्ध ही नही है केवल इसलिए कि स्वयं ज्ञान ने इसे उत्पन्न किया है। यथार्थ अस्तित्व और बुद्धि का साहचर्य है। बिना बुद्धि के आत्मा का अस्तित्व नही हो सकता अथवा बुद्धि बिना अस्तित्व के नही हो सकती।[2] यह भी आनन्द की प्रकृति का ही है।[3] सब प्रकार के दुःखो से मुक्ति का नाम आनन्द है।[4] आत्मा को कुछ त्यागना नही है और न कुछ प्राप्त ही करना है, न कुछ अन्धकार है, न अव्यवस्थित है। शंकर आत्मा के अन्दर क्रियाशीलता का अभाव मानते है, क्योंकि क्रियाशीलता स्वभाव मे अनित्य है।[5] "आत्मा किसी क्रिया का स्थान नही हो सकती क्योंकि क्रिया जिस वस्तु के अन्दर रहती है उसमे कुछ परिवर्तन अवश्य उत्पन्न करती है।"[6] सब प्रकार की क्रिया आत्मभाव की पूर्वकल्पना करती है और जहां तक हमे ज्ञान है यह दुःख के आकार की है,[7] और इसकी प्रेरक है इच्छा।[8] क्रिया तथा सुखोपभोग द्वैतात्मक दृष्टिकोण के ऊपर ही निर्भर है और द्वैतात्मक दृष्टिकोण सर्वोच्च सत्य नही है।[9] आत्मा मे शरीर आदि प्रतिबन्ध के बिना क्रिया नही हो सकती और प्रत्येक प्रतिबन्ध अयथार्थ है।[10] आत्मा मे स्वयं कोई कर्तृत्व नही है।[11] शंकर के मत मे आत्मा के गुण है—सत्य, अपनी ही महत्ता पर आश्रित रहना, सर्वव्यापकता और समस्त अस्तित्व का स्वत्व होने

१. देखें, 'हस्तामलक'। देखें, हाल्डेन 'रेन आफ रिलेटिविटी', पृष्ठ ११६।

२. सत्ता एव बोधो बोध एव च सत्ता।

३. तैत्तिरीय उपनिषद् २। आत्मा है (अस्ति), चमकती है (भाति) और प्रसन्नता देती है (प्रीणाति)।

४. तुलना कीजिए, बृहदारण्यक उपनिषद्, ३ : ५।

५. अध्रुव।

६. शांकरभाष्य, १ : १, ४।

७. कर्तृत्वस्य दुःखरूपत्वात् (शांकरभाष्य, २ : ३, ४०)।

८. कामहेतुः कार्यं स्यात्, प्रवर्तकत्वात्। (तैत्तिरीय उपनिषद् पर शंकर की प्रस्तावना)।

९. अविद्या प्रत्युपस्थापितत्वात् कर्तृभोक्तृत्वयोः। (शांकरभाष्य, २ : ३, ४०।) तुलना कीजिए, बृहदारण्यक उपनिषद्, ४ : ५, १५।

१०. तुलना कीजिए, सुरेश्वर : "विद्वान् लोगों ने आत्मा की अपने स्वाभाविक रूप में स्थिति को 'निःश्रेयस' नाम दिया है और आत्मा का अन्य किसी अवस्था मे सम्पृक्त होना अज्ञान का परिणाम है" (वार्तिक, पृष्ठ १०९)।

११. स्वतः अनधिकारिणः। देखें, सुरेश्वरकृत वार्तिक, पृष्ठ ११०-११३।

का लक्षण ।[1] वे आत्मा को एकाकी, सार्वभौम और अनन्त मानते है उन्ही कारणो के आधार पर जिनसे हीगल अपने विचार को अनन्त मानता है। यह किसी स्थान पर भी अपने से विपरीत वस्तुओ के द्वारा मर्यादित नही होती और न ऐसी किसी अन्य वस्तु से ही मर्यादित होती है जो एतद्रूप तो है ही नही, किन्तु तो भी इसके लिए मर्यादा उत्पन्न करती है। यह सदा अपने ही क्षेत्र मे वर्तमान रहती है। चैतन्य की कोई मर्यादा नही है क्योकि मर्यादाओ की चेतनता यह दर्शाती है कि चैतन्य मर्यादा से बडा है। यदि इसकी मर्यादा होती तो अन्य वस्तुओ से मर्यादित चैतन्य मर्यादाओ के चैतन्य से युक्त न हो सकता। चैतन्य और मर्यादा स्वरूप मे एक-दूसरे के विपरीत है। मर्यादा वस्तु का स्वभाव है और चैतन्य कोई वस्तु नही है।

डेस्कार्ट के विरुद्ध यह बलपूर्वक कहा जाता है कि उसने आत्मा को अनात्म से सर्वथा पृथक् किया तथा आत्मा की यथार्थता को अपने निजी अधिकार मे स्वतन्त्र रूप मे सिद्ध किया। हमे यह बिलकुल स्पष्ट रूप से समझ लेना चाहिए कि शकर द्वारा प्रतिपादित आत्मा वह जीवात्मा नही है जो ज्ञाता तथा कर्ता है। यदि शकर ज्ञान प्राप्त करनेवाली व्यक्तिगत जीवात्मा की यथार्थता को सिद्ध करने का प्रयास करते एव अनात्म से पृथक् तथा उसके विपरीत रूप मे मानते तो उनके आगे मर्यादित और निर्विषय आत्माओ का अनेकत्व उपस्थित होता अथवा एक अमूर्तरूप सार्वभौम आत्मा ही रह जाती। शकर द्वारा प्रतिपादित आत्मा न तो शरीरधारी जीवात्मा है और न ही ऐसी आत्माओ का सगृहीत पुञ्ज है। ये आत्माए सार्वभौम आत्मा के ऊपर आश्रित है। शकर का कहना है कि "आनुभविक अर्थ मे यह एक ऐसी वस्तु नही है जिसका निर्देश हम शब्दो के द्वारा कर सके। और न यह गाय के समान ही कोई ऐसा प्रमेय पदार्थ है जिसका ज्ञान ज्ञान के साधारण साधनो के द्वारा हो सके। इसका वर्णन भी जातिगत गुणो अथवा विशेष लक्षणो के द्वारा नही हो सकता। हम यह नही कह सकते कि यह अमुक प्रकार मे कर्म करती है। क्योकि इसे सदा ही निष्क्रिय कहा गया है। इसलिए इसका ठीक ठीक वर्णन नही हो सकता।" शकर की प्रतिपादित आत्मा काण्ट के अतीन्द्रिय 'अह' से भी भिन्न है जो केवल एक विशुद्ध आकृति है जिसका सम्बन्ध अनुभव के सब विषयो के साथ रहता है। यद्यपि कहा यह जाता है कि यह आनुभविक चैतन्य की पहुच से परे है तो भी इसका एक निजी रूप है क्योकि यह क्रियात्मक इच्छा का रूप धारण करती है। काण्ट का आनुभविक अहभाव से भिन्नरूप का वर्णन जो अवस्थाओ की उपज है, शकर द्वारा प्रतिपादित आत्मा मे लागू होता है। शकर केवल यही कहता है कि सदा रहनेवाला चैतन्य का प्रकाश लगभग एक पूर्ण वस्तु है किन्तु प्रगति की प्रक्रिया मे नही है।[2] काण्ट का क्रियात्मक सकल्प आनभविक आत्मा है, जिसके लिए सदा ही अतीत का अनिर्वचनीय भाव बना रहता है। फिश्ते का निरपेक्ष 'अहभाव' तात्त्विक रूप मे आनुभविक आत्मा से भिन्न नही है। क्योकि उस क्रिया का निर्णय, जिसके द्वारा

१. सत्यत्वम, स्वमहिमाप्रतिष्ठितत्वम, सर्वगतत्वम, सर्वात्मत्वम (शाकरभाष्य, १ : ३, ६)।

२. तुलना कीजिए, जयटाइल की विशुद्ध प्रमातांविषयक कल्पना मे जिसे विषय (प्रमेय पदार्थ) का रूप नही दिया जा सकता ('थियरी आफ माइण्ड ऐज प्योर एक्ट', पृष्ठ ६–७)।

यह उस अवस्था को प्राप्त हुआ है जो इसका मौलिक रूप है, अनात्म की ही क्रिया है। चूंकि शंकर के मत में व्यक्तित्व का सारतत्त्व उसका अन्य सत्ताओं से भेद होने के कारण ही है इसलिए उनका तर्क है कि आत्मा का पृथक् व्यक्तित्व इसलिए नहीं है चूंकि उसके अतिरिक्त अन्य कोई सत्ता ही नहीं है। यह सत्य अवश्य है कि तार्किक दृष्टिकोण से आनुभविक आत्मा ही एकमात्र यथार्थसत्ता है और विशुद्ध आत्मा केवल छायामात्र है। किन्तु जब हम ऊंचे उठकर अन्तर्ज्ञान तक पहुंचते हैं जहां कि प्रमाता तथा प्रमेय मिलकर एक हो जाते हैं, हम परमार्थरूप चैतन्य का साक्षात् कर सकते हैं।[1] यह परमरूप का दर्शन ही है जो अपना दर्शन स्वयं कराता है। यही सारतत्त्व प्रत्येक का है जो यह सोचकर कि "मैं हूं जो मैं हूं" इस प्रकार अपने को जानता है। यह नितान्त रूप से यथार्थ है जिसे कोई भी अनुभव कभी भी परिवर्तित नहीं करेगा। इसका कोई परिमाण नहीं है। हम इसके विषय में यह नहीं सोच सकते कि यह विस्तृत हो सकता या विभक्त हो सकता है। यह सदा और सब कालों में एकसमान है। इसमें अनेकत्व नहीं है। यह जितना एक में है उतना ही अन्य में है। इसको विशिष्टरूप नहीं दिया जा सकता। हम जीवन धारण किए हुए हैं क्योंकि हम सार्वभौम जीवन के भागीदार हैं; और हम सोचते हैं क्योंकि हम सार्वभौम विचार में अपना भाग रखते हैं। हमारे अन्दर सार्वभौम आत्मा की उपस्थिति के कारण से ही अनुभव सम्भव होता है।[2]

## १४

## ज्ञान का तन्त्र या रचना

साधारण बुद्धि की पूर्वमान्यताओं तथा विचार के प्राथमिक सिद्धान्तों के विषय में संशय करना शङ्कर को अपने पूर्ववर्ती बौद्ध विचारकों से दाय के रूप में प्राप्त हुआ। यह उन्हें स्पष्ट प्रतीत हो गया कि दार्शनिक विचार के निर्माण का कोई भी प्रयास

१. तुलना कीजिए, केयर्ड : "यदि प्रमेय पदार्थ का चेतन प्रमाता (विषयी) के साथ सम्बन्ध होना ज्ञान है तो यह जितना ही पूर्ण होगा उतना ही सन्निकट सम्बन्ध होगा और यह पूर्ण हो जाती है, जब द्वैतभाव प्रत्यक्ष पारदर्शी हो जाता है अर्थात् जब प्रमाता और प्रमेय में एकत्व हो जाता है और जब द्वैतभाव केवलमात्र एकत्व को शब्दों में प्रकट करने के लिए ही आवश्यक रह जाता है—संक्षेप में, जब चैतन्य आत्मचैतन्य के रूप में परिणत हो जाता है।" ('क्रिटिकल फिलासफी आफ काण्ट', पृष्ठ ४६)।

२. माण्डूक्य उपनिषद् पर शांकरभाष्य, २ : ७। तुलना कीजिए, एकहार्ट : "आत्मा के अन्दर एक ऐसी वस्तु है जो आत्मा से ऊपर है, दैवीय है, सरल है, परम शून्य है; नाम रूप न होकर अनाम है; ज्ञान न होकर अज्ञात है, यह ज्ञान से भी ऊपर है, प्रेम से भी ऊंची है, कृपा से भी ऊंची है, क्योंकि इन सबमें भी भेद विद्यमान है। इस प्रकाश को सन्तोष होता है केवल सर्वान्त अनिवार्य तत्त्व से। इसका झुकाव सरल भूमि में, मौन निर्जन स्थान में प्रवेश करने की ओर है, जहां पर न पिता का, न पुत्र का और न पवित्र आत्मा का ही कोई भेद रहता है। यह उस एकत्व में प्रविष्ट होना चाहती है जहां किसी मनुष्य का निवास नहीं है। तब यह उस प्रकाश में सन्तुष्ट होती है, तब यह एकाकी है, तब यह अपने में एक है, चूंकि यह भूमि एक सरल स्थिरता है, अपने-आपमें अचल है, किन्तु तो भी इस अचलता से ही सब वस्तुएं गति प्राप्त करती हैं"। (हण्ट कृत 'ऐस्से आन पानथीइज्म' में उद्धृत, पृष्ठ १८०)।

प्राथमिक सिद्धान्तों के दर्शन को स्वत मान्य मानकर आगे नहीं बढ़ सकता। इस प्रकार उन्होंने ज्ञान के समालोचनात्मक विश्लेषण को तथा मनुष्य के बोधग्रहण तंत्र को भी हाथ में लिया। हमारे अन्तस्तल के गह्वर में हमारी आत्मा का एक ऐसा अस्तित्व है जिसके विषय में यह कुछ कथन नहीं करता। परम यथार्थसत्ता अद्वैतरूप आत्मा है। किन्तु समस्त निश्चयात्मक ज्ञान परम चैतन्य के परिवर्तन की इन विभागों में पूर्व-कल्पना कर लेता है : (१) एक ज्ञाता (प्रमातृचैतन्य), बोधग्रहण करनेवाली चेतनता, जिसका निर्णय अन्तःकरण के द्वारा होता है; (२) ज्ञान की प्रक्रिया (प्रमाणचैतन्य), बोध ग्रहण करनेवाली चेतनता जिसका निर्णय वृत्ति अथवा अन्त.करण के परिवर्तन के द्वारा होता है; और (३) ज्ञात पदार्थ (प्रमेय विषय या विषयचैतन्य), यह वह चेतनता है जिसका निर्णय ज्ञात विषय के द्वारा होता है। परमचैतन्य एक ही है (एकमेव), जो सर्वव्यापी है, जो सबको प्रकाशित करता है, यह अन्त करण है, इसका परिवर्तित रूप तथा विषय है।[1] इन्द्रियों के अतिरिक्त आभ्यन्तर इन्द्रिय अर्थात् अन्त.करण[2] के अस्तित्व को सिद्ध करने के लिए जो युक्तियां उपस्थित की जाती है वे पहले से ही हमे भली भांति ज्ञात है।[3] इसे अन्तःकरण का नाम इसलिए दिया गया है कि यह इन्द्रिय के व्यापारों का स्थान है और उनके बाह्य गोलकों से भिन्न है। बाह्य इन्द्रियों के द्वारा जो कुछ सामग्री इसे प्राप्त होती है उसे यह ग्रहण करता है तथा उसकी क्रमबद्ध व्यवस्था करता है। इसे अपने आपमे इन्द्रिय नही माना गया क्योंकि यदि यह इन्द्रिय होता तो इसे अपना तथा अपने परिवर्तनो का साक्षात् प्रत्यक्ष ज्ञान न हो सकता। इसे भिन्न-भिन्न अवयवों से मिलकर बना बताया जाता है और यह मध्यम आकार का है, न तो आणविक है और न महदाकार मे अनन्त है। इसमे पारदर्शिता का गुण है जिसके द्वारा इसमे प्रमेय पदार्थ प्रतिबिम्बित होते है जिस प्रकार एक दर्पण मे उसकी चमक के कारण हमारे चेहरे उसमे प्रतिबिम्बित हो जाते है। पदार्थों के प्रतिबिम्बित करने की क्षमता अर्थात् उनके विषय मे अभिज्ञ होना अन्त.करण का स्वाभाविक अन्तर्निहित गुण नही है, किन्तु आत्मा के साथ सम्बद्ध होने के कारण उसमे यह आ गया है। यद्यपि कहा यह जाता है कि अन्त करण प्रमेय पदार्थों पर अपना प्रकाश डालता है तथा उन्हे प्रतिबिम्बित करता है तो भी यह आत्मा है जो उसके अन्दर प्रतिबिम्बित होती है।[4] आत्मा ही प्रकाश

१. तुलना कीजिए, पञ्चदशी, ७ : ६१।

२. वाचस्पति मन को भी एक इन्द्रिय के रूप में मानता है।

३. आत्मा तथा इन्द्रियों के मध्य एक जोड़नेवाली श्रृङ्खला का होना आवश्यक है। यदि हम अन्तःकरण को स्वीकार नहीं करते तो या तो परिणाम में निरन्तर प्रत्यक्ष होगा, अथवा निरन्तर अप्रत्यक्ष होगा, पहली अवस्था जबकि आत्मा, इन्द्रियां और विषय का संयोग होगा क्योंकि ये तीनों प्रत्यक्ष के साधन हैं। और यदि इन तीनों कारणों के संयोग से कार्य सम्पन्न नहीं होता है तब निरन्तर अप्रत्यक्ष रहेगा। किन्तु यह तथ्य के विपरीत है। इसलिए हमें अन्तःकरण के अस्तित्व को स्वीकार करना होगा जिसके अवधान तथा अनवधान से प्रत्यक्ष अथवा अप्रत्यक्ष उत्पन्न होते हैं (शांकरभाष्य, २ : ३, ३२)।

४. देखें मनीषा पञ्चकम्। यहां पर शङ्कर सांख्य के इस मत का अनुसरण करते हैं कि बुद्धि, मनस आदि अपने-आपमें प्रकाशरहित हैं यद्यपि ये पुरुष के सान्निध्य से प्रकाशशक्ति को प्राप्त कर लेते हैं। अद्वैत में आत्मा, जो केवल आत्मज्योति है, पुरुष का स्थान ग्रहण करती है।

देनेवाली है और अन्तःकरण इसीके द्वारा प्रत्यक्ष ज्ञान प्राप्त करता है।[1] अन्तःकरण की आकृति में परिवर्तन होता रहता है। उस परिवर्तन को जो विषय का प्रकाश करता है वृत्ति की संज्ञा दी गई है।[2] अन्तःकरण की प्रवृत्तियां अथवा आकृतियां चार प्रकार की हैं : अनिश्चय (संशय), निश्चय, गर्व (आत्मचेतना) और स्मरण। एक अन्तःकरण को तब मन कहते हैं जब यह संशय की स्थिति में होता है; उसे बुद्धि अथवा बोध ग्रहण की क्षमता कहा जाता है, जब वह निश्चयात्मक स्थिति में होता है, और अहङ्कार के नाम से पुकारा जाता है, जब वह आत्मचैतन्य की स्थिति में होता है, तथा चित्त नाम से पुकारा जाता है जब वह एकाग्रता और स्मरण की स्थिति में होता है।[3] बोध का कारण अन्तिम चैतन्य ही अकेला नहीं है किन्तु अन्तःकरण की उपाधि से युक्त चैतन्य है। यह अन्तःकरण प्रत्येक व्यक्ति में भिन्न है और इस प्रकार एक मनुष्य का बोध सब मनुष्यों का बोध नहीं होता। चूंकि अन्तःकरण एक मर्यादित वस्तुतत्त्व है यह संसार के सब पदार्थों पर लागू नहीं हो सकता। यह विविध प्रकार की परिधियों के अन्दर ही कार्य करता है जिसकी व्याख्या प्रत्येक व्यक्ति के भूतकाल के आचरण के आधार पर हो सकती है जिस व्यक्ति के साथ उस अन्तःकरण का सम्बन्ध है।[4]

१. उपदेशसाहस्री, १८ : ३३-५४। देखें, शांकरभाष्य, तैत्तिरीय उपनिषद पर, २ : १। वार्त्तिक, तैत्तिरीय उपनिषद पर, २ : १।

२. भावनाओं आदि का अनुभव करने में इसके अन्य परिवर्तितरूप होते हैं जिन्हें वृत्ति के नाम से नहीं पुकारा जाता।

३. बुद्धिरूपी पदार्थ की केवल तीन अवस्थाएं हैं जिनमें यह उत्पन्न होती है, स्थिर रहती तथा नष्ट हो जाती है, जबकि चित्त स्थिर रहता है। पूजा के दृष्टिकोण से चित्त का कार्य महत्त्वपूर्ण है जिसमें चिन्तन तथा एकाग्रता अनिवार्य है। शंकर मन तथा बुद्धि में भेद करते हैं; मन का कार्य संशय तथा बुद्धि का क्षेत्र निर्णय करने में है (२ : ३. ३२)। मन के अन्दर संकल्प, विकल्प, इन्द्रिय-प्रत्यक्ष, स्मृति, इच्छाएं तथा मनोभाव आते हैं। बुद्धि उच्चश्रेणी की शक्ति है जिसके द्वारा विचार, निर्णय, तर्क तथा आत्मचैतन्य सम्भव हो सकते हैं। जैसाकि हम देख आए हैं, सांख्य ने बुद्धि के अतिरिक्त अहंकार को भी स्वीकार किया, यद्यपि उसने चित्त को बुद्धि के अन्तर्गत मान लिया। 'परिभाषा' चारों को हमारे सम्मुख उपस्थित करती है। वेदान्त-सम्बन्धी अन्य ग्रन्थ यथा 'वेदान्तसार' और 'वेदान्त सिद्धान्तसारसंग्रह' उक्त विभागों में मन तथा चित्त को एवं बुद्धि को अहंकार के साथ एक समान मानकर समन्वय स्थापित करते हैं। परवर्ती अद्वैत मानसिक अवस्थाओं को, संवेदन, ज्ञान और संकल्प के रूप में न मानकर मानसिक क्रिया के विचार तथा प्रत्यक्ष से सम्बन्धित स्तर पर इसकी चैतन्य की समस्त विधियां; प्रेम-सम्बन्धी, ज्ञान-सम्बन्धी तथा संकल्प-संबन्धी विधियों समेत मानता है।

४. जीव अपनी तात्त्विक बुद्धि से ज्ञेय विषयों को प्रकाशित नहीं कर सकता बिना अन्तःकरण की वृत्तियों की सहायता के जैसाकि ईश्वर करता है क्योंकि जीव के साथ अविद्या का प्रतिबन्ध लगा हुआ है, किन्तु निरपेक्ष चैतन्य सब वस्तुओं के उपादान कारणरूप में उनके साथ एकात्मभाव रखता है और इसलिए उनका प्रकाश अपने सम्बन्ध में कर सकता है। जीव अपने निजी रत्नात्मक संगठन के कारण बाह्य पदार्थों के साथ सम्बद्ध नहीं है किन्तु केवल अन्तःकरण के साथ सम्बद्ध है। देखें, सिद्धान्तलेश।

# १५

## प्रत्यक्ष

शङ्कर ज्ञान के तीन स्रोतो का उल्लेख करते है प्रत्यक्ष, अनुमान और शास्त्रप्रमाण (आप्तोपदेश)।[1] उनके परवर्ती लेखको ने इनमे तीन और जोडे है : उपमान, अर्थापत्ति और अभाव।[2] स्मृति को यथार्थ ज्ञान मे सम्मिलित नही किया गया क्योकि विचित्रता को समस्त ज्ञान का एक लक्षण बनाया गया है।[3]

चूकि शङ्कर ने प्रत्यक्ष तथा अनुमान विषयक मनोविज्ञान के विषय मे विचार-विमर्श नही किया है, हम उनके मन के विषय मे कुछ नही कह सकते। 'वेदान्त-परिभाषा' मे दिए गए वर्णन से ही हमे सन्तोष करना पडेगा और वह स्पष्ट ही असन्तोषप्रद है। इसके अनुसार प्रत्यक्ष ज्ञान वह है जो चैतन्य पदार्थों के विषय मे बिना किसी माध्यम के और साधारणत: इन्द्रियो की क्रिया के द्वारा चैतन्य प्राप्त होता है। इन्द्रिय प्रत्यक्ष मे ज्ञाता तथा प्रत्यक्ष विषयक पदार्थ मे वास्तविक सम्पर्क होता है।[4] जब आख एक घडे पर जमती है तो अन्त:करण उसकी ओर अग्रसर होता है, उसे अपने प्रकाश से प्रकाशित करता है, उसकी आकृति धारण करता और इस प्रकार उसका बोध ग्रहण करता है। यह आन्तरिक व्यापार ऐसा समझा जाता है कि भौतिक कम्पनो को मानसिक अवस्थाओ मे परिणत कर देता है। यदि हम केवल नीले आकाश की ओर ताकते रहे तो हमे कुछ नही दिखाई देता। अन्त करण प्रकाश के समान कार्य करता है एक विस्तृत प्रकाश-किरण के रूप मे, इसकी वृत्ति बाहर की ओर गति करती है। यह वृत्ति सूर्य की किरण के समान एक निश्चित दूरी तक ही जाती है। यही कारण है कि दूरस्थ पदार्थों का प्रत्यक्ष नही होता। वृत्ति प्रमेय पदार्थ का रूप धारण करके पदार्थ के साथ एकाकार हो जाती है और इसका तादात्म्य समस्त समीपवर्ती क्षेत्र तक फैल जा सकता है। हम जो कुछ प्रत्यक्ष करते है वह वृत्ति के ऊपर निर्भर करता है। यदि वृत्ति पदार्थ के वजन की आकृति धारण करती है

१. सुरेश्वर अपने नैष्कर्म्यसिद्धि नामक ग्रन्थ में आगम प्रमाणों तथा लौकिक प्रमाणों में भेद प्रतिपादन करता है। और भी देखें, संक्षेप शारीरक, २ : ३१।

२. देखें, वेदान्तपरिभाषा।

३. अनधिगताबाधितार्थविषयज्ञानत्व प्रमात्वम् (वही, १)। यह परिभाषा उसी एक पदार्थ के 'धारावाहिक बुद्धि' के विषय में भी लागू होती है, क्योंकि उसके अन्दर प्रतिक्षण परिवर्तन होता रहता है

४. सम्पर्क छः प्रकार का माना गया है : सयोग, अथवा घडे रूप पदार्थ (विषय) तथा चक्षु इन्द्रिय का; संयुक्त तादात्म्य अथवा घडे के घटत्व का सम्पर्क; संयुक्ताभिन्न तादात्म्य, अथवा घडे के रंग का रंजितत्व के साथ सम्पर्क; तादात्म्य अथवा शब्द के साथ सम्पर्क जो कि आकाश का गुण है, और उससे भिन्न नहीं है; तादात्म्यावदभिन्न, अथवा शब्द के शब्दत्व के साथ सम्पर्क; और विशेष्य-विशेषण-भाव, अथवा सोपाधिक का उपाधि के साथ सम्पर्क। देखें, वेदान्तपरिभाषा और शिखामणि।

तो हम वज़न का प्रत्यक्ष करते है; और यदि रंग की वृत्ति है तो हमें रंग का प्रत्यक्ष होता है। धुएं से आग का अनुमान करने में वृत्ति गति करके आग के पास तक नही जाती और उसका कारण स्पष्ट है कि आग चक्षु इन्द्रिय के सम्पर्क में नहीं है, चक्षु इन्द्रिय का सम्पर्क धुएं से है। घड़े के प्रत्यक्ष ज्ञान की अवस्था में घड़े के द्वारा निर्धारित चैतनता उस घड़े पर पड़ती हुई अन्तःकरण की वृत्ति द्वारा निर्धारित चेतनता के समान हो जाती है ठीक जैसेकि एक कमरे के अन्दर रखे हुए पात्र का अन्तर्गत आकाश स्वयं कमरे के अन्तर्गत आकाश के साथ एक-समान हो जाता है। परमार्थ चैतन्य की परिमितता लानेवाली अवस्थाएं अर्थात् परिवर्तन तथा पदार्थभेद उत्पन्न नही करते क्योंकि वे दोनों एक ही स्थान में है। यह एकीकरण घड़े के बोध को स्वरूप से निरन्तर स्थायी बना देता है[1] और प्रत्यक्ष को अनुमान से स्पष्टरूप में भिन्न लक्षित कर देता है। फलितार्थ यह है कि प्रत्यक्ष में प्रस्तुत तत्त्व तथा उसकी व्याख्या मिलकर एक संयुक्त इकाई हो जाती है। किन्तु अनुमान के व्यापार में प्रस्तुत तथा अनुमित तत्त्व एक दूसरे से भिन्न रखे जाते है। अनुमान में मन केवल पदार्थ का चिन्तन करता है किन्तु बाहर उससे सम्पर्क करने नही जाता। प्रत्यक्ष स्मृति से सर्वथा भिन्न है क्योंकि स्मृति केवल भूतकाल की घटनाओं की ही होती है। इससे बढ़कर भी एक और प्रतिबन्ध का वर्णन किया गया है वह यह कि पदार्थ (विषय) और मानसिक वृत्ति अवश्य वर्तमान काल के साथ सम्बद्ध होने चाहिए।[2]

अनुमान भिन्न-भिन्न प्रकार का माना गया है। इन्द्रियजन्य प्रत्यक्ष ज्ञान से वह प्रत्यक्ष ज्ञान भिन्न है जो इन्द्रियजन्य नही है। इच्छा इत्यादि का जो आन्तरिक प्रत्यक्ष है वह दूसरे प्रकार के प्रत्यक्ष की कोटि में आता है। प्रत्यक्ष की व्याख्या के लक्षण की विशेषता ज्ञानेन्द्रिय की मध्यस्थता मे नही है अपितु पदार्थ-सम्बन्धी विशिष्ट चेतनता तथा प्रमाण-सम्बन्धी चेतनता के तादात्म्य मे है।[3] जब हम सुख का और इसीके समान अन्य आन्तरिक अवस्थाओं का प्रत्यक्ष करते है तो दो मर्यादा बांधने वाली अवस्थाओ का, अर्थात् सुख तथा सुख की मानसिक वृत्ति का, एक ही स्थान में उपस्थित होना आवश्यक है। तो भी यह मान लिया गया है कि धर्म और अधर्म (पुण्य और पाप), यद्यपि ये अन्तःकरण के गुण है, प्रत्यक्ष के विषय नही है। इसके समाधान मे इससे अधिक उत्तम और कुछ नही कहा जाता कि ये प्रत्यक्ष के लिए उपयुक्त विषय नही हैं। उप-

१. जहां एक ओर गन्धग्रहण करने तथा रस लेनेवाली तथा स्पर्श गुणवाली इन्द्रियां अपने-अपने विषयों का ज्ञान अपने स्थानों को बिना छोड़े भी कराती है वहां दूसरी ओर दृष्टि तथा श्रवणविषयक इन्द्रियां अपने विषयों तक चलकर पहुंचती है। शब्द के सम्बन्ध में लहर की प्रकल्पना को समर्थन प्राप्त नही है।

२. वर्तमानत्वम्।

३. प्रमाणचैतन्यस्य विषयावच्छिन्नचैतन्याभेद इति।

युक्तता एक अनिवार्य आवश्यकता है ।[1] यह निर्देश करने के लिए कि कौन से पदार्थ उपयुक्त है और कौन-से नही, अनुभव ही हमारा एकमात्र मार्ग-प्रदर्शक है । जबकि दृश्यमान पदार्थ मानसिक वृत्ति के साथ संपृक्त है जैसेकि इस कथन में कि "तू दसवां है"[2] तो प्रत्यक्ष-सम्बन्धी बोध मौखिक कथन द्वारा होता है । "मैं मधुर चन्दन की लकडी को देखता हूं" इस प्रकार के कथन द्वारा प्रकट किया गया ज्ञान प्रत्यक्ष ज्ञान है । जहा तक चन्दन की लकड़ी का सम्बन्ध है तथा जहा तक मधुरगन्ध का सम्बन्ध है वह दृष्टि का विषय नही है, इसलिए ज्ञान का उतना अश अप्रत्यक्ष है । इसलिए प्रत्यक्ष की परिभाषा इस प्रकार की जाती है; 'यह वह अन्तिम चेतना है जो ऐसे पदार्थ से विशेष रूप मे सम्बद्ध है जो वर्तमान काल में अवस्थित है और इन्द्रियों के द्वारा प्रत्यक्ष रूप में ज्ञात होने की क्षमता भी रखती है तथा उस वृत्ति की अन्तिम चेतना मे जिसने पदार्थ की आकृति धारण की है तादात्म्य रूप धारण कर लेती है ।"[3]

सविकल्प तथा निर्विकल्प प्रत्यक्ष मे भेद है, इसे स्वीकार किया गया है । सविकल्प प्रत्यक्ष मे हमे निर्णीत वस्तु अर्थात् घडे तथा निर्णय करने वाली प्रवृत्ति घटत्व मे भेद प्रतीत होता है ।[4] निर्विकल्प ज्ञान मे निर्णायक सब गुण-दृष्टि से ओझल रहते है । 'स' और 'प' मे ऐसा कोई भेद वर्तमान नही है जैसाकि इन कथनो मे भेद है जैसे 'वह तू है', 'यह वह देवदत्त है ।' वह तू है' इस कथन मे चूकि बोधकर्ता पदार्थ है, बोधकर्ता की चेतना तथा उस वृत्ति की चेतना में, जो बोधकर्ता की आकृति मे है, कोई भेद नही है ।[5] हम इस कथन के आशय का ग्रहण इसके विभिन्न अशो के सम्बन्ध का ग्रहण किए बिना भी कर लेते है ।

१. योग्यत्व । जब अन्तःकरण तथा उसके गुणों को साक्षी के द्वारा प्रत्यक्ष का विषय कहा जाता है तब भी ज्ञाता विषयी का साहचर्य वृत्ति के साथ रहना है और यह वृत्ति अन्तःकरण तथा इसके गुणों के रूप में होती है । साक्षीरूप आत्मा के द्वारा बोधग्रहण का तात्पर्य बिना वृत्ति की बोधक्षमता नहीं है किन्तु इसका तात्पर्य केवल इन्द्रियों की सम्पर्कता का अभाव अथवा अनुमान अथवा ऐसे ही अन्य प्रमाणों का अभाव होता है । जब अन्तःकरण की वृत्ति का बोध होता है तो बोधकर्ता का दूसरी वृत्ति के साथ साहचर्य होना आवश्यक नहीं है और इसी प्रकार अनन्त समय तक, क्योंकि पहली वृत्ति अपना विषय अपने-आप बन जाती है । वृत्तेः स्वविषयत्वाभ्युपगमेन ।

२. देखो, पञ्चदशी, ७ : २३ और आगे ।

३. तत्तदिन्द्रिययोग्यवर्त्तमानविषयावच्छिन्नचैतन्याभिन्नत्वम्, तत्तदाकारवृत्त्यवच्छिन्नज्ञानस्य तत्तदंशे प्रत्यक्षत्वम । और भी देखें, विवरणप्रमेयसंग्रह, १ ; १ ।

४. घटघटत्वयोर्वैशिष्ट्यम् ।

५. यह कहा जाता है कि निर्विकल्प प्रत्यक्ष में केवल सब प्रकार के विधेयों से रहित होने का ही बोध होता है । "महासामान्यमन्ये तु सत्ताम्" (न्यायमञ्जरी, पृष्ठ ६८) । जयन्त उक्त मत की समीक्षा इस आधार पर करता है कि यदि निर्विकल्प प्रत्यक्ष हमें केवल सत् की ही प्रतीति कराता है तब सविकल्प प्रत्यक्ष में विशेष लक्षणों का प्रत्यक्ष नहीं हो सकता। इसके अतिरिक्त किसी पदार्थ के अस्तित्व का प्रत्यक्ष उसके गुणों से पृथक् नहीं किया जा सकता । न च भेद विना सत्ता ग्रहीतुमपि शक्यते ( न्यायमञ्जरी, पृष्ठ ६८ ) ।

एक अन्य भेद बोधकर्ता के आधार पर भी किया जाता है। चाहे वह जीव-शक्ति हो, चाहे ईश्वरशक्ति हो। जबकि जीव अन्तःकरणविशिष्ट अन्तिम चैतन्य है, जीवशक्ति भी वही चेतना है, जिसमें अन्तःकरण की उपाधि लगी हुई है। अन्तःकरण जीव के सगठन में अन्तःप्रवेश करता है किन्तु जीवशक्ति का निरीक्षण करते समय यह बाहर अवस्थित होता है। पहली अवस्था में यह विशेषण है एवं पिछली अवस्था में एक उपाधि (मर्यादा) है।[1] ईश्वर तथा ईश्वर-शक्ति के सम्बन्ध में अन्तःकरण का यह स्थान माया ले लेती है। जबकि माया से विशिष्ट परम चैतन्य ईश्वर है, वही चैतन्य माया की उपाधि से ईश्वरशक्ति है। ईश्वर का साकार केन्द्र के रूप में जगत् के साथ वही सम्बन्ध है जो जीव का इस शरीर के साथ है।

भ्रान्तिमूलक प्रत्यक्ष ज्ञान का, जैसे सीप को चादी समझ लेने के प्रत्यक्ष ज्ञान का, भी अध्ययन मनोवैज्ञानिक दृष्टि से किया गया है। जब किसी प्रकार के दोष से ग्रस्त आंख का सम्पर्क किसी प्रस्तुत प्रमेय पदार्थ के साथ होता है, जैसेकि मोतियाबिन्द और तत्समान रोगों में, तो अन्तःकरण का एक परि-वर्तित रूप, इस पदार्थ तथा इसकी चमक की आकृति में उदय होता है। अविद्या[2] के बल से जिसके साथ चांदी के भूतकाल के बाध के अवशेष भी संयुक्त हो जाते है भ्रान्तिरूप चांदी देखनेवाले के आगे प्रस्तुत होती है और चादी के समान सीप की चमक से वे अवशेष पुनरुज्जीवित हो उठते है। अविद्या के परि-वर्तित रूप में चांदी पदार्थ विशेष (इदम्) की चेतना के अन्दर निवास करती है। भ्रांतिरूप चांदी का अधिष्ठान अन्तिम चैतन्य अपने-आपमें नही है अपितु उसी पदार्थ विशेष मे है। भ्रान्तिमय प्रत्यक्ष ज्ञान मे हमारे आगे दो वृत्तियां होती है, एक इदम् की और दूसरी प्रतीतिरूप चांदी की। पहला तो यथार्थ प्रत्यक्ष है और दूसरे के कारणों में से एक स्मृति है। वहा पर कुछ समय के लिए 'शुक्त्यविद्या परिणाम' के रूप मे चादी के होने की कल्पना की जाती है। वही चेतनता दोनों वृत्तियों को एकसाथ मिला देती है जिनमे से एक यथार्थ और दूसरी मिथ्या है और इस प्रकार मिथ्या ज्ञान उत्पन्न होता है। यहां तक कि भ्रांतिरूप पदार्थ भी केवल कुछ भी न हो ऐसा नही है अन्यथा भ्रान्ति ही न होती। जब हम किसी पदार्थ को भ्रांतिरूप कहते है तब हम स्वीकार कर लेते है कि यह कुछ है किन्तु इसे हम भ्रान्तियुक्त इसलिए कहते है कि संसार में

१. किसी पदार्थ का गुण उसकी पहचान करानेवाला अनिवार्य लक्षण है जैसेकि कमल मे उसकी नीलिमा। उपाधि पहचान करानेवाला लक्षण है किन्तु यह लक्षण पृथक् हो सकता है जैसेकि किसी स्फटिकमणि के समीप का लाल फूल जो उसकी उपस्थिति के कारण लाल प्रतीत होता है।

२. न्यायामृत का रचयिता प्रश्न करता है कि क्या वह अविद्या भी अनादि है जोकि जब हम रस्सी को सांप समझ लेते है उस समय अपना कार्य करती है। हमारे विशेष मिथ्या ज्ञान प्रारम्भिक अविद्या के मूर्तरूप अभिव्यक्तरूप हैं। तुलना कीजिए, मूल अथवा प्रारम्भिक अविद्या तथा 'तूल' अथवा गौण अविद्या के रूपों में।

इसका वह रूप नही है जिस रूप का कि यह दावा रखता है।[1] यद्यपि शकर के अध्यात्म ज्ञान की दृष्टि मे यथार्थ चादी भी नितान्त रूप से यथार्थ नही है अर्थात् आनुभविकरूप, यथार्थ चादी तथा प्रतीतिरूप चादी मे अन्तर है। प्रतीतिरूप चादी का प्रत्यक्ष केवल वैयक्तिक है। इस प्रतीतिरूप चादी का बोध केवल साक्षीरूप आत्मा को ही होता है[2] और सुख व दुख के समान अन्य आत्माओ के लिए इसका बोध अगोचर है।[3]

अद्वैत के अनुसार प्रत्यभिज्ञा (पहचान) एक प्रत्यक्ष सम्बन्धी प्रक्रिया है जिसमे भूतकाल के अनुभवो के अवशेषो के कारण परिवर्तन होता है। अद्वैत प्रत्यभिज्ञा के लिए न केवल पदार्थ के तादात्म्य पर ही बल देता है अपितु बोध ग्रहण करनेवाली आत्मा के तादात्म्य पर भी बल देता है।

शकर आनुभविक जगत् को, जिसकी स्थापना तर्क के द्वारा होती है, स्वप्न तथा भ्रान्तिमय जगत् से पृथक् करते है।[4] तार्किक यथार्थता की पहचान के लिए स्थान, काल, कारण और विरोधाभाव इन शर्तों की पूर्ति आवश्यक है।[5] स्वप्न के पदार्थ उक्त पहचान मे सही नही उतरते।

यदि स्वप्न-जगत् कुछ भी यथार्थता का दावा रखता है, तो उसे चाहे वह शून्य पर ही क्यो न हो बराबर स्थिर रहना चाहिए किन्तु स्वप्न के अनुभवो का विरोध न केवल जागरित अवस्था के अनुभवो से ही होता है स्वय उसी स्वप्नावस्था मे भी विरोध हो जाता है। शङ्कर इतना मानने की अनुमति देते है कि ऐसी स्वप्नावस्थाए जिनका महत्त्व भविष्यवाणीपूर्ण है, अपना अस्तित्व रखती है, यद्यपि स्वप्नगत पदार्थ अयथार्थ है। इस प्रकार जिन अर्थों मे जागरित जगत् यथार्थ है उन अर्थों मे तो स्वप्न-जगत् यथार्थ नही है।[6] स्वप्न मे देखे गए भ्रातिरूप कल्पनाजन्य पदार्थ बराबर रहते है, जब तक कि इसकी

१. इस मत के आधार पर सीप के स्थान पर चादी की उत्पत्ति उसी प्रकार से यथार्थ है जिस प्रकार अन्य किसी पदार्थ की उत्पत्ति इस संसार में है, क्योकि प्रत्येक कार्य उस अविद्या के अधिष्ठान में रहता है कि जिसमें से यह उत्पन्न होता है। नैयायिको का मत है कि प्रतीतिरूप चादी की स्थापना की कोई आवश्यकता नहीं है। अन्य स्थान पर देखी गई चादी भ्रान्तिरूप बोध का विषय है और भ्रान्ति एक अशुद्ध निर्णय की अवस्था है। अद्वैतवादी उत्तर में कहता है कि बोध का विषय, यद्यपि भ्रातिमय है फिर भी तत्काल उपस्थित है और इसलिए अन्यत्र और एक भिन्न काल में देखा गया एक चादी का टुकड़ा वर्तमान प्रत्यक्ष का विषय नहीं हो सकता। इस कठिनाई से उद्धार के लिए नैयायिक कहता है कि विषय के साथ सीधा इन्द्रियों का सम्पर्क नहीं है किन्तु केवल मध्यस्थयुक्त इन्द्रियरहित सम्पर्क (प्रत्यासत्ति) है। किन्तु यदि हम इसे स्वीकार करें तो अनुमान भी कोई स्वतन्त्रप्रमाण नहीं रहेगा। यह आपत्ति कि यदि भ्रान्तिरूप चादी सुख-दुःख की भाति ही आत्मा के ऊपर एक प्रकार के अध्यास का रूप है तब हमें अवश्य ऐसा कहना चाहिए 'मै चादी हू' ठीक जैसे हम कहते है, 'मै सुखी हू, अथवा दुःखी हूं'। इसका निराकरण इस आधार पर किया जाता है कि 'मैं' और 'चांदी' दोनों का एकसाथ अनुभव नहीं होता।

२. केवलसाक्षिवेद्य।

३. सुखादिवद् अनन्यवेद्य।

४. शाङ्करभाष्य, ३ : २, १. ३।

५. देशकालनिमित्तसम्पत्तिरबाधश्च।

६. परमार्थिकस्तु नायं संध्याश्रयः सर्गो वियदादिसर्गवत् (शाङ्करभाष्य, ३ : २४)।

पृष्ठभूमि में वर्तमान यथार्थता का अन्तर्ज्ञान उदय नहीं होता। आपत्ति की जाती है कि स्वप्न के पदार्थों को जागरित अवस्था मे अवश्य रहना चाहिए क्योंकि परमचैतन्य विषयक अन्तर्ज्ञान जो एकमात्र यथार्थसत्ता है जागरित अवस्था के अनुभव में उत्पन्न नही होता। अद्वैतवादी बाधा और निवृत्ति में भेद करता है। 'बाधा' में कार्य अपने उपादान कारण के सहित नष्ट हो जाता है; किन्तु निवृत्ति में कारण वर्तमान रहता है यद्यपि कार्य का अस्तित्व लोप हो जाता है। केवल यथार्थता का अन्तर्ज्ञान ही अविद्या का नाश कर सकता है क्योंकि अविद्या ही प्रतीतिरूप जगत् का उपादान कारण है। जब कभी एक नई मानसिक वृत्ति का उदय होता है अथवा कोई मौलिक दोप विलुप्त होता है तो निवृत्ति होती है। स्वप्न के पदार्थों का जागने पर तिरोभाव हो जाता है इसलिए नही कि यथार्थता का अन्तर्ज्ञान नही हुआ किन्तु इसलिए कि अन्य वृत्तिया उदय होती है तथा स्वप्नावस्था के दोप विलुप्त हो जाते है। सीप का ज्ञान होने पर चादीविषयक भ्राति अपने-आप दूर हो जाती है। स्वप्नावस्था की चेतनता स्मृति का एक रूप है और इसलिए प्रत्यक्ष ज्ञान की अवस्थाओं से तात्त्विक रूप मे भिन्न है।[1]

अद्वैत वेदान्त की प्रत्यक्ष ज्ञान-सम्बन्धी प्रकल्पना वैज्ञानिक पक्ष मे एक प्रकार से अपरिष्कृत है यद्यपि इसका आध्यात्मिक अन्तर्ज्ञान का पक्ष अत्यन्त महत्त्व का है। अन्तःकरण तथा इसके उन परिवर्तनों-सम्बन्धी समस्त समस्या, जो पदार्थो की आकृति धारण करते है, का प्रतिपादन एक कट्टरता के रूप मे किया जाता है। इसमें स्थान तथा आकृतियो के महत्त्व का कोई उल्लेख नही है जो इन्द्रियजन्य सामग्री समेत उक्त

१. शाङ्करभाष्य, २ : २, २९। परवर्ती टीकाकारों का मत है कि यहां शङ्कर अन्य सम्प्रदाय के मत का उल्लेख करते है (शाङ्करभाष्य १ : १, ४)। और भी देखें, ३ : २, १-१०। शङ्कर का विश्वास है कि स्वप्न भी व्यक्ति के भूतपूर्व पुण्य व पाप के कारण प्रसन्नता तथा भय को उत्तेजना देते हैं (शाङ्करभाष्य, २ : ३, १८)। स्वप्नावस्था के अनुभव के आधार के विषय में कभी-कभी यह कहा जाता है कि विशुद्ध सार्वभौम चैतन्य (अनवच्छिन्न चेतन्य) स्वप्नों का आधार है किन्तु इस मत के अनुसार अहंकार से युक्त चैतन्य के बाहर भी स्वप्नो का आना आवश्यक है किन्तु यह स्वीकार नही किया जा सकता। साक्षीरूप आत्मा केवल ऐसी ही घटनाओ का प्रकाश कर सकती है जिनके साथ यह सहअस्तित्व रखती हो। दूसरी ओर यदि स्वप्नों का आधार अहंकार द्वारा प्रतिबंधित चैतन्य है (अहंकाराद्यवच्छिन्न चैतन्य) तब स्वप्नद्रष्टा को अपने साथ एकात्म्यभाव से अथवा उनके अन्दर निवास करते हुए स्वप्न दीखने चाहिए। प्रस्तावित अधिष्ठान तथा स्वप्न का प्रत्यक्ष एकसमान सम्बन्ध में रहने चाहिए (तादात्म्य-सम्बन्ध) अथवा स्थान विशेप तथा उसमें स्थित वस्तु का सम्बन्ध (आधाराधेय सम्बन्ध) हो। तब स्वप्न के प्रत्यक्ष का रूप ऐसा होना चाहिए 'मै एक हाथी हूं' 'अथवा मेरे पास हाथी है' किन्तु स्वप्नद्रष्टा देखता है कि वह पहाड़ के ऊपर एक हाथी को देख रहा है और यह कि उक्त हाथी उससे अथवा अन्य किसीसे भी भिन्न है। तो भी जब तक पीछे के मत को स्वीकार नहीं किया जाता तब तक स्वप्नों की विविधता की व्याख्या नही हो सकती। क्योकि सार्वभौम चैतन्य समस्त जीवात्माओं के लिए सामान्य है और यदि यह स्वप्नो का आधार होता तब सब जीवात्माओं के स्वप्न एक समान होते।

विचार को बनाते है। मौलिक चैतन्य एक द्वैतभाव नही है किन्तु चैतन्य का एक पुञ्ज है और समस्त ज्ञान इसीके अन्दर पृथक् भाव से उत्पन्न होता है। प्रत्यक्ष-सम्बन्धी इस प्रकल्पना का शङ्कर की प्रकल्पना के समान गुण यह है कि यह चैतन्य की केवल भौतिक परिवर्तन मानने की असम्भाव्यता को स्पष्टरूप मे अङ्गीकार कर लेती है। चैतन्य को अवश्य ही आदिम तथ्य मानना चाहिए, जिसकी व्याख्या अचेतन घटको की परिभाषा मे नही हो सकती। जब अद्वैत यह कहता है कि तत्काल प्रत्यक्ष का विषयरूपी पदार्थ ज्ञाता से पृथक् अपना कोई अस्तित्व नही रखता तो इसका तात्पर्य केवल यही होता है कि वह अधिष्ठान जो पदार्थ को धारण करके रखता हे ज्ञाता के अधिष्ठान से भिन्न नही है।[1] चूंकि समस्त दृष्ट पदार्थों का व्यक्तित्व होना आवश्यक है इसलिए नित्य चैतन्य और केवल अभाव प्रत्यक्ष के विषय नही है।

## १६

## अनुमान

अनुमान की उत्पत्ति व्याप्ति-ज्ञान के द्वारा होती है जोकि इसका निमित्त कारण है। "जब इस प्रकार का ज्ञान होता है कि व्याप्य पद के अन्दर गुण उपस्थित हे जैसे 'पर्वत धुए वाला है' इस वाक्य मे है, और पूर्व प्रत्यक्ष ज्ञान की मानसिक प्रभाव की जागृति भी है इस रूप मे कि 'धुआ बराबर अनिवार्य रूप से आग के साथ रहता है' तब परिणामस्वरूप इस अनुमान की उत्पत्ति होती है कि 'पर्वत पर आग हे'।" व्याप्ति की परिभाषा यह है कि यह हेतु तथा साध्य के मध्य निरन्तर साहचर्यरूप से रहनेवाला सम्पर्क ह जो हेतु के समस्त आधारो अर्थात् पक्षपद (लघुपद) मे विद्यमान रहता हे। इसकी प्राप्ति साध्य पद और हतु के साहचर्य के पाए जान तथा इनके पार्थक्य के कभी न पाए जाने से होती है।[2] निश्चित दृष्टान्त हमे व्याप्ति की ओर ले जाते हैं और इस व्याप्ति का समर्थन अभावात्मक साक्षी के द्वारा होता है। अद्वैत सिद्धान्त के अनुसार यथार्थ अर्थो मे अनुमान का आधार एक ऐसा साहचर्य है जिसका प्रकाश इस प्रकार के निश्चयात्मक कथन के द्वारा होता है, जैसे इस कथन मे कि 'जहा-जहा धुआ होता है वहा-वहा आग भी होती है।' साहचर्य के ज्ञान का एक कथन अभावात्मक व्याप्ति मे, जैसे 'जहा कही आग नही होती वहा धुआ भी नही रहता', हम अर्थापत्ति अथवा सकेतात्मक तर्क की ओर ले जाता है। वस्तुत: केवल अभाव नाम की कोई वस्तु नही है और सब निश्चयात्मक वस्तुओ मे कुछ न कुछ अभावात्मक अश विद्यमान रहता है। नितान्त निश्चयात्मक सम्बन्धो को (केवलान्वयी) जहा पर कि हेतु (मध्यम-पद) तथा साध्यपक्षपद अनिवार्य रूप से प्रत्येक पक्षपद मे एक साथ पाए जाते

१. प्रमातृसत्तातिरिक्तसत्ताकत्वाभावः।

२. वेदान्तपरिभाषा, २। सा च व्यभिचाराज्ञाने सति सहचारदर्शनेन गृह्यते।

हैं और कभी भी अनुपस्थित नहीं पाए जाते, जैसे इस कथन में कि 'चूंकि यह जाना जा सकता है इसलिए इसे नाम भी दिया जा सकता है' कभी साध्यपक्ष नहीं स्वीकार किया जाता क्योंकि उनके विषय में विपक्षी दृष्टान्तों का अभाव है। इसके अतिरिक्त चूकि प्रत्येक गुण अपने अभाव के विपरीत पदार्थ है और सब अभाव ब्रह्म की परम यथार्थसत्ता के अन्दर निहित है, जो ब्रह्म गुणों से सर्वथा रहित है, इसलिए ऐसा कोई केवल निश्चयात्मक गुण ब्रह्म के विषय में हो ही नहीं सकता। और चूंकि ब्रह्म समस्त भेदों का निरन्तर रहनेवाला आधार है इसलिए सब वस्तुओं के अभाव का भी अस्तित्व है। बारवरा तर्क रूप के यथार्थ स्वरूप को प्रकट करता है। अद्वैत स्वीकार करता है कि स्वार्थ के लिए जो अनुमान किया जाता है उसमें और परार्थ के लिए किए गए अनुमान में परस्पर भेद है। परार्थ अनुमान मे तीन अवयव होते हैं अर्थात् साध्यपक्ष, हेतु और दृष्टान्त, अथवा दृष्टान्त, उसका विनियोग और निर्णय।

## १७

## शास्त्रप्रमाण

अद्वैनवादी आगम अथवा शास्त्रप्रमाण को स्वतन्त्र रूप में ज्ञान का साधन मानते है। कोई भी कथन उसके द्वारा उपलक्षित अर्थों में निर्दोष प्रमाण है, यदि किसी अन्य प्रमाण के द्वारा वह असत्य सिद्ध न कर दिया जाए।[1]

शंकर शब्दों के स्फोट-सम्बन्धी सिद्धान्त की समीक्षा करते हैं और उपवर्ष के साथ सहमत होकर कहते हैं कि अक्षर ही शब्द हैं। ये अक्षर नष्ट नही होते "क्योंकि प्रत्येक बार जब-जब उन्हें नये सिरे से प्रकट किया जाता है तो ये वही अक्षर हैं इस प्रकार उनको पहचान लिया जाता है।"[2] शब्द जाति अथवा आकृति का बोध कराते है व्यक्तियों का नहीं, क्योंकि वे संख्या में अनेक हैं। चूंकि व्यक्तियों की ही उत्पत्ति तथा विनाश होते है वर्गों (जातियों) की नही, शब्दों तथा उनसे जिन वर्गों का बोध होता है उन वर्गों के मध्य जो सम्बन्ध है उसे अपेक्षाकृत नित्य कहा गया है। एक शब्द का अर्थ दो प्रकार का होता है - साक्षात् (शक्य) और उपलक्षित (लक्ष्य)। जातिगत व्याप्तियों को शंकर

१. यस्य वाक्यस्य तात्पर्यविषयीभूत संसर्गो मानान्तरेण न बाध्यते तद वाक्यं प्रमाणम्।

२. वे अक्षर जिनसे मिलकर एक शब्द बनता है और जिनमें एक व्यवस्था तथा संख्या सहायक रूप में रहती हैं, परम्परागत व्यवहार के द्वारा एक निश्चित सम्बन्ध के साथ विशेष अर्थ में प्रविष्ट कर जाते हैं। जिस समय में उनका प्रयोग होता है वे अपने को बोधग्रहण के लिए उक्त रूप में प्रस्तुत करते हैं तथा वह बोधग्रहण क्रमपूर्वक अनेक अक्षरों का बोध करके अन्त में समस्त पुञ्ज का ज्ञान प्राप्त करता है और वे इस प्रकार बिना किसी भूल के उनके निश्चित अर्थबोध की सूचना देते हैं (शांकरभाष्य, १ : ३, २८)।

ने स्वीकार किया है और उन्हे अजन्मा बताया है किन्तु व्यक्ति उत्पन्न होते है ।[1] जो कुछ हमे दिखाई देता है और अनुभव होता है उस सबकी तह मे तथा पृष्ठभूमि मे सार्वभौम (व्याप्ति के) सिद्धान्त रहते है । वे इस लोक के पदार्थों के परलोकगत आदिमरूप है । वे ऐसे आदर्शरूप नमूने है जिनके अनुरूप ईश्वर इस विश्व की रचना के लिए ढाचे गढता है ।

वेद नित्य ज्ञान है और सृष्टि के समस्त जीवो के लिए त्रिकालाबाधित नियमो का भण्डार है । वेद अपौरुषेय (अर्थात् मनुष्य की शक्ति से परे) है और वे ईश्वर के विचारो को प्रकट करते है ।[2] वेदार्थ तो अवश्य नित्य है किन्तु स्वय उसके मन्त्र नित्य नही है क्योकि ईश्वर प्रत्येक सृष्टि के आरम्भ मे फिर से उनका उच्चारण करता है । अद्वैतवादी यह स्वीकार करता है कि वेद अक्षरो, शब्दो तथा वाक्यो के सग्रह है और उनके अस्तित्व का प्रारम्भ सृष्टि से प्रारम्भ होता हे और उनका विलोप प्रलय के साथ ही हो जाता है, उसी प्रकार जिस प्रकार कि आकाश तथा अन्य तत्त्व उदय होते और नष्ट होते है । "ससार के क्रम मे बार-बार निरन्तर विघ्न पडने पर भी अनादि ससार के अन्दर एक सारभूत नित्यत्व है ।"[3] कहा जाता है कि वेदो मे विश्व के आदर्शरूप का विधान है और चूकि ससार प्रवाहरूप से नित्य हे वेद भी नित्य हे । इसके अतिरिक्त क्रमागत ससारो की एक नित्य आकृति होने के कारण वेदो की प्रामाणिकता मे किसी भी सृष्टियुग मे कोई अन्तर नही आता । जिन अर्थों मे परम यथार्थसत्ता नित्य है, मूल

१. अवाचीन अद्वैतवादी सार्वभौम व्याप्तियो के अस्तित्व को स्वीकार नहीं करते क्योंकि उनका ज्ञान न तो प्रत्यक्ष के द्वारा और न ही अनुमान के द्वारा होता है । भिन्न-भिन्न व्यक्तियो में एक ही समान आकृति का दिखाई देना व्याप्तियो के अस्तित्व का प्रमाण नहीं है । (न तावद् गोः गौरिति अभिन्नाकारग्राहिप्रत्यक्ष जातौ प्रमाणम् ) । भिन्न-भिन्न दृष्टान्तो मे गौ का ज्ञान गोजाति की सत्ता का सकेत नहीं करता, क्योंकि भिन्न-भिन्न पात्रो मे चन्द्रमा का ज्ञान जिनमे इसका प्रतिबिम्ब पडता है यह सिद्ध नहीं करता कि चन्द्रमा की कोई सार्वभौम जाति है । यह कथन करना भी कि हम प्रत्येक गौ के अन्दर उसी एक गौ के स्वरूप का ज्ञान प्राप्त करते है सत्य नहीं है । और यदि यह सत्य भी हो तो भी इसका तात्पर्य यही है कि कुछ सामान्य गुण हैं किन्तु यथार्थवादी के अर्थो में वे सार्वभौम जातिगत गुण नही हैं । किसी एक गौ के ज्ञान में जातिगत व्याप्ति के सारतत्त्व नहीं मिलते । हम उन्ही अवयवो की एक समान संख्या अथवा व्यवस्था को देखते है जो जातिगत तत्त्व में नहीं है । देखे, तत्त्वदीपिका, पृष्ठ ३०३ । जातिगत व्याप्तियों की यथार्थता के विरुद्ध कि बौद्ध मतावलम्बियों द्वारा दिए गए हेतुओ की 'चित्सुखी' में पुनरुक्ति की गई ।

२. शाकरभाष्य, १ : १, ३ । तुलना कीजिए, प्लेटो . "ईश्वर का चित्त ही विश्व की विवेकपूर्ण व्यवस्था है" (७१३, ई० जावेट का पाठ) ।

३. 'ड्यूसन्स् सिस्टम आफ दि वेदान्त', अग्रेजी अनुवाद, पृष्ठ ७० ।

४. "वह महान् सत्ता जिसने, श्रुति के अनुसार (बृहदारण्यक उपनिषद् , २ : ४, १०) एक लीला के रूप में बिना किसी परिश्रम के, मनुष्य के निःश्वास की भांति, ऋग्वेद तथा अन्य वेदों का आविर्भाव किया, जो समस्त ज्ञान की निधि हैं ; और वही सत्ता देवता, पशुजगत् , मनुष्य, वर्ण तथा जीवन-सम्बन्धी आश्रमों इत्यादि के विभाग का कारण है ऐसी सत्ता को अवश्य ही सर्वज्ञ तथा सर्वशक्तिमान् होना चाहिए" (शाकरभाष्य, १ : १, ३)।

आदर्शरूप आकृतियां उन अर्थों में नित्य नहीं है चूंकि वे सब अविद्या से उत्पन्न हैं। शब्द से संसार की उत्पत्ति का तात्पर्य यह नहीं है कि शब्द संसार का ब्रह्म के समान उपादान कारण है। शंकर कहते है, "यद्यपि सदा रहनेवाले शब्दों का अस्तित्व है जिनका सारतत्त्व उनके अपने नित्य स्थायी महत्त्वों (अर्थात् वे आकृतियां जिनका बोध उनसे होता है) से सम्बद्ध बोध कराने की क्षमता है, ऐसे व्यक्तिरूप पदार्थों को जिनके ऊपर वे शब्द लागू हो सकते है उक्त शब्दों से निर्मित कहा जाता है।"[1] ईश्वर, जिसे नित्यरूप से बुद्धि-स्वातन्त्र्य प्राप्त है और संकल्प शक्ति भी स्वतन्त्ररूप से उसमें है, इन शब्दों को स्मरण रखता तथा प्रत्येक सृष्टियुग मे इन्हें व्यक्त करता है। उन शब्दों को वास्तविक रूप में प्रकट करना ही सृष्टिरचना है अथवा विषयनिष्ठ कारण है, जो त्रिकालाबाधित है। शंकर ने वेदों की प्रामाणिकता को न्याय और मीमांसा के विचारकों द्वारा दी गई युक्तियों से भिन्न युक्तियों के आधार पर सिद्ध किया है। वेद नित्य है और स्वतःप्रकाश है क्योंकि वे ईश्वर के स्वरूप का प्रकाश करते है, जिसके विचार उनके अन्दर दिए गए है। उनकी प्रामाणिकता स्वतः सिद्ध तथा साक्षात् है वैसे ही जैसेकि सूर्य का प्रकाश हमारे आकृति-सम्बन्धी ज्ञान का साक्षात् साधन है।[2]

स्मृति अथवा परम्परा का प्रामाण्य निरपेक्ष नही है। इसे तभी स्वीकार किया जाता है जबकि यह श्रुति के अनुकूल हो,[3] क्योंकि श्रुति ही हमें ऐसा ज्ञान प्रदान करती है जो इन्द्रियों अथवा विचारशक्ति के द्वारा प्राप्त नही हो सकता।[4] प्रकृति तथा उसके गुणों से सम्बन्ध रखनेवाले विज्ञान का श्रुति भी उल्लंघन नही कर सकती।[5] किन्तु धर्म और अधर्म-सम्बन्धी विषयों पर श्रुति एकमात्र प्रमाण है। यथार्थसत्ता को जानने के लिए अनुमान तथा अन्तर्दृष्टि का भी प्रयोग किया जा सकता है।[6]

## १८

## विषयिविज्ञानवाद का निराकरण

शंकर द्वारा किए गए यथार्थसत्ता के चित्रण मे से इस बाह्यजगत् के अपेक्षाकृत टिकाऊ ढांचे को निकाल नही दिया गया है। वे यह नही मानते कि एक कुर्सी या टेबल का प्रत्यक्ष ज्ञान एक मानसिक अवस्था का प्रत्यक्ष ज्ञान है क्योंकि इसका तात्पर्य होगा कि हम सब प्रकार की साक्षी से दूर भागते है और इस भौतिक विश्व को एक अमूर्त स्वप्न के रूप मे परिणत कर डालते है। 'हम अपने ज्ञान से बाह्य पदार्थो के अस्तित्व को मानने (उपलब्धि) के लिए विवश हैं, क्योकि कोई भी मनुष्य एक खम्भे अथवा दीवार को केवल ज्ञान का एक रूप नहीं मानता किन्तु उसी खम्भे अथवा दीवार को जानने योग्य पदार्थ अवश्य मानता है। और प्रत्येक व्यक्ति ऐसा जानता है कि यह इस तथ्य से भी

१. शांकरभाष्य, १ : ३, २८।
२. वेदस्य हि निरपेक्षं स्वार्थे प्रामाण्यम् रवेरिव रूपविषये।
३. शांकरभाष्य, २ : १, १। ४. भगवद्गीता पर शांकरभाष्य, ३ : ६६।
५. शांकरभाष्य, १ : १, ४; १ : ३, ७। ६. शांकरभाष्य, १ : १, २।

स्पष्ट होता है कि वे व्यक्ति जो बाह्य पदार्थों का निषेध करते है वे ही ऐसा भी कहते है कि अन्दर मे जिस आकृति का ज्ञान हुआ, ऐसा प्रतीत होता है कि, वही बाहर है। 'ज्ञान तथा ज्ञान का विषय एक-दूसरे से भिन्न है।' ज्ञान की विविधता का निर्णय पदार्थों की विविधता से होता है। हम पदार्थों का प्रत्यक्ष ज्ञान प्राप्त करते है, किन्तु केवल आभासमात्र का चिन्तन नही करते। प्रत्यक्ष-सम्बन्धी मानसिक क्रिया दृश्य पदार्थ की व्याख्या नही है किन्तु पदार्थ का स्वरूप मानसिक क्रिया का कारण है। किसी वस्तु की वैयक्तिक चेतना की उपस्थितिमात्र वस्तु का सब कुछ नही है। यहा तक कि जब हम पीडा का अनुभव करते है तो यह केवलमात्र मानसिक प्रवृत्ति नही है। इसकी भी वैसी ही पदार्थनिष्ठ सत्ता है जैसी कि चेतनता के अन्य किसी विषय की है। हम वस्तुओं को प्रत्यक्ष देखते है जिस रूप मे वे है और वे जैसी है वैसी प्रतीत होती है। अध्यात्म विज्ञान की दृष्टि से भी, जैसाकि हम देखेंगे, शकर पदार्थ की स्थापना करने के लिए विवश है क्योकि चैतन्य केवलमात्र जानना और अभिज्ञता है। इसके अन्दर विषयवस्तु अथवा अवस्थाए नही है। यह विशुद्ध लक्षणरहित पारदर्शक है। रग, प्रचुरता, गति तथा हलचल सब कुछ पदार्थ ही की अवस्था मे सम्भव है। चूकि चैतन्य के पदार्थो मे परस्पर भेद है इसीलिए हम इन्द्रियो द्वारा अनुभव करने, प्रत्यक्ष करने, स्मरण करने, कल्पना करने, चिन्तन करने, निर्णय करने, तर्क करने एव विश्वास करने मे भेद करते है। विशुद्ध चैतन्य न देता है न लेता है। भ्रातियुक्त प्रत्यक्ष का भी कुछ न कुछ विषय (ज्ञातव्य पदार्थ) रहता है। इसीलिए शकर की दृष्टि मे ब्रैडले के समान नितान्त सत्य नाम की कोई वस्तु नही है और न नितान्त भ्रातिया ही है।[1] भेद केवल इतना है कि जहा यथार्थ विचार हमारी आवश्यकताओ के अनुकूल होते है और हमारे यथार्थता-सम्बन्धी क्रमबद्धपूर्ण इकाई के विचार मे ठीक बैठ जाते है मिथ्या विचार अनुकूल नही बैठते। जिस जगत् को हम देखते, स्पर्श करके अनुभव करते, स्वाद लेते और छूते है वह ऐसा ही तात्त्विक है जैसा तात्त्विक कि मनुष्य का अस्तित्व है जो देखता, अनुभव करता, स्वाद लेता, और स्पर्शानुभव करता है।[2] एक पक्ष में अपने वर्ग विभागो समेत चित्त और दूसरे पक्ष मे यह जगत्, जिसका यह उक्त वर्गों द्वारा निर्माण करता है, एक समान ही तात्त्विक है। विषयी तथा विषय के अन्दर जो सहसम्बन्ध (सापेक्षता) है और जो समस्त आदर्शवाद का केन्द्रीय सत्य है उसे शकर ने स्वीकार किया है, जिसने मनोवाद तथा यथार्थवाद दोनो ही का निराकरण किया है क्योकि दोनो ही आनुभविक तथ्यो की व्याख्या करने के लिए अपर्याप्त है। शकर विषयिनिष्ठ आदर्शवाद से ही अपनी

१. "अधिकतर व्याख्या की अवस्था में अतिरिक्त समस्त सत्य तथा मिथ्या ज्ञान मेरे मत में सापेक्ष कहे जा सकते है और अन्त में उनके अन्दर भेद केवल वर्ग-सम्बन्धी है" ('ट्रूथ एण्ड रियलिटी,' पृष्ठ २५२)। बौद्धमत के विषयिविज्ञानवाद की शकर के द्वारा की गई समीक्षा के लिए देखें, 'भारतीय दर्शन', प्रथम खण्ड, पृष्ठ ६३२–६३४।

२. प्रश्नोपनिषद् पर भाष्य करते हुए शकर कहते है, "कोई पदार्थ है ऐसा नहीं कह सकते किन्तु वह जाना नहीं जा सकता। यह इसी प्रकार का कहना होगा कि एक दृश्य पदार्थ देखा गया है किन्तु आंख नहीं है। यदि ज्ञान नही तो ज्ञातव्य पदार्थ भी नही" (६ : २)।

स्थिति को भिन्न नहीं बतलाते बल्कि वे जागरित तथा स्वप्न की अवस्थाओं मे भी भेद करते है। स्वप्न के अनुभवों का जागरित अवस्था के अनुभवों के साथ जहां विरोध होता है वहां जागरित अवस्था के अनुभव अन्य किसी अवस्था में मिथ्या सिद्ध नही होते (अर्थात् आनुभविक अवस्था में)।[1]

शङ्कर इस मत का तो खण्डन करते है कि संसार की वस्तुए हमारी ही कल्पना से उत्पन्न छायामात्र है किन्तु एक आध्यात्मिक ज्ञान विषयक आदर्शवाद का समर्थन करते है, इस अर्थ में कि प्रमेय पदार्थ भी आत्मा के रूप है (विषयचैतन्य)। ज्ञान के वस्तु विषयों को अन्ततोगत्वा केवलमात्र प्रकृति अथवा गति या शक्ति का ही रूप तो नही माना जा सकता क्योंकि यह सब अपने-आपमे विचार के सामान्य प्रत्यय हैं। प्रमेय पदार्थ अपने लिए कोई अस्तित्व नही रखते और यदि वे मेरे अथवा तुम्हारे चैतन्य के वस्तु-विषय नही हे तो वे दैवीय चैतन्य के वस्तुविषय है।[2] दैवीय चैतन्य की दृष्टि में ससार की पद्धतिया विद्यमान है जो वस्तुविषयों तथा आत्माओं से भरपूर है और वे अपने वस्तुविषयो से अभिज्ञ है। एक शाश्वत दैवीय प्रत्यक्षद्रष्टा के कारण संसार की व्यवस्था बनी रहती है। परिमित शक्तिवाली आत्माओ तथा प्रमेय पदार्थों से वह श्रेष्ठ है क्योंकि उसका वस्तुविषय अनन्त है और वह अपने-आपमे परिपूर्ण है। वह सार्वभौम आत्मा है जो सृष्टि की रचयिता और विश्वमात्र के वस्तुविषयों मे अभिज्ञ है। जिस प्रकार हम अपने निजी विषयवस्तु की व्यवस्था करते है उसी प्रकार ईश्वर संसार की पद्धतियो की व्यवस्था करता है। यह विस्तृत जगत् और दैवीय चैतन्य जिसके लिए यह अवस्थित है दोनो अधीन केन्द्रो मे संकुचित हो जाते है जो केवल आंशिक रूप मे ही स्वतन्त्र है। समस्त विषयवस्तुओ का आधार दैवीय चैतन्य है और यदि इसे प्रगाढ रूप मे जाना जा सकता तो यह वास्तविक चैतन्य का अपार समुद्र होता। जब जीवात्मा प्रबुद्ध होता है तो वह उन सब सकुचित उपाधियों को तोड़ डालता है जो उसकी दृष्टि को सीमाबद्ध करती है, तब वह अनुभव करता है कि समस्त ससार बाहर और भीतर आत्मा से परिपूर्ण है उसी प्रकार जिस प्रकार कि समुद्र का जल नमक मे भरा हुआ है। वस्तुतः विश्व की कुल विषयवस्तुएं अपने स्वरूप मे आध्यात्मिक है।[3] इस प्रकार आत्मा परमतथ्य है जो ज्ञान प्राप्त करने वाले विषयी तथा ज्ञातविषय दोनो से अतीत है। और वही परम यथार्थ सत्ता है जिसके अतिरिक्त और किसीका अस्तित्व नही है। किन्तु जब एक बार हमारे सम्मुख विषयि-विषय की प्रतिद्वन्द्विता आ जाती है तो आत्मा सर्वोपरि विषयी के रूप मे

१. नैवं जागरितोपलब्धं वस्तु स्तम्भादिकं कस्यांचिदपि अवस्थायां बाध्यते (शाङ्करभाष्य, २ : २, २९)।

२. यहां तक कि बर्कले भी, जिसे विपर्ययविज्ञानवादी होने का दोषी कहा जाता है, एक ऐसे ईश्वर के अस्तित्व की कल्पना करता है जो विश्व की समस्त क्रियाप्रणाली का प्रत्यक्ष ज्ञान करता है और इस प्रकार उन सब विचारों के लिए एक निश्चित स्थान बना देता है जिन्हें अन्यान्य विचारकों के मस्तिष्क में स्थान नहीं मिला।

३. शाङ्करभाष्य, तैत्तिरीय उपनिषद् पर, २ : १।

प्रकट होती है, जिसकी दृष्टि मे अन्य सब कुछ जिसका अस्तित्व विषय है और हम सब उसके अधीनस्थ विषयी है जिनके लिए ज्ञेय पदार्थों से युक्त ससार के कुछ अश ही दिए गए है। शङ्कर के सिद्धान्त पर प्रहार करने का यह असफल उपाय है कि आत्मा ही सब कुछ है और यह कि भौतिक तथ्य तथा मानसिक आकृतिया हमारे लिए किसी अर्थ की नही है। वे इनका निराकरण नही करते। एक पारमार्थिक अध्यात्म-ज्ञान-सम्बन्धी समस्या का समाधान आनुभविक तथ्यो के द्वारा नही हो सकता।

शङ्कर का सत्यविषयक सिद्धान्त वस्तुत[1] आमूलपरिवर्तित आदर्शवाद है। तर्कसिद्ध सत्य मनोवैज्ञानिक प्रक्रियाओ के ऊपर आश्रित नही है। मीमासको के विरोध मे शङ्कर का तर्क है कि जहा सत्य के आदर्श का अन्वेषण अथवा मनोवैज्ञानिक मूल्याङ्कन की प्रक्रिया व्यक्ति[2] के अपने स्वतन्त्र चुनाव के ऊपर निर्भर कर सकती है मूल्याङ्कन का विषय इन सबसे स्वतन्त्र है।[3] हम सत्य के अन्वेषण की क्रिया मे संलग्न हो सकते है या नही भी हो सकते है। यह हमारी इच्छा है, किन्तु यदि हम सत्यान्वेषण के कार्य को लेते है तो सत्य के स्वरूप को हमे मानना ही होगा। ज्ञान की कभी रचना अथवा उत्पत्ति नही होती किन्तु सदा उसकी अभिव्यक्ति अथवा प्रकाश होता है। यह अभिव्यक्ति तो एक ऐहलौकिक प्रक्रिया हो सकती है किन्तु जिसकी अभिव्यक्ति होती है वह कालातीत है। ज्ञान का कोई इतिहास नही है किन्तु हमारे मानसिक जीवन का इतिहास है। प्रत्यक्ष और अनुमान ज्ञान के प्रकाश के, आनुभविक जीवन की परिस्थियो के अन्दर रहकर वाहकरूप साधन है।

## १९

## सत्य की कसौटी

अद्वैतमत मे मानसिकवृत्ति का कोई विषय अवश्य होना चाहिए। वह विषय चाहे स्वय वृत्ति हो या अन्य कुछ। यह बाह्य विषय का बोधग्रहण कर सकती है, जबकि यह विषय के रूप मे परिवर्तित हो जाए, अथवा यह अपना ही बोधग्रहण कर सकती है।[4] बोध का बोध नाम की कोई वस्तु नही है क्योकि समस्त प्रकार के बोध स्वतः प्रकाशित होते है। बोध ग्रहण की प्रक्रिया तथा उसके बोध की मध्यवर्ती कोई अन्य मानसिकवृत्ति नही होती। बोधग्रहण की चेतनता बिना किसी व्यवधान के साक्षात् तथा तात्कालिक होती है। एक मानसिक वृत्ति के बोधग्रहण मे अव्यवहित बौद्धिक अन्तर्ज्ञान होता है।[5] बोधो को स्वप्रकाश कहा जाता है, जिसका तात्पर्य यह है कि वे अपने बोध के विषय स्वय है।[6] ज्ञान अव्यवहित प्रत्यक्ष के रूप मे यथार्थ है और

१. पुरुषचित्तव्यापाराधीना। शाङ्करभाष्य, १ : १ ४।

२. न वस्तुयाथात्म्यज्ञानं पुरुषबुद्ध्यपेक्षम। ३. शाङ्करभाष्य, १ : १, ४।

४ स्वविषयवृत्ति। ५ केवल साक्षिवेद्यत्व।

६. भाट्ट के इस सिद्धान्त को त्रुटियुक्त माना गया है कि ऐसा बोध जिसका अपना प्रत्यक्ष नहीं हुआ है किसी विषय को ग्रहण कर सकता है। और न ही कोई बोध किसी अन्य बोध का विषय

यह उसी साधन के द्वारा प्राप्त होता है जिससे इसका ज्ञान होता है। समस्त ज्ञान सत्य ज्ञान है।

जो मिथ्या है उसके विषय मे हम विचार नही कर सकते। यदि हम विचार कर सके तो सत्य की प्राप्ति ही असम्भव हो जाएगी, क्योकि सत्य के जिस किसी भी मानदण्ड को हम अगीकार करे वह स्वय विचार के अपने अन्दर की त्रुटि को पूरा करने मे असमर्थ रहेगा, क्योकि उक्त मानदण्ड का बोध स्वय भी विचार की ही एक क्रिया होगी और इस प्रकार उसमे भी विचार की स्वाभाविक अनिश्चितता रूप दोष रहेगा। इसलिए हमे यहा स्वीकार कर लेना पडेगा कि ऐसा कोई विचार नही है जो सत्य न हो और भ्रान्ति केवल ऐसा अभाव है जिसके कारण मनुष्यो की वासनाए तथा निहित स्वार्थ है जो बुद्धि को आच्छन्न कर लेते हैं। यहा तक कि श्रुति की स्वीकृति भी सत्य के व्यक्तिगत तथा आन्तरिक रूप को नही बदल सकती क्योकि श्रुति एक विशेष प्रकार के अनुभव का ही उल्लेख करती है जिसे कार्य-निर्वाहक रूप मे सत्य करके माना जा सकता है।

जहा एक ओर समस्त ज्ञान अपनी यथार्थता का स्वतन्त्र साक्षी है, वहा इसका यह स्वप्रकाश स्वभाव हमारे अपने मनोवैज्ञानिक पक्षपातो के कारण छिपा रहता है और यह जानने के लिए कि आनुभविक ज्ञान निर्दोष है या नही आनुभविक कसौटियो यथा अनुरूपता, कार्यक्षमता तथा समवाय सम्बन्ध आदि का प्रयोग किया जाता है। "किसी वस्तु की यथार्थता का प्रश्न मानवीय भावना के ऊपर निर्भर नही करता। यह स्वय वस्तु के अपने ऊपर निर्भर करता है। एक खम्भे के विषय मे ऐसा कथन करना कि यह या तो खम्भा है या एक मनुष्य है अथवा कुछ और है, इसकी सचाई को प्रकट करना नही है। यह खम्भा है मात्र यही सत्य है क्योकि यह वस्तु के स्वरूप के अनुकूल है।" सत्य की कसौटी वस्तुओ के विषय मे उनकी वस्तुओ के साथ अनुकूलता मे ही है।[1] शकर इस विषय मे सहमत है कि सत्य और असत्य दोनो का पदार्थरूप विषयो से सम्बन्ध रहता है। किन्तु परमार्थरूप मे मात्र एक ही वस्तु यथार्थ है अर्थात् ब्रह्म और कोई भी विचार इसके साथ अनुकूलता नही रखता, और इस प्रकार हमारे समस्त निर्णय अपूर्ण है।

शकर के अनुसार अविरोध (अबाध) का भाव ही सत्य की कसौटी है। ऐसा ज्ञान जिसके विरोध मे कुछ भी न हो वही सत्य है।[2] सीधी छडी जल मे पडकर झुकी

हो सकता है क्योकि बोध अचेतन पदार्थो (विषयो) के स्वरूप के नही होते। यही मत प्रभाकर का भी है। कुछ बौद्धो का मत है कि एक बोध अपना बोध कराता है तथा अपने को प्रकाशित करता है। अद्वैतवादी का तर्क है कि एक बोध का ग्रहण अथवा प्रकाश अन्य बोध के द्वारा नही होता। यदि एक बोध अपने को बोध का विषय बना सकता तो यह अन्य बोध का विषय भी हो सकता है।

१. एवभूतवस्तुविषयाणा प्रामाण्य वस्तुतन्त्रम् (शाकरभाष्य, १ : १; २)।

२. तुलना कीजिए, भामती : अबाधितानधिगतासन्दिग्धबोधजनकत्व हि प्रमाणत्व प्रमाणानाम् (१ : १, ४)। वेदान्तपरिभाषा भी देखे। अबाधितार्थविषयज्ञानत्वम्। "एक बोध केवल इसीलिए यथार्थ नही है कि यह किसी पदार्थ को उसी रूप में प्रस्तुत करता है जिस रूप में कि वह वस्तुतः है और न यह इसीलिए ही असत्य है कि यह उस वस्तु को अन्य रूप मे प्रस्तुत करता है। किन्तु यह इसलिए यथार्थ है

लिए किया जाता है। मोक्ष इच्छा की उपस्थिति के साथ सगति नही रखता। जब तक कोई व्यक्ति अपने कर्तृत्व मे विश्वास न रखे तथा अपने को प्रमेय विषय से भिन्न न समझे, तब तक कर्म का कुछ अर्थ है ही नही।[1] किन्तु जब तक ये भेद बने है, मोक्ष की प्राप्ति नही हो सकती। "भेद के दर्शन से मोक्ष असम्भव है और कर्म भेद के दर्शन के विना असम्भव है।"[2] ऐसी आशा की जाती है कि कर्मो का अग्रलिखित मे से कोई न कोई परिणाम होना चाहिए : "एक नई वस्तु की उत्पत्ति, अवस्था मे परिवर्तन (विकार) सस्कार और प्राप्ति" मोक्ष इनमे से किसी एक श्रेणी मे भी नही आता।[3] कर्म का महत्त्व साज-सज्जा तैयार करने मे है। किन्तु यह एक आशिक विचार पर आश्रित है और इसलिए अपने-आपमे यह अन्तिम लक्ष्य की प्राप्ति नही करा सकता। ज्ञान अथवा आध्यात्मिक अन्तर्दृष्टि ही मोक्ष का साधन है।[4] इस तथ्य के ऊपर कभी-कभी शङ्कर अनावश्यक रूप मे बल देते है "यह सोचना अयुक्तियुक्त है कि ब्रह्म-ज्ञान को जिसके आगे कार्यों के भेद, कर्ता और फल आदि के सब प्रकार के विचार विलुप्त हो जाते है, अपनी प्राप्ति के लिए किसी बाह्य वस्तु की सहकारी या सहायक के रूप मे आवश्यकता हो सकती है और न ही इसके फलस्वरूप मोक्ष को ऐसी किसी वस्तु की आवश्यकता हो सकती है। इसलिए ज्ञान को अपने किसी सगत कर्म की सहकारी रूप मे आवश्यकता नही होती।[5] शङ्कर स्वीकार करते है कि कर्तव्य कर्मो (नित्यानि कर्माणि) का पालन हमे पूर्वजन्म के पापो के फलो को नष्ट कर देने मे सहायक होता है, किन्तु ऐसे पुरुष, जो विशेष पदार्थों की अभिलाषा रखते हो, उनकी प्राप्ति के लिए नियत कर्मो (काम्य कर्मों) को कर सकते है। ये दोनो प्रकार के कर्म मनुष्य की इच्छाओ की पूर्ति कुछ समय के लिए कर सकते हैं किन्तु इनमे से कोई भी उसे नित्य-जीवन की प्राप्ति मे सहायक नही हो सकते। मीमासक का मत है कि यदि हम स्वार्थ-युक्त तथा निषिद्ध कर्मो से दूर रहे यदि ऐसे कर्मो को, जिन्होने अपना फल देना प्रारम्भ कर दिया है, उनके फलो का उपभोग करके नि शेष कर दे तथा यदि कर्तव्य कर्मो के न करने रूपी पापो को हटा सके, तो बिना किसी प्रयत्न के मोक्ष की प्राप्ति हो सकती है। उत्तर मे शङ्कर का कहना है कि कितने ही ऐसे कर्म है कि जिन्होने फल देना अभी प्रारम्भ नही किया और जिनके फलो को एक जन्म के अन्दर भोगकर नि शेष करना भी सभव नही हो सकता, ये कर्म हमारे अन्य जन्म के बन्धन के कारण बनेगे और इनके कारण नये कर्म बढकर एकत्र होते जाएगे। इसलिए जब तक हम ऐसी इच्छाओ को नही त्याग देते जो कर्म को उत्पन्न करती है, तब तक हमारे लिए कोई आशा नही हो सकती। इच्छाओ का कारण अविद्या को बताया गया है और इस प्रकार केवल विद्या ही। जो अविद्या का नाश करती है हमे कर्म के पाश से मुक्ति

१. शाकरभाष्य, छान्दोग्य उपनिषद्, प्रस्तावना।
२. शाकरभाष्य, केन उपनिषद्, प्रस्तावना।
३. शाकरभाष्य, तैत्तिरीय उपनिषद्, २ : ११।
४. आत्मबोध, पृष्ठ २०३।
५. देखे, शाकरभाष्य, केन उपनिषद।

दिला सकती है।[1] ब्रह्मविद्या इन सब बाह्य कर्तव्यपालनों के आधार ही को नष्ट कर देती है।[2] जिसका महत्त्व है वह बाह्य आचरण नहीं अपितु आन्तरिक जीवन है। इसकी दुःखदायी समस्याओं का समाधान नियमों के द्वारा नहीं हो सकता। हमारे रहस्यमय हृदय, हमारी प्रार्थनाएं तथा ध्यान आदि हमें जीवन की समस्याओं को हल करने में सहायक होते हैं। इसलिए उच्चतम नैतिकता उचित भाव के विकास में ही है। नैतिक प्रतिभा का रहस्य हमारे चैतन्य को धार्मिक रूप देने में ही है। नैतिक जीवन आध्यात्मिक अन्तर्दृष्टि का आवश्यक परिणाम है। जब तक आध्यात्मिक अन्तर्दृष्टि प्राप्त हो, नैतिक नियमों का पालन एक बाह्य आचार के रूप में करना ही होगा।

दूसरे अर्थों में नैतिक कर्तव्य व्यक्ति की अवस्था के अनुसार सापेक्ष होते हैं। आधुनिक जगत् में नैतिकता को भ्रम से प्रायः सामाजिक महत्त्वों के साथ मिला दिया जाता है, किन्तु सामाजिक महत्त्व सम्पूर्ण महत्त्वपूर्ण नहीं है। समाज के विषय में जो हमारे विचार हैं केवल वे ही नहीं, अपितु ईश्वरविषयक जो हमारे विचार हैं, उनका महत्त्व है। कोई रोबिन्सन क्रूसो किसी निर्जन द्वीप में अपने साथी फ्राइडे के अभाव में भी गुणों को धारण करने की अभिलाषा कर सकता है।

शङ्कर का मत है कि अन्तरात्मा का ज्ञान कर्म का विरोधी है और स्वप्न में भी इसके साथ नहीं रह सकता। यदि धर्मशास्त्रों में लेखबद्ध किए गए ऐसे दृष्टान्त हैं जिनमें कर्म करनेवाले गृहस्थ पुरुष भी पवित्र ज्ञान रखते थे और उन्होंने उस ज्ञान को अपने शिष्यों तक पहुंचाया तो इस प्रकार के कथन एक प्रत्यक्ष तथ्य का प्रत्याख्यान नहीं कर सकते क्योंकि "प्रकाश तथा अन्धकार को सैकड़ों नियमों के द्वारा भी एक साथ नहीं रखा जा सकता। और फिर इस प्रकार के संकेतों का तो कहना ही क्या है।"[3] यह कुल विवाद-विषय कर्म शब्द के सन्दिग्ध प्रयोग से ओतप्रोत है। यदि कर्म से तात्पर्य ऐसी क्रिया से है जो एक व्यक्ति अपने किसी न किसी निजी उद्देश्य की पूर्ति के लिए स्वीकार करता है तो यह आध्यात्मिक अन्तर्दृष्टि से भिन्न तथा असंगत है। इसके विपरीत व्यक्तित्वभाव से विहीन कर्म, अन्तर्दृष्टि प्राप्त करने के अनन्तर यदि कोई

१. शांकरभाष्य, १ : १, ४। तुलना करें, प्लेटो : "ऐसे पुरुष जिन्होंने प्रचलित तथा ऐसे सामाजिक धर्मों का अभ्यास किया है जो स्वभाव तथा अभ्यास से आते हैं और जिनके लिए किसी दर्शन अथवा तर्क की आवश्यकता नहीं, जन्म-जन्म के चक्र में सबसे अधिक सुखी रहते हैं; क्योंकि यह सम्भव है कि वे अपने ही समान नम्र और सामाजिक रूप में फिर वापिस आ जाएं, जैसे कि मधुमक्खियों में, भिड़ों में अथवा चींटियों में, और वे मनुष्य-शरीर के रूप में भी आ सकते हैं और उन्हींके अन्दर से योग्य नागरिक बन सकते हैं। किन्तु दार्शनिक अथवा सत्यज्ञान के प्रेमी के अतिरिक्त, जो सर्वथा शुद्धात्मा है, अन्य किसीको इस मर्त्य लोक से जाकर देवताओं की कोटि में जाने का अधिकार नहीं है।" (फीडो, पृष्ठ ८२)।

२. इदानीं कर्मोपादानहेतुपरिहाराय ब्रह्मविद्या प्रस्तूयते (शांकरभाष्य, तैत्तिरीय उपनिषद्, प्रस्तावना)।

३. विद्याकर्मविरोधाच्च न हि ब्रह्मात्मैकत्वदर्शनेन सह कर्म स्वप्नेऽपि सम्पादयितुं शक्यम्... यत्तु गृहस्थेषु ब्रह्मविद्यासम्प्रदायकर्तृत्वादिलिङ्गं न तत् स्थितं न्यायं बाधितुम् उत्सहते : न हि विधिशतेनापि तमःप्रकाशयोरेकत्र सम्भवः शक्यते कर्तुम्। किमुत लिङ्गैः केवलैरिति (शाङ्करभाष्य, मुण्डक उप०, प्रस्तावना)।

पुरुष सामान्य उद्देश्यों की पूर्ति के लिए स्वीकार करता है तो यह कर्त्ता के बन्धन का कारण नहीं होता और न उसके सांसारिक जीवन का कारण बनता है। पहले अर्थों में कर्म आध्यात्मिक अन्तर्दृष्टि के साथ-साथ नहीं रह सकता।[1] यदि ज्ञान और कर्म प्रकाश तथा अन्धकार के समान एक-दूसरे के विरोधी हैं तो यहां कर्म से तात्पर्य स्वार्थपरक क्रिया से है और ज्ञान से तात्पर्य है निःस्वार्थ ज्ञान से। शङ्कर के अनुसार मुक्तात्मा जो कर्म करता है उसे कर्म ही न कहना चाहिए। मुक्तात्मा का कर्म, जो लोकसंग्रह के लिए है, वास्तविक अर्थों में कर्म नहीं है। मुण्डकोपनिषद् के उस वाक्य का भाष्य करते हुए, जो इस प्रकार है "आत्मा के अन्दर क्रीडा करता हुआ, अपने अन्दर तथा दैनिक कर्मों को करता हुआ जो प्रसन्नता प्राप्त करता है वह उन पुरुषों में सर्वोत्तम है जो ब्रह्म को जानते हैं,"[2] शङ्कर कहते हैं कि इस प्रकार का विचार कि वह उपनिषद्-वाक्य कर्म तथा ज्ञान के संयोग का आदेश देता है केवल 'अज्ञानियों का प्रलाप-मात्र' है।[3] किसी न किसी प्रकार की क्रिया होनी चाहिए यह स्वीकार किया गया है, उससे निषेध नहीं किया जाता। शङ्कर जो कुछ मानते हैं वह यह है कि वह क्रिया नहीं है जिसे हम साधारणतः कर्म कहते हैं क्योंकि कर्म का आधार अहंकार है।[4] एक अन्य वाक्य में वे कहते हैं "ऐसे पुरुष के लिए जो ज्ञानी है कोई कर्म आसक्ति का कारण नहीं बन सकता यदि जीवन भर भी वह कर्म करता रहे—इससे पता लगता है कि ज्ञान की महत्ता है।"[5] कर्म उस सब क्रिया को कहते हैं जो सांसारिक जीवन की निरन्तरता की ओर ले जाती है और इसका सत्यज्ञान से विरोध है। अन्य किसी प्रकार की क्रिया को कर्म नहीं कहना चाहिए, क्योंकि यह काम अथवा स्वार्थपरक इच्छा की प्रेरणा से नहीं होती है। मुक्तात्मा अपनी स्वार्थपरक इच्छा का दमन कर लेता है (अकामयमान)। दूसरी ओर कुछेक वाक्यों में, जहां उनका तात्पर्य मुक्तात्मा के संसार की बाधाओं से उन्मुक्त होने पर बल देने में ही है, वे कहते हैं चूंकि समस्त क्रियाशीलता का अन्त दुःख-मय है इसलिए मुक्तात्मा के लिए कोई भी क्रियाशीलता सम्भव नहीं है।[6]

शङ्कर के नीतिशास्त्र के विरुद्ध बार-बार यह आरोप लगाया जाता है कि यह वैराग्य का उपदेश करता है। शङ्कर अनेक प्रकार से बलपूर्वक कहते हैं कि लौकिक जीवन में कभी भी ऐसा कुछ नहीं है जिस पर आचरण किया जा सके।[7] रोग और

१. देखें, शांकरभाष्य, ईशोपनिषद्, १८।
२. ३ : १, ४।
३. असत्प्रलपितमेवैतत्। देखें शांकरभाष्य, छान्दोग्य उपनिषद्, प्रस्तावना।
४. कर्महेतुः कामः स्यात्। (शांकरभाष्य, तैत्तिरीय उपनिषद्, प्रस्तावना)।
५. शांकरभाष्य, ३ : ४, १४ : और भी देखें, शांकरभाष्य, छान्दोग्य उपनिषद्, २ : २३, १।
६. शांकरभाष्य, २ : ३ : ४०।
७. तुलना करें, प्रथम जान, २ : १५-१७। "जगत् से प्रेम मत करो और न उससे ही जो कुछ जगत् में है; यदि कोई जगत् से प्रेम करता है तो उसके अन्दर अपने पिता के प्रति प्रेम नहीं है। क्योंकि जगत् में जो कुछ भी है अर्थात् शरीर की कामना और आंखों की इच्छा तथा जीवन के गौरव का अभिमान, यह सब पिता का नहीं जगत् का है; और संसार क्षणभंगुर है और अपनी इच्छा के साथ ही नष्ट हो जाता है; किन्तु जो ईश्वर की इच्छा का पालन करता है वह सदा के लिए स्थिर रहता है" (मोफेट कृत अंग्रेजी अनुवाद)।

मृत्यु हमें आते है, यदि आज नहीं तो कल और वे जिनसे हम प्रेम करते है एवं इस लोक में जिनको हम प्यार करते है, उन सब का धूल और राख के अतिरिक्त और कुछ शेष नही रह जाता। इस लोक में मनुष्य की आत्मा को कोई भी वस्तु निश्चित आधार प्राप्त नही करा सकती। संसार की निष्फलता तथा इससे आसक्ति का निर्देश एक यात्री की प्रचलित कहानी मे दिया गया है जो जंगली जानवरो से अपने को बचाने के लिए, जो उसका पीछा करते है, एक सूखे कुए में उतर जाता है। किन्तु उस कुए के नीचे के भाग मे अपना मुख खोले उसे निगलने के लिए एक नाग बैठा है। वह यात्री जंगली जानवरों के डर से बाहर नही निकल सकता, न नीचे तक उतरने की ही हिम्मत कर सकता है और इसलिए वह कुए की दीवारो मे उगे हुए एक जगली पौधे की शाखा को पकड लेता है। वह थक जाता है और अनुभव करता है कि शीघ्र ही उसका विनाश होने वाला है यद्यपि मृत्यु दोनों ओर उसकी प्रतीक्षा कर रही है तो भी वह शाखा को खूब मजबूती से पकड़े हुए है। किन्तु देखो! दो चूहे निकलते है, जिनमे से एक श्वेत वर्ण का तथा दूसरा काला है जो उस जगली पौधे के तने को काट रहे है। यह तना शीघ्र ही टूट जाएगा और यात्री मृत्यु के मुख मे जाने से नही बच सकता। ठीक इसी प्रकार हम, जो ससार-चक्र के ऊपर यात्रा कर रहे है, अपने जीवन के फंदो को जानते है; यह भी जानते है कि जिन वस्तुओ से हम चिपटे हुए है वे अवश्य ही नष्ट हो जाएंगी; किन्तु इस सबके होते हुए भी हमे कुछ जगली पौधो के पत्तो पर पड़ी मधु की कुछ बूंदे दिखाई पड़ती है और हम उन्हे चाटने मे प्रवृत्त हो जाते है। यद्यपि हम जानते है कि मृत्युरूपी नाग हमारी प्रतीक्षा मे है, एव यह जानते हुए भी कि दिन और रात रूपी दो श्वेत तथा काले चूहे उस शाखा को काट रहे है जिसे हम पकड़े बैठे है, तो भी जीवन-रूपी वृक्ष का मोह हममे नही छूटता। नाग उपस्थित है किन्तु फिर भी हमे उसकी परवाह नही क्योकि मधु जो मीठा है। हम वृक्ष का ही सत्य समझे बैठे है और उस भयङ्कर तथ्य का सामना नही करना चाहते कि ससार मे ऐसी कोई वस्तु नही जो मनुष्य के अन्तःस्थ अनन्त के लिए सन्तोषप्रद हो सके। शङ्कर हम बतलाते है कि सर्वोपरि त्याग का परिणाम तथा पुरस्कार सर्वोपरि पूर्ति है। इसकी प्राप्ति तभी होती है जब कि इच्छा का नाश तथा सुख और दुःख दोनो को एक समान दूर कर दिया जाए। आध्यात्मिक पूर्णता के लिए अत्यन्त पूर्ण गुण और ऊचे से ऊचा बौद्धिक दृष्टिकोण भी अपर्याप्त है। शङ्कर आत्मत्याग के जीवन पर बल देते है और हमे आदेश देते है कि हम देह के प्रति आसक्ति से अपने को मुक्त करे। आत्मा का शत्रु शरीर स्वयं इतना नही है जितना शरीर के प्रति हमारा बन्धन तथा 'मेरे-पन' का भाव है।[1] मृत्यु से पूर्व मुक्तात्मा का अपना शरीर रहता है किन्तु शरीर की उपस्थिति आत्मा के मोक्ष के साथ असङ्गति नही रखती। चूकि साधारण मनुष्य मे शरीर आत्मा की स्वच्छन्द उन्नति मे सहस्रो बाधाए उपस्थित करता है इसीलिए हम शङ्कर को इस प्रकार का तर्क करते हुए पाते है कि भौतिक शरीर के सयोग से आध्यात्मिक जीवन मे निरोध

१. शतश्लोकी, पृष्ठ १५।

तथा बाधा उपस्थित होती है। वैराग्य के आभास का कारण यह है कि शङ्कर ने बार-बार विषयासक्ति तथा शरीर की वासनाओं और लालसाओं को दमन करने का उपदेश दिया है।

यह कहा जाता है कि शङ्कर के जगत के निराकरणपरक दर्शन मे सामाजिक जीवन अथवा नागरिक कर्तव्य का कुछ अर्थ ही नही है। यदि यह ससार मिथ्या है तो हमे इसमे रुचि दिखलाने की कोई आवश्यकता ही नही है। यह भी कहा जाता है कि शङ्कर ससार से मुक्ति पाने का आग्रह करते है, किन्तु ससार को छोडने के लिए आग्रह नही करते। वे ससार को बदल देने की माग नही करते किन्तु हम इससे बचने का उपदेश देते है। वर्तमान सामाजिक सस्थाओं को उन्नत करने के लिए कोई प्रेरक भाव नही है। अवस्था इतनी बुरी नही जैसी कि प्रतीत होती है, यह स्वय शङ्कर के जीवन से ही स्पष्ट है और उक्त आरोप का स्थिर खण्डन है कि अस्तित्व युक्त जगत् की व्यवस्था अपनी सस्थाओं समेत एक ऐसी वस्तु है जिससे बचना चाहिए। उनका समस्त दर्शन उस कल्पना का खण्डन करता है कि व्यक्तित्व पृथक्त्व पर आश्रित है। मनुष्य को जगत् के समस्त दूषणों से अपने को पवित्र बनाना है, सब प्रकार के आवरणों को उतार फेकना है, और प्रत्येक अनुचित वस्तु को पीछे छोड देना है। उसे अपनेपन, वासना तथा इन्द्रिय-समूह की दासता का बन्धन तोड फेकना चाहिए। अपने निजी मनोभावों तथा पसन्दगी को दृढसङ्कल्प के साथ त्याग देना, सबकुछ त्याग कर प्रतीतिरूप मे शून्यता का भाव, 'एकाकी से एकाकी ओर' एक उडान, इन सब का तात्पर्य है नित्य जीवन। शङ्कर के दर्शन मे ससार से अवकाश प्राप्त कर लेने पर बल नहीं है किन्तु आत्मा सन्यास के ऊपर है। ससार से भागना कहीं आसान है किन्तु आत्मा से भागना उतना आसान नही। शङ्कर हमे अपनी स्वार्थपरता का दमन करने के लिए कहते है और इस कार्य के लिए यदि एकान्तवास तथा अवकाश ग्रहण की आवश्यकता है तो उद्देश्य की सिद्धि के लिए साधन के रूप मे इन्हे अपनाने का आदेश देते हैं। ऐसे पुरुष के लिए, जिसने अपने को स्वार्थपरता से मुक्त कर लिया हो, सासारिक जीवन व्यतीत करने की छूट है। उसकी मनोवृत्ति न तो ससार को प्राप्त करने की ओर न इससे भागने ही की होगी, वरन् ससार को मोक्ष प्राप्त कराने की होगी। पूर्णता को प्राप्त मनुष्य केवल अपने लिए जीता और मरता नहीं, वरन् मनुष्यमात्र के लिए जीता और मरता है, तो भी यह सत्य है कि शङ्कर हमे ससार के अन्दर रहने को तो कहते है किन्तु ससार का बनकर रहने को नही। वैसे ही जैसे कि जल का एक बिन्दु कमलपत्र के ऊपर रहता है किन्तु उसके अन्दर लिप्त नही हो जाता। ज्ञान का कार्य अपनी आखें खुली रखकर स्वप्न देखना है, अर्थात् ससार मे बिना लिप्त हुए किन्तु उसके प्रति किसी प्रकार का द्वेषभाव भी लिये बिना जीवनयापन करना।[1]

१. शोपनहावर के इस कथन का कि "उपनिषदों के अध्ययन ने मुझे जीवन में शान्ति प्रदान की और यही मुझे मृत्यु-समय में भी शान्ति प्रदान करेगा", उल्लेख करते हुए मैक्समूलर कहता है : "शोपनहावर कर्महीन लेख लिखने वाले लेखकों में नहीं था और न वह ऐसा व्यक्ति था जिसने तथाकथित अगम्यवादी और अव्यक्त विचारों के ऊपर अपने को अचेतनावस्था में जाने दिया हो। और

इस प्रकार की समालोचना, कि यदि मोक्ष की व्याख्या मे ऐसा कहा जाए कि यह शान्ति का स्वर्ग है, जहा जाकर समस्त जीवन मौन हो जाता है एव चैतन्य और व्यक्तित्व का दमन हो जाता है 'और ऐसे मोक्ष को हम केवल मानवीय जीवन छोडकर ही प्राप्त कर सकते है, तो यह हमे उपस्थित विषय से दूर 'एक अधिक महान् प्रश्न की ओर ले जाती है, और वह प्रश्न यह है कि अनन्त का सान्त के साथ क्या सम्बन्ध है, क्योकि नैतिकता का क्षेत्र सान्त वस्तुओ की व्यवस्था ही हो सकती है। तार्किक दृष्टि-कोण से अन्तर्दृष्टि का बुद्धि के साथ क्या सम्बन्ध है एव आध्यात्मिक अन्तर्दृष्टि का तार्किक ज्ञान के साथ क्या सम्बन्ध है, इस विषय का यह प्रश्न है। चूकि तार्किक ज्ञान आध्यात्मिक अन्तर्दृष्टि के ऊपर आश्रित है, हम नही जानते कि ये दोनो ठीक-ठीक किस प्रकार परस्पर सम्बद्ध है। लौकिक जगत् ब्रह्म के ऊपर आश्रित है किन्तु हम यह नही कह सकते कि किस प्रकार आश्रित है। ठीक इसी प्रकार नैतिक जीवन का सम्बन्ध आध्यात्मिक मोक्ष के साथ है किन्तु किस प्रकार का यह सम्बन्ध है यह हम नही कह सकते। एक से दूसरे का सम्बन्ध-विच्छेद करना, अर्थात् अन्तर्दृष्टि का बुद्धि से, ब्रह्म का जगत् से, धार्मिक साक्षात्कार का नैतिक जीवन से सम्बन्ध-विच्छेद करना, इस प्रकार की समालोचना को औचित्य प्रदान करना है कि शङ्कर की दृष्टि मे समार एक भ्राति है, हमारा ज्ञान अलीक है और हमारा नैतिक जीवन एक उपहास है। किन्तु शङ्कर बार-बार घोषणा करते है कि जगत् का मूल ब्रह्म मे है। जगत् से परे जाने के लिए हमे लौकिक जगत् के अन्दर से गजरना होगा। जिस प्रकार यथार्थ तक पहुचने का मार्ग लौकिक जगत् के अन्दर से है, इसी प्रकार पूर्णता-प्राप्ति का मार्ग नैतिक जीवन के अन्दर होकर है। यद्यपि अन्तिम लक्ष्य एक ऐसी वस्तु है जिसमे नैतिक से परे जाना होता है, इसका तात्पर्य यह नही है कि आध्यात्मिक का नैतिक के साथ कोई सम्बन्ध नही है। खोजनेवाले को कभी भी सासारिक कर्तव्यो को त्याग देने अथवा ईश्वर-भक्ति के विरुद्ध प्रोत्साहन नही दिया गया। नैतिक परिस्थिति की अयथार्थता केवल तभी उत्पन्न होती है जब कि नैतिकता का कर्तव्य पूरा हो जाता है। अन्तिम नि श्रेयस् दूर नही है किन्तु नैतिक सघर्ष यहा एक भूल और निष्फलता का क्षेत्र है। इसकी यही और अभी प्राप्ति हो सकती है। यह कहना कि नैतिक पुरुषार्थ सापेक्ष है, उसके अन्दर जो आदर्श का अश है उसे पहचान लेना है। यह विचार कि पाप व पुण्य के अन्दर भेद

मुझे ऐसा कहने में न तो कोई भय है और न लज्जा ही है कि मै उसके वेदान्त के प्रति उत्साह में उसके साथ हिस्सा बंटाने को उद्यत हू और अपने को इस जीवन में से गुजरते हुए जो कुछ सहायता इसमे मुझे मिली है, उसके लिए मै वेदान्त का ऋणी हू। वस्तुतः प्रत्येक मनुष्य के लिए यह आवश्यक नही है कि वह क्रियात्मक जीवन में अवश्य ही भाग ले, चाहे देश की रक्षा में अथवा उसके शासन में, धन संचय करने में अथवा मजदूरी करने में; किन्तु जो पुरुष चिन्तनात्मक तथा शान्तिमय जीवन निर्वाह करने के योग्य है उनके लिए वेदान्त मे बढ़कर सामग्री अन्यत्र न मिलेगी। एक मनुष्य प्लेटो के समान आदर्शवादी होते हुए भी एक उत्तम नागरिक तथा क्रिश्चियन हो सकता है और यही बात मैं वेदान्ती के लिए भी कहना चाहता हू।"

('सिक्स सिस्टम्स ऑफ इंडियन फिलासफ़ी,' पृष्ठ १९३)।

हमारे सीमित स्तर की अपेक्षा रखता है, इस क्रियात्मक जगत् में इसके पालन को अनुचित नही ठहराता। ऐसे पुरुषो के लिए भेद की अयथार्थता का कोई अर्थ नही है जो अपने को स्वार्थपरता की शृङ्खलाओ मे जकडे हुए है और इस प्रकार सीमाबद्ध जीवन को दीर्घकालिक बनाते है। शकर विधान या नियम को सर्वथा त्याज्य नही मानते; अपितु उनका मत है कि मोक्ष का मार्ग विधान के द्वार से होकर ही है। बुद्धि का आश्रय अन्तर्दृष्टि है और नैतिक जीवन का आधार आध्यात्मिक मोक्ष है। यह वह अकुर है जिसके अन्दर से पूर्णता का फूल विकसित होता है।

# ४२

## कर्म

शकर ने कर्म के विधान को स्वीकार किया है। व्यक्तित्व, अर्थात् पृथक्त्व, कर्म के कारण है और अविद्या की उपज है।[1] इस प्रकार का जगत् जिसमे हम उत्पन्न हुए है केवलमात्र कर्ता के ऊपर उसके पूर्व कर्मो का प्रतिदान है।[2] मनुष्य का शारीरिक सगठन — कार्य करनेवाला यन्त्र-समुच्चय है,[3] जिसका प्रयोजन उस प्रतिदान को कर्मो तथा उनके फलो के रूप मे, जो दुःख एव सुख के रूप मे होते है, उत्पन्न करना है। कभी-कभी किसी एक जीवन के कर्मो का प्रतिदान अनेक आनेवाले जन्मो मे मिलता है। ठीक जैसे कि भूतपूर्व कर्म का परिशोधन पूर्ण होता है तो नये कर्म एकत्र हो जाते है, "इस प्रकार परिशोधन रूप घडी बराबर ऊपर-नीचे चक्र-रूप मे चलती रहती है।[4]" नैतिक जीवन एक अविराम, क्रियाशील तथा शक्तिपूरक है, जो कभी भी सर्वथा निःशेष नही होता। मानवीय जीवन की अवस्थाओ की मागो की नानाविधता के अनुसार यह भी अनन्त आकार धारण करता है। यह प्रक्रिया बराबर के लिए चलती रहती है जब तक कि पूर्ण ज्ञान की प्राप्ति नही हो जाती और यह कर्म के बीज को भस्म कर देती है तथा पुनर्जन्म को असम्भव कर देती है। कर्म के विधान की अधीनता से मुक्ति पाना मानवीय जीवन का लक्ष्य है। अविद्या से छुटकारा पाना ही कर्म-विधान से मुक्त होना है। किन्तु जब तक जीवात्मा सीमाबद्ध है तब तक वह कर्म-विधान के अधीन है, अर्थात् वह सदा ऐसे आदर्श को प्राप्त करने के लिए श्रम करती है जिस तक वह कभी नही पहुचती। नैतिकता एक प्रकार का सीढी का पत्थर है किन्तु विश्राम-स्थान नही है। ऐसे सब कर्म, जो फल की आकाक्षा से किए जाते है, कर्म-विधान के अनुसार ही अपने फल देते है। किन्तु ऐसे कर्म जो, निःस्वार्थभाव अर्थात् ईश्वरार्पण के भाव से किए गए है, मन को पवित्र करते है।

किन्तु इसका तात्पर्य यह नही है कि हम अपने पूर्व कर्मों की रस्सियो से खीचे जाकर कठपुतलियो की भाति कार्य करते है। यह पहले कहा जा चुका है कि व्यक्ति अपने कर्मो के लिए उत्तरदायी है और ईश्वर केवल सहायक के रूप मे मध्यस्थ का

१. शाकरभाष्य ३ : २, ६ २. क्रियाकारकफलम्। ३. कार्यकारणसंघात।
४. 'ड्यूसन्स सिस्टम आफ दि वेदान्त,' अंग्रेजी अनुवाद, पृष्ठ ३५४।

कार्य करता है एव उसके कर्मफलो को सुरक्षित बनाए रखता है।[1] ईश्वर किसीको विवश नही करता कि तुम ऐसा नही ऐसा कर्म करो, यहा तक कि ऐसी प्रवृत्तियो के ऊपर भी जिनसे हम बद्ध है, हम इच्छाशक्ति के द्वारा विजय पा सकते हे।[2] योगवाशिष्ठ मे वशिष्ठ राम को स्वतन्त्र पुरुषार्थ के द्वारा उस शृखला को तोड फेकने का आदेश देते है जो हमे बन्धन मे जकडे हुए है।[3] मनुष्य का स्वभाव प्रेरणापरक है जिसके कारण उसमे राग तथा द्वेष उत्पन्न होते है।[4] मनुष्य, यदि प्राकृतिक स्वभाव के अनुसार चले जिसे लेकर उसने जन्म ग्रहण किया है तो सर्वथा अपनी अन्त प्रेरणाओ के अधीन रहता है, और जब तक उसकी क्रियाए इन अन्त प्रेरणाओ से सचालित होती हे वे क्रियाए स्वतन्त्र नही है। किन्तु मनुष्य केवलमात्र अपनी अन्त प्रेरणाओ का ही पुज नही है। उसके अन्दर अनन्त का निवास है। आत्मा कारणकार्य-भावरूपी शक्ति के रूप मे व्यावहारिक शृखलाओ के बाहर विद्यमान रहती है और उनका निर्धारण करती है। मनुष्य का इतिहास केवलमात्र कठपुतली का तमाशा नही है। यह एक रचनात्मक विकास है।

## ४३

## मोक्ष

मोक्ष एक ऐसी सत्ता के साक्षात्कार का विषय है जो अनन्त काल मे विद्यमान है, यद्यपि वह हमारे दृष्टि के क्षेत्र से परे है। जब प्रतिबन्ध दूर हो जाते है तो आत्मा मुक्त हो जाती है। यह जहा थी और जो कुछ है और अनन्त काल से है तथा वस्तुमात्र के मूलतत्त्व रूप मे वैसी ही वर्तमान रहती है। यह वह शान्ति है जो ससार नही दे सकता। न उसे हर सकता है, यह सर्वश्रेष्ठ तथा अद्वितीय स्वर्गीय सुख हे। "वह जो परम अर्थो मे यथार्थ है, निर्विकार है, नित्य है, आकाश के समान सर्वान्तर्यामी है, हर प्रकार के परिवर्तन से मुक्त, सर्वसन्तोषप्रद, अविभक्त, जिसका स्वरूप ही उसका अपना प्रकाश है, और जिसके अन्दर न तो भला हे न बुरा, न कोई प्रभाव है, न भूत, न वर्तमान और न भविष्यत् को कोई स्थान है—इस अलौकिक को मोक्ष कहा गया है।"[5] जब अविद्या का लोप हो जाता है तो यथार्थ आत्मा स्वत प्रकाशित रह जाती है, ठीक जिस प्रकार असर करनेवाली मलिनताओ के छूट जाने पर सुवर्ण मे चमक आ जाती है अथवा जैसे मेघ शून्य रात्रि मे तारे प्रकाश देने लगते है जब कि उन्हे

१. शाकरभाष्य, २ : ३, ४० ।

२. भगवद्गीता पर शाकरभाष्य, ३ : ३, ६ ।

३. देखें, जीवन्मुक्तिविवेक, अध्याय १ ।

४ भगवद्गीता पर शाकरभाष्य, ८ १८; ३ : ३३ ।

५. इद तु पारमार्थिकम्, कूटस्थम्, नित्यम्, व्योमवत् सर्वव्यापि, सर्वविक्रियारहितम्, नित्यतृप्तम्, निरवयवम्, स्वयंज्योतिःस्वभावम्, यत्र धर्माधर्मौ सह कार्येण कालत्रयं च नोपावर्तेते तद् अशरीरं मोक्षाख्यम् (शाकरभाष्य, १ : १, ४) ।

अभिभूत करनेवाला दिन छिप जाता है।[1] मनुष्य का अपने समस्त स्वनिर्मित बन्धनों से दास्यविमोचन एक ऐसा ऐश्वर्य है, जो विचार के क्षेत्र से सर्वथा परे है; एक ऐसी शान्ति जो हमारे सब प्रकार के पुरुषार्थ का प्रयोजन है, हमारे अपने निकटतम चैतन्य से भी अधिकतर समीप विद्यमान है। शंकर हमारे सम्मुख एक ऐसे स्वर्ग का चित्र प्रस्तुत नही करते जो इस लोक से पृथक् अथवा इस लोक के अनुभव की व्यवस्था से भिन्न प्रकार का है, अपितु एक ऐसा स्वर्ग है जो सर्वदा यहा उपस्थित है, यदि केवल उसे हम देख सकते। यह किसी काल्पनिक भविष्य के गर्भ मे अवस्थित नही जो वर्तमान जीवन की समाप्ति पर वाले आने वाले लोक मे निरन्तर स्थायी जीवन हो, अपितु यह यथार्थतत्त्व के साथ एकत्व (तादात्म्य) की एक अवस्था है जो इसी लोक मे है और वर्तमान काल मे भी है।[2]

मुक्तात्मा अपने यथार्थस्वरूप को धारण कर लेते है (स्वात्मन्यवस्थानम्)।[3] आत्मा के विलोप का नाम मोक्ष नही है, अपितु चैतन्य के विस्तार तथा प्रकाश के द्वारा अपनी अनन्तता और निरपेक्षता का साक्षात्कार कर लेने का नाम मोक्ष है। चित्सुखाचार्य का कहना है कि आनन्दमय का साक्षात्कार ही मोक्ष है।[4] आत्मा के तात्त्विक स्वरूप को, जो परमानन्द है, दुःख आवृत कर लेता है और अज्ञान इसमे सहायक होता है। अज्ञान के अभाव मे दुःख लुप्त हो जाता है और आत्मा का स्वरूप, जो विशुद्ध आनन्द है, अपने को व्यक्त कर देता है। मोक्ष-प्राप्ति कोई ऐसी प्रक्रिया नही है जिसमे हम समस्त जगत् को नष्ट करने का प्रयत्न करते है। यह इस प्रकार की कोई प्रक्रिया नही है "जैसे कि घी को आग के ऊपर रखकर उसके कड़ेपन का विनाश किया जाता है।"[5] समस्त ससार के विनाश-जैसा महान् कार्य केवल एक मनुष्य के द्वारा होना असम्भव है। यदि मोक्ष से तात्पर्य जगत् के अनेकत्व का विनाश हो, तब पहले-पहल जब किसी एक मनुष्य ने मोक्ष प्राप्त किया होगा तभी समस्त जगत् को विनष्ट हो जाना चाहिए था।[6] सत्य ज्ञान की प्राप्ति से तात्पर्य अनेकत्व का विनाश नही है किन्तु केवलमात्र अनेकत्व के भाव का अभाव है।[7] यह एक प्रकार की अन्तर्दृष्टि है जो जगत् के चित्र को ही बदल देती है और 'सब वस्तुओ का नये सिरे से निर्माण करती है।' यह अन्तर्दृष्टि, जीवन तथा इसकी घटनाओ के प्रति इस प्रकार का परिवर्तित दृष्टि-

१. शांकरभाष्य, १ : ३, १९।

२. इसकी नागार्जुन के मत से तुलना करे, जिसके अनुसार निर्वाण की न उत्पत्ति है, न विनाश है; वह न एक है और न अनेक है, न गतिरहित अथवा गति का अभाव है, न नित्य है और न विनश्वर है, और यह कि यह ससार के सदृश है (माध्यमिक कारिका, २५ : १९)।

३. शांकरभाष्य, ४ : ४, १-३। तुलना करे : आत्मन्येवावस्थानवत्तिः (अद्वैतब्रह्मसिद्धि)।

४. अनवच्छिन्नानन्दप्राप्तिः (सिद्धान्तलेशसंग्रह)।

५. शांकरभाष्य, ३ : २, २१। और भी देखे, बृहदारण्यक उपनिषद्, ४ : ५, १३।

६. एकेन चादिमुक्तेन पृथिव्यादिप्रलयः कृत इतीदानीं पृथिव्यादिशून्य जगत् अभविष्यत्। (शांकरभाष्य, ३ : २, २१)।

७. ज्ञाते द्वैतं न विद्यते।

कोण मोक्ष की अवस्था नही, अपितु साक्षात् मोक्ष है।[1] ससार की अन्त न होनेवाली यह शृङ्खला अपने ऊच-नीच के साथ बराबर चलती रहेगी, किन्तु उसके प्रति जो मुक्तात्मा की आसक्ति है वह समाप्त हो जाती है।

अविद्या शब्द का प्रयोग स्थिति के सारतत्त्व का प्रतिपादन करने के लिए किया गया है। मोक्ष की प्राप्ति से ससार मे तो कोई भी परिवर्तन नही होता, केवल इसके प्रति जो हमारा दृष्टिकोण है वह परिवर्तित हो जाता है। इसकी क्षणभगुर वस्तुए, जो अल्पमति व्यक्तियो के लिए एक प्रकार का मोहक आकर्षण रखती है, मुक्तात्मा को सर्वथा आकृष्ट नही करती। दु ख का कारण केवल मिथ्याज्ञान की भ्राति है,[2] और भ्राति से मुक्ति पा जाने पर दु.ख से भी मुक्ति मिल जाती है। इस प्रकार मोक्ष ससार का विलय नही है वरन् केवल एक मिथ्या दृष्टिकोण का मिट जाना-मात्र है। मुक्तात्मा की फिर से लौकिक जगत् मे वापस आने की सम्भावना नही रहती, इस सिद्धान्त का प्रतिपादन करने की उत्सुकता से शङ्कर बार-बार सुझाव देते है कि मुक्ति के अन्दर समस्त व्यावहारिक विभागो व गुण तथा विषय-विषयी के भेदो का भी पूर्णरूप से विलय हो जाना आ जाता है।[3]

इस प्रकार की आपत्ति की, कि यह जगत् केवल एक भ्रान्ति-मात्र है, इस प्रकार के विचार से पुष्टि होती है कि यह आनुभविक जगत्, आत्मा, वस्तुए तथा ईश्वर आदि भेदो सहित ऐसे व्यक्ति के लिए, जो ब्रह्म तथा आत्मा के एकत्व को जान जाता है, विलुप्त हो जाता है।[4] शकर मे ऐसे असख्य वाक्य आते है जो बलपूर्वक कथन करते है कि जिस प्रकार रस्सी का ज्ञान हो जाने पर साप-विषयक मिथ्या ज्ञान दूर हो जाता है तथा जाग जाने पर स्वप्नावस्था की रचनाए स्वत नष्ट हो जाती है, ठीक इसी प्रकार मुक्ति प्राप्त होने पर ससार का अस्तित्व मिट जाता है। हमारी सीमित अन्तर्दृष्टि को जगत् जिस रूप मे प्रतीत होता है, वह रूप आत्मा तथा ब्रह्म के एकत्व को जान लेने पर परिवर्तित हो जाती है। निरपेक्ष ब्रह्म के अन्दर वे वस्तुए, जिन्हे हम इस क्रियात्मक जीवन मे अपनी परिस्थितियो की कथावस्तु के रूप मे जानते है, उस रूप मे अपना अस्तित्व नही रखती।[5] शकर नाना प्रकार से इस तथ्य के ऊपर बल देते है कि परब्रह्म के लिए यह जगत् उस प्रकार का अस्तित्व नही रखता जिस प्रकार का

१. तुलना करें, : शुद्ध ब्रह्माश्रयविषयम् एकमेव ज्ञान तन्नाश एव च मोक्षः। कृष्णानन्द, जिसने सिद्धान्तलेश पर टीका की है, लिखता है : चैतन्यस्याज्ञानसम्बन्धो बन्धस्तदसम्बन्धो मोक्षो न तु तन्निवृत्तिः। पद्मपाद का मत है कि मिथ्याज्ञान के अभाव का नाम मोक्ष है : मिथ्याज्ञाननिवृत्ति मात्रम् मोक्षः।

२. मिथ्याभिमानभ्रमनिमित्त एव दुःखानुभवः (शाकरभाष्य, २ : ३. ४६)।

३. सुरेश्वर कहता है : "जब अनन्त प्रकाश का साक्षात्कार अन्तर्दृष्टि के द्वारा प्राप्त कर लिया जाता है तब समस्त प्राणी ब्रह्म से लेकर नीचे वनस्पति-जगत तक स्वप्नावस्था के समान एक प्रकार की भ्रान्ति में परिणत हो जाते है (मानसोल्लास, १)।

४. गृहाते त्वात्मैकत्वे बन्धमोक्षादिसर्वव्यवहारपरिसमाप्तिरेव स्यात् (शाकरभाष्य, १ : २, ६)।

५. शाकरभाष्य, १ : २, १२; १ : २, २०।

कि हमारे लिए रखता है। ब्रैडले को भी शकर के समान ही निश्चय है कि प्रतीति-स्वरूप-जगत् का भेदसम्पन्न स्वरूप परब्रह्म के अन्दर जाकर नही रहता। ये सब किस प्रकार से यथार्थसत्ता मे जाकर विलीन हो जाते है, इस प्रश्न का समाधान ब्रैडले ने तो 'किसी न किसी प्रकार से' कहकर दिया है और शकर ने इसे 'अनिर्वचनीय' नाम दिया है। ब्रैडले ने जो इसके लिए 'रूपान्तरकरण' शब्द का प्रयोग किया है उसपर शकर ने आपत्ति की है। यहा तक कि अपूर्ण के ऊपर प्रतिक्रिया, जो कि उक्त शब्द के द्वारा प्रकट होती है, परब्रह्म की अपरिवर्तनीय पूर्णता के साथ सगति नही खा सकती। तार्किक सूक्ष्मता के लिए अत्यधिक रुचि के कारण ही शकर के कथन कुछ-कुछ भ्रामक रूप प्रतीत होने लगते है जैसे कि 'जगत् कुछ नही है।' हम जब 'प्रतीति-रूप के यथार्थ-सत्ता के अन्दर रूपान्तरकरण' की बात करते है तो बौद्धिक विभागीकरण का प्रयोग कर रहे होते है, अथवा यह एक प्रकार का अनादि अनन्त सामजस्य मे साकेतिक चिह्नो का 'सम्मिश्रण' है। ये सब शकर की सम्मति मे परब्रह्म मे अनेकत्व और लौकिक भेदो को प्रविष्ट करने का प्रयास करते है, जिसके लिए कोई आध्यात्मिक प्रमाण नही है। यथार्थसत्ता सब प्रकार के सम्बन्धो से ऊपर है। परब्रह्म सदा एक ऐसी वस्तु रहेगा जिसका आख्यान हम अपने पारिभाषिक शब्दो के द्वारा नही कर सकते। सापेक्ष का सापेक्षरूप मे परब्रह्म के अन्दर कोई स्थान नही है। जब वह वस्तु जो निरपेक्ष परब्रह्म को सापेक्ष का रूप देती है, नष्ट हो जाती है तो जो कुछ शेष बचता है वह निरपेक्ष परब्रह्म है। 'माण्डूक्योपनिषद्' पर भाष्य करते हुए शकर कहते है कि 'तुरीय' अथवा चतुर्थ अवस्था (अविकल अनुभव) की प्राप्ति अन्य तीन अवस्थाओ अर्थात् जाग्रत्, स्वप्न तथा सुषुप्ति अवस्थाओ के उसमे एकत्रीकरण के द्वारा होती है। सबसे ऊची अवस्था मे शेष तीनो सम्मिलित है और वह उन तीनो से ऊपर है।[1] 'प्रपञ्चोपशम' की परिभाषा के प्रयोग से तात्पर्य है जगत् का ब्रह्म के अन्दर विलीन हो जाना, किन्तु यह जगत् का निराकरण नही है। हमारे अन्दर इतनी शक्तिया विद्यमान है जो सत्य की व्यवस्था के अनुसार कार्य करने मे समर्थ है और जिनका प्रयोग हमारे विश्व के समस्त स्वरूप मे ही परिवर्तन उत्पन्न कर सकता है। जब हम तुरीय अवस्था को प्राप्त करते है हम एक अन्य दृष्टिकोण से एव एक अन्य प्रकाश के द्वारा भासित यथार्थसत्ता को पाते है। केवल यही दृष्टिकोण तथा यही प्रकाश निरपेक्ष है। जब हम इस दृष्टिकोण से यथार्थसत्ता का बोध करते है तो हमे ज्ञात होता है कि जगत् का यथार्थ तत्त्व स्वय ब्रह्म ही है।[2] जिसका हम निराकरण करते है वह एक भ्रातिमय ढाचा है और जो शेष बचता है वह अपने-आपमे यथार्थ है। मुक्तात्मा के ऊपर आवरणस्वरूप माया का कोई वश नही है। जब अनुभव के द्वारा ब्रह्म तथा आत्मा के एकत्व तक हम पहुच जाते है तो वह बन्धन जो हमे नानारूपो मे जकडे हुए है कट

१. त्रयाणा विश्वादीना पूर्वपूर्वप्रविलापनेन तुरीयस्य प्रतिपत्ति। प्रविलय शब्द सम्मिलित हो जाने का सकेत करता है, किन्तु निराकरण अथवा निषेध नही।

२. शाकरभाष्य १ : ३, १।

३. शाकरभाष्य, माण्डूक्योपनिषद्, २ : ७।

जाता है और उक्तरूपो के अपने अन्दर कोई आकर्षण नही रह जाता। वे रह सकते है और रहेगे जब तक इन्द्रिया जीवित् रूप में विद्यमान हे और बुद्धि क्रियाशील है किन्तु उन्हे अन्तर्दृष्टि द्वारा ज्ञान ब्रह्म के साथ सम्बद्ध करने की कोई आवश्यकता नही। जब मृगतृष्णिका की भ्राति वैज्ञानिक ज्ञान के द्वारा मिट जाती है तो भ्रातिजनक प्रतीति रहती अवश्य है; किन्तु अब यह हमे आगे से भ्राति मे नही डाल सकती। हम उसी आभास को देखते है किन्तु अब उसका महत्त्व भिन्न प्रकार का ही होता है। जब भ्राति की भ्रातिमत्ता प्रत्यक्ष हो जाती है तो यह भ्राति नही रह सकती। चाहे भिन्न-भिन्न रूप (आकृतिया) निराकार के अन्दर अपने को विलीन कर दे अथवा अपने को केवलमात्र ब्रह्म की प्रतीतियो के रूप मे प्रदर्शित करे, दोनो मे से किसी भी दृष्टिकोण से यह जगत् केवल भ्रातिमय नही है।

शकर ने अनेक वाक्यो मे यह घोषणा की है कि मुक्ति का स्वरूप ब्रह्म के साथ एकत्व का है[1] और यहा तक कि ब्रह्म अनुभव के सब प्रकार के विभागों से ऊपर उठा हुआ है। इस प्रकार मोक्ष की अवस्था का वर्णन हमारे ज्ञान के शब्दो मे नही किया जा सकता। चूकि हमारा ज्ञान देश, काल, कारण और कार्य, व्यक्तियो तथा वस्तुओं एव कर्मो तथा दुखों, से सम्बन्ध रखनेवाले भेदो का प्रतिपादन करता है, इसलिए यह कहा जाता है कि इनमे से कोई भी भेद मोक्ष की अवस्था मे लागू नही होता। यह नही कहा जा सकता कि मुक्तात्मा पुरुष किसी एक भौगोलिक क्षेत्र मे निवास करते है जिसका नाम स्वर्ग अथवा ब्रह्मलोक है, और न यही कहा जा सकता है कि वे अनन्तकाल तक रहते है। क्योंकि शकर अरस्तू के साथ इस विचार से सहमत है कि "अनन्त काल की अवधि न तो उत्तम को उत्तमतर बना सकती है और न श्वेत को अधिक श्वेत ही बना सकती है।"[2] हम मोक्ष की अवस्था का निरन्तर क्रियाशीलता की अवस्था के रूप मे नही मान सकते। यह सर्वोन्नत अनुभव है जो सब प्रकार की क्रियाशीलता मे अतीत है और यहा तक कि इस अवस्था मे आत्मचैतन्य भी मिटा दिया जाता है। आत्मा ससारचक्र मे ऊपर उठकर, जिसके साथ विकास और क्षय, जन्म और पुनर्जन्म का सदा चलते रहनेवाला प्रवाह लगा हुआ है, ऐसे नित्यत्व के अनुभव को प्राप्त कर लेती है जिसका लक्षण करते हुए बौथियस, ने कहा हे कि यह "अनन्त जीवन की सम्पूर्ण रूप मे तथा क्षणमात्र के अन्दर प्राप्ति है।[3] मोक्ष की अवस्था विश्वात्मा के साथ सर्वात्मभाव प्राप्त करना है, अर्थात् उस ब्रह्म के साथ जो कि व्यावहारिक जगत् के समस्त भेदो मे ऊपर उठा हुआ है।[4] मोक्ष की अवस्था अपने निजी ब्रह्मरूपी आन्तरिक रूप के अतिरिक्त अन्य कोई वस्तु नही है और स्वर्ग की भाति कोई उपार्जित अवस्था भी नही है शास्त्रो (श्रुति) मे शिक्षा दी गई है, और यही तर्कसम्मत भी हे, कि ब्रह्म

१. ब्रह्मैव हि मुक्त्यावस्था।
२. 'निकोमैकियन एथिक्स', १ : ६।
३. 'एवेलिन अण्डरहिल कृत जेकोपोन डी टोडी' के पृष्ठ २८५ पर उद्धृत।
४. स सर्वात्मभावः सर्वसंसारधर्मातीतब्रह्मस्वरूपत्वम एव (शांकरभाष्य, तैत्तिरीय उप०, २: १)।

का एक ही रूप है और इसलिए मोक्ष भी एक ही प्रकार का है, चाहे उसे ब्रह्म प्राप्त करे चाहे मनुष्य । सौलोक्य (ब्रह्म के साथ एक ही लोक मे निवास) और अन्य प्रकार के विशिष्ट मोक्ष जिनका वर्णन आता है चूकि अर्जित परिणाम ह इसलिए भिन्न-भिन्न कोटियो की पूजा के कारण उनमे श्रेष्ठता आदि का भेद हो सकता है, किन्तु 'मुक्ति' उस स्वरूप की नही है ।[1] चूकि ब्रह्म "सब स्थानो मे उपस्थित है, हर एक वस्तु के अन्दर है, और सब वस्तुओ की आत्मा है, यह सर्वथा असम्भव है कि यह गति की प्रक्रिया का लक्ष्य बन सके । क्योकि जिस पर हम पहले से ही पहुच गए है उसके प्रति चलने का कुछ अर्थ नही है । अनुभव हमे बताता है कि मनुष्य अपने से पृथक् की ओर जाता है ।"[2]

शरीरधारी ईश्वर के उपासक तो ब्रह्मलोक को जा सकते है किन्तु उन्हे नही जाना होता जिन्होने मोक्ष प्राप्त कर लिया है ।

मोक्ष का वर्णन निषेधात्मक रूप मे ऐसी स्वतन्त्रता की अवस्था के रूप मे किया गया है कि जहा न दिन है न रात है, जहा काल की धारा का प्रवाह रुक गया है, और जहा सूर्य तथा तारे आकाश से दूर कर दिए गए है ।[3] ज्ञान के भेद इसके अन्दर कोई स्थान नही रखते ।[4] यह ईसाइयो के स्वर्ग के समान है, जो भ्रष्टाचार से शून्य है, अकलुषित है और कभी क्षीण नही होता । किन्तु इससे यह परिणाम न निकालना चाहिए कि यह नितान्त अभाव की अवस्था है । मुक्तात्मा किसी अन्य को नही देखता, वरन् अपने को सबके अन्दर देखता है ।[5] ठीक जिस प्रकार ब्रह्म हमारे लौकिक दृष्टिकोण से केवल शून्य मात्र प्रतीत होता है इसी प्रकार मोक्ष की अवस्था सर्वथा हानि-रूप ही प्रतीत होती है, अर्थात विलुप्त होते-होते विस्मृति म परिणत हो जाती है । यह एक प्रकार से प्रकाश का बुझ जाना एव क्षीण हो-होकर अभावरूप मे परिणत हो जाना है, जैसा कि जार्ज इलियट ने अपने 'दि लीजेड आफ जुबल' मे प्रस्तुत किया है । "एक बुझी हुई सूर्य की लहर जो मर्त्यभाव को छोडते हुए अपने अन्तिम विश्राम-स्थान उस सर्वस्रष्टा के सान्निध्य मे रहने को प्रस्थान करती है ।" चूकि जिस प्रकार शकर इस विचार का विरोध करते है कि ब्रह्म केवल दुर्बलात्माओ को असद् रूप मे प्रतीत होता है उसी प्रकार वे तर्क करते है कि हमारे लौकिक दृष्टिकोण से यह महान् सर्वात्मा के साथ एकत्व की प्राप्ति भी ऐसी प्रतीत तो होती है मानो अन्त मे मृत्यु-मुख मे चली गई और फिर जीवित न होगी, किन्तु यथार्थ मे यह ऐसा नही है । ऐसे वाक्य भी आए है जिनमे यह प्रतिपादन किया गया है कि मोक्ष की प्राप्ति पर चैतन्य रहता है ।

१. शाकरभाष्य, ३ : ४, ५२ ।
२. शकरभाष्य, ४ : ३, १४ और भी देखें ३ : ३१ ।
३. शाकरभाष्य, ४ : ३, ७–८ ।
४. दर्शनादिव्यवहाराभाव· (शाकरभाष्य, १ : ३, ९) ।
५. मुक्तस्यापि सर्वैकत्वात् मनानो द्वितीयाभावः (शाङ्करभाष्य, छान्दोग्य उपनिषद्, ८ : १२, ३) ।

इस प्रकार के एक वाक्य को लेकर शंकर तर्क करते है कि इस अवस्था में वैयक्तिक चेतना (विशेष-विज्ञान) लुप्त होती है, किन्तु समस्त चैतन्य नही। आत्मा का विशुद्ध सारतत्त्व (विज्ञानघनात्मा) विद्यमान रहता है।[1] इसी प्रकार उनका मत है कि मोक्ष मे केवल प्रतिबन्ध उत्पन्न करने वाले सहायक नष्ट हो जाते है किन्तु स्वयं आत्मा नष्ट नही होती।[2] मोक्ष निर्जन प्रदेश मे विलुप्त हो जाना नही है। हमारे लिए अपने सीमित दृष्टिकोण से जीवात्मा अपने शरीर, इन्द्रियो, चित तथा बोधशक्ति तक ही सीमित दृष्टिकोण से यथार्थ है; और वह मुक्तात्मा, जिसने विश्वात्मा के साथ अपने एकत्व को साक्षात् कर लिया है, काल पर विजय प्राप्त कर ली है, और नित्य जीवन को प्राप्त कर लिया है, यथार्थ प्रतीत होती है। हम शारीरिक जीवन के अर्थों मे एक निरन्तर रहने वाले अमरत्व के जीवन की अभिलाषा करते है। शङ्कर ऐसी आत्मा को उक्त प्रकार का जीवन प्रदान करते है जिसका दृष्टिकोण शरीर, इन्द्रियो तथा चित से परे नही जाता। शङ्कर केवल ऐसी आत्मा को एक विशिष्ट एवं प्रतीतिमय वस्तुओ मे से एक आभास मात्र मानते है, जो उत्पन्न होती तथा नष्ट हो जाती है। किन्तु जब ये सब वस्तुएं जो सीमित को सीमित बना देने वाली है नष्ट हो जाती है और जब यह शरीर जो सीमितता का प्रतीक है, विनष्ट हो जाता है, अर्थात् जब सीमित अनन्त के स्तर तक ऊंचा उठा दिया जाता है, तब हम यथार्थ निःश्रेयस की अवस्था को यही और वर्तमान काल मे प्राप्त कर लेते है। इसकी ठीक-ठीक विषय-वस्तु क्या है, यह वर्णन करना कठिन है। यह सत्य है कि इसको आंखो ने नही देखा, न कानो ने सुना और न ही इसने मनुष्य के हृदय मे प्रवेश पाया और न कभी उस दिव्य ज्योति के भावमात्र का भी विचार किया जिसकी अभिव्यक्ति अवश्य कभी न कभी होकर रहेगी। तो भी यदि मोक्ष का हमारे लिए कोई महत्त्व है तो हमे अमरत्व के विचार को काल-सम्बन्धी भाषा मे रखकर इसे 'सर्वात्मभाव' के नाम से पुकारना चाहिए।[3]

इसी प्रकार ऐसे भी वाक्य है जिनमे शङ्कर ने बलपूर्वक कहा है कि जीवात्मा का सत्य स्वरूप वही है जो सर्वोपरि प्रभु का है, 'सर्वोच्च प्रभु की आत्मा शरीरधारी जीवात्मा का यथार्थ स्वरूप है; और शरीर-रूपी बन्धन की अवस्था प्रतिबन्ध करने वाले सहायको के कारण है।'[4] "जैसे कि काल्पनिक सांप अविद्या के दूर हो जाने पर रस्सी के वास्तविक रूप मे आ जाता है इसी प्रकार भासमान जीवात्मा का, जो कर्तृत्व और अनुभव, राग और द्वेष तथा अन्य त्रुटियो के कारण दूषित है और अधिकतर पाप के अधीन

१. शाङ्करभाष्य, १ : ४, २२। उन्होंने बृहदारण्यक उपनिषद्, (४ : ३, ३०) का भी शांकर भाष्य (१ : ३, ११), मे उद्धृत किया है और इस प्रकार टीका की है : "विशेषविज्ञान विनाशाभिप्रायमेव न विज्ञातृविनाशाभिप्रायम।"

२. उपाधिप्रलयमेवाय नात्मप्रलयम् (२ : १, १४)।

३. सर्वात्मभावो मोक्ष उक्तः (शांकरभाष्य, बृहदारण्यक उप०, ४ : ४, ६)।

४ पारमेश्वरम एव-हि शरीरस्य पारमार्थिक स्वरूपम, उपाधिकृत तु शारीरत्वम (३ : ४, ८)। आगे चलकर : एव मिथ्याज्ञानकृत एव जीवपरमेश्वरयोर्भेदो न वस्तुकृतो व्योमवद् असंगत्या विशेषात् (शाकरभाष्य, १ : ३, १९)। और भी देखे, शाकरभाष्य, ईशोपनिषद्, १४।

है, ज्ञान के द्वारा उस सर्वोच्च ईश्वर के निष्पाप सारतत्त्व मे रूपान्तरण हो जाता है जो इन सब अपूर्णताओं के प्रतिकूल है।"[1] अप्पयदीक्षित इस वाक्य को उद्धृत करते हुए कहता है कि शङ्कर स्पष्ट रूप मे मोक्ष के ईश्वर के साथ एकत्व सम्बन्धी विचार का समर्थन करते है।[2] और स्वयं भी वह इसे मानता है।[3]

ऐसा कहा गया है कि मुक्तात्मा को सर्वोच्च सत्ता से भिन्न नही किया जा सकता (अविभाग)।

इस प्रकार के अभेद की व्याख्या नाना प्रकार से की जाती है। जैमिनी[4] के अनुसार मुक्तात्मा मे अनेक गुण विद्यमान रहते है, यथा पाप से निर्लिप्तता, विचार की सत्यता एवं सर्वज्ञता तथा सर्वशक्तिमत्ता। औडुलोमि को इसमे आपत्ति है और अपना मत वह यों प्रकट करता है कि मुक्तात्मा मे केवल एक विध्यात्मक गुण, अर्थात् आध्यात्मिक चैतन्य, और निषेधात्मक गुण, अर्थात् पाप से निर्लिप्तता, रहता है।[5] अन्य गुण, जो जैमिनी ने मुक्तात्मा म बताए है, उपाधियो के कारण हे। बादरायण इन दोनो मतो मे किसी प्रकार का परस्पर-विरोध नही [illegible] है।[6] शङ्कर भी बादरायण से सहमत है। औडुलोमि ने हमारे आगे आध्यात्मिक सत्य को प्रस्तुत किया है जिसे निचोडकर लौकिक विभागों मे नही रखा जा सकता; किन्तु यदि हमारा आग्रह लौकिक विवरण के ही ऊपर हो तो हमे अवश्य ही जैमिनी का विचार स्वीकार करना होगा। इस प्रकार जैमिनी और औडुलोमि मोक्ष की एक अवस्था का बौद्धिक तथा अन्तर्दृष्टि सम्बन्धी विवरण प्रस्तुत करते है। बादरायण यह कहते हुए कि लगभग अनन्त शक्ति और ज्ञान, जो मुक्तात्मा को मोक्ष-अवस्था मे प्राप्त हो जाते है, यह भी कहता है कि चाहे जो कुछ भी क्यो न हो सृष्टिरचना, शासन करने तथा विश्व के नाश करने की शक्ति ईश्वर के अतिरिक्त किसी मुक्तात्मा को प्राप्त नही होती, क्योकि ये शक्तिया केवल ईश्वर को ही प्राप्त है।[7] मध्व के साथ इस विचार की सगति है, जिसका मत है कि निम्नपदस्थ आत्माओ के लिए ईश्वर जैसी अनन्त शक्ति

१. यदविद्याप्रत्युपस्थापितमपारमार्थिकं जैव रूपं कर्तृत्वभोक्तृत्वरागद्वेषादिदोषकलुषितम् अनेकानर्थयोगि तद्विलपनेन तद्विपरीतम् अपहतपाप्मत्वादिगुणकं पारमेश्वरं स्वरूपं विद्यया प्रतिपाद्यते सर्पादिविलयनेनेव रज्ज्वादिना (शांकरभाष्य, १ : ३, १९)। उसके सम्बन्ध में 'कल्पतरु' और 'परिमल' भी देखें।

२. भाष्यकारोऽप्यतिस्पष्टं मुक्तस्य सगुणेश्वरभावापत्तिम आह।

३. देखे, सिद्धान्तलेश, ४। यह सुझाव दिया जाता है कि अनेक जीववाद के अनुसार मुक्ति ईश्वर के साथ एकत्व का नाम है जब तक कि सब मुक्त नही हो जाते, और उस समय यह ब्रह्म के साथ तादात्म्य का रूप धारण करती है। देखे, सिद्धान्तलेश ४, और इसके ऊपर ब्रह्मानन्द की व्याख्या।

४. शांकरभाष्य, ४ : ४, ५; छान्दोग्य उपनिषद् भी देखे, ८ : १, ६; ८ : ७, १।

५. शांकरभाष्य, ४ : ४, ६; बृहदारण्यक उपनिषद भी देखे, ४ : ५, १३।

६. शांकरभाष्य, ४ : ४, ७।

७. वैशेषिकसूत्र, ४ : ४, १७।

तथा स्वातन्त्र्य प्राप्त करना असम्भव है। रामानुज के सामने अपने ब्रह्म के आन्तरिक भेदों, तथा मुक्तात्मा एवं ईश्वर के बीच के शाश्वत भेदों के कारण कोई समस्या नहीं है। शंकर इस विचार को उपनिषदों के बार-बार दोहराए गए विचारों, जैसे "मुक्तात्मा विशुद्ध सत्ता के साथ अत्यन्त समानता प्राप्त कर लेता है", "वह जगत् का स्रष्टा हो जाता है," आदि के साथ असंगत पाते हैं। तो भी बादरायण कहता है कि वह संसार का शासक नहीं हो सकता। शंकर स्थिति को स्पष्ट करते हुए कहते हैं कि परममुक्ति की दशा में न तो विषयी रहता है और न विषय रहता है, न आत्मा रहती है और न जगत् रहता है और इस प्रकार शासन अथवा सृष्टिरचना का प्रश्न उत्पन्न ही नहीं होता, किन्तु जब तक हम ईश्वर के तथा आत्माओं और संसार के स्तर पर हैं तब तक परमार्थभाव से मोक्ष प्राप्त नहीं हुआ और इस प्रकार, उस अवस्था में यह सत्य है कि मुक्तात्मा में सृजनशक्ति आदि को छोड़कर ईश्वर के सब गुण हैं।[2] शंकर के अनुसार, ऐसा पुरुष जिसमें आध्यात्मिक अन्तर्दृष्टि है, ब्रह्म के साथ एकत्व प्राप्त कर लेता है यद्यपि उस दशा को हम केवल ईश्वर के सादृश्य के रूप में ही वर्णन कर सकते हैं किन्तु ऐसे पुरुष जिनके अन्दर आध्यात्मिक अन्तर्दृष्टि तो नहीं है किन्तु शरीरधारी ईश्वर की वे पूजा करते हैं, सर्वथा अविद्या से मुक्त नहीं हैं और इस प्रकार ब्रह्मलोक में सृष्टिरचना तथा संसार की शासन सम्बन्धी शक्तियों के अतिरिक्त अन्य सब शक्तियों को प्राप्त कर लेते हैं। वे ईश्वर से पृथक् अपना व्यक्तित्व रखते हैं यद्यपि वे ईश्वर के भाव में भक्त हैं।

क्या मोक्ष की दशा, अथवा संसार में मुक्ति, संसार के लिए कार्य करने के साथ संगति रखती है? शंकर की प्रवृत्ति इस प्रश्न का निषेध के रूप में उत्तर देने की है, क्योंकि समस्त क्रियाशीलता, जिससे हम परिचित हैं, पहले ही से द्वैतभाव को मान लेती है और अद्वैतरूपी सत्य के ग्रहण करने के साथ संगत नहीं हो सकती। तो भी जहां तक जीवन्मुक्तों का सम्बन्ध है उनके अन्दर क्रियाशीलता रह सकती है। परिणाम यह निकला कि क्रियाशीलता, क्रियाशीलता के रूप में अद्वैत के सत्य के साथ असंगत नहीं है। मुक्तात्मा जीवित अवस्था में भी अहंभाव से ऊपर उठ जाते हैं और इस प्रकार विधान तथा कर्म के शासन से भी परे हो जाते हैं और वे सर्वोच्च सत्ता के भाव से ओत-प्रोत होकर कर्म करते हैं। कर्म तथा मुक्ति के अन्दर अनिवार्य प्रतिकूलता नहीं है।

इस सम्बन्ध में मुक्तात्मा द्वारा एक नवीन जीवन धारण करके इस लोक में वापस आने के प्रश्न पर भी विचार किया गया है। ऐसा कहा गया है कि अपान्तरतमस् तथा अन्य कुछेक ऋषि सर्वोच्च ज्ञान रखते हुए भी शारीरिक जीवन में फिर वापस आ गए। शंकर का कहना है कि वे ऐसा करते हैं अपने अधिकार, अर्थात् संसार के

१. बादरायण तथा उपनिषदों में जो प्रकटरूप में परस्पर-विरोध है और बादरायण के भी कुछ कथनों में जो विरोध है, (४ : २, १३ और १६ तथा ४ : ४, १७ और २१), उसको शंकर इस प्रकार दूर कर देते हैं।

२. शांकरभाष्य, ३ : ३, ३२।

कल्याण की पूर्ति के लिए, और जब उनका यह कार्य पूरा हो जाता है, उनका वैयक्तिक जीवन भी समाप्त हो जाता है और फिर उनके वापस आने की कोई सम्भावना नही रहती। किन्तु यह स्पष्ट है कि यथार्थसत्ता का अन्तर्दृष्टि द्वारा ज्ञान प्राप्त करने के पश्चात् भी हम ससार के अन्दर रुचि रख सकते है यद्यपि हमारा इस ससार मे फिर से आना केवल निरीक्षण के रूप मे है, इस लोक मे निवास के विचार से नही। इसके अतिरिक्त शङ्कर यह भी आग्रहपूर्वक कहते है कि मोक्ष की अवस्था ससार की अवस्था के प्रतिकूल है, और चूकि क्रियाशीलता ससार का एक विशिष्ट लक्षण है इसलिए मुक्तात्मा के अन्दर इसका अभाव रहता है।

परवर्ती अद्वैत मे मोक्ष के सम्बन्ध मे भिन्न-भिन्न विचार हठात् हमारे सम्मुख आते है।[1] वे लोग जो एक जीव के सिद्धान्त को मानते है कहते है कि मोक्ष ब्रह्म के अन्दर समा जाने का नाम है जिसमे व्यावहारिक जगत् का विनाश, ईश्वर और मनुष्य भी सम्मिलित है।[2] किन्तु वे लोग जो जीवो के अनेकत्व के सिद्धान्त को मानते है व्यावहारिक जगत् का कारण प्रत्येक आत्मा की अविद्या को बताते यद्यपि अविद्या का नाश हो जाने पर भी यह व्यावहारिक जगत् अन्य व्यक्तियो की दृष्टि मे, जो अभी मुक्त नही हुए है, वर्तमान रहता है। इस सिद्धान्त के आधार पर कि ईश्वर और आत्माए दोनो ही ब्रह्म के प्रतिबिम्ब है, मोक्ष का अर्थ है प्रतिबिम्ब ग्रहण करनेवाले सब दर्पणो का टूट जाना और मौलिक रूप मे समा जाना। ऐसा मत भी प्रकट किया गया है कि जहा विशुद्ध आत्मा ईश्वर और जीव दोनो की पृष्ठभूमि मे रहती है वहा जीव ईश्वर का एक प्रतिबिम्ब रूप है। इस विचार के आधार पर मोक्ष ब्रह्म के साथ एकत्व का नाम नही है, वरन् ईश्वर के साथ एकत्व का नाम है और यह तब तक रहेगा जब तक कुछ जीव मोक्ष-प्राप्ति के बिना विद्यमान रहेगे। जब एकमात्र मुख कई दर्पणो मे प्रतिबिम्बित होता है तो किसी एक दर्पण को हटा देने से जहा तक मौलिक का सम्बन्ध है प्रतिबिंब उसमे समा जाना होता है। किन्तु मुख का अपना विशिष्ट मूलभूत रूप नष्ट नही होगा जब तक कि सारे दर्पण न टूट जाएगे। तदनुसार, जब तक मुक्तिरहित आत्माए है तब तक मोक्ष का तात्पर्य है ईश्वर के साथ एकत्व, किन्तु जब सब आत्माए मुक्त हो जाएगी तब ईश्वर भी अपना बिम्ब अथवा मूल स्वरूप खो देगा और लौटकर ब्रह्म के अन्दर समा जाएगा, और इस प्रकार समस्त मुक्तात्माओ के लिए ब्रह्म के साथ एकत्व प्राप्त हो जाएगा। किन्तु चूकि सनातन अद्वैत के अनुसार ससार का अन्त नही है, मोक्ष से तात्पर्य ईश्वर के साथ एकात्मता है।

सचयी ज्ञान के स्वरूप के विषय मे एक मनोरञ्जक प्रश्न उठाया जाता है।

१. सिद्धान्तलेश, ४।

२. एकजीववादे तदेकाज्ञानकल्पितस्य जीवेश्वरविभागादिकृत्स्नभेदप्रपञ्चस्य तद्विद्योदये विलयान्निर्विशेषचैतन्यरूपेणैवावस्थानम्।

जब तक ज्ञान है मोक्ष की प्राप्ति नही होती, किन्तु जब तक हम ब्रह्म का ज्ञान प्राप्त नही कर लेते, मोक्ष हो नही सकता। तो क्या यह ब्रह्मज्ञान, ज्ञान के रूप मे अन्तिम फलोपभोग के साथ असगत नही है ? यह मान लिया गया है कि परम अवस्था मे कोई ज्ञान नही होता और सर्वोच्च ज्ञान का नाश अपने-आप मे असख्य दृष्टान्तो के द्वारा उत्पन्न होता है। जिस प्रकार 'कतक' के फल का चूरा गदले पानी मे डाले जाने पर वह उसकी सारी मलिनता को साथ लेकर तली मे बैठ जाता है, जिस प्रकार पानी की एक बूद लाल तपे हुए लोहे के गोले पर डाली जाने पर उसकी ऊष्मा के एक भाग को ले लेती है और उसके साथ स्वय भी लोप हो जाती है, जिस प्रकार अग्नि एक घास के ढेर को जलाने के बाद अपने-आप ही बुझ जाती है, इसी प्रकार ब्रह्म का ज्ञान भी हमारे अज्ञान को तो नष्ट करता है किन्तु स्वय भी नष्ट हो जाता है।[1]

शङ्कर क्रममुक्ति को स्वीकार करते है। प्रश्नोपनिषद् के एक वाक्य के ऊपर भाष्य करते हुए ओम् के ध्यान के विषय मे वे कहते है कि उस प्रकार का ध्यान ब्रह्मलोक की ओर ले जाता है जहा हम क्रम से पूर्ण ज्ञान प्राप्त करते है।[2] एक अन्य स्थान पर वे तर्क करते है कि शरीरधारी ईश्वर की उपासना का उद्देश्य पापकर्मो से मुक्ति (दुरित-क्षय), ऐश्वर्य-प्राप्ति अथवा क्रमिक मुक्ति है।[3] ब्रह्मलोक मे आत्मा अपना पृथक् अस्तित्व स्थिर रखती है। शङ्कर की दृष्टि मे अन्य सब रहस्यवादियो की भाति एक ऐसे स्वर्ग का विचार कि जहा पर आत्मा ईश्वर और केवल ईश्वर ही के ऊपर एकनिष्ठ रहती है, आदर्श से न्यून है। यह हो सकता है कि आत्मा ईश्वर के साक्षात् दर्शन करती है और उसकी उपस्थिति से प्लावित हो जाती है किन्तु तो भी आत्मा तथा उसके विषय मे परस्पर भेद अवश्य है। आत्मा दर्शन का विषय नही है और इसका सीमित उत्पत्तियुक्त रूप इसके विषय बनने मे बाधा देता है।

शकर ने जो जीवमुक्ति का वर्णन किया है उससे यह स्पष्ट हो जाता है कि भौतिक मृत्यु के पश्चात् शाश्वत जीवन कोई जीवन की अवस्था नही है। जब अन्तर्ज्ञान का सूर्योदय इसी लोक मे हो जाता है तो मोक्ष की प्राप्ति हो गई। ऐसी अवस्था मे मृत्यु-पर्यन्त शरीर की विद्यमानता प्रवचना का कारण नही बन सकती। जिस प्रकार मिट्टी का पात्र बन जाने पर भी कुम्हार का चक्र कुछ समय तक चलता ही रहता है ठीक इसी प्रकार मोक्ष के बाद भी जीवन बना रहता है। क्योकि पहले से जो गति इसने प्राप्त कर ली है, उसे रोकने का कोई कारण उसके अन्दर नही है।[4] शकर एक ऐसे मनुष्य का भी दृष्टान्त देते है जो चन्द्रमा को उसके द्विगुण रूप मे देखता है क्योकि उसकी आख मे कुछ दोष है और यह जानते हुए भी कि वस्तुत चन्द्रमा एक है वह अपने को इस प्रकार

१. देखें, सिद्धान्तलेश, ३।
२. शांकरभाष्य, १ : ३, १३।
३. शाकरभाष्य, ३ : २, २१।
४. शाकरभाष्य, ४ : १, १५।

देखने से रोक नही सकता।[1] मुक्तात्मा अपने समस्त कर्मों को ब्रह्मार्पण समझकर करता है।[2]

## ४४

## परलोक

केवल सत्य को जानने वाला मनुष्य शाश्वत जीवन प्राप्त करता है जो कि मरणोत्तर जीवन से भिन्न है और जो उसके अतिरिक्त अन्य सब मनुष्यो के हिस्से में आता है।[3] जब तक शाश्वत जीवन प्राप्त नही होता, हमारा जीवन ससार के साथ अथवा अन्तविहीन परिणमन के थकाने वाले चक्र के साथ बधा रहता है। यह ससार काल की प्रक्रिया का व्यक्त रूप है और जीवो को इस अन्तविहीनचक्र म परलोक जीवन का तब तक के लिए निश्चित भरोसा दिया गया है जब तक कि वे काल से ऊपर उठकर आध्यात्मिक अन्तर्दृष्टि द्वारा शाश्वत जीवन प्राप्त नही कर लेते। शाश्वत (नित्य) की उपस्थिति काल की परिभाषा मे अपने को अन्तविहीन निरतरता के रूप मे प्रदर्शित करती है। प्लेटो के 'टाइमियस' नामक ग्रन्थ के प्रसिद्ध शब्दो मे "काल नित्यता की गतिशील प्रतिकृति है।" परलोक के सत्य को प्रमाणित करने के लिए शकर ने कोई नया तर्क उपस्थित नही किया। ऐसा माना जाता है कि जब यह भौतिक शरीर शून्यता को प्राप्त हो जाता है तो उसके पीछे एक बीज शेष रह जाता है जो उसी जाति के एक नये सुसगठित शरीर को जन्म देता है। शकर भौतिकवादियो के इस मत का खण्डन करते है कि जीवात्मा ही शरीर है और शरीर के विलयन के साथ आत्मा भी नष्ट हो जाती है।[4] किन्तु

१. शांकरभाष्य, ४ : १. १५।

२. परवर्ती अद्वैत में भिन्न-भिन्न प्रकार के विचार प्रस्तुत किए गए है, जैसे : (१) मोक्ष की अवस्था में जीवितावस्था मे आद्या अविद्या अपनी विक्षेप शक्ति को कुछ शिथिल कर देती है; (२) अविद्या का प्रभाव इसके विनाश के पीछे भी कुछ समय तक बना रहता है; (३) आद्या अविद्या जले हुए कपड़े के समान निर्जीव अवस्था में रहती है, और (४) मुक्तात्मा के लिए यह जगत्, जिसमें शरीर आदि सम्मिलित है, अपनी सत्ता खो देता है। देखे, सिद्धान्तलेश, ४।

३. शांकरभाष्य, बृहदारण्यक उपनिषद्, १ : १, १। सर्वज्ञात्ममुनि इस मर्त्यलोक में मुक्ति का अस्तित्व नही मानता, यद्यपि अन्य लगभग सभी अद्वैतवादी जीवन्मुक्ति के विचार का समर्थन करते है।

४. यदि इस तथ्य के आधार पर कि आत्मा के गुण तब तक रहते है जब तक शरीर रहता है, ऐसा अनुमान किया जाए कि ये शरीर के गुण है तो उत्तर में ऐसा तर्क उपस्थित किया जा सकता है कि वे शरीर के गुण नहीं है, क्योंकि मृत्यु के समय शरीर यद्यपि रह जाता है किन्तु ये गुण नही रहते। हम ऐसा नहीं कह सकते कि चूंकि अंधेरे मे प्रत्यक्ष ज्ञान को अपने अस्तित्व के लिए एक दीपक की आवश्यकता होती है इसलिए यह दीपक का गुण है। इसी प्रकार दीपक के समान शरीर केवल साधन-मात्र है। इसके अतिरिक्त शरीर के सहयोग की सदा ही आवश्यकता नही होती, क्योंकि शरीर जब निद्रा में होता है तो भी हम अनेक वस्तुओं का प्रत्यक्ष करते है। शरीर के गुणों, जैसे आकृति

